

स्व० कवि श्री टेकचन्द विरचित



# तीन लोक पूजा

संपादक :—

भँवरलाल न्यायतीर्थ, गुलाबचन्द शास्त्री

प्रकाशक :—

## वीर पुस्तक भण्डार

मनिहारों का रास्ता, जयपुर

प्रथम बार ८०० ]   पौष, सं० २०१३, वीर नि० सं. २४८३   [ मूल्य नौ रुपया

# प्रकाशकीय

जैन पूजा साहित्य में तीन लोक विधान पूजा का स्थान सर्वोपरि है। इसमें तीन लोक के अकृत्रिम चैत्यालयों की पूजा है और प्राणी के लिए अभीष्ट सुख-मोक्ष सुख को साध्य मानते हुए अन्य सभी गतियों के छेदकपन को महत्त्व दिया गया है। इस पूजा के अध्ययन से जैन सिद्धान्त में वर्णित तीन लोकके स्वरूप का भली प्रकार ज्ञान होजाता है। यदि कोई मननपूर्वक इस पूजा को पढे या सुने तो उसे इस सम्बन्ध में बहुत कुछ जानकारी प्राप्त हो जाती है। पूजा का जो महत्त्व है, वह है ही।

अब तक तीन लोक विधान की दो पूजायें देखने में आईं—एक कवि टेकचन्दजी कृत, जो आपके सन्मुख प्रस्तुत है और दूसरी इससे दुगुनी बड़ी है जिस पर नेमीचन्द्र कृत लिखा हुआ है। समाजमें अधिक प्रचलन इस श्रीटेकचन्दजी कृत पूजा का ही है। उस बड़ी पूजा की तो सारे भारत में शायद पांच सात प्रतियां ही हों।

कवि टेकचंदजी ने कई पूजायें लिखी हैं। इस तीनलोक पूजाकी जयपुरमें कई प्रतियां हैं, पर वे परस्परमें पूर्णतः नहीं मिलतीं, काफी पाठ-भेद उनमें पाया जाता है। इसके अतिरिक्त अशुद्धियां भी बहुत हैं एवं छंदोभङ्ग तो काफी मात्रा में है। यही कारण हुआ कि प्रेस कापी कराने में काफी समय लगा। लिपिकारों ने कई जगह तो अक्षम्य गलतियां करदी हैं। उन्हें त्रिलोकसारादि ग्रन्थों के आधार पर ठीक किया गया है एवं छन्दोभंग दोष को भी यथा सम्भव दूर किया गया है, फिर भी गलतियाँ रहना संभव है। पाठकों को जहां भी त्रुटि मालूम पडे हमें सूचित करने का कष्ट करें ताकि आगामी संस्करण में ठीक किया जा सके।

इस कार्य में श्री गुलाबचन्दजी शास्त्री, साहित्यरत्न ने काफी सहयोग दिया है उसके लिए धन्यवाद।

श्री वीर प्रेस, जयपुर
१-१-५७

भँवरलाल न्यायतीर्थ
मालिक— वीर पुस्तक भण्डार
मनिहारों का रास्ता, जयपुर।

॥ ॐ नमः सिद्धेभ्यः ॥



कवि श्री टेकचन्द विरचित

# तीन लोक पूजा

## मंगलाचरण

दोहा— लोकाकाश प्रदेश में, भवन तीन जिह थानि। तहां अकृत्रिम जिन-भवन, ते पूजौं थुति आनि ॥ १ ॥

चौपाई— सुरपति तो सब थानिक यजैं, सहित शची नाना पुनि सजैं। दीप अढाई जे जिनगेह, सुर खग पूजैं बहु-पुन लेह ॥२॥

अडिल्लछंद— शक्तिहीन हम दूर जाय सकते नहीं, भक्ति भरे चित लाय यजैं इसही मही।
अष्ट द्रव्य शुभ लाय सु सन्मुख आयकैं, भवने लागैं भक्ति महा गुण गायकैं ॥ ३ ॥

पद्धरी छंद— लख अधोलोक खर पंकभाग, तहां देव असुर के भवन जाग। इक एक भवन जिन गेह एक, ते नमौं अंग नय छांडि टेक॥४॥

सोरठा— असुर देव के ठाम, सात कोडि बहतर लखा। एते ही जिनधाम, सो मैं मन वच तन यजौं ॥ ५ ॥

गीताछंद— देवैं ही जहं पूजि करि, महा पुन्य फल उपजावही। बहु करैं भक्ति विनययुत ह्वै,कंठ जिन गुण गावही ॥
तहां मिनख का नहिं गमन जानौ, पुन्य विन दरशन नहीं। इम जानि उरमें भाय भावन पूजिहौं इसही मही॥६॥

*चाल पंचमंगल—असिय[1] मेरु गजदंता[2] वीस बखानिये, असि[3] वखार कुलाचल[4] तीस प्रमानिये।
खग[5] गिरि इकसो सत्तरि दश वृछ[6] ठामजी, इच्वा[7] मनु कुंडल रुचक चव चव धामजी ॥
लख[8] धाम वावन दीप नंदीश्वर विषै चव दिशि सही, सब मिलि जु चवशत[9] फिरि अठावन सकल यह गिनती भई।
जिनथान इतने लोक मधि मैं नमौं मनवचकायजी, द्वय हीन चवशत लोक नर में शेष पशु थल पायजी ॥७॥

बेसरीछंद— सुरग लोक में लख चोरासी,सहस सत्याणव ऊपरि भासी।तेइस अधिक कहे जिनगेहा,सो मैं सब पूजौं करि नेहा॥८

चाल मुनियानंद— तीन ही लोक के सकल मिलिवाइये, आठ कोडि छप्पन लाख जु भाइये।
सहस सत्याणवै च्यारिशत है सही, अधिक इक्यासिया सर्व पुनि की मही ॥ ९ ॥
और जिन वीस जे सासते राज हैं, क्षेत्र विदेह में तीर्थ यह वाज्य है।
ते सकल देव अरहंत पद है सही, ते जजौं अर्घ धरि जानि बहु पुन मही ॥ १० ॥
सिद्ध गुन आठ मय आठ कर्म नासिया, चेतनारूप सब लोक तिन भासिया।
शुद्ध चिन मूरती ज्ञान केवल धरा, ते जजौं अर्घ ले पुन्यदायक खरा ॥ ११ ॥

चाल वीरजिनंद— गुनछतीस के धारतैं जी, आचारज सुखदाय, ते हौं पूजौं अर्घ सौं जी।
मन वच तन सुभ लाय, जी भाई आचारज पद धार ॥ १२ ॥

---

१–पञ्च मेरु के अस्सी चैत्यालय। २–गजदन्तों के वीस। ३–वखारगिरि के अस्सी। ४–कुलाचल पर्वतों के तीस। ५–विजयार्द्ध के एकसौ सत्तर।
६–जम्मू और शाल्मलि के दस। ७–इद्वाकार पर्वत के ४, मानुषोत्तर पर्वत के ४, कुण्डलगिरि के ४, रुचकगिरि के ४। ८–नन्दीश्वर के ५२।
९–इस प्रकार कुल मध्यलोक सम्बन्धी ४५८ चैत्यालय हैं।

तीन लोक

चाल सुनि भाईरे—बीस पांच गुन धारिजे, (सुनि भाई रे) सो ही उपाध्याय जानि (चेत मन भाई रे)।
तिनके पद वसु द्रव्य तैं, (सुनि भाई रे) पूजौं भक्ति सु आनि, (चेत मन भाई रे) ॥ १३ ॥

चालछंद— गुन बीस आठ जहं पाई, तन विरकत वरती लाई। यह साधनि को सुखदाई, भवि पूजौं मन वच काई ॥१४॥

चाल जोगीरासा—येही पांचौं पद परमेष्ठी सब विधि मंगलदाई, येही पंच परम गुरु कहिये इन थुति शिव-सुख दाई।
फेरि नमौं जिनमुखकी वानी सकल तत्त्व परकासी, ये सब होय सहाय हमारै तातैं इन थुति भासी ॥१५॥

## ॥ पूजा करने एवं कराने वाले भक्त के लक्षण ॥

चाल मुनियानंद—मन वच काय शुद्ध भाव समतामई, शीलजुत नार नर होय पूजा ठई।
अंत पूजा लगैं भाव ऐसो धरै, कर्म कारज तनौं लोभ सब परिहरै ॥ १६ ॥
चित्त उदार बहु दाम खरचै सही, मान छल लोभ जिस चाहि ताकी जही।
भाव शुद्ध राख तजि क्रोध सुख सौं रहै, भक्ति युत दीन ह्वै सेव जिन की करै ॥ १७ ॥

चाल सुनि भाई रे—उर निशंक परभावनी, सुनि भाई रे, होय दीर्घ पुनिवान, चेत मन भाई रे।
सहाय भ्राता होय घने, सुनि भाई रे, करुनासागर थान, चेत मन भाई रे ॥ १८ ॥
वाच्छल परणति होय सही, सुनि भाई रे, धरमधार सौं हेत, चेत मन भाई रे।
पूजा पूरन होत ही, सुनि भाई रे, मन वंछित फल देत, चेत मन भाई रे ॥ १९ ॥

## ॥ सामग्री—लक्षण ॥

चाल जिन जय— जल प्राशुक तुर्त को गाल्यो, शुभगंगा जलसो होय जी।
चंदन सुगंध वसाइये, अक्षत उज्ज्वल जोयजी, कीजे सब विधि देखिकै ॥ २० ॥
पुष्प सुगंध सु वृक्ष के, नैवेद सबैं रस पूराजी।

दीप रतन तम केहरा,धूप दहै अघ कूराजी, कीजे सब विधि देखिकैं ॥ २१ ॥

चाल ते गुरु— सुंदर फल प्राशुक रै, श्री फल दे आदि , जतन पूर्व निर–हिंसकी,
विधितैं अघवादि, पूजन ठानैं हरप सौं, पर भव हित काज ॥ पूजन० ॥ २२ ॥

## ॥ क्षेत्र शुद्धि ॥

चाल करुणाल्यो—नीतवान भूपति तहांजी, परजा सब सुखदाय । निर-हिंसक धरती भली
भूमि मलीन न पाय, भविक जन तहां शुभ उच्छव होय ॥ २३ ॥
हरित अंकुरे तहां नहीं जी, जल गाहन मग नाहिं । लूटि–खोसि जिय तहां नहिं ,
मंगल निति प्रति थांहि । भविक जन तहां शुभ उच्छव होय ॥ २४ ॥

चाल परमादी— पर दल भय जहां नाहिं, अनीत करै नहीं कोई । परस्पर सब हेत, तहां न उपद्रव जोई ॥ २५ ॥
चोरन को भय नाहिं, अन्नजल बहुतो पावै । इत्यादिक शुभ क्षेत्र, तहां जिन उच्छव थावै ॥ २६ ॥

## ॥ काल शुद्धि ॥

चौपई–विरखा-पवन-समै नहीं होय,स्व–पर चक्रादिक नहि जोय । इनि आदिक शुभ समयासार, सो शुभकाल प्रभावन कार ॥२७॥
दुरभिख नांहि सुखी पुर होय, संघ मांहि आकुल नहिं जोय । कुलजन सुखी सुखी तन जान, तब प्रभावना काल बखान ॥२८॥

चाल मुनियानन्द—दीन दुःखीन कौ दान करुना लिये । जस निमित दान पर-भावना चित किये ॥
घोर बाजनि तनी चवदिसा ठानिये । धामनी सकलजन शब्द जय आनिये ॥ २९ ॥
जानि इत्यादि विधि और ज्ञानी सही । करो महा जोग तिम होय पुनि की मही ।
और सुनि पाठ इस मांहि जो भेद है । जथासंभव करो भाव उरतैं वहै ॥ ३० ॥

चौपई—जंबूद्वीप जिनालय जोय, तिनकी पूजा यामैं सोय । जो भवि भाव होइ इसतनौं, तो इतनौं ही पाठ सु मनौं ॥ ३१ ॥

जो भवि द्वीप अढाई तने, जिनथलपूजन मनसा ठने । तो इतनौं ही पाठ सुभनौ, पुन्य लेय अगले अघ हनौं ॥ ३२ ॥
तेरह द्वीप तनो जिनगेह, जाको भवि पूजै कर नेह । सो भी पाठ बन्यौं इस माहि, बांचो करि विधान शुभ थांहि ।।३३॥
जो भवि कोइ सकल ही पाठ, तीन लोक जिन मंदिर ठाठ । पूजो चाहै पुन्यके काज, तो बांचो पुन्य ल्यौ शिवराज ।३४।
यह चव पाठ कहे इस मांहिं, च्यारि विधान तनी विधि ठांहि । जो विधान विधि करि भवि करै, ताविधि मंडल रचना भरै ॥३५॥
पंच वरन वानी बनवाय, रंग बनावै अति सुखदाय । यथाजोग्य मंडल विधि बनैं, सो पूजा अघकुल कौ हनैं ॥३६॥
तीन लोक जिन पूजा करै, सो त्रयलोक जनममृत हरै । होय अमूरति चेतन देव, सुरनर असुर करै तिस सेव ॥ ३७ ॥
यह पूजा विधि जो भवि धरै, सो भवि इम आलोचन करै । यह पूजा सुर हरितैं होय, कै चक्री आदिक नृप सोय ॥३८॥
कै बहु लच्छिधार जे होय, नृपति तथा जग-जेठ जु कोय । तिनतैं यह विधि पूरन थाय, मैं पुन-अल्प लहूँ अधिकाय ॥३९॥
मोतैं यह विधि किमि बनि आय, मैं तो पुन वसि भावन भाव । इत्यादिक आलोचन करै,सो जिय पूजा फल कौ धरै ॥४०॥

## ॥ तीनलोक के समुच्चय चैत्यालय की पूजा ॥

गीता छन्द—

तीनसै तेताल राजू घनाकार जु लोक है । बिन मूंड छीदे पाव कटि कर पूर्वमुख अवलोक है ।
त्रय वातके आधार ध्रुव निति च्यारि गति सुख दुख भरी । इन गती छेदक देव-पद हम जजनकूं मनसा करी ॥

ॐ ह्रीं त्रिलोक-उत्पत्तिछेदकाय नम' अत्रावतरावतर संवौषट्, आह्वाननं । अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठ, स्थापनं ।
अत्र मम,सन्निहितो भव भव वषट् सन्निधिकरणम् ।

गीता छंद—

नीर निरमल चीर दधिको कनकझारी में भरौं, अति विनयकरि मन वैन काई आप कर ले अनुसरो ।
सबलोक जामन मरण छेदक देवके पदकौं जजौं, तिस लाभतैं जगमरणको दुख खेद बिन सहजैं तजौं ॥

ॐ ह्रीं लोक-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो जलम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ १ ॥

घसि सुगन्धित मलय चन्दन रतन पातर धारियो, तजि क्रोध मानरु लोभ माया भक्ति वसि ले टारियो ।

सब लोक जामन मरण छेदक देवके पदकौं जजौं, तिस लाभतैं आताप जगकी खेद बिन सुखतैं तजौं ॥ २ ॥
ॐ ह्रीं लोक-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो चन्दनम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ २ ॥

अक्षत उज्ज्वल खंड बिन शुभ जान मुक्ता फलधरे, इक चित्त शुद्ध संवारि आछे सुभग पातरमें करे।
सो लोक जामन मरण छेदक देवके पदकूं जजौं, सोलोक के दुख छांडि सबही अखयपदकौं मैं भजौं ॥ ३ ॥
ॐ ह्रीं लोक-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अक्षतम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ३ ॥

देवद्रुमके फूल उज्ज्वल गंध करि सब पूरि हैं, सो लेयकैं कर आपने में खडो देव हजूरि हैं।
सब लोक जामन मरण छेदक देवके पदकौं जजौं, तब काम-भट के मान मारन सांगकों मैं भी सजौं ॥ ४ ॥
ॐ ह्रीं लोक-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ४ ॥

नैवेद्य षटरस पूरि सुन्दर तुरत कर में लाईयो, धरि भले पातर मांहि उर में हरष बहुत बढाइयो।
सब लोक जामन मरण छेदक देवके पदकौं जजौं, तब रोग दुर्धर महा तीवर भूखकौं सहजैं तजौं ॥ ५ ॥
ॐ ह्रीं लोक-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो नैवेद्य निर्वपामीति स्वाहा ॥ ५ ॥

रतन दीपक कनक पातर धार कर जुग में लिये, अति हुलसिकैं चित मन वचन शुभ जोग जिन थुति मैं किये।
सब लोक जामन मरण छेदक देवके पदकौं जजौं, फल और उरमें नाहिं वांछा तम अज्ञान सबै तजौं ॥ ६ ॥
ॐ ह्री लोक-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो दीपम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ६ ॥

धूप गन्ध दशांग डारी भले भावनतैं-करी, धरि पात्र सुन्दर लेय निजकर खेवने की विधि धरी।
सब लोक जामन मरण छेदक देवके पदकौं जजौं, तब कर्म ईंधन लेय इकठा जारने को मन सजौं ॥ ७ ॥
ॐ ह्रीं लोक-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो धूप निर्वपामीति स्वाहा ॥ ७ ॥

बिदाम श्रीफल लौंग खारक सुभग अन फल लाइयो, धरि आप कर मैं भक्ति चितकरि पूजतैं उमगाइयो।
सब लोक जामन मरण छेदक देवके पदकौं जजौं, तिस लाभतैं फल मोक्ष चाहूँ और वांछा ना भजौं ॥ ८ ॥
ॐ ह्री लोक-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो फलम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ८ ॥

जल मलय अक्षत पुष्प चरु ले दीप धूप फला सही, वसु द्रव्य का शुभ अर्घ ले कर चालिये पुनि की मही।

सब लोक जामन मरण छेदक देवके पदकौं जजौं, फल और उरमें चाह नाहीं काय-धरनी विधि तजों ॥ ९ ॥

ॐ ह्रीं लोक-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ९ ॥

लोक में उत्पत्ति मरणो फिरण अरहट ज्यों कही, थिर नाहिं जेते करम वसिहैं जगतविधि चंचल सही ।

यह छांडि जगकी रीति सब ही लोक उतपति को हरी, तिस देवके पद सेवने को अरघ हम जिन ढिग धरी ॥ १० ॥

ॐ ह्रीं लोक-उत्पत्ति-छेदक जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ १० ॥

## जयमाला

दोहा—लोक सकल सागर बन्यो, वात तीन तिस पाल, दुख जल जग-जिय जलचरा, निकलि गमनि नहिं चाल ॥ १ ॥

चाल मुनियानंद—लोक सब पूर षट् द्रव्यको मानिये, और कहु लोकको भूल नहिं जानिये ।

जीव पुद्गल धर्माधर्मकालो सही, और आकाश की जानिये सब मही ॥ २ ॥

नाम षट् द्रव्यके बोल सारे दिये, सर्व ही आप गुण परजय दृढ किये ।

नाहिं काहून तैं मिलनकी विधि करैं, आपने आपने रूप सब अनुसरैं ॥ ३ ॥

जीव जो राग वसि पार कूं निज कहै, आत्मा सोहि इस लोक में दुख लहै ।

होय नर देव परणति अपनी किये, नरक तिरजंच होय पाप परणति लिये ॥ ४ ॥

पृथ्वी अप तेज अरु वायु तनकूं धरे, हरति मे जनमभृति बार के उर धरै ।

थूल सूक्षम विषैं उपजि मरि मरि गयो, काय प्रत्येक साधारण तन भयो ॥ ५ ॥

कथा तिन दुखतनी कौन भाषै सबै, और त्रसकाय की बात सुनिये अबै ।

होय बे-इन्द्रिया बहुत दुख पाइया, त्रय चउ अक्ष में दुःख अति गाइया ॥ ६ ॥

पंच अक्ष आदि तन सकल पाये सही, दुःख ही दुःख में काय बहुती दही ।

या विधि जीवचर च्यारि गति में फिरयो, लोकथानक सकल मॉहि जनम्यो मरयो ॥ ७ ॥

भये इन दुखनितैं भीत धनि ते नरा, ठानि तप हानि कर्म थान शिव अवतरा।
जगत में फिरन की राह त्यागी सकल, होय घन ज्ञान सुख पिंड पहुई निकल ॥ ८ ॥
लोक करि पूज्य पद पाय थिरता गही, हाथ जुग जोरि हम सीस पद तिन ठही।
ज्ञानपद पाय तिन आप पद सुध कियो, और जीवनि सबैं कूं अभय पद दियो ॥ ९ ॥
ते सदा सरण मोकौं करो आपनौं, ता भजें नांहि जग पापतैं तापनौं।
छोड जगरीत कर प्रीत शिव की करी, कर्म हर देव की पूज हम इम करी ॥ १० ॥

सोरठा— तीन लोक गति छेद, अजर अमर पद जिन लयो। तिनके पद हम भेट, अष्ट विधी पूजा करी ॥ ११ ॥

ॐ ह्रीं लोकोत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

❀ इति समुच्चय पूजा संपूर्ण ❀

## ॥ प्रत्येक अर्घ ॥

चाल जोगीरासा—महा बलधर पवन जु तीनौं लोक तनों आधारो, वेग तिनौं के वज्र समा हैं ध्रुव सदा अधिकारो।
ऐसी गति तजि शुद्ध भये हैं धनि तिनको जगनाथो, तिनकौं पूजौं भक्ति बढाई है भवदधिको पाथो ॥

ॐ ह्रीं त्रयवातवलयगति-छेदक-जिन अत्रावतरावतर संवौषट्, आह्वाननं। अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः, स्थापनं। अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट्, सन्निधापनम्।

ऊपर तो तन वात पवन है वरण अनेक बताई, मोटी योजन बीस सहस है, उतकिष्टी यह गाई।
या गतिछेद भए सुध मूरति तिन गुण मुनि सुर गावैं, तिन पद अर्घजजौं मनवचतन तिन सेयाँ शिवपावैं ॥

ॐ ह्रीं तन-वातवलयगति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ १ ॥

मध्य विषैं घनवात पवन है दूजो अति बलवानो, मोटी योजन बीस सहसही मूंगवर्ण सो जानो।

या गति छेद भये सुध मूरति, तिन गुण मुनिसुर गावै, तिनपद अर्घ जजौं मनवचतन तिन सेयाँ शिव पावै।

ॐ ह्रीं घनवातवलयगति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा॥ ॥

घनोदधि है पवन तीसरो गाय मूत्र रंग होई, योजन मोटो सहस बीसही उतकिष्टी यह जोई।
या गति छेद भये सुध मूरति तिन गुण मुनि सुर गावै, तिन पदअर्घ जजौं मनवचतन तिन सेयॉ शिवपावै॥३॥

ॐ ह्रीं घनोदधि-वातवलयगति छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा॥ ३॥

## ॥ सप्त-नरक-पृथ्वी-गति-छेदक प्रत्येक अर्घ ॥

चाल जोगीरासा—— अधो भागमें पृथ्वी सात है दुख सुख रूप स्थानौ, देव बसै हैं ते सुख पावै, नरक जीव दुख मानौ।
ऐसी गतिको छेद भए सुध तिन पद धोक हमारी, आप तिरै औरन कूं तारक धन्य देव सुखकारी॥

ॐ ह्रीं सप्त-नरक-पृथ्वीगति-छेदक-जिन अत्रावतरावतर संवौषट्, आह्वाननं।
अत्र तिष्ठ ठः ठः, स्थापनं। अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट्, सन्निधापनम्।

तीन भाग पहली पृथ्वी के खर पंक अब्बहुल जानौं, एकलाख अस्सी हजार को पृथ्वी को दल मानौं।
तिन गति छेद भए सुध मूरति तिन पद धोक हमारी, अष्ट द्रव्यतैं तिनकौं पूजौं मनवचकाय सुधारी॥

ॐ ह्रीं प्रथमपृथ्वी-गतिछेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा॥ १॥

जोजन षोडश सहसतनौं दल धुनि खर भाग बतायो, तिनके नाम कहो भिन भिन करि रूप सबै भिन गायो।
तिन गति छेद भए सुध मूरति तिन पद धोक हमारी, अष्ट द्रव्यतैं तिनकौं पूजौं मनवचकाय सुधारी॥

ॐ ह्रीं खरभाग पृथ्वी-गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा॥ २॥

चौपाई—येक सहस दल मोटी जानि, चित्रा पृथ्वी पहली मान। यामैं उत्पति छेदक सोय, तिनपद अर्घ जजौं मद खोय।

ॐ ह्रीं चित्रा-पृथ्वी-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा॥ ३॥

दूजी वज्रा पृथिवी सही, एक सहस दल योजन कही। यामैं उत्पति छेदक सोय, तिन पद अर्घ जजौं मद खोय।

ॐ ह्रीं वज्रा-पृथिवी-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा॥ ४॥

पृथी वैडूर्य तीसरी सार, जोजन सहस तनौ दल धार। यामैं उत्पति छेदक सोय, तिनपद अर्घ जजौं मद खोय।

ॐ ह्रीं वैडूर्य-पृथिवी-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ५ ॥

पृथ्वी लोहिता चवथी कही, जोजन सहस तनो दल सही। यामैं उत्पति छेदक सोय, ते पद पूजौं अर्घ संजोय।

ॐ ह्रीं लोहिता-पृथ्वी-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ६ ॥

कामसार कल्पा सो जान, जोजन सहस तनौं दल मान। यामैं उत्पति छेदक सोय, तिनपद अर्घ जजौं मद खोय।

ॐ ह्रीं कामसारकल्पा-पृथ्वी-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ७ ॥

गोमेदा पृथ्वी को नाम, जोजन सहस तनौं दल ठाम। यामैं उत्पति छेदक सोय, तिनपद अर्घ जजौं मद खोय।

ॐ ह्रीं गोमेदा-पृथ्वी-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ८ ॥

परवाला पृथ्वी को जान, जोजन सहस मुटाई मान। यामैं उत्पति छेदक सोय, तिनपद अर्घ जजौं मद खोय।

ॐ ह्रीं प्रवाला-पृथ्वी-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ९ ॥

जोतिरसा भूमि इक कही, जोजन सहस तनौ दल सही। यामैं उत्पति छेदक सोय, तिनपद अर्घ जजौं मद खोय।

ॐ ह्रीं ज्योतिरसा-भूमि-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १० ॥

नाम अंजना नवमी धरा, जोजन सहस तनौं दल खरा। यामैं उत्पति छेदक सोय, तिनपद अर्घ जजौं मद खोय।

ॐ ह्रीं अंजना-पृथ्वी-उत्पत्ति-छेदक जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ११ ॥

अंजन मूलिका पृथ्वी जान, जोजन सहस तनौं दल मान। यामैं उत्पति छेदक सोय, तिनपद अर्घ जजौं मद खोय।

ॐ ह्रीं अंजन-मूलिका पृथ्वी-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १२ ॥

अंका पृथ्वी ग्यारमी जोर, जोजन सहस मुटाई ठोर। यामैं उत्पति छेदक सोय, तिन पद अर्घ जजौं मद खोय।

ॐ ह्रीं अंका-पृथ्वी-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १३ ॥

नाम स्फटिका पृथ्वी सही, जोजन सहस येक दल कही। यामैं उत्पति छेदक सोय, तिनपद अर्घ जजौं मद खोय।

ॐ ह्रीं स्फटिका-पृथ्वी-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १४ ॥

नाम चंदना पृथ्वी कही, येक सहस दल जानौं सही। यामैं उत्पति छेदक सोय, तिनपद अर्घ जजौं मद खोय।

ॐ ह्रीं चंदना-पृथ्वी-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १५ ॥

सर्वर्थका पृथ्वी नाम, जोजन सहस तनौं दल ठाम। यामैं उत्पति छेदक सोय, तिनपद अर्घ जजौं मद खोय।

ॐ ह्रीं सर्वर्थका-पृथ्वी-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १६ ॥

वकुला नाम पृथ्वी जान, जोजन सहस तनो दल मान। तिनमैं उत्पति छेदक सोय, तिनपद अर्घ जजौं मद खोय।

ॐ ह्रीं वकुला-नाम-पृथ्वी-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ७ ॥

शैला पृथ्वी सोलमी सही, जोजन सहस मुटाई कही। यामैं उत्पति छेदक सोय, तिन पद अर्घ जजौं मद खोय।

ॐ ह्रीं शैला-पृथ्वी-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १८ ॥

पंक भाग दूजो मन लाय, चउ–असि जोजन सहस बताय, यामैं उत्पति छेदक सोय, तिन पद अर्घ जजौं मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पंकभाग–पृथ्वी–उत्पत्ति–छेदक–जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ १६ ॥

गीता छन्द—

तृतिय अब्बुलभाग दुखमय तहां पहला नरक है, बाहुल्य अस्सी सहस जोजन भाग इस भू का कहै।
तहां पटल तेरह पापको फल, अशुभ परणति तैं परै, या गती भाव निवार सुध ह्वै पूज तिन पद अघ हरै।

ॐ ह्रीं अब्बहुलभाग-पृथ्वी-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ २० ॥

अडिल्ल छन्द—

पहला नरक का पटल प्रथमही जानिये, सीमन्त नामा इन्द्रक बिल तहँ मानिये।
ताकी उत्पति छेदक सुध मूरति भये, तापद पूजत अरघ पापगति तजि गये ॥

ॐ ह्रीं प्रथम पृथ्वीका प्रथम पटलविषैं सीमन्त-इन्द्रक-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ २१ ॥

प्रथम नरक का पटल प्रथम जानौं सही, श्रेणि–बद्ध तहां बिल है महादुख की मही।
ताकी उत्पति छेदक सुध मूरति भये, तापद पूजत अरघ पापगति तजि गये ॥

ॐ ह्रीं प्रथम नरक का प्रथम पटल विषैं श्रेणीबद्ध-उत्पत्ति–छेदक–जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ २२ ॥

घम्मा नरक पटल पहले में जानिये, परकीर्णक असथान महादुख थानिये।
ताकी उत्पति छेदक सुध मूरति भये, तापद पूजत अरघ पाप गति तजि गये ॥

ॐ ह्रीं प्रथम नरक के प्रथम पटल विषैं प्रकीर्णक-इन्द्रक-बिल–उत्पत्ति–छेदक–जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ २३ ॥

रतन प्रभा नरक तनों पटल दूजौ सही, निरय नामसु इन्द्रक बिल अघ की मही।

ताकी उत्पति छेदक सुध मूरति भये, तापद पूजत अरघ पापगति तजि गये ॥

ॐ ह्रीं प्रथम नरक का दूजा पटल सम्बन्धि-निरयनाम-इन्द्रक-बिल-उत्पत्तिछेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ २४ ॥

प्रथम नरक का दूजा पटल बखानिये, श्रेणी बद्ध जहँ बिल है बहु दुख मानिये।
ताकी उत्पति छेदक सुध मूरति भये, तापद पूजत अरघ पापगति तजि गये ॥

ॐ ह्रीं प्रथम नरक का दूजा पटल सम्बन्धी श्रेणीबद्ध-बिल-उत्पत्ति-छेदक जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ २५ ॥

प्रथम नरक का दूजा पटल बखानिये, परकीर्णक तहां बिल है महा दुख मानिये।
ताकी उत्पति छेदक सुध मूरति भये, तापद पूजत अरघ पापठिग तजि गये ॥

ॐ ह्रीं प्रथम नरक का दूजा पटल सम्बन्धी प्रकीर्णक-बिल-उत्पत्तिछेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ २६ ॥

रतन प्रभा नर्कपटल तीजो अघ भरा, रौरव नामा इन्द्रक बिल है तहां परा।
ताकी उत्पति छेदक सुध मूरति भये, तापद पूजत अरघ पाप ठिग तजि गये ॥

ॐ ह्रीं प्रथम नरक का तीसरा पटल विषैं रौरव नामा इन्द्रक-उत्पत्तिछेदक-जिनेभ्यो अघम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ २७ ॥

प्रथम नरक के पटल तीसरे में सही, श्रेणि-बद्ध दुखथान बिलय अघकी मही।
ताकी उत्पति छेदक सुध मूरति भये, तापद पूजत अरघ पाप ठिग तजि गये ॥

ॐ ह्रीं प्रथम नरक के तीजे पटल विषैं श्रेणी-बद्ध-बिल-उत्पत्ति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ २८ ॥

नरक प्रथम का पटल तीसरा ता विषैं, परकीर्णक अति संकट थल बिलय अखै।
ताकी उत्पति छेदक सुध मूरति भये, तापदपूजत अरघ पाप ठिग तजि गये ॥

ॐ ह्रीं प्रथम नरक का तीसरा पटल विषैं प्रकीर्ण बिल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ २९ ॥

प्रथम नरक का पटल चतुरथ जानिये, भ्रांतनाम तहां इन्द्रक बिलय बखानिये।
ताकी उत्पति छेदक शुद्ध मूरति भए, तापद पूजत अरघ पाप ठिग तजि गए ॥ ३० ॥

ॐ ह्रीं प्रथम नरक का चतुर्थ पटल संबन्धो भ्रात नामा बिल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ३०॥

प्रथम नरक का पटल चतुरथ है सही, श्रेणि-बद्ध तहाँ-बिलय-बडे-दुःख की मही।

अडिल्ल छंद— ताकी उत्पति छेदक शुध मूरति भए, ता पद पूजत अरघ पाप ठिग तजि गए ॥ ३१ ॥

ॐ ह्रीं प्रथमनरकसंबन्धि–चतुर्थपटल–श्रेणिबद्ध–बिल–उत्पत्ति–छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ३१ ॥

प्रथम नरक का पटल चतूरथ है सही, ताके ही परकीर्ण विलय अति दुख मई।
ताकी उत्पति छेदक शुध मूरति भये, तापद पूजत अरघ पाप ठग तजि गये ॥

ॐ ह्रीं प्रथम-नरक-चतुर्थपटल संबंधि-प्रकीर्ण-बिल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति-स्वाहा ॥ ३२ ॥

प्रथम नरक पंचम पटल दुखदाय है, उद्भ्रांतक तहां इन्द्रक विलय सुभाय है।
ताकी उत्पति छेदक शुध मूरति भये, ता पद पूजत अरघ पाप ठग तजि गये ॥

ॐ ह्रीं प्रथमनरकपंचमपटलसम्बन्धि-उद्भ्रांतकनाम-इन्द्रकबिल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ३३ ॥

आदि नरक का पटल पंचमा नित सही, श्रेणीबद्ध तहां विलय महा अनरथ मई।
ताकी उत्पति छेदक शुध मूरति भयें, ता पद पूजन अरघ पाप ठग तजि गये ॥

ॐ ह्रीं प्रथमनरक-पंचमपटलसंबंधि-श्रेणीबद्ध-इन्द्रक-बिल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ३४ ॥

पहले नरक तना पंचम पाथड़ सही, ताके परकीर्णक बिल है सब दुख मई।
ताकी उत्पति छेदक शुध मूरति भये, ता पद पूजत अरघ पाप ठग तजि गये ॥

ॐ ह्रीं प्रथमनरक-पंचमपटल-संबंधि–प्रकीर्णक-इन्द्रक बिल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीतिस्वाहा ॥ ३५ ॥

प्रथम शुभ्रमें पटल षष्ठ दुख भूमि है, शुभ्रान्तक तहां विलय इन्द्र अघ मूल है।
ताकी उत्पति छेदक शुध मूरति भये, ता पद पूजत अरघ पाप ठग तजि गये ॥

ॐ ह्रीं प्रथमनरक-षष्ठ–पटलसबंधि-संभ्रांतक-इन्द्रक-बिल-गति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ३६ ॥

पहले नरक तना षष्ठम पाथड़ सही, श्रेणिबद्ध तहां बिलय महा अड़बड़ मही।
ताकी उत्पति छेदक शुध मूरति भये, ता पद पूजत अरघ पाप ठग तजि गये ॥

ॐ ह्रीं प्रथम नरक-षष्ठम-पटल-संबधि-श्रेणी–बद्ध-इन्द्रक-बिल-गतिछेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ३७ ॥

अडिल्ल छंद— धम्मा नरक तणां ग्यारम पाथड़ सही, ताकी श्रेणी रूप बिलय दुख थल ठही ।
ताकी उत्पति छेदक शुध मूरति भये, ता पद पूजत अरघ पाप ठग तजि गये ॥

ॐ ह्रीं प्रथमनरक-एकादशमपटलसंबंधि-श्रेणीबद्धविल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ५२ ॥

आदि नरक का पटल ग्यारवां जानिये, परकीरण तहां विलय महा अघ खानिये ।
ताकी उत्पति छेदक शुध मूरति भये, ता पद पूजत अरघ पाप ठग तजि गये ॥

ॐ ह्रीं प्रथमनरक-एकादशमपटलसंबधि-श्रेणीवद्धविल-उत्पत्ति छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ५३ ॥

रतन प्रभा के मांहि पटल बारम कह्यो, इन्द्रक अव क्रान्तक तहाँ दुखमय ठह्यो ।
ताकी उत्पति छेदक शुध मूरति भये, ता पद पूजत अरघ पाप ठग तजि गये ॥

ॐ ह्रीं प्रथमनरकद्वादशमपटल सम्बन्धि-अवक्रान्तकनामइन्द्रकविल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५४ ॥

प्रथम नरक के पटल बारमें के विषैं, श्रेणी बद्ध तहाँ विलय महा दुख थल अखै ।
ताकी उत्पति छेदक शुध मूरति भये, ता पद पूजत अरघ पाप ठग तजि गये ॥

ॐ ह्रीं प्रथमनरकद्वादशमपटलसबंधि-श्रेणीबद्धविल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ५५ ॥

घम्मा नरक संबंधी बारम पटल में, परकीरण अघ थान विलय दुख थल पमैं ।
ताकी उत्पति छेदक शुध मूरति भये, ता पद पूजत अरघ पाप ठग तजि गये ॥

ॐ ह्रीं प्रथमनरकद्वादशमपटलसंबधि-प्रकीर्णकविल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ५६ ॥

प्रथम नरक का पटल तेरवां दुख धरा; विक्रान्त नामक इन्द्रक विलय जु है खरा ।
ताकी उत्पति छेदक शुध मूरति भये, ता पद पूजत अरघ पाप ठग तजि गये ॥

ॐ ह्रीं प्रथमनरकत्रयोदशमपटलसबधि-विक्रान्तनामइन्द्रकविल-उत्पत्ति-छेदक जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ५७ ॥

प्रथम नरक का पटल अन्त का है सहीं, श्रेणी बद्ध तहां विलय महा तपती मही ।
ताकी उत्पति छेदन शुध्र मूरति भये, ता पद पूजत अरघ पाप ठग तजि गये ॥

ॐ ह्रीं प्रथमनरकत्रयोदशमपटलसंबधि-श्रेणीबद्धबिल-उत्पति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निवपामीति स्वाहा ॥ ५८ ॥

आदि नरक का पटल तेरवां जानिये, परकीरण तहां विलय थान अघ खानिये ।
ताकी उत्पति छेदक शुध मूरति भये, ता पद पूजत अरघ पाप ठग तजि गये ॥

ॐ ह्रीं प्रथमनरक-अंतिमपटलसंबंधी-प्रकीर्णकविल-उत्पति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ५९ ॥

प्रथम नरक की एक समुद की आयु है, हाथ सवा इकतीस तनी तहां काय है ।
ताकी उत्पति छेदक शुध मूरति भये, ता पद पूजत अरघ पाप ठग तजि गये ॥

ॐ ह्रीं प्रथमनरकउत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घ निर्वपामीत्ति स्वाहा ॥ ६० ॥ ( इति प्रथम नरक पूजा )

## ॥ द्वितीय नरक पृथ्वी सम्बन्धी पूजा ॥

छंद हरिगीतिका—यह दूसरो है नरक दुखमय, स्थूल सहस बतीसही, जहँ पटल ग्यारह काय बासठ, अर्द्ध जिन देवन कही ।
भू शर्करा है प्रभा जाको, नाम दुख थल बनि रह्यो, इस गती छेदक देवके पद, सेवतें भव लघु भयो ॥

ॐ ह्रीं द्वितीयनरकउत्पत्ति-छेदक-जिन अत्रावतरावतर संवौषट, आह्वाननं। ॐ ह्रीं द्वितीयनरकउत्पत्ति-छेदक-जिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठ' ठ', स्थापनं। ॐ ह्रीं द्वितीयनरकउत्पत्ति-छेदक-जिन अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् सन्निधिकरणम्।

छंद जोगीरासा— वंशा नामा नरक दूसरा, बहुत विलय का धारी, पापी जीव करे परणति दुठ, लेय यहां अवतारी ।
या गति छेद भये भव पारक, तिन ढिंग अर्घ धराई, अर्घ यजौं हितकार भली विधि, अंत लगे सुख दाई ॥

ॐ ह्रीं वंशानामा-पृथ्वी-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ६७ ॥

नरक दूसरो है दुख थानक, पाथड़ ग्यारह पावे, ताके पहले पटल विषै है, इन्द्रक ततक धरावे ।
क्रोध मान माया छल धारक, जीव तहां तिथि ठाने । सो गति छेद गये शिव मारग, अर्घ तिन्हें पद जाने ॥

ॐ ह्रीं द्वितीयनरक-प्रथमपटल सबंधि ततकनामइन्द्रक-विल-गति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ६८ ॥

छंद बेसरी—द्वितिय नरकका परथम पटला, श्रेणीबद्ध विलय तहं अटला। या गति छेद शुद्ध पद पायो, तिन पद हमने अर्घ चढायो ॥

ॐ ह्रीं द्वितीयनरकप्रथमपटलसबंधि-श्रेणीबद्धविल-उत्पत्ति छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ६९ ॥

नरक दूसरो पहला पटला, विलय प्रकीरण है तहं अटला । या गति छेद शुद्ध पद पायो, तिन पद हमने अर्घ चढायो ॥
ॐ ह्रीं द्वितीयनरकप्रथमपटलसंबधी–प्रकीर्णकविल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ७० ॥
द्वितिय नरक का दूजा पटला, स्तनक इन्द्र विलय तहां अटला । या गति छेद शुद्ध पद पायो, तिन पद हमने अर्घ चढायो ॥
ॐ ह्रीं द्वितीयनरक द्वितीयपटलसंबधी–स्तनक नामइन्द्रक-विल–उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ७१ ॥
द्वितिय नरक का दूजा पटला, श्रेणी बद्ध विलय तहां अटला । या गति छेद शुद्ध पद पायो, तिन पद हमने अर्घ चढायो ॥
ॐ ह्रीं द्वितीयनरक-द्वितीयपटलसंबधी-श्रेणीबद्ध–विल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ७२ ॥
द्वितिय नरक का दूजा पटला, विलय तहां परकीरण अटला । या गति छेद शुद्ध पद पायो, तिन पद हमने अर्घ चढायो ॥
ॐ ह्रीं द्वितीयनरक-द्वितीयपटलसंबधी-प्रकीर्णक विल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ७३ ॥
द्वितिय नरक का तीजा पटला, वनक नाम इन्द्रक तहां अटला । या गति छेद शुद्ध पद पायो, तिन पद हमने अर्घ चढायो ॥
ॐ ह्रीं द्वितीयनरक तृतीयपटलसंबंधि-वनकनामइन्द्रक-विल उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ७४ ॥
नरक दूसरा तीजा पटला, तिनके श्रेणी विलये अटला । या गति छेद शुद्ध पद पायो, तिन पद हमने अर्घ चढायो ॥
ॐ ह्रीं द्वितीयनरक-तृतीयपटलसंबधि–श्रेणीबद्ध-विल–उत्पत्ति–छेदक–जिनेभ्यो अर्घम निर्वपामीति स्वाहा॥ ७५ ॥
नरक दूसरा तीजा पटला, परकीरण तहां विलय सु अटला । या गति छेद शुद्ध पद पायो, तिन पद हमने अर्घ चढायो ॥
ॐ ह्रीं द्वितीयनरकतृतीयपटलसंबंधी–प्रकीर्णक-विल–उत्पत्तिछेदक–जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ७६ ॥
शुभ्र दूसरा चौथा पटला, मनक इंद्र विलय तहां अटला । या गति छेद शुद्ध पद पायो, तिन पद हमने अर्घ चढायो ॥
ॐ ह्रीं द्वितीयनरक-चतुर्थपटलसंबंधी–मनक-इन्द्रक-विल–उत्पत्ति–छेदक जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीत स्वाहा ॥ ७७ ॥
नरक दूसरा चौथा पटला, श्रेणी बद्ध विलय तहां अटला । या गति छेद शुद्ध पद पायो, तिन पद हमने अर्घ चढायो ॥
ॐ ह्रीं द्वितीयनरक–चतुर्थपटलसंबन्धि–श्रेणीबद्ध विल- उत्पत्ति–छेदक–जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ७८ ॥
नरक दूसरा चौथा पटला, प्रकीर्णक विलय तहां है अटला । या गति छेद शुद्ध पद पायो, तिन पद हमने अर्घ चढायो ॥
ॐ ह्रीं द्वितीयनरकचतुर्थपटलसंबन्धि–प्रकीर्णक-विल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ७९ ॥

नरक दूसरा पंचम पटला, खड़ा नाम तहां इन्द्रक अटला । या गति छेद शुद्ध पद पायो, तिन पद हमने अर्घ चढायो ॥

ॐ ह्रीं द्वितीयनरकपंचमपटलसम्बन्धि-खडानाम इंद्रक बिल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ८० ॥

द्वितीय नरक का पंचम पटला, श्रेणी बद्ध बिलय तहां अटला । या गति छेद शुद्ध पद पायो, तिन पद हमने अर्घ चढायो ॥

ॐ ह्रीं द्वितीयनरकपंचमपटलसम्बन्धि-श्रेणीबद्ध-बिल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ८१ ॥

नरक दूसरा पंचम पटला, प्रकीर्णक तहां इन्द्रक अटला । या गति छेद शुद्ध पद पायो, तिन पद हमने अर्घ चढायो ॥

ॐ ह्रीं द्वितीयनरकपंचमपटलसंबन्धि-प्रकीर्णकबिल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ८२ ॥

द्वितीय नरक का षष्ठम पटला, खडिका नाम इन्द्रक तहां अटला । या गति छेद शुद्ध पद पायो, तिन पद हमने अर्घ चढायो ॥

ॐ ह्रीं द्वितीयनरकषष्ठमपटलसंबन्धि-खडिकानामइन्द्रक-बिल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ८३ ॥

नरक दूसरा षष्ठम पटला, श्रेणी बद्ध बिलय तहाँ अटला । या गति छेद शुद्ध पद पायो, तिन पद हमने अर्घ चढायो ॥

ॐ ह्रीं द्वितीयनरकषष्ठमपटलसंबंधी-श्रेणीबद्धबिलउत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामिति स्वाहा ॥ ८४ ॥

द्वितीय नरक का षष्ठम पटला, बिलय प्रकीर्णक तामें अटला । या गति छेद शुद्ध पद पायो, तिन पद हमने अर्घ चढायो ॥

ॐ ह्रीं द्वितीयनरकषष्ठमपटलसंबधी-प्रकीर्णक बिलउत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामिति स्वाहा ॥ ८५ ॥

नरक दूसरा सप्तम पटला, जिव्हा नाम इन्द्रक तहाँ अटला । या गति छेद शुद्ध पद पायो, तिन पद हमने अर्घ चढायो ॥

ॐ ह्रीं द्वितीयनरकसप्तमपटलसंबधी- प्रकीर्णकबिल-उत्पत्ति-छेदक जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामिति स्वाहा ॥ ८६ ॥

द्वितीय नरक का सप्तम पटला, श्रेणी बद्ध बिलय तहाँ अटला । या गति छेद शुद्ध पायो, तिन पद हमने अर्घ चढायो ॥

ॐ ह्रीं द्वितीयनरकसप्तमपटलसंबधि-श्रेणीबद्धबिल-उत्पत्ति छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामिति स्वाहा ॥ ८७ ॥

द्वितीय नरक का सप्तम पटला, बिलय तहाँ प्रकीर्णक अटला । या गति छेद शुद्ध पद पायो तिन पद हमने अर्घ चढायो ॥

ॐ ह्रीं द्वितीयनरकसप्तमपटलसंबंधि-प्रकीर्णकबिल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामिति स्वाहा ॥ ८८ ॥

नरक दूसरा अष्टम पटला, नाम जिह्विक इन्द्रक तहाँ अटला । या गति छेद शुद्ध पद पायो, तिन पद हमने अर्घ चढायो ॥

ॐ ह्रीं द्वितीयनरकअष्टमपटलसम्बन्धि-जिह्विकनामइन्द्रकबिल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ८९ ॥

द्वितिय नरक का अष्टम पटला, श्रेणी बद्ध विलय तहाँ अटला। या गति छेद शुद्ध पद पायो, तिन पद हमने अर्घ चढायो ॥

ॐ ह्रीं द्वितीयनरकअष्टमपटलसम्बन्धि-श्रेणीबद्ध-विलउत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ९० ॥

नरक दूसरा अष्टम पटला, विलय प्रकीर्णक तामैं अटला। या गति छेद शुद्ध पद पायो, तिन पद हमने अर्घ चढ़ायो ॥

ॐ ह्रीं द्वितीयनरकअष्टमपटलसंबन्धि-प्रकीर्णकविल-उत्पत्तिछेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ९१ ॥

द्वितिय नरक का नवमा पटला, लौलिक नाम इन्द्रक तहां अटला। या गति छेद शुद्ध पद पायो, तिन पद हमने अर्घ चढायो।

ॐ ह्रीं द्वितीयनरकनवमपटलसंबन्धि-लौलिकनामइन्द्रक विल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ९२ ॥

नरक दूसरा नवमा पटला, श्रेणी बद्ध विलय तहां अटला। या गति छेद शुद्ध पद पायो, तिन पद हमने अर्घ चढायो ॥

ॐ ह्रीं द्वितीयनरकनवमपटलसंबंधि-श्रेणीबद्धविल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ९३ ॥

शुभ्र दूसरा नवमा पटला, विलय प्रकीर्णक है तहां अटला। या गति छेद शुद्ध पद पायो, तिन पद हमने अर्घ चढायो ॥

ॐ ह्रीं द्वितीयनरकनवमपटलसंबन्धि-प्रकीर्णकविल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ९४ ॥

द्वितीय नरक का दशमा पटला, इन्द्रक लोलवत्स है अटला। या गति छेद शुद्ध पद पायो, तिन पद हमने अर्घ चढायो ॥

ॐ ह्रीं द्वितीयनरकदशमपटलसंबन्धि-लोलवत्सनामइन्द्रकविल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ९५ ॥

द्वितीय नरक का दशमा पटला, श्रेणी बद्ध विलय तहां अटला। या गति छेद शुद्ध पद पायो, तिन पद हमने अर्घ चढायो ॥

ॐ ह्रीं द्वितीयनरकदशमपटलसंबधि-श्रेणीबद्ध विल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ९६ ॥

नरक दूसरा दशमा पटला, विलय प्रकीर्णक है तहां अटला। या गति छेद शुद्ध पद पायो, तिन पद हमने अर्घ चढायो ॥

ॐ ह्रीं द्वितीयनरकदशमपटलसंबंधि-प्रकीर्णकविल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ९७ ॥

नरक दूसरा ग्यारम पटला, स्तनलोला इन्द्रक है अटला। या गति छेद शुद्ध पद पायो, तिन पद हमने अर्घ चढायो ॥

ॐ ह्रीं द्वितीयनरकएकादशमपटलसंबन्धि-स्तनलोलानामइन्द्रक-विल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ९८ ॥

नरक दूसरा ग्यारम पटला, श्रेणीबद्ध विलय तहां अटला। या गति छेद शुद्ध पद पायो, तिन पद हमने अर्घ चढायो ॥

ॐ ह्रीं द्वितीयनरकएकादशमपटलसंबंधि-श्रेणीबद्ध-विलउत्पत्ति-छेदक जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ९९ ॥

नरक दूसरा ग्यारम पटला, विलय प्रकीर्णक है तहां अटला। या गति छेद शुद्ध पद पायो, तिन पद हमने अर्घ चढायो ॥

ॐ ह्रीं द्वितीयनरकएकादशमपटलसंबंधि-प्रकीर्णकविल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १०० ॥

छंद जोगीरासा—नरक दूसरा ग्यारम पटला, सब ही संकट दाई। विलय लाख पच्चीस कहे तहां, अग्नि मई अधिकाई ॥
या गति छेद भये शुध मूरति, तिनपद शीश नमाऊं। अष्ट द्रव्य करि अर्घ ठानिके, हुलसे अंग चढाऊं ॥

ॐ ह्रीं द्वितीयनरकसंबंधि-पच्चीसलाखविल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १०१ ॥

❀ इति द्वितीय नरक पृथ्वी सम्बन्धी पूजा ❀

## ॥ तृतीय नरक पृथ्वी सम्बन्धी पूजा ॥

छंद अडिल्ल—तृतीय नरक की काय सवा सै कर कही, आयु सात सागर नव पटल विषै मही।
पापी जीव महा दुखकर तहां दिन भरैं, या गति छेदक देव जजों सिध सुर करैं ॥

ॐ ह्रीं तृतीयनरकसम्बन्धि-नवपटल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ १०२ ॥

नरक तीसरे प्रथम पाथडे जानिये, तप्त नाम तहां इन्द्रक विलय बखानिये।
या गति छेदक देव सोय नित ही जजों, अर्घ थकी चित लाय नाम निश दिन भजों ॥

ॐ ह्रीं तृतीयनरक-प्रथमपटल-सम्बन्धि-तप्तनाम-इन्द्रक-विलउत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाह ॥ १०३ ॥

तृतिय नरक के पहले पटलक में सही, श्रेणी बद्ध सु विलय महा संकट मही।
या गति छेदक देव सोय नित ही जजों, अर्घ थकी चित लाय नाम निश दिन भजों ॥

ॐ ह्रीं तृतीयनरक-प्रथमपटलसम्बन्धि-श्रेणीवद्धविल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १०४ ॥

प्रभा वालुका पटल प्रथम ही जानिये, परकीरण तहां विलय खानि दुख मानिये।
या गति छेदक देव सोय नित ही जजों, अर्घ थकी चितलाय नाम निश दिन भजों ॥

ॐ ह्रीं तृतीयनरक-प्रथमपटलसम्बन्धिप्रकीर्णक-विल-उत्पत्तिछेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १०५ ॥

अडिल्ल छंद—नरक तीसरा तनों पटल दूजो सही, इन्द्रक विलय सुनाम तपित दुख की मही।
या गति छेदक देव सोय नित ही जजों, अर्घ थकी चित लाय नाम निश दिन भजों ॥
ॐ ह्रीं तृतीयनरक-द्वितीयपटलसम्बन्धि-तपितनामइन्द्रकविल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १०६ ॥

लोक

मेघा नरक का पटल दूसरा की सुनो, श्रेणीवद्ध जे विलय महा दुखमय गिनो।
या गति छेदक देव सोय नित ही जजों, अर्घ थकी चितलाय नाम निश दिन भजों ॥
ॐ ह्रीं तृतीयनरक-द्वितीयपटलसम्बन्धि-श्रेणीवद्धविल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १०७ ॥

तृतिय नरक का पटल दूसरा दुख धरा, परकीरण तिस मांहि विलय तहां दुठचरा।
या गति छेदक देव सोय नित ही जजों, अर्घ थकी चित लाय नाम निश दिन भजों ॥
ॐ ह्रीं तृतीयनरक-द्वितीयपटलसम्बन्धिप्रकीर्णक-विल-उत्पत्ति-छेदक जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १०८ ॥

नरक तीसरा माहि पटल तीजा गिनो, तपन नाम तहां इन्द्रक विल सुखको हनो।
या गति छदक देव सोय नित ही जजो, अर्घ थकी चित लाय नाम निश दिन भजों ॥
ॐ ह्रीं तृतीयनरक-तृतीयपटलसम्बन्धि-तपननामइन्द्रकविल-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १०९ ॥

नरक तीसरा नाम पटल तीजा सही, श्रेणिवद्ध है विलय तहां दुख धाम ही।
या गति छेदक देव सोय नितही जजों, अर्घ थकी चितलाय नाम निश दिन भजों ॥
ॐ ह्रीं तृतीयनरक-तृतीयपटलसम्बन्धि श्रेणिबद्धविल—उत्पत्ति छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ११० ॥

तीजे नरक का पटल तीसरा सार है, परकीरण तहां विलय पाप उनहार है।
या गति छेदक देव सोय नित ही जजों, अर्घ थकी चितलाय नाम निश दिन भजों ॥
ॐ ह्रीं तृतीयनरक-तृतीयपटलसम्बन्धि-प्रकीर्णकविल—उत्पत्ति छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १११ ॥

तृतीय नरक का चौथा पटल बताइया, तापन नामा विलय इन्द्र तहां गाइया।
या गति छेदक सोय देव नित ही जजों, अरघ थकी चित लाय नाम निश दिन भजो ॥
ॐ ह्रीं तृतीयनरक-चतुर्थपटलसम्बन्धि तापननामाइन्द्रकविल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ११२ ॥

अडिल्ल छंद—नरक तीसरा मांहि पटल चवथा सही, श्रेणी बद्ध बिलय तिस में अघ की मही ।
या गति छेदक सोय देव नित ही जजों, अरघ थकी चित लाय नाम निश दिन भजों ॥
ॐ ह्रीं तृतीयनरक-चतुर्थपटलसंबंधी श्रेणीबद्धबिल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ११३ ॥

तीजा सुव्रत नरक चतुर पाथड़ कहा, परकीरण तहां बिलय घोर दुख कर तहां ।
या गति छेदक सोय देव नित ही जजों, अरघ थकी चित लाय नाम निश दिन भजों ॥
ॐ ह्रीं तृतीयनरक-चतुर्थपटलसंबंधी-प्रकीर्णकबिल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ११४ ॥

तीजे नरक को पटल पंचमो है सही, इन्द्र निदाघ सु नाम तहां दुख धाम ही ।
या गति छेदक सोय देव नित ही जजों, अरघ थकी चित लाय नाम निश दिन भजों ॥
ॐ ह्रीं तृतीयनरक-पंचमपटलसंबंधि-निदाघनामइन्द्रकबिल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ११५ ॥

तीजे नरक का पटल पंचमा मानिये, श्रेणि बद्ध तहां बिलय दुःख थल जानिये ।
या गति छेदक सोय देव नित ही जजों, अरघ थकी चित लाय नाम निश दिन भजों ॥
ॐ ह्रीं तृतीयनरक-पंचमपटलसंबंधी-श्रेणीबद्धबिल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ११६ ॥

नरक तीसरा तना पटल पंचम बुरा, परकीरण तहां बिलय महा अघ का करा ।
या गति छेदक सोय देव नित ही जजों अरघ थकी चित लाय नाम निश दिन भजों ॥
ॐ ह्रीं तृतीयनरक-पंचमपटलसंबंधि-प्रकीर्णकबिल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ११७ ॥

तीजे नरक का पटल षष्ठमा धारिये, उज्ज्वलित है इन्द्रक बिल अघकारिये ।
या गति छेदक सोय देव नित ही जजों, अरघ थकी चित लाय नाम निश दिन भजों ॥
ॐ ह्रीं तृतीयनरक-षष्ठमपटलसंबंधि-उज्ज्वलितनामइन्द्रकबिल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ११८ ॥

नरक तीसरे तनो पटल षष्ठम सही, श्रेणी बध है बिलय तहां संकट मई ।
या गति छेदक सोय देव नित ही जजों, अरघ थकी चित लाय नाम निश दिन भजों ।
ॐ ह्रीं तृतीयनरक-षष्ठमपटलसंबंधि-श्रेणीबद्धबिल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ११९ ॥

अडिल्ल छंद—तीजे नरक का पटल षष्ठमा है सरू, परकीरण तहां विलय पाप मय है खरू।
या गति छेदक सोय देव नित ही जजों, अरघ थकी चित लाय नाम निश दिन भजों॥

ॐ ह्रीं तृतीयनरक-षष्ठमपटलसंबंधी-प्रकीर्णकविल-उत्पत्ति छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा॥ १२०॥

तीजे नरक का पटल सातमां अगनिसा, इन्द्र नाम तहा विलय जलै दावाग्निसा।
या गति छेदक सोय देव नित ही जजों, अरघ थकी चित लाय नाम निश दिन भजों॥

ॐ ह्रीं तृतीयनरक-सप्तमपटलसंबंधि-प्रज्वलितनामइन्द्रकविल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा॥ १२१॥

नरक तीसरा तना पटल सप्तम सही, श्रेणी-बध तहां विलय महां अघ की मही।
या गति छेदक सोय देव नित ही जजों, अरघ थकी चित लाय नाम निश दिन भजों॥

ॐ ह्रीं तृतीयनरक सप्तमपटलसम्बन्धि श्रेणीबद्धविल-उत्पत्ति छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा॥ १२२॥

नरक तीसरा तना पटल सप्तम सही, परकीरण तहाँ विलय अनोखी दुख मही।
या गति छेदक सोय ताको जजों, अरघ थकी चितलाय नाम निश दिन भजों॥

ॐ ह्रीं तृतीयनरक-सप्तमपटलसबंधि-प्रकीर्ण-विल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा॥ १२३॥

तीजे नरक का पटल आठवां जानिये, नाम इन्द्र संज्वलित विलय का मानिये।
या गति छेदक सोय देव ताको जजों,अरघ थकी चितलाय नाम निश दिन भजों॥

ॐ ह्रीं तृतीयनरक-अष्ठमपटलसंबंधि-संज्वलितनाम-इन्द्रक-विल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा॥ १२४॥

नरक तीसरा पटल आठवॉ है कहा, श्रेणीवद्धतहॉ जीव पाप बसि अति दहा।
या गति छेदक सोय देव ताको जजों, अरघ थकी चितलाय नाम निश दिन भजों॥

ॐ ह्रीं तृतीयनरक-अष्टमपटलसवन्धि-श्रेणीवद्ध-विल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा॥ १२५॥

नरक तीसरा पटल आठमां जोइये, परकीरण तहां विलय बडे दुख होइये।
या गति छेदक सोय देव ताको जजों, अरघ थकी चित लाय नाम निश दिन भजों॥

ॐ ह्रीं तृतोयनरक-अष्टमपटल-सबंधि-प्रकीर्णक-विल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा॥ १२६॥

छंद अडिल्ल—तृतिय नरक का पटल नवम दुखमय बना, इन्द्रक संप्रज्वलित नाम बिल है ठना।
या गति छेदक सोय देव ताको जजों, अरघ थकी चित लाय नाम निश दिन भजों ॥

ॐ ह्रीं तृतीयनरक-नवमपटलसंबंधि-संप्रज्वलितनाम-इन्द्रकबिल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १२७ ॥

तृतिय नरक का नवम पाथड़ा जोइये, श्रेणिबद्ध तहां बिलय महा दुख होइये।
या गति छेदक सोय देव ताको जजों, अरघ थकी चित लाय नाम निश दिन भजों ॥

ॐ ह्रीं तृतीयनरक नवमपटलसंबंधि-श्रेणीबद्ध-बिल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १२८ ॥

नरक तीसरा तना पटल नवमा सही, परकीरण तहां बिलय महा अटपट मही।
या गति छेदक सोय देव ताको जजों, अरघ थकी चित लाय नाम निश दिन भजों ॥

ॐ ह्रीं तृतीयनरक-नवमपटलसंबंधि-प्रकीर्णक-बिल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १२९ ॥

मेघा तीजी नरक धरा जाड़ी सही, जोजन अट्ठाईस सहस अध कर मही।
पन्द्रह लाख बिला तिस थानक पाइये, या गति छेदक देव तनो यश गाइये ॥

ॐ ह्रीं तृतीयनरक-संबंधि-पन्द्रहलक्षबिल-उत्पत्ति-छेदक जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १३० ॥

❀ इति तृतीय नरक कथन संपूर्णम् ❀

## ॥ चतुर्थ नरक पृथ्वी संबंधी पूजा ॥

चाल—मुनियानन्द. छंद—लक्ष्मीवती,

छंद लक्ष्मीवती—नरक चवथा तना पटल पहला सही, नाम आरा तहां बिलय इंद्रक कही।
पाप जुत जीव जे वास याको लहै, या गती छेद पद पूज्य सब जग कहै ॥

ॐ ह्रीं चतुर्थनरक-प्रथमपटलसंबंधि-आरानामइन्द्रकबिल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १३१ ॥

नरक चवथा तना पटल पहला कहा, बिलय श्रेणी तहां जीव बहु दुख लहा।
पाप जुत जीव जे वास याको लहै, या गती छेद पद पूज्य सब जग कहै ॥

ॐ ह्रीं चतुर्थनरक-प्रथमपटल-संबंधी-श्रेणी बद्ध-बिल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घ निर्वपामीति स्वाहा ॥ १३२ ॥

छंद लक्ष्मीवती— नरक चवथा तनो पटल पहलो कह्यो, विलय परकीर्ण तहाँ दुःख दधि थनि रह्यो ।
पाप जुत जीव जे वास याको लहैं, या गती छेद पद पूज्य सब जग कहैं ॥

ॐ ह्रीं चतुर्थ-नरक-प्रथमपटलसंबंधि-प्रकीर्ण-विल-उत्पत्ति छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ १३३ ॥

नरक अंजन तनो पटल दूजो कह्यो, नाम मारा जु इन्द्रक विलो दुख भयो ।
पाप जुत जीव जे वास याको लहैं, या गती छेद पद पूज्य सब जग कहैं ॥

ॐ ह्रीं चतुर्थनरक द्वितीयपटल-संबन्धि-मारा-नामइन्द्रकविल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ १३४ ॥

नरक चवथा तनो पटल दूजो कह्यो, ताम में श्रेणि बद्ध विल दुखको रह्यो ।
पाप जुत जीव जे वास याको लहैं, या गती छेद पद पूज्य सब जग कहैं ॥

ॐ ह्रीं चतुर्थनरकद्वितीयपटलसंबंधि-श्रेणीबद्धविल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १३५ ॥

नरक चवथा तनो पटल दूजो सही, विलय परकीर्ण की अगनि सी भू कही ।
पाप जुत जीव जे वास याको लहैं, या गती छेद पद पूज्य सब जग कहैं ॥

ॐ ह्रीं चतुर्थ नरक-द्वितीयपटलसंबंधि-प्रकीर्णक-विल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १३६ ॥

नरक चवथा तनों पटल तीजो सही, नाम तारा तहाँ विलय इन्द्रक कही ।
पाप जुत जीव जे वास याको लहैं, या गती छेद पद पूज्य सब जग कहैं ॥

ॐ ह्रीं चतुर्थनरक-तृतीयपटलसंबंधि-तारानाम-इन्द्रक-विल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा॥ १३७ ॥

पंक परभा तने तीसरे पटल की, विलय श्रेणी तने जानिये अटल की ।
पाप जुत जीव जे वास याको लहैं, या गती छेद पद पूज्य सब जग कहैं ॥

ॐ ह्रीं पंकप्रभानामनरक तृतीयपटल-संबंधि-श्रेणीबद्धविल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १३८ ॥

नरक चवथा तने पटल तीजे सरू, विलय परकीर्ण तहां तपत है अति घरू ।
पाप जुत जीव जे वास याको लहैं, या गति छेद पद पूज्य सब जग कहैं ॥

ॐ ह्रीं चतुर्थनरकतृतीयपटलसंबंधि-प्रकीर्णकविल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १३९ ॥

छंद लक्ष्मीवती—नरक चवथा तनो पटल चवथो लयो, इन्द्र चर्चा तहां नाम खोटो लयो ।
पाप जुत जीव जे वास याको लहै, या गती छेद पद पूज्य सब जग कहै ।।

ॐ ह्रीं चतुर्थनरक-चतुर्थपटलसबंधी-चर्चानामइन्द्रक-विल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घम निर्वपामीति स्वाहा ॥ १४० ॥

पंक प्रभ नरक का पटल चवथा लिया, बिल तहां श्रेणि-बद्ध दीर्घ दुखतैं किया ।
पाप जुत जीव जे वास याको लहै, या गती छेद पद पूज्य सब जग कहै ॥

ॐ ह्रीं चतुर्थनरक-चतुर्थपटलसंबधि-श्रेणिबद्ध-विल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घम निर्वपामीति स्वाहा ॥ १४१ ॥

नरक चवथा विषैं विलय अघ रूपजी, जानि परकीर्ण महा दुःख मय रूपजी ।
पाप जुत जीव जे वास याको लहै, या गती छेद पद पूज्य सब जग कहै ॥

ॐ ह्रीं चतुर्थनरक-चतुर्थपटलसंबधी-प्रकीर्णक-विल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घम निर्वपामीति स्वाहा ॥ १४२ ॥

नरक चवथा तना पटल पंचम सही, नाम इन्द्रक विलै पूर तमकी रही ।
पाप जुत जीव जे वास याको लहै, या गती छेद पद पूज्य सब जग कहै ॥

ॐ ह्रीं चतुर्थनरक-पंचमपटलसबधि-तमकीनामइन्द्रक-विल उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १४३ ॥

नरक चवथा तनो पटल पंचम अयो, श्रेणी बद्ध विल तहाँ घोर दुख को ठयो ।
पाप जुत जीव जे वास याको लहैं, या गती छेद पद पूज्य सब जग कहै ॥

ॐ ह्रीं चतुर्थनरक-पंचम-पटलसबंधि-श्रेणी-बद्ध-विल-उत्पत्ति छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १४४ ॥

नरक चथवा तने पटल पंचम विखै, विलय परकीर्ण अति दुःख सेती अखै ।
पाप जुत जीव जे वास याको लहै या गती छेद पद पूज्य सब जग कहै ॥

ॐ ह्रीं चतुर्थनरकपंचमपटलसबधि-प्रकीर्णविल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १४५ ॥

पंक परभा तनों पटल षष्ठम लहयो, बिल घाटा जु इंद्रक प्रभूने कहयो ।
पाप जुत जीव जे वास याको लहै, या गती छेद पद पूज्य सब जग कहै ॥

ॐ ह्रीं चतुर्थनरकपष्ठमपटलसंबधि-घाटा-नाम इन्द्रकबिल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १४६ ॥

छंद लक्ष्मीवती—नरक चवथा तने पटल षष्ठम सही, श्रेणीबद्ध बिल तहाँ घोर पाप की मही।
पाप जुत जीव जे वास याको लहै, या गती छेद पद पूज्य सब जग कहै॥

ॐ ह्रीं चतुर्थनरकपष्ठमपटलसंबंधि-श्रेणीबद्धबिल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा॥ १४७॥

नरक चवथा तने पटल षष्ठम भने, बिलय परकीर्ण तहां दुःख पूरण सने।
पाप जुत जीव जे वास याको लहै, या गती छेद पद पूज्य सब जग कहै॥

ॐ ह्रीं चतुर्थनरकषष्ठमपटलसंबंधि-प्रकीर्णक-बिल-उत्पत्तिछेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा॥ १४८॥

पंक परभा तनो पटल सप्तम कह्यो, बिल घटा नाम इन्द्रक तहां बनि रह्यो।
पाप जुत जीव जे वास याको लहै, या गती छेद पद पूज्य सब जग कहै॥

ॐ ह्रीं पंकप्रभा-सप्तमपटलसंबंधि-प्रकीर्णकबिल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा॥ १४९॥

नरक चवथा पटल सातमा जानिये, बिलय श्रेणी तहा पाप दुःख खानिये।
पाप जुत जीव जे वास याको लहै, या गती छेद पद पूज्य सब जग कहै॥

ॐ ह्रीं चतुर्थनरकसप्तमपटलसम्बन्धि-श्रेणीबद्ध-बिलउत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा॥ १५०॥

अंजना नरक का सातमा पटल है, बिलय परकीर्ण तहां दुःख ते अटल है।
पाप जुत जीव जे वास याको लहै, या गती छेद पद पूज्य सब जग कहै॥

ॐ ह्रीं चतुर्थनरकसप्तमपटलसंबंधी-प्रकीर्णकबिल उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्योऽर्घं निर्वपामिति स्वाहा॥ १५१॥

नरक चवथा तहां आयु दश समुद्रकी, भूमि जाड़ी सहस योजन चौबीस की।
बिलय दश लाख महा पाप को धाम है, या गती छेद को है शिव काम है॥

ॐ ह्रीं चतुर्थनरक-सप्तमपटलसंबंधि-दशलक्षबिल-उत्पत्ति-छेदक जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा॥ १५२॥

❀ इति चतुर्थ-नरक-वर्णन संपूर्ण ❀

## ॥ अथ पंचम नरक पृथ्वी सम्बन्धी पूजा ॥

अडिल्ल छंद—पंचम नरक विषै पाथड़ पांचों कहे, काय सवासै धनुष तुंग बहु दुख महे ।
या गति छेदक देव जजों थुति लाय कैं, मुझको देहु छुड़ाय जगत दुख भायकैं ॥

ॐ ह्रीं पचमनरक-पचपटलसंबंधि उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १५३ ॥

छंद–हरि गीतिका (मात्रा २८) यति १६,१२

हरिगीतिका—पंचम नरक का प्रथम पटला, दुख थकी पूरन भरा । तहां विलय इन्द्रक नाम तमका, रोसका यह दधि भरा ।
या गतिच्छेदक देव के पद, द्रव्य वसुतैं पूजिये । तिस फलै आप सरूप जानें अघ अरी सब धूजिये ॥

ॐ ह्रीं पंचमनरकप्रथमपटलसंबन्धि–तमकानामइन्द्रक–विल–उत्पत्ति–छेदक–जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १५४ ॥

नरक पंचम महा अघकर, जीव व्यसनी अवतरै । तहां विलय श्रेणी बद्ध दुख थल, पटल पहले हैं खरै ॥
या गतिच्छेदक देव के पद, द्रव्य वसुतैं पूजिये । तिस फलै आप सरूप जानें, अघ अरी सब धूजिये ॥

ॐ ह्रीं पंचमनरकप्रथमपटलसंबंधि–श्रेणिबद्धविल–उत्पत्ति–छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १५५ ॥

धूम परभा नरक पंचम, पटल पहलो इस तनों । तहां विलय बहु परकीर्ण दुख थल, क्रोध के फल तें घनों ।
या गतिच्छेदक देव के पद, द्रव्य वसु त पूजिये । तिस फलै आप सरूप जानें, अघ अरी सब धूजिये ॥

ॐ ह्रीं पचमनरकप्रथमपटलसंबंधि-प्रकीर्णकविल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १५६ ॥

पंचम नरक का पटल दूजा, जीव हिंसा तें लहै । नाम भ्रमका विलय इन्द्रक, जीव तहं जरतो रहै ।
या गतिच्छेदक देव के पद द्रव्य वसुतैं पूजिये । तिस फलै आप सरूप जानें, अघ अरी सब धूजिये ॥

ॐ ह्रीं पचमनरक-द्वितीयपटलसम्बन्ध–भ्रमकानामइन्द्रकविल उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १५७ ॥

चाल-मुनियानंद ( छंद-लक्ष्मीवती )

धूम परभा नरक पांचमा है सही, दूसरे पटल तिस विलय श्रेणी कही ।
या गतिच्छेदका देव जिन पूज्य है, जजों शुभ अर्घ इन पद अघ धूज्य हैं ॥

ॐ ह्रीं पंचमनरकद्वितीयपटलसंबन्ध-श्रेणीबद्ध-विल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ १५८ ॥

छंद अडिल्ल—नरक अरिष्टा पंचम अघकर सों लहै, ताके दूजे पटल प्रकीर्ण तहां रहै ।
या उत्पति छेद शुद्ध मूरति भये, तिन पद अर्घ चढाय महा शुभ फल लये ॥

ॐ पंचमनरकद्वितीयपटलसंबंधि-प्रकीर्णकविल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामिति स्वाहा ॥ १५६ ॥

छंद हरिगीतिका—नरक पंचम पटल तीजा, नाम झषका आनिये । खानि दुख की है अपूरव, भोगवें ते जानिये ।
ऐसी अनादी बनी रचना, भरम काठ जराइयो । तिस पदैं अर्घ चढाय वसु द्रव, भक्ति तैं अघ ढाइयो ॥

ॐ ह्रीं पंचमनरकतृतीयपटलसंबन्धि-झषकानाम-इंद्रकविल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ १६० ॥

इमि नरक पंचम पटल तीजा, दुःख की कथनी कहा । तहाँ विलय श्रेणी बद्ध दुःखम, पापकर जीवन लहा ।
या गतिच्छेदक रूप साध्यो, आप शुध मूरति भये । वसु द्रव्य लाय चढाय जिनके, पाप दल कूं जल लये ॥

ॐ ह्रींपंचमनरकमपटलसंबन्धि-श्रेणीबद्धविल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १६१ ॥

यह नरक पंचम पटल तीजा, प्रकट अति दुख की मही । तहँ विलय परकीरण सुथानक, परसपर अति दुख सही ।
या गतिच्छेदक देवके पद, अरघ ते पूजन करों । ता फलै पाप निवारि अपने, भाव शुध को अनुसरों ॥

ॐ ह्रीं पंचमनरकतृतीयपटलसबधि-प्रकीर्णकविल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १६२ ॥

लखि नरक पंचम पटल चौथा, जीव सब दुख तें रहैं । है अधेन्द्रा नाम इन्द्रक पाप बसि यहाँ थिति लहै ।
या गतिच्छेदक देव के पद, अरघ तें पूजन करों । ता फलै पाप निवारि अपने, भाव शुध को अनुसरों ॥

ॐ ह्रीं पंचमनरकचतुर्थपटलसंबन्धि-अर्धेंद्रनामकइन्द्रक-विल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १६३ ॥

छन्द अरिल्ल—नरक अरिष्टा तनो पटल चवथा सही, श्रेणि-बद्ध दुख थान विलय कर अघ मही।
या गति छेदक देव तनों पद ध्याइये, वसु द्रव अर्घ चढाय भक्ति गुण गाइये ॥
ॐ ह्रीं पंचमनरकचतुर्थपटलसंबन्धि-श्रेणिबद्ध-विल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १६४ ॥

पंचम नरक स्थान पटल चथवा कहा, परकीरण तहाँ विलय दोष थानक ठहा।
या गति छेदक देव तने पद ध्याइये, वसु द्रव अर्घ चढाय भक्ति गुण गाइये ॥
ॐ ह्रीं पचमनरकचतुर्थपटलसंबन्धि-प्रकीर्ण-विल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १६५॥

पंचम नरक जु पंचम पटल वखानिये, नाम तिमिश्रक इन्द्रक अतिभय दानिये।
या गति छेदक देव तने पद ध्याइये, वसु द्रव अर्घ चढाय भक्ति गुण गाइये ॥
ॐ ह्रीं पंचमनरक-पंचमपटलसंबंधि-तिमिश्रका-इन्द्रक-विल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ १६६ ॥

पंचम नरक सु पंचम पटल वखानिये, श्रेणि बद्ध तहाँ विलय दुष्ट थल मानिये।
या गति छेदक देव तने पद ध्याइये, वसु द्रव अर्घ चढाय भक्ति गुण गाइये ॥
ॐ ह्रीं पंचमनरक-पंचमपटलसंबन्धि-श्रेणिवद्ध-विलउत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ १६७ ॥

नरक पंचमा तना पटल पंचम सही, परकीरण तहाँ विलय बड़ा संकट मही।
या गति छेदक देव तने पद ध्याइये, वसु द्रव अर्घ चढाय भक्ति गुण गाइये ॥
ॐ ह्रीं पचमनरकपंचमपटलसंबन्धि-प्रकीर्णक-विल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ १६८ ॥

चौपई:—पृथ्वी पंचम नरक बखान, जोजन सहस बीस दल मान। ता मधि पटल पांच दुख पाय, यागति छेद जजों जिन राय ॥
ॐ ह्रीं विंशतिसहस्रयोजनस्थूल-पंचम-नरक-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामिति स्वाहा ॥ १६९ ॥

॥ इति पंचम नरक पृथ्वी पूजा संपूर्णम् ॥

## ॥ अथ षष्ठम पृथ्वी नरक सम्बन्धी पूजा ॥

चोपाई--षष्ठम नरक पटल त्रय जान, द्विशत पचास धनुष तन ठान । बीस दोय सागर की आय, या गति छेद जजों जिनराय ॥

ॐ ह्रीं षष्ठमनरकसंबंधि-दु.ख-छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ १७० ॥

छंद जोगीरासा--नरक छठे को प्रथम पाठड़ो, अति दुख थानक गायो । ताहि मांहि हिम नामा इन्द्रक, पापी जीवन पायो ।
या गति छेद भये शुध मूरति, तिनको अर्घ चढाऊं । मन वच काय भली विधि करके, हरष हरष गुणगाऊं ॥

ॐ ह्रीं षष्ठमनरक:प्रथमपटलसबंधि-हिम-नामाइन्द्रक-विल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ७१ ॥

मघवी नारक प्रथम पटल है, पाखंडी जन पावै । श्रेणी बद्ध विलय अति दीरघ, जीव तहां दुख पावै ॥
या गति छेद भये शुध मूरति, तिनको अर्घ चढाऊं । मन वच काय भली विधि करके हरष हरष गुणगाऊं ॥

ॐ ह्रीं षष्ठमनरक-प्रथमपटलसबन्धि-श्रेणीवद्ध-विल-उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १७२ ॥

षष्ठम नरक अधिक दुख दायक, प्रथम पटल तहां जानो । परकीरण तहां विलय अनूपम, संकट को थल मानो ।
या गति छेद भये शुध मूरति, तिनको अर्घ चढाऊं । मन वच काय भली विधि करके, हरष हरष गुणगाऊं ॥

ॐ ह्रीं षष्ठमनरक-प्रथमपटलसम्बन्धिप्रकीर्णक-विल-उत्पत्तिछेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १७३ ॥

नरक छठा का पटल दूसरा, नीच संग तैं पावै । नाम वार्दलि इन्द्रक तामें, अति संकट जिय धावै ॥
या गति छेद भये शुद्ध मूरति, तिनको अर्घ चढाऊं । मन वच काय भली विधि करके, हरख हरख गुणगाऊं ॥

ॐ ह्रीं षष्ठमनरकद्वितीयपटलसबंधिवार्दलि-नामाइन्द्रक-विल-उत्पति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १७४ ॥

नरक छठे का पटल दूसरा, अद्भुत संकट दाई । श्रेणी बद्ध विलय अति जानो, सो भू पापिन पाई ।
या गति छेद भये शुध मूरति, तिनको अर्घ चढाऊं । मन वच काय भली विधि करके, हरष हरष गुण गाऊं ॥

ॐ ह्रींषष्ठमनरक-द्वितीयपटलसम्बन्धिश्रेणिबद्धविल-उत्पत्ति छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १७५ ॥

याहि महोरग मांहि, देव भुजंग शालि कहै। तिन गति छेदक ठांहि, पद पूजों वसु द्रव्य सों।

ॐ ह्रीं महोरगकुले भुजगशालिजातिगतिछेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ २४ ॥

या महोरग कुल मांहि, है महाकाय सु जाति सु। तिन गति छेदक सोय, पांय जजों मन वच थकी।

ॐ ह्रीं महोरगकुले महाकायजातिगतिछेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ २५ ॥

या महोरग कुल मांहि, है अति काय सु जाति सुर। तिन गति छेदक ठांहि, पांय जजों मन वच थकी।

ॐ ह्रीं महोरगकुले अतिकायगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ २६ ॥

याहि कुल के मांहि, देव स्कंध माली सही। तिन गति छेदक ठांहि, पांय जजों वसु द्रव्यतें।

ॐ ह्रीं महोरगकुले स्कंधमालीजातिदेवगतिछेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ २७ ॥

जाति मनोहर सोय, देव महोरग कुल विषै। तिन गति छेदक सोय, पांय जजों मन वच थकी।

ॐ ह्रीं महोरगकुले मनोहरजातिदेवगति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ २८ ॥

जाति असनजव देव, कहे महोरग कुल विषै। तिन गति छेदक देव, पांय जजों वसु द्रव्य तैं।

ॐ ह्रीं महोरगकुले असनजवजाति-गतिछेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ २९ ॥

महसूर्य सुर जाति, याही कुल में जानिये। तिन पद जजों हों प्राति, अर्घं लाय वसु द्रव्य तें।

ॐ ह्रीं महोरगकुले महसूर्यजातिगतिछेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ३० ॥

याहि महोरग मांहि, जाति गभीर सु देव है। तिन गति छेदक ठांहि, पांय जजों वसु द्रव्य तें।

ॐ ह्रीं महोरगकुले गभीरजातिदेव-गतिछेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ३१ ॥

है प्रियदर्शी देव, याही कुल में जोय है। तिन गति छेदक जेव, पांय जजों शुभ अर्घ तें।

ॐ ह्रीं महोरगकुले प्रियदर्शीजातिगतिछेदक-जिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ३२ ॥

चौपई—ये दशजाति महोरग देव, तिनकी करें घने सुर सेव। तिन गति छेदक जिन वर सोय, मैं तिन पूजों, पद मद खोय ॥

ॐ ह्रीं दशप्रकारमहोरगदेवगतिछेदकजिनेभ्यो महार्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ३३ ॥

## ॥ अथ गंधर्व देव गति छेदक अर्घ ॥

छंद बेसरी—हा हा देव जाति है भाई, गंधर्व देवन में सुखदाई। तिनकी उत्पति छेदक जानो, तिनपद अर्घ जजों तजि मानो ॥

ॐ ह्रीं गंधर्वदेवकुले हाहाजातिदेवगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ३४ ॥

गंधर्व देवन के कुल मांही, हूहू जाति देव अधिकाही। तिनकी उत्पति छेदक सोई, तिन पद अर्घ जजों मद खोई ॥

ॐ ह्रीं गंधर्वकुले हूहूजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ३५ ॥

नारद जाति देव की होई, गंध्रव कुल में जानो सोई। तिनकी उत्पति छेदक जानो, तिन पद अर्घ जजों तजि मानो ॥

ॐ ह्रीं गन्धर्वकुले नारदजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ३६ ॥

तुंवर जाति देव है सोही, ये भी गंध्रव मांही होही। तिनकी उत्पति छेदक जानो, तिन पद अर्घ जजों तजि मानो ॥

ॐ ह्रीं गन्धर्वकुले तुंवरजातिगति-छेदकजिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ३७ ॥

जाति कदंब देव है सारे, गंध्रव कुल में उपजति प्यारे। तिनकी उत्पति छेदक जानों, तिन पद अर्घ जजों तजि मानो ॥

ॐ ह्रीं गधर्वकुले कदंबजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ३८ ॥

वासव जाति व्यन्तरा भाई, सोभी या गंध्रव कुल थाई। तिनकी उत्पति छेदक जानो, तिन पद अर्घ जजों तजि मानो ॥

ॐ ह्रीं गधर्वकुले वासवजातिदेवगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ३९ ॥

जाति महा सुर व्यन्तर माही, सो भी गंधर्व के कुल ठांही। तिनकी उत्पति छेदक जानो, तिन पद अर्घ जजों तजि मानो ॥

ॐ ह्रीं गधर्वकुले महासुरजातिदेव-गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् नि० ॥ ४० ॥

याही गंधर्व कुल के वासी, जाति गीतरति लखि बहुदासी। तिनकी उत्पति छेदक जानो, तिनपद अर्घ जजों तजि मानो ॥

ॐ ह्रीं गधर्वकुले गीतरतिजाति-गतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ४१ ॥

गीत जसा सुर जाति सुजानो, गंध्रव माहि कहे सुख थानो। तिनकी उत्पति छेदक जानो, तिन पद अर्घ जजों तजि मानो ॥

ॐ ह्रीं गंधर्वकुले गीतयशासुरजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ४२ ॥

देव व्यन्तर जाति सु भाई, सो भी गंध्रव मांहि बताई। तिनकी उत्पति छेदक जानो, तिन पद अर्घ जजों तजि मानो ॥

ॐ ह्रीं गंधर्वकुले देवजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ४३ ॥

छंद गीतिका—दशजाति के गंधर्व देवा, कहे अति सुख कारजी। कुल एकमें हैं इन्द्र दोय सु, बहुत लब्धिके धारजी ॥
तिन गति छेदक देवके पद, पूजहूँ मन लायके। अष्ट द्रव्य बनाय विधि सों, अष्ट अंग नमाय के ॥

ॐ ह्रीं गधर्वकुले देवगतिछेदक-जिनेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ४४ ॥

चौपई—यक्षन के कुल में शुभ रूप, मणिभद्र है जाति स्वरूप। इनमें उत्पति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं यक्षकुले मणिभद्रजातिगतिछेदक-जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४५ ॥

पूरणभद्र जाति सुर सही, यक्षन के कुल में उपजई। इनमें उत्पति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं यक्षकुले पूर्णभद्रजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४६ ॥

देव यक्ष कुल में शुभ जान, शैल भद्र तिन जाति बखान। इनमें उत्पति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं यक्षकुले शैलभद्रजातिगतिछेदक-जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४७ ॥

मनोभद्र सुर जाति अनूप, यक्षन के कुल में शुभ रूप। इनमें उत्पति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं यक्षकुले मनोभद्रजातिगतिछेदक-जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४८ ॥

भद्रक जाति देव है सही, यक्षन के कुल में अधिकहीं। इनमें उत्पति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं यक्षकुले भद्रकजातिगतिछेदक-जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४९ ॥

जाति सुभद्र देव है सही, यक्ष देवके कुल में कही। इनमें उत्पति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं यक्षकुले सुभद्रदेवजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५० ॥

सर्व भद्र देवन की जाति, सोभी यक्ष कुल में सुख दात। इनमें उत्पति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं यक्षकुले सर्वभद्रजातिदेवगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५१ ॥

मानुष जाति देव सुखकार, यत्तन के कुल हो अधिकार। इनकी उत्पति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं यत्तकुले मनुष्यजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५२ ॥

यत्तन के कुल मांही सही, है धनपाल जाति सुर कही। इनमें उत्पति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं यत्तकुले धनपालजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ ५३ ॥

जाति स्वरुप यत्त है सही, सो भी यत्त कुल उपजैं कही। इनमें उत्पति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं यत्तकुले स्वरुपजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ ५४ ॥

यत्तोत्तम शुभ जाति सु देव, यत्तन के कुल में स्वयमेव। इनमें उत्पति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं यत्तकुले यत्तोत्तमजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ ५५ ॥

जाति मनोहर व्यंतर देव, यत्तन के कुल में हो तेव। इनमें उत्पति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं यत्तकुले मनोहरजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ ५६ ॥

छंद अडिल्ल—यत्तन के कुल मांहि बहुत सुख वरणये, तिनके द्वादश भेद जाति भिन भिन ठये।
सुख दायक ते थान भोग सुख रमत हैं, तिनमें उत्पति छेद जजों शुभ भरत है ॥

ॐ ह्रीं द्वादशजातिभेदयत्तगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ ५७ ॥

## ॥ सात भेद रात्तस कुल गति छेदक अर्घ ॥

सोरठा—रात्तस कुल में जानि, भीम जाति व्यंतर सही। इन गति छेदक मानि, अर्घ जजों तिन पद सही।

ॐ ह्रीं रात्तसकुले भीमजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ ५८ ॥

या रात्तस कुल जानि, महाभीम शुभ जाति सुर। इन गति छेदक मानि, अर्घ जजों तिन पद सही।

ॐ ह्रीं रात्तसकुले महाभीमजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ ५९ ॥

रात्तस कुल के मांहि, विघन विनायक जाति है। या गति छेदक पांहि, अर्घ जजों तिन पद सही।

ॐ ह्रीं रात्तसकुले विघ्नविनायकजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ ६० ॥

राक्षस कुल के मांहि, उदक जाति सुर है सही। या गति छेदक पांहि, पूजों अर्घ चढाय के।

ॐ ह्रीं राक्षसकुले उदकजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ ६१ ॥

या राक्षस कुल मांहि, राक्षस जाति ही देव है। या गति छेदक पांहि, अर्घ जजों मन वच थकी।

ॐ ह्रीं राक्षसकुले राक्षसजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ ६२ ॥

राक्षस ही कुल मांहि, और जाति राक्षस सही। या गति छेदक पांहि, अर्घ जजों वसु द्रव्यसों ॥

ॐ ह्रीं राक्षसकुले द्वितीयराक्षसजातिदेवगति-छेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६३ ॥

या राक्षस कुल मांहि, जाति ब्रह्म राक्षस सही। या गति छेदक पांहि, अर्घ जजों मन वच थकी ॥

ॐ ह्रीं राक्षसकुले ब्रह्मराक्षसजातिदेवगति-छेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६४ ॥

छंद अडिल्ल— राक्षस कुल के मांहि सात ही भेद है, ते नाना सुख लहैं तहां नहीं खेद है।
इनमें उत्पति छेद सोय शिव पहलही, तिनही के पद आय हमहि अर्घहि ठई ॥

ॐ ह्रीं राक्षसकुले सप्तजातिव्यन्तरदेवगति-छेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६५ ॥

## ॥ अथ सप्त जाति भूतव्यन्तर गति छेदक अर्घ ॥

चौपई—भूतन के कुल मांहि सुजान, जाति सुरूप देव अधिकान। इनकी गति छेदक जो देव, तिन पद जजों अरघ करि सेव ॥

ॐ ह्रीं भूतव्यन्तरकुले सुरूपगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६६ ॥

भूतनहीं के कुल में सही, सुर प्रतिरूप जाति है कही। इनकी गति छेदक जो देव, तिनपद जजों अरघ करि सेव ॥

ॐ ह्रीं भूतव्यन्तरकुले प्रतिरूपजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६७ ॥

इनही भूतन के कुल मांहि, भूतोत्तम शुभ जाति कहाहिं। इनकी गति छेदक जो देव, तिन पद जजों अरघ करि सेव ॥

ॐ ह्रीं भूतव्यन्तरकुले भूतोत्तमजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६८ ॥

है प्रतिभूत जाति सुर सोय, सो भी भूतन के कुल होय। इनकी गति छेदक जो देव, तिन पद जजों अरघ कर सेव ॥

ॐ ह्रीं भूतव्यन्तरकुले प्रतिभूतजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६९ ॥

महाभूत जातिक जो देव, भूतन के कुल में लखि लेव । इनकी गति छेदक जो देव, तिन पद जजों अरघ करि सेव ॥

ॐ ह्रीं भूतव्यन्तरकुले महाभूतजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७० ॥

वादि भूत कुल उपजे सही, जाति प्रति छिन सुख की मही । इनकी गति छेदक जो देव, तिन पद जजों अरघ करि सेव ॥

ॐ ह्रीं भूतव्यन्तरकुले प्रतिछिन्नजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७१ ॥

आकाश भूत जाति सुर सोय, सो भी भूतन के कुल होय । इनकी गति छेदक सो देव, तिन पद जजों अरघ करि सेव ॥

ॐ ह्रीं भूतव्यन्तरकुले आकाशजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७२ ॥

छंद अडिल्ल—

सात जाति यह भूतन के कुल में कही, भोग तने सब भोग आपने पुनि सही ।
इनकी गति को छेद भये भव पारजी, तिनके पद में जजों अरघ धरि सारजी ॥

ॐ ह्रीं भूतकुले सप्तजातदेवगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ ७३ ॥

## ॥ अथ पिशाच कुल सम्बन्धि चतुर्दश जाति गतिछेदक अर्घ ॥

चौपई—कूष्मांड जातिक सुर सोय, जानि पिशाचनि के कुल होय । इनकी गति हरि शिव पद लयो, तिन पद अर्घ लेय शिर नयो ॥

ॐ ह्रीं पिशाचकुले कूष्मांडजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७४ ॥

याहि पिशाचनि के कुल मांहि, यक्ष जाति सुर उपजत टांहि । या गति छेद भये भव पार, तिन पद अर्घ जजों मद टार ॥

ॐ ह्रीं पिशाचकुले यक्षजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७५ ॥

रक्षा जाति देव है सोय, सो पिशाच कुल मांही होय । इनकी गतिहर शिव पद धार, तिन पद अर्घ जजों मद टार ॥

ॐ ह्रीं पिशाचकुले रक्षाजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७६ ॥

जाति समोह देव है सही, जानि पिशाचनि के कुल कही । या गति छेद भये भव पार, तिन पद अर्घ जजों मद टारि ॥

ॐ ह्रीं पिशाचकुले समोहजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७७ ॥

तारक जाति देव जे सही, होय पिशाचनि के कुल मही । या गति छेद भये भव पार, तिन पद अर्घ जजों मद टार ॥

ॐ ह्रीं पिशाचकुले तारकजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम ॥ ७८ ॥

होय पिशाचनि के कुल मांहि, जाति अशुचि सुर जानो ठांहि । या गति छेद भये भव पार, तिन पद अर्घ जजों मद टार ॥

ॐ ह्रीं पिशाचकुले अशुचिजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७९ ॥

जाति पिशाचनि के कुल मांहि, काल जाति के देव सुभाय । या गति छेद भये भव पार, तिन पद अर्घ जजों मद टार ॥

ॐ ह्रीं पिशाचकुले कालजाति-गतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८० ॥

याहि पिशाचनि के कुल सोय, महाकाल सुर जाति सुहोय । या गति छेद भये भव पार, तिन पद अर्घ जजों मद टार ॥

ॐ ह्रीं पिशाचकुले महाकालजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८१ ॥

याहि पिशाच देव कुल जानि, जाति देव की शुचि हों मान । या गति छेद भये भवपार, तिन पद अर्घ जजों मद टार ॥

ॐ ह्रीं पिशाचकुले शुचिजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८२ ॥

जाति सतालक देवा जानि, होय पिशाचनि के कुल मानि । या गति छेद भये भव पार, तिन पद अर्घ जजों मद टार ॥

ॐ ह्रीं पिशाचकुले सतालकजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८३ ॥

देह जाति के देव सु होय, सो भी पिशाचन के कुल सोय । या गति छेद भये भव पार, तिन पद अर्घ जजों मम टार ॥

ॐ ह्रीं पिशाचकुले देहजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८४ ॥

होय पिशाचन के कुल सार, महादेह जातिन कर धार । या गति छेद भये भव पार, तिन पद अर्घ जजों मद टार ॥

ॐ ह्रीं पिशाचकुले महादेहजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८५ ॥

तूष्णीक सुर जाति बताय, सो भी पिशाचन के कुल भाय । या गति छेद भये भव पार, तिन पद अर्घ जजों मद टार ॥

ॐ ह्रीं पिशाचकुले तूष्णीकजातिगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८६ ॥

जाति पिशाचन के कुल मांहि, जाति प्रवचन देव अधिकांहि । गा गति छेद भये भव पार, तिन पद अर्घ जजों मद टार ॥

ॐ ह्रीं पिशाचकुले प्रवचनजातिदेवगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८७ ॥

छंद हरिगीतिका—दश च्यारि जाति पिशाच सुर है, लब्धि धारक अति सही । इक एक कुलमें दोय हरि हैं,आन सुर मानै कही ॥

इन आदि रचना और बहु है, जान इन कुल सारजी। या गति छेदक देवके पद, जजों सब मद टारजी ॥

ॐ ह्रीं पिशाचकुले चतुर्दशजातिदेवगति-छेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८८ ॥

वसु जाति व्यन्तर देव किंनर, किं पुरुप सुर जानिये। अरु महोरग गंधर्व राक्षस, यक्ष भूत वखानिये ॥
फिर जानि और पिशाच अष्टम, भेद सब ऐसे कहे! इन गति छेदक देवके पद, जजें सब ही अघ दहै ॥

ॐ ह्रीं अष्टप्रकारव्यन्तरदेवगति-छेदकजिनेभ्यो महार्घम् ॥ ८६ ॥



## ॥ जयमाला ॥

दोहा— व्यन्तर थानक जिन भवन, नमों शीश मन लाय। अधो लोक मधि-लोक जो, तिष्ठत हैं सुखदाय ॥ १ ॥

चाल-मुनयानन्द-छंद-लक्ष्मीवर्ता

व्यंतरा अष्ट परकार भव्य जानिये, तिन विपै किंनरा भेद दश मानिये। किंपुरुप किन्नरा इन्द्र दो इन तने, इन गति छेद पद जजों मन वच ठने ॥ २ ॥ किंपुरुप कुल विपै भेद दश होयजी, सत्पुरुप महापुरुप दोय हरि जोयजी। कुल महोरगन के दश भेद होय हैं, इन्द्र महा काय अति काय जुग सोय हैं ॥ ३ ॥ गंधर्व कुल विपै भेद दश सुर सही, गीतरति गीतयश दोय इन्दर कही। यक्ष तने कुल विपें भेद द्वादश कहे, मान अर पूर्ण भद्रा जुगल हरि ठहे ॥ ४ ॥ सात विधि राक्षसा कुल कहे जानजी, भीम महाभीम दोय इन्द्र तिन मानजी। सात विधि भूतकुल मांहि सुर जो कहे, जानि स्वरूप प्रतिरूप दो हरि भये ॥ ५ ॥ कुल पिशाचन विपै भेद चवधे कहे, काल महा काल ये दोय इन्दर ठये। ये सबै आठ कुल मांहि षोडस हरि, एक इक इन्द्र के दोय पट है सुरी ॥ ६ ॥ एक इक देवी पट गैल अन्य जानिये, सहस देवी सु परिवार की मानिये। जाति सामानि अरु पारिषद तीन जी, तन रक्ष देव जानो सु परवीन जी ॥ ७ ॥ और आनिक विधि सात सबके कही, बहुत विसतार संख्या जु ताकी कही। एक इक सैन सब सात परकार है, सातकी सबै गुणचास विधि सार है ॥ ८ ॥ थान व्यंतर तने भवन केते कहे, और मध्य लोक में नगर अति बनि रहे। चैत्य वृक्ष व्यंतरां थान में है सही, बिंब जिन मान थंभ आदि रचना ठई ॥ ९ ॥ तिन द्वीप में इन्द्र के नगर हैं सही, नाम तिन द्वीप के सुरत ऐसे कही। अंजनक बज्रधातुक

कह्यो दूसरो, सुवर्ण मनः शिलक वज्र पंचम वरो ॥ १० ॥ रजत हिंगुलक हरिताल अष्टम सही, द्वीप इन मांहि इन्द्रन के पुर कही । एक इक इन्द्र के पांच पुर हैं भले, एक इक ग्राम के चव दिशा वन रले ॥ ११ ॥ इन्द्र पुर एक इक लच्च जोजन कहे, कोट अति तुंग शुभ द्वार जुत वन रहे । द्वार के ऊपरै महल सुर के सही, और रचना घनी सुरत में वन रही ॥ १२ ॥ भाग खर मांहि भूतन तने जानिये, सहस चवधा भवन सुख मई थानिये । भाग पंक मांहि राचस तने हैं सही, भवन पौडस सहस शोभने अति कही ॥१३॥ और व्यंतर तने थान जे हैं सवैं, द्वीप औ समुद्र में सहित सोभा हुवैं । तीन परकार सुरथान व्यंतर कहे, भवन पुर भवन आवास ये त्रय ठहे ॥ १४ ॥ द्वीप दधि मांहि सो भवन ये जानिये, और आवास वृच्च इहै गिरैं मानिये । भूमि में होय सो भवन संज्ञा कही, तीन विधि निलय थानक तनी विधि कही ॥ १५ ॥ व्यंतरों के भवन इतने ही पाईये,भवन पुर भवन के इतने हि गाइये । और कोई तने भवन पुर भवन हैं, और आवास मिलि तीन ही खन्न हैं ॥ १६ ॥ नगर उत्कृष्ट तो लच्च जोजन सही, जघन्य पुर एक ही जोजना धुनि कही । गोल आकार को आदि बहु जानिये, व्यंत्र देवन तने नगर इम मानिये ॥ १७ ॥ व्यंत्र देवन तने अहार इम जानिये, पांच दिन अधिक कछु गये मन आनिये । श्वास उश्वास कछु अधिक जानो सही, पंचम महूर्त में होय जिन धुनि कही ॥ १८ ॥ और रचना घनी देव व्यंतर तनी, वाणी जिन देव की मांहि सब ही भनी । अलप सी कछु मात्र यहां जानियें, इन गति छेद पद जजे अघ हानिये ॥ १९ ॥

दोहा—व्यंत्र देव थानक विषै, जजैं थान जिन सोय । इन गति छेदक देवको, मोकों शरणो होय ॥ २० ॥

ॐ ह्रीं व्यन्तरदेवस्थानक-उत्पत्तिगतिछेदक-जिनेभ्यो अर्घम् ।

॥ इति व्यन्तर देव स्थानक पूजा समाप्त ॥

## ॥ अथ मध्यलोक संबंधी जिनचैत्यालय पूजा ॥

॥ सर्व प्रथम जम्बूद्वीप पूजा प्रारम्भ ॥

छंद हरिगीतिका—द्वीप जंबू विषै जिन थल, कृत्रिम अकृत्रिम है सही । तिन मांहि जिनके बिंब विलसहि, तिष्ठ है पुनकी मही ।

ते सकल प्रतिमा भक्ति करि, मैं जजों मन वच काय तैं । वसु द्रव्य तें तिन पांय पूजों, अंग आठ नमाय के ॥

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीपसम्बन्धि-जिनचैत्यालयस्थ-जिनविंब अत्रावतरावतर संवौषट् ।

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीपसम्बन्धि-जिनचैत्यालयस्थ-जिनबिम्ब अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः ।

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीपसम्बन्धि-जिनचैत्यालयस्थ जिनबिम्ब अत्र मम सन्निधो भव भव सन्निधिकरणम् ।

लोक चाल वीरजिनचंद-निरमल नीर सुहावनोजी, कनकझारी धरि लाय । जंबूद्वीप तने सकलजी, जिन थल पूजों भाय ॥ भाईजिन०

जिन पूजे सुख थल मिलेजी, जनम जरा मिट जाय ॥ भाई जिन पूजो मन लाय ॥

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीपसम्बन्धि-जिनचैत्यालयजिनप्रतिमाभ्यो-जन्म-जरा-मृत्यु विनाशनाय जलं ॥ १ ॥

चंदन घसि शुभ भावनोजी, निरमल नीर मिलाय । जंबूद्वीप तने सकल जी, जिन थल पूजों भाय ॥ भाई जिन०

जिन पूजे सुख थल मिलेजी, जगत पाप क्षय जाय ॥ भाई जिन०

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीपसम्बन्धि-जिनचैत्यालयजिनप्रतिमाभ्यो-संसारतापविनाशनाय चन्दनं ॥ २ ॥

अक्षत नख शिख सुध सही जी, उजल सुगन्ध सुलाय । जंबूद्वीप तने सकलजी जिन थल पूजों भाय ॥ भाई०

जिन पूजे सुख थल मिलेजी, अक्षयपद करतार ॥ भाई जिन०

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीपसम्बन्धि-जिनचैत्यालयजिनप्रतिमाभ्यो-अक्षयपदप्राप्ताय अक्षतम् ॥ ३ ॥

फूल सुगंध सुहावनेजी, अलि गुञ्जत शुभ लाय । जंबूदीपतने सकलजी, जिन थल पूजों भाय ॥ भाई जिन०

जिन पूजे सुख थल मिलेजी, काम नाश भव थाय ॥ भाई जिन०

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीपसम्बन्धि-जिनचैत्यालयजिनप्रतिमाभ्यो-कामबाणविनाशनाय पुष्पं ॥ ४ ॥

षट् रस जुत नैवेद्यलेजी, मन वच काय लगाय । जम्बू दीप तने सकलजी जिन थल पूजों भाय ॥ भाई जिन०

जिन पूजे सुख थल मिलेजी, क्षुधा रोग मिट जाय ॥ भाई जिन०

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीपसम्बन्धि-जिनचैत्यालयजिनप्रतिमाभ्यो-क्षुधारोगविनाशनाय नैवेद्यं ॥ ५ ॥

रतन मई दीपक कियोजी, कनक थाल धर लाय, जम्बू दीप तने सकलजी, जिन थल जों भाय ॥ भाई जिन०

जिन पूजै सुख थल मिलेजी, मोह तिमिर नशि जाय ।। भाई जिन०

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीपसम्बन्धि–जिनचैत्यालयजिनप्रतिमाभ्यो-मोहान्धकारविनाशनाय दीप ॥ ६ ॥

धूप भेलि दश विधि करीजी, परिमल जुत शुभ लाय, जम्बू दीप तने सकलजी जिन थल पूजों भाय ॥ भाई०
जिन पूजे सुख थल मिलेजी, अष्ट करम क्षय जाय ॥ भाई जिन०

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीपसम्बन्धि–जिनचैत्यालयजिनप्रतिमाभ्यो-अष्टकर्मदहनाय धूप ॥ ७ ॥

श्रीफल लौंग विदाम लेजी, और भले फल लाय, जंबूदीप तने सकलजी, जिन थल पूजों भाय ॥ भाई जिन०
जिन पूजे सुख थल मिलेजी, लाभ मोक्ष फल पाय ॥ भाई जिन०

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीपसम्बन्धि–जिनचैत्यालयजिनप्रतिमाभ्यो-मोक्षफलप्राप्तये फलं ॥ ८ ॥

जल चन्दन को आदि देजी, वसु द्रव अर्घ मिलाय । जम्बूदीप तने सकलजी, जिन थल पूजों भाय ॥ भाई०
जिन पूजे सुख थल मिलेजी, अजर अमर तन पाय ॥ भाई०

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीपसम्बन्धि–जिनचैत्यालयजिनप्रतिमाभ्यो-अनर्घपदप्राप्तये अर्घम ॥ ९ ॥

छंद जोगीरासा–जंबू दीप सुखेतर माही, हैं जेते जिन गेहा, रतन मई वो विगर किये हैं, ध्रुव सदा सिध जेहा ॥ १० ॥
कीर्तम कनकमई इत्यादिक, सहित विनय तिस मांही । तिन सब को मैं मन वच तन करि, जजों चरण हित लाही ॥

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीपसम्बन्धि–जिनचैत्यालयजिनप्रतिमाभ्यो महार्घम् ॥ ११ ॥

## जयमाला

छंद बेसरी–जंबू द्वीप विषै जिन गेहा, तिनकी माल सुनो करि नेहा । सुनते ज्ञान होय सुख पावै, पुण्य बधै अदभुत जस ल्यावै ।१।

छंद पद्धरि

जिन थान दीप जंबू मझार, लख मेरु सुदर्शन तीर्थ सार । तिस ऊपर जिनके थान जोय, ते पूजों मन-वच-कर्म धोय ॥ २ ॥

गजदंतों पे जिन गेह जानि, बिन किये रतनमय शुभ निधान। तहां रतनबिंब अति शुभ्र सोय, ते पूजों मनवच हरष होय॥ ३॥ तरु शाल्मली जंबू सुजान, तिनपे जिनमंदिर अचल मान। तिन मांहि रतनमय बिंब जोय, ते पूजों मन-वच हर्ष होय॥ ४॥ पट जानि कुलाचल गिरि सु सार, तिनपे जिनमंदिर पाप जारि। तिनपे जिन मंदिर सुभग सोय, ते पूजों मन-वच हर्ष होय॥ ५॥ भरत ऐरावत वैताड जानि, तिनपै जिनमंदिर अचल मानि। प्रतिमा तिनमें मणिरूप जोय, ते पूजों मन वच हर्ष होय॥ ६॥ पूरब विदेह वैताड़ मांहि, जिनमंदिर मणिमय अचल ठाहिं। है अचल बिंब जिन मांहि सोय, ते पूजों मन वच हर्ष होय॥ ७॥ पश्चिम विदेह वैताड थाय, जिन गेह तिनों के शीश ठांय। जिन बिंब तिनों में जान सोय, ते पूजों मन वच हर्ष होय॥ ८॥ वखार शिखर के शीश पांय, पूरब विदेह के मांहि थाय। तिनपे जिनमंदिर तीर्थ सोय, ते पूजों मन वच हर्ष होय॥ ९॥ पश्चिम विदेह वखार जान, तिन शीश गेह जिनके सु मान। प्रतिमा मणिमय तिन मांहि सोय, ते पूजों मन वच हर्ष होय॥ १०॥ जे नंदी परवत मांहि थाय, जिन गेह और बिन किये पाय। तिनमें प्रतिमा जिन शीश सोय, ते पूजों मन वच हर्ष होय॥ ११॥ जे क्रिये थान कैलास मांहि, मंदिर तिनके अति सुभग थाहि। तहां प्रतिमा विनय स्वरूप सोय, ते पूजों मन वच हर्ष होय॥ १२॥ भरत ऐरावत मांहि पाय, भवि करवाये जिन थान थाय। तहां विनयसहित जिनबिंब सोय, ते पूजों मन वच हर्ष होय॥ १३॥ जे होय विदेह सु पूर्व मांहि, जिन भवन भव्य कृति सुभग ठांहि। तिन मांहि विनयजुत बिंब सोय, ते पूजों मन वच हर्ष होय॥ १४॥ जो पश्चिम विदेह मझार जानि, चैत्यालय भविकृत जोग मानि। जुत विनय तिनों में बिंब सोय, ते पूजों मन वच हर्ष होय॥ १५॥ जे तीर्थस्थान सुकृत निधान, हैं सिद्ध क्षेत्र महिमा सुथान। तहां सुर नर पूजैं दीन होय, ते पूजों मन वच हर्ष होय॥ १६॥ जे अतिशय क्षेत्र सु पूज्य थाय, ते विनय सहित जिन बिंब पाय। पूजें तैं सुकृत लाभ होय, तें पूजों मन वच हर्ष होय॥ १७॥ इत्यादिक जम्बू दीप मांहि, जिन थान बिंब जिन विनय ठांहि। सिद्धक्षेत्र अतिशयक्षेत्र जोय, ते पूजों मन वच हर्ष होय॥ १८॥

दोहा—

क्षेतर जंबू द्वीप के, होसबंध जिनथान। तिन पूजैं सुख थल मिले, ते पूजों हठ ठान॥

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीपसम्बन्धि-जिनचैत्यालयजिनप्रतिमाभ्यो महार्घम् निर्वपामीति स्वाहा।

॥ इति समुच्चय पूजा समाप्त ॥

## ॥ अथ सुदर्शनमेरु सम्बन्धी पूजा ॥

छंद हरिगीतिका—दीप जंबू विषैं मेरु सु, नाम शुभ दर्शन लह्यो । इन विषै पोडस थाम जिनके, शोभ जुत सुर जय कह्यो ॥
तिन मांहि बिंब जिनेशके हैं, रूप जिन तन सोहहीं । धरि भक्ति भाव नमाय शिर निज, पूजि हैं पुनि की मही ॥

ॐ ह्रीं सुदर्शन मेरुसम्बन्धि-जिन चैत्यालय अत्रावतरावतर संवौषट्, आह्वाननम् ।
ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुसम्बन्धि-जिनचैत्यालय अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठ, स्थापनम् ।
ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुसम्बन्धि-जिनचैत्यालय अत्र मम सन्निधौ भव भव, सन्निधिकरणम् ।

छद अडिल्ल— मेरु सम्बन्धी थान जिनेश्वर के सही, भव्यन को हितकार दैन शिव की मही ।
राजत हैं जिन बिंब तिनों के पाय जी, निर्मल जल ले पूजों भाव लगायजी ॥

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुसंबंधि-जिनचैत्यालयेभ्यो जलं० ॥ १ ॥

छंद जोगीरासा— मेरु सुदर्शन के षोडस हैं, थान जिनेश्वर भोई, तिन महिं प्रतिमा जिन आकारो, ध्रुव थानक सुख दाई ।
चंदन तें श्री जिन पद पूजों, उत्सव धार अपारो, ता फल भव आताप नाश हो, उपजै हित तिन केरो ॥

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुसंबधि-जिनचैत्यालयेभ्यो चदनं० ॥ २ ॥

छंद हरिगीतिका— अक्षत अखंडित धवल सुन्दर, धोय सुध करि लाइये, धरि थार में कर लेय अपने, हरप बहुत बधाइये ।
शुभ थान पोडस मेरु के जिन, बिंब पद पूजा करों, ता फलैं थान अखंड पावैं, तासतैं श्रुति ऊचरों ॥

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुसंबधि-जिनचैत्यालयेभ्यो अक्षतं० ॥ ३ ॥

दीप जंबू मांहि मेरु सु नाम शुभ दर्शन कह्यो, जिन थान पोडस ता संबंधी, ध्रुव स्थानक बनि रह्यो ।
तिन बीच बिंब जिनेश के पद पूजिये सुख लायजी । ता फलैं नाशै मदन को मद, जीव सुखपद पायजी ॥

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुसंबधि-जिनचैत्यालयेभ्यो पुष्पं० ॥ ४ ॥

मेरु के जिन थान पोडस, अचल मणिमय राजिए, तहं देव खग नित पूज ठानैं, तासतैं शुभ पाजिये ।

ते बिंब में भी लेय शुभ चरु, जजों मन वच कायजी; ता फलैं दुखदा रोग दुद्दर, क्षुधा को क्षय कारजी ॥

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुसम्बन्धि-जिनचैत्यालयेभ्यो नैवेद्यम् ॥ ५ ॥

थान तो जिन राज जू के, मेरुपे चिरके सही, तिन मांहि बिंब सु रतनमय हैं, छवी जिनसी बनि रही।
तिन बिंब के पद लाय दीपक, आरती सु चिंते करो, ताफलैं होय अज्ञानतम को, नाश सम्यक चित धरो ॥

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुसम्बन्धि-जिनचैत्यालयेभ्यो दीपम् ॥ ६ ॥

मेरुके जिन थान सुन्दर, सकल को सुखदाय हैं, तिन मांहि बिंब जिनेशके, भवि जीव पूजन जाय हैं।
जिन बिंब के पद धूप दश विधि, लायके पूजन करों, ता फलैं आठों कर्म अरि, क्षय होय शुध पदको धरों।

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुसम्बन्धि-जिनचैत्यालयेभ्यो धूपम् ॥ ७ ॥

मेरु जिन थल जानि षोडस, महा पुनि फलदाय है, देव खग ही पूज ठानैं, और को नहिं जाय हैं।
तिन बिंबके पद लाय शुभ फल, पूजिहों सुख कार नैं, ता फलैं शिवफल होय सुन्दर, सकल भवदुख टारनैं ॥

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुसम्बन्धि-जिनचैत्यालयेभ्यो फलम् ॥ ८ ॥

जल लेय चंदन अक्षत पुष्प चरु, दीप धूपफला सही, वसु द्रव्य करि मैं अरघ शुभदा, आनि के करमें लही।
जिन थान षोडस मेरु के जिन, बिंब पद पूजा करों, ता फलैं कबहू जगत के बिच, फेर ना भव को धरो ॥

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुसम्बन्धि-जिनचैत्यालयेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

मेरुके सब थान तीरथ पाप हर, सुखदाय हैं, जिन पूज्य सुर खग लेय पुन फल, फेर जिन गुण गाय हैं।
जिन बिंब तें सब रूप जिनको, तास पद सेवा करों, ता फलैं और न चाह मेरे, जनम जग में ना धरों ॥

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुसम्बन्धिजिनचैत्यालयेभ्यो महार्घम् ॥ १० ॥

॥ जयमाला ॥

दोहा — मेरु थान जिनके सही, मंगल दायक जान। पूजों भवि मन लायके, आलस तम को मान ॥ १ ॥

छंद बेसरी—मेरुस्थान महा सुखदाई, तिसपे जिन चैत्यालय भाई। तिनको पूजे होय सुज्ञानी, तो पावो आतम रिधि छानी ॥२॥
ये सब थान पुन्य के गेहा, देखत ही उपजे उर नेहा। हरप होत ही पुण्य उपावै, ताफल ही अद्भुत सुखलावै ॥३॥
तो दरशन महिमा को भाई, वरनै कवि मुख कबलों जाई। दरशन होत पाप क्षय होई, और कहा फल भापै कोई ॥४॥
पुण्यवंत ही दरशन पावै, हीन-पुण्यतें मेरु न जावै। गये मेरु तिनके पद सेवैं, अजर अमर पद सो जिय लेवैं ॥५॥
तातैं भो भवि चित्त लगावो, भक्ति भाव तैं जिन गुण ध्यावो। होय महाफल सुखदा भाई, लहो पूज्य पद सब अघ जाई।६।
जिन ध्यायो तिननै सुख पायो, इम सुनि हम भी मन ललचायो। तातें मन वच काय लगाई, मैं जिनपद की विनती लाई।७
जो फल और भव्य जन पायो, सो फल मैं भी मांगन आयो। तातैं देव दया मो कीजे, मनवांछित मोकूं फल दीजे।८
मैं तो दीन अधम जग मांही, तुम जिन दीन तार सुखदाई। अधम उधार विरद है तेरो, तातें भव दुख मेटो मेरो।९।
इत्यादिक मैं अरज कराऊं, बहुरि बहुरि जिन तुम गुण गाऊं। धन्य तिन्हें जे मेरु सिधावैं, जाय तहां जिन पूजा लावैं।१०
मैं तो शक्तिहीन हूं देवा, मैं पाया तुम थुति का भेवा। तातें इस ही थल में स्वामी, भावन भाय जजों जिन नामी ११

दोहा— मेरु जान की शक्ति नहीं, अर पूजा मन धाय। ता वशि वसुद्रव पूजि हों, करों भावना भाय ॥ १२ ॥

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुसम्बन्धि-जिनचैत्यालयेभ्यो महार्घम्।

॥ इति समुचय पूजा सपूर्ण ॥

## ॥ अथ चार वन संबंधि प्रत्येक पूजा प्रारम्भ ॥

( प्रथम भद्रशालवने )

छंद अडिल्ल— भद्रशाल वन विषै थान जिन देव के, पूजे शिव सुर होय लहै इस टेवके।
ते जिनवर को विंब द्रव्य वसु लायजी, मैं पूजत हूं पॉय महा हित पायजी ॥

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरु-भद्रशालवनसम्बन्धि-जिनचैत्यालय अत्रावतरावतर संवौपट्, आह्वाननम्।
ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुभद्रशालवनसम्बन्धि-जिनचैत्यालय अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनम्।
ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरु-भद्रशालवनसम्बन्धि-जिनचैत्यालय अत्र मम सन्निधौ भव भव, वपट् ॥ १ ॥

छंद पद्धरि—ले निरमल नीर सुगंध कार, धरि कनकझारि बहु हुलसधारि। वन भद्रशाल जिन गेह बिंब, पूजों मन वच इक थान थंब ॥

ॐ ह्रीं भद्रशालवनसम्बन्धि-जिन चैत्यालयेभ्यो जलम् ॥ २ ॥

घसि बावन चंदन नीर लाय, धरि कनक रकेबी हर्ष भाय । वन भद्रशाल जिन गेह बिंब, पूजों मन-वच इक थान थंब ॥

ॐ ह्रीं भद्रशालवनसम्बन्धि-जिनचैत्यालयेभ्यो चन्दनम् ॥ ३ ॥

अक्षत अखंड नख सहित लाय.अति उज्जल बास सुगंध धाय । वन भद्रशाल जिन गेह बिंब,पूजों मन वच इक थान थंब ॥

ॐ ह्रीं भद्रशालवनसम्बन्धि-जिनचैत्यालयेभ्यो अक्षतम् ॥ ४ ॥

ले कल्प वृक्षके फूल सार, अलि गुञ्जत अपने हाथ धार । वन भद्रशाल जिन गेह बिंब, पूजों मन वच इक थान थंब ॥

ॐ ह्रीं भद्रशालवन सबन्धि-जिन चैत्यालयेभ्यो पुष्पम् ॥ ५ ॥

नैवेद्य सकल रस पूर जान, सदभक्ति भाव कर मांहि आन । वन भद्रशाल जिन गेह बिंब, पूजों मन वच इक थान थंब ॥

ॐ ह्रीं भद्रशालवनसम्बन्धि-जिन चैत्यालयेभ्यो नैवेद्यम् ॥ ६ ॥

धरि कनक पात्र मणि दीप लाय,तम नाशन ज्योति स्वभक्ति भाय । वन भद्रशाल जिन गेह बिंब,पूजों मन वच इक थान थंब ।

ॐ ह्रीं भद्रशालवजसम्बन्धि-जिनचैत्यालयेभ्यो दीपम् ॥ ७ ॥

धरि दशधा धूप सुगन्ध कार, खेऊं हरपित हो अग्नि सार । वन भद्रशाल जिन गेह बिंब, पूजों मन वच इक थान थंब ।

ॐ ह्रीं भद्रशालवनसम्बन्धि-जिन चैत्यालयेभ्यो धूपम् ॥ ८ ॥

श्रीफल आदिक शुभ फल अनूप, मैं लाय हरप हों सुख स्वरूप । वन भद्रशाल जिन गेह बिंब, पूजों मन वच इक थान थंब ॥

ॐ ह्रीं भद्रशालवनसम्बन्धि-जिन चैत्यालयेभ्यो फलम् ॥ ९ ॥

जल चंदन अक्षत पहुपलाय, चरु दीप धूप फल अरघ लाय । वन भद्रशाल जिन गेह बिंब, पूजों मन वच इक थान थंब ॥

ॐ ह्रीं भद्रशालवनसम्बन्धि-जिनचैत्यालयेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

ये भद्रशाल वन थान जोय, तिनमें जिन प्रतिमा अचल सोय । तिनके पदपूजत अरघ आनि,मैं पूजों मन वच हरप ठानि ॥

ॐ ह्रीं भद्रशालवनसम्बन्धि-जिनचैत्यालयेभ्यो अर्घम् ॥ ११ ॥

## ॥ प्रत्येक अर्घ ॥

छंद पद्धरि--वन भद्रशाल पूरब दिशाय, द्वाविंशतिजोजन सहित भाय । तहं त्रस थावर सुख दुःख लेय, इस गति दुख छेदक पद जजेय ।

ॐ ह्रीं भद्रशालवन- पूर्वदिशासवंधि-गतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ १२ ॥

दक्षिण दिशि अरुण जु भद्रशाल, दो शत पचास जोजन विशाल । तहं त्रस थावर सुख दुःख लेय, इस गति दुख छेदक पद जजेय ।

ॐ ह्रीं भद्रशालवन-दक्षिणदिशसवंधि-गतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ १३ ॥

वन भद्रशाल पश्चिम सु मेर, जोजन हजार बाईस हेर । तहं त्रस थावर सुख दुःख लेय, इस गति दुख छेदक पद जजेय ।

ॐ ह्रीं भद्रशालवन-पश्चिमदिशासवधि-गतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ १४ ॥

वन भद्रशाल उत्तर सु लोय, दो शत पचास जोजन सु जोय । तहं त्रस थावर सुख दुःख लेय, इस गति दुख छेदक पद जजेय ।

ॐ ह्रीं भद्रशालवन-उत्तरदिशासंबधि-गतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ १५ ॥

चौपई--पूरब भद्रशाल वन सोय, रतन बिंब जिन मंदिर जोय । तिनमें जिन प्रतिमा जिन रूप, पूजे मिटे कर्म अघ धूप ।

ॐ ह्रीं भद्रशालवनसवधि-पूर्वदिशि जिनचैत्यालयजिनेभ्यो अर्घं ॥ १६ ॥

भद्रशाल वन दक्षिण दिशा, तहं जिन थाम मनोहर लसा । तिनमें रतन बिंब जिनरूप, पूजे मिटे कर्म अघ धूप ।

ॐ ह्रीं भद्रशालवनसंबधि-दक्षिणदिश-जिनचैत्यालयजिनेभ्यो अर्घं ॥ १७ ॥

भद्रशाल पश्चिम दिश जोय, ध्रुव तहां जिन मंदिर सोय । जिन प्रतिमा तिनमें जिनरूप, पूजे मिटे कर्म अघ धूप ।

ॐ ह्रीं भद्रशालवनसवधि-पश्चिमदिशि जिनचैत्यालयजिनेभ्यो अर्घं ॥ १८ ॥

भद्रशाल वन उत्तर दिशा, जिन मंदिर शोभै मन वसा । तिनमें प्रतिमा अघ हर रूप, पूजें मिटे कर्म अघ धूप ।

ॐ ह्रीं भद्रशालवनसंबधि-उत्तरदिशजिन-चैत्यालयजिनेभ्यो अर्घं ॥ १९ ॥

छंद अडिल्ल-

भद्रशाल वन चवदिशि, चव जिन धाम हैं । बिंब रतन जिन देव, तने हित ठाम हैं ।
सुर खग तो तहँ जाय, पांय पूजन करैं । मैं इहां भावन भाय, जजों मुझ अघ हरैं ॥

ॐ ह्रीं भद्रशालवनसंबधि-उत्तरदिशि जिन-चैत्यालयजिनेभ्यो अर्घं ॥ २० ॥

## ॥ प्रत्येक अर्घ ॥

चौपई—नन्दन वन पूरव दिशि जोय, त्रस थावर तहां उपजत सोय। इन गति छेद भये भव पार, तिन पद अर्घ जजों हितधार ॥
ॐ ह्रीं नन्दनवनपूर्वदिशि-त्रसस्थावर-गति-छेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ १ ॥

नन्दन वन दक्षिण दिशि जान, स्थावर-त्रस जिय सुख दुख खान। इन गति छेद भये भवपार, तिन पद अर्घ जजों हितधार ॥
ॐ ह्रीं नन्दनवनदक्षिणदिशि त्रसस्थावरगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

मेरु पछिम दिशि नंदन वना, त्रस थावर तहां उपजत घना। इन गति छेद भये भव पार, तिन पद अर्घ जजों हित धार ॥
ॐ ह्रीं नन्दनवन-पश्चिमदिशि-त्रसस्थावरगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३ ॥

नन्दन वन उत्तर दिशि सोय, त्रस स्थावर उतपति जे होय। इन गति छेद भये भव पार, तिन पद अर्घ जजों हितधार ॥
ॐ ह्रीं नन्दनवन-उत्तरदिशि-त्रसस्थावरगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४ ॥

छंद अडिल्ल—

नन्दनवनकी शोभा कवलों पाइये, तिन थान कमी त्रस थावर बहु पाइये।
अपने अपने थान सकल जिय दिन भरे, इन गति छेदक देव जजों मंगल करै ॥
ॐ ह्रीं नन्दनवनचतुर्दिक्षु त्रसस्थावरगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५ ॥

चौपई—नन्दनवन पूरव दिशि जोय, थान जिनेश अचल अविलोय। प्रतिमा मणिमय जिन आकार, तिन पद अर्घ जजों थिति धार ॥
ॐ ह्रीं नन्दनवनपूर्वदिशसम्बन्धि-जिनचैत्यालयेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

नन्दन वन दक्षिण दिशि सोय, रतनमई जिन थानक जोय। तिनमें बिंब जिनेश अकार, तिन पद अर्घ जजों थुति धार ॥
ॐ ह्रीं नन्दनवनदक्षिणदिशसम्बन्धि-जिनचैत्यालयेभ्यो अर्घम् ॥ ७ ॥

नन्दन वन पश्चिम दिशि जान, तीर्थ तहां जिनवर के थान। बिंब देव जिनके तहँ सार, तिन पद अर्घ जजों थुति धार ॥
ॐ ह्रीं नन्दनवनपश्चिमदिशसम्बन्धि-जिनचैत्यालयेभ्यो अर्घम् ॥ ८ ॥

नन्दन वन उत्तर दिश थाय, जिन थानक महिमा अधिकाय। बिंब तहां जिनके आकार, तिन पद अर्घ जजों थुति धार ॥
ॐ ह्रीं नन्दनवनउत्तरदिशसम्बन्धि-जिनचैत्यालयेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

छंद अडिल्ल— नन्दन वन जिन थान च्यार शुभ पाइये, देव खगां तहां नमैं और नहिं जाइये।
यहां मैं भावन भाय पूज्य जिनकी करूं, ता फल अघकुल जाति फेर नहिं भव धरूं॥

ॐ ह्रीं नन्दनवनसम्बन्धि-चतुर्जिनचैत्यालयजिनेभ्यो अर्घम्॥ १०॥

चौपई—नन्दनवन देवन को थान, मानी नाम महल अधिकान। या गति उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय॥

ॐ ह्रीं नन्दनवनसम्बन्धि-लोकपालस्य मानीनाममन्दिरगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम्॥ ११॥

याही वन में मन्दिर जान, चारन ताको नाम बखान। या गति उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय॥

ॐ ह्रीं नन्दनवनसम्बन्धिलोकपालस्य चारणनाममन्दिरगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम्॥ १२॥

मन्दिर गोल बडे विस्तार, गंधर्व नाम याहि वन सार। या गति उत्पति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय॥

ॐ ह्रीं नन्दनवनसम्बन्धिलोकपालस्य गधर्वनाममदिरगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम्॥ १३॥

नन्दन अरनि विषै लख सही, चित्रा नामा मन्दिर कहो। या गति उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय॥

ॐ ह्रीं नन्दनवनसम्बन्धिलोकपालस्य चित्रानाममन्दिरगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम्॥ ७४॥

नन्दनवन सुर सोम सु रहे, ताको लोकपाल इम कहै। या गति उत्पति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं नन्दनवनसंबंधिलोकपालस्य सोमेश्वरनाममन्दिरगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं॥ १५॥

लोकपाल जिम ताको नाम, नन्दन वन में है शुभ ठाम। या गति उत्पति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय॥

ॐ ह्रीं नन्दनवनसंबधि-जिमनाम-लोकपालस्य गतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं॥ १६॥

वरुण देव नंदन वन रहै, लोकपाल तिसको सव कहै। या गति उत्पति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं नन्दनवनसंबंधि-वासितवरुणनामलोकपालस्य देवगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं॥ १७॥

है कुमेर नामा सुर सोय, लोकपाल नन्दन वन जोय। या गति उत्पति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं नदनवनसंबंधिकुमेरनाम-लोकपाल गतिछेदक-जिनेभ्यो अर्घं॥ १८॥

नन्दन वन ईशान सु दिशा, है बलभद्र महल सुख फसा। या गति उत्पति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।
ॐ ह्रीं नंदनवनसंबंधि-ईशानविदिशायाम् बलभद्रनाम-मन्दिरगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ १९ ॥

याही मंदिर अधिपति सही, व्यंतर बलिभदर है कही। या गति उत्पति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।
ॐ ह्रीं नन्दनवनसंबंधि-बलभद्र-भवनस्य पतिः बलभद्रव्यंतरगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ २० ॥

नन्दन वन में कूट उतंग, नंदन ही तिस नाम सु चंग। या गति उत्पति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।
ॐ ह्रीं नन्दनवनसंबंधि नंदननामकूटगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ २१ ॥

मंदिर नाम कूट शुभ रंग, नंदन वन में जानि सुचंग। या गति उत्पति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।
ॐ ह्रीं नन्दनवनसंबंधि-मन्दिरनामकूट-गतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ २२ ॥

नन्दन वन में कूट अनूप, नाम निषद्ध तास गुण रूप। या गति उत्पति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।
ॐ ह्रीं नन्दनवनसंबंधि-निषधनामकूट-गतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ २३ ॥

नन्दन विषै अरुण इक कूट, है हिमवान नाम दुख छूट। या गति उत्पति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।
ॐ ह्रीं नन्दनवनसंबंधि-हिमवाननामकूटगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ २४ ॥

कूट एक नंदन वन मांहि, नाम रजत ताको मन मांहि। या गति उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।
ॐ ह्रीं नन्दनवनसंबंधि-रजतनामकूटगति-छेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ २५ ॥

नाम कूट है रुचिक महान, नन्दन वन कटनी के थान। या गति उत्पति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।
ॐ ह्रीं नन्दनवनसंबंधि-रुचिकनामकूटगति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं ॥ २६ ॥

नन्दन वन मनमोहन कूट, सागर नाम महा सुख जूट। या गति उत्पति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।
ॐ ह्रीं नन्दनवनसंबंधि-सागरनामकूट-गतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ २७ ॥

कूट नाम है वज्र सदीव, नन्दन वन में सुखदा जीव। या गति उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।
ॐ ह्रीं नन्दनवनसंबंधि-वज्रनामकूट-गतिछेदक-जिनेभ्यो अर्घं ॥ २८ ॥

छंद अडिल्ल—

नन्दन वन के मांहि कूट नंदन सही, ताकी अधिपति मेघधरा देवी कही ।
सुन्दर तुंग अनूप हेम रतनामई, या गति छेदक देव पॉय जजि हूँ सही ॥

ॐ ह्रीं नन्दनवनसंबंधि-नन्दनकूटअध्यक्षा-मेघधरा-देवीगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम्॥ २६ ॥

नंदन वन में मंदिर नामा कूट है, मेघवती देवी तामें दुख छूट है ।
अपने पुण्य के जोर आप सुखतें ठई, या गति छेदक देव पॉय जजि हूँ सही ।

ॐ ह्रीं नन्दनवनसंबंधि-मन्दिरनामा-कूटअध्यक्षामेघवतीदेवी-गतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ ३० ॥

नंदन वन में निषध नाम शुभ कूट है, तहां स्वमेघा नाम देवी अघ रुठ है ।
अपने ही शुभ भावन को फल भोगई, या गति छेदक देव पॉय जजि हों सही ॥

ॐ ह्रीं नन्दनवनसंबधि निषद्धकूटअध्यक्षा-मेघादेवी-गतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ ३१ ॥

नन्दन वन हिमवान कूट अधिपती कही, मेघ मालिनी नाम देवि सुख की मही ।
विद्या आदि अनेक गुणा जुत सो ठही, या गति छेदक देव पॉय जजि हों सही ॥

ॐ ह्रीं नन्दनवनसंबंधि-हिमवानकूटअध्यक्षा-मेघमालिनी-देवीगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ ३२ ॥

नंदन वन में रजत कूट शुभ नाम है, तापे देवी तोयधरा गुण ठाम है ।
अपने पुण्य फल भोग महा सुख जुत भई, या गति छेदक देवि पॉय जजि हों सही ॥

ॐ ह्रीं नन्दनवनसंबधि-रजतकूटअध्यक्षा-तोयधरा-देवीगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ ३३ ॥

नंदन वन में रुचिक कूट अति चंग है, तापे देवी रहै विचित्रा अंग है ।
अपने पुण्य के जोग घने सुख में ठही, या गति छेदक देव पॉय जजि हों सही ॥

ॐ ह्रीं नन्दनवनसंबधि रुचिककूटअध्यक्षा-विचित्रानाम-देवीगतिछेदक-जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३४ ॥

नन्दन वन में सागर कूट सुहावनो, तापे देवी महल अधिक विद्या वनो ।

देवी पुष्प माल रंजित अति ही भई, या गति छेदक देव पांय जजि हूँ सही ॥

ॐ ह्रीं नन्दनवनसम्बन्धि-सागरनामकूटअध्यक्षा-पुष्पमाला-देवीगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ ३५ ॥

वज्रकूट नन्दन वन में शुभ पाइए, देवी अनंदिता को मंदिर गाइये ।
सो कोऊ पुण्य योग महा सुख सों ठई, या गति छेदक देव पाँय जजि हों सही ॥

ॐ ह्रीं नन्दनवन-वज्रकूटअध्यक्षा-अनंदितादेवी-गतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ ३६ ॥

छंद जोगीरासा—मेघंकरा अरु मेघवती लख, फेर सुमेघा जानो । मेघादि मालिनी तोयधरा है, और विचित्रा जानो ।
अनंदिता जुत पुष्पमाल है, अष्ट देवि सुख दाई । इन गति छेद भये जिन मूरति, तिन पद अर्घ चढाई ॥

ॐ ह्रीं नन्दनवनसबंधि-अष्टअधिष्ठात्री मेघंकरादि अष्टदेवी गतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ ३७ ॥

## जयमाला

सोरठा— नंदन वन अतिसार, तीरथ सब को हित भई । इहाँतें बहुमुनि धार, कर्म जारि शिव को गये ॥ १ ॥

छंद वेसरी—वन नन्दन मनमोहन भाई, ताकी च्यार दिशा सुख दाई । मंदिर चार देव जिन केरा, पूजे मिटै जगत का फेरा ॥२॥
रतन जड़ित कंचन में सोई, बिंब तहाँ मणिमय सब होई । सुन्दर जो तन जिनवर केरा, पूजें नाश होय जग फेरा ॥३॥
और सुनों नंदन वन मांही, वापी कूप शिखर अधिकाही । इन गति छेदक कर्मन जेरा, तिन पद जजों मिटै भव फेरा ॥४॥
और तहां चव मणिमय थाना, ते मन्दिर सब गोल कहाना । लोक पाल सुरका तहां वासा, है सौधर्म इन्द्र का दासा॥५॥
सोम नाम आदिक सुर जानों, बहु देवन के स्वामी मानो । गिरि कन्दा देवी इन जोवो, सादे तीन कोड़ि मन मोवो ॥६॥
सौधर्म स्वर्ग मांहि रनवासो, स्वयंप्रभै आदिक सुर जासो । तिन चव थान मांहि थिति जानो, बहु अध धार देव इन मानो ।७
पट्लच्च छयासठ सहस बताये, पट्सठ छयासठ स्वर्ग सु गाये । एते स्वर्गन के हैं स्वामी, इन गति छेदक पूजों नामी ॥८॥
इन मंदिर नंदन वन जो है, तुङ्ग पचास जोजन तहँ सोहै । जोजन तीन व्यास तिन गाये, सकल महल कंचन के थाये ॥९॥
और सुनो नंदन वन मांही, विदिश ईशान व्यंत्र थल ठाई । जोजन शत ऊंचे शुभ जानो, अरु चौड़े शत जोजन मानो ॥१०।

ऊपर जोजन व्यास पचासा, है बलभद्र नाम इस खासा। याही नाम धार सुर सोई, यामें तिष्ठै और न कोई ॥११॥
और कही रचना सुन भाई, नन्दन वन में जो विधि थाई। कूट आठ तहँ तुङ्ग जु गाये, तिनमें मंदिर बहु सोभाये ॥१२॥
तिन में देवी रहैं सुजानो, दिक्कुमार का अधिक सुहानो। इत्यादिक रचना बहु होई, इन गति छेद जजों पद दोई ॥१३॥
इस ही वन में जे जे ठामा, दुख सुख रूप रहैं जिय धामा। तिन गति छेद मोक्ष जिन पाई, तिनको हमने अर्घ चढाई ॥१४॥
ऐसे थान विषै नहिं आवै, जे अपने सब कर्म खिपावै। या वन माहि इकेन्द्री पइये, कै पंचेन्द्री धारक गइये ॥१५॥
विकलत्रय नहिं या थल भोई, सो शोभा कछु वरनी न जाई। तहँ चारन मुनि ध्यान धरावैं, कर्मकाटिकै शिवकूं जावैं ॥१६॥
ऐसो नन्दन वन हितकारो, जीव जहां वह उत्पति धारो। इन गति छेद भये शिव संता, तिनकूं अर्घ जजों अघ हंता ॥१७॥
और थान जिनके सुखकारी, नन्दनवन शोभा अति भारी। तिनमें बिंब जिनेश बताये, तिन पद हमने शीश नमाये ॥१८॥

दोहा— नन्दनवन सुर रमन कूं, बनी भली शुभ ठाम। कै इहां तें शिवजात हैं, तातैं तीरथ ठाम ॥

ॐ ह्रीं नन्दनवन सम्बन्धि जिन चैत्यालयेभ्यो जयमालार्घं नि० स्वाहा ॥ १६ ॥

## ॥ अथ सौमनस वन संबंधी पूजा ॥

छंद जोगीरासा—सौमनसा उपवन के मांही, थान जिनन्द सुखदाई। तिनमें प्रतिमा रतनमई हैं, जिन तनसी सो भाई ॥
सुरनर सेव करै तिन पदकी, पुण्य घनो उपराजै। या लख पांय जजों तिनके मैं महा शुद्ध फल काजै ॥१॥

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरौ सौमनसवने जिनचैत्यालयस्थजिनबिंवसमूह अत्रावतरावतर संवौषट्।
ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरौ सौमनसवने जिनचैत्यालयस्थ-जिनबिंवसमूह अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठ. ठः।
ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरौ सौमनसवने जिनचैत्यालयस्थ-जिनबिंबसमूह अत्र सन्निहितो भव भव वषट्।

छंद अडिल्ल— क्षीरोदधि को नीर कनकझारी लियो, उच्छव जुत करि भाव आपने कर कियो।
अरणि सोमवन मांहि थान जिनके सही, ते पूजों मन लाय जनम दुख हरि मही ॥

ॐ ह्रीं सोमनसवने चतुर्जिनालयेभ्यो जलम् ॥ २ ॥

चंदन घसि शुभकार मांहि गंधकारजी, रतन कटोरी धारि लेय कर सारजी ।
सोम अरणि जिन गेह पूज्य सुख थानजी, ता फल भव तप जाय कहै जिनवानि जी ॥
ॐ ह्रीं सौमनसवने चतुर्जिनालयेभ्यो चन्दनम् ॥ ३ ॥

अक्षत उज्वल मुक्ताफल से जानिये, महा शुद्ध कर भाव सहित कर आनिये ।
सौम अरणि जिन गेह पूज्य सुख धामजी, हैं जे जिनके थान अखय पद कामजी ॥
ॐ ह्रीं सौमनसवने चतुर्जिनालयेभ्यो अक्षतम् ॥ ४ ॥

फूल सुगन्ध अपार सार कोमल सही, गुञ्जत अलि कर राग भले करसों लही ।
महा सौम वन वीच थान जिन पाइये, तिन पद पूजों सहज काम मद ढाइये ॥
ॐ ह्रीं सौमनसवने चतुर्जिनालयेभ्यो पुष्पम् ॥ ५ ॥

पट् रस पूर मिलाय सुभग पातर धरा, मन वच तन हुलसाय आप करले खरा ।
सौम अरणि जिन थान पूज सुख दायजी, ताफल सारा क्षुधा रोग क्षय जायजी ॥
ॐ ह्रीं सौमनसवने चतुर्जिनालयेभ्यो नैवेद्यम् ॥ ६ ॥

दीपक तमको हरनहार दुति कारजी, हेम थाल धरि लाय महा सुख धारजी ।
सौम अरणि जिन थान पूज्य सुख दाय है, ता फल मिथ्या धूम सकल नशि जाय है ॥
ॐ ह्रीं सौमनसवने चतुर्जिनालयेभ्यो दीपम् ॥ ७ ॥

धूप सुगंधित लाय अगनि में जारिये, खेवत निज कर लेय हरप बहु धारिये ।
सौम अरणि जिन थान पूज्य सुखदाय है, ता फल आठों कर्म नाश को पाय है ॥
ॐ ह्रीं सौमनसवने चतुर्जिनालयेभ्यो धूपम् ॥ ८ ॥

श्रीफल खारक लोंग विदाम सुपारियां, पिस्ता आदि अनेक फलां कर धारिया ।

सौम अरणि जिनें थान महा सुखदाय है, ता फल थानक मोच्च तनौं फल पाय है ॥

ॐ ह्रीं सौमनसवने चतुर्जिनालयेभ्यो फलम् ॥ ६ ॥

जल चंदन अच्चत प्रसून नैवेद्यले, दीप धूप फल मेलि अरघ शुभ भेलिले ।
सौम अरणि जिन थान महासुख दायजी, ता फल जग सुख सहित मोच्च मिल जायजी ॥

ॐ ह्रीं सौमनसवने चतुर्जिनालयेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

छंद गीतिका—सौमनस वनके मांहि जिन थल, सदा अचल बताइये, तहँ देव खग ही पूज करि हैं, महा पुण्य उपाइये ।
तिस रीति सुनि हम भाव उपजे, अरघ लेकर आइया । ता फलै जामन मरन नाशै, और को फल गाइया ॥

ॐ ह्रीं सौमनसवने श्रीजिनचैत्यालयेभ्यो महार्घम् ॥ ११ ॥

## ॥ प्रत्येक अर्घ ॥

छंद गीतिका—मेरु ऊपरि सौमनस वन, पूर्व दिशि ताकी सही, त्रस थावरां जिय होय बहुते, लहै दुख सुख तिस मही ॥
तिस काय मांही राग वसि हो, छाडिनो नहि चाहि है, इस गति छेदक देवके पद पूजितैं दुख जाय है ॥

ॐ ह्रीं सौमनसवने पूर्वदिशि त्रसस्थावरगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ १ ॥

मेरु दर्शन वन समंधी, दच्चिण दिशी कूं जानिये, है सोमवन हू थान सुन्दर, त्रस सु थावर मानिये ।
अलप ज्ञान वशाय आतम, काय में थिति चाह है । इन गति छेदक देव के पद, पूज्य तें अघ जाय है ॥

ॐ ह्रीं सौमनसवने दच्चिणदिशि त्रसस्थावर-गतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

सोमवन शुभ मेरु ऊपर, दिशा पश्चिम जानिये, त्रसजीव थावर मरै उपजै, सुख दुखा बहु मानिये ।
तिस थान ही में भाव धरके, सदा थिर पद चाहि है, इन गति छेदक देवके पद पूज्यतें दुख जाय है ॥

ॐ ह्रीं सौमनसवने पश्चिमदिशि त्रसस्थावर गतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३ ॥

मेरु ऊपर सोमवन की, दिशा उत्तर सोहनी, त्रसस्थावर होय बहुते, परे सबको जोहनी ।
ऐसी जु काया पाय दुखमय, आप उर सुख भाय है । इन गति छेदक देवके पद पूज्यतें दुख जाय है ॥

ॐ ह्रीं सौमनसवने उत्तरदिशि त्रसस्थावरगतिछेदकाजनेभ्यो अर्घम् ॥ ४ ॥

॥ छंद पद्धरि ॥

गिरि मेरु तनो वन सौम जान,तहँ पूरब दिश जिन थान मान । जिन प्रतिमा तिनमें जिन स्वरूप, तिन पूजे मिटि हैं कर्मधूप ॥

ॐ ह्रीं सौमनसवने पूर्वदिशि जिनचैत्यालयेभ्यो अर्घम् ॥ ५ ॥

गिरि मेरु सौम-वन दच्छिण जोय,तहँ मणि मय जिनके थान सोय । जिन प्रतिमां जिनमें जिन स्वरूप तिन पूजे मिटि है कर्मधूप ॥

ॐ ह्रीं सौमनसवने दच्छिणदिशि जिन चैत्यालयेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

गिर मेरु सौम वन पछिम सोय, जिन थानक सुन्दर पाय होय । जिन प्रतिमा जिन में जिन स्वरूप, तिनपूजे मिटि है कर्मधूप ॥

ॐ ह्रीं सौमनसवने पश्चिमदिशि जिन चैत्यालयेभ्यो अर्घम् ॥ ७ ॥

वन मेरु सौम में उतर जोय, जिन थान मनोहर तुङ्ग सोय । जिन प्रतिमा जिनमें जिन स्वरूप, तिन पूजे मिटि है कर्मधूप ॥

ॐ ह्रीं सौमनसवने उत्तरदिशि जिनचैत्यालयेभ्यो अर्घम् ॥ ८ ॥

छंद गीतिका—सौमवन थल थान सुरसो, कहत शोभा किम बने । तिस मांहि चव दिश थान जिनके, चार भवके अघ हने ॥
खग देव नित तिस तीर्थ जावैं, पूज्य के शुभ थल लहै । इस थान मैं भी भाय भावन,पूज्यहूं फल अघ दहै ॥

ॐ ह्रीं सौमनसवने चतुर्जिनालयेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

छंद अडिल्ल— पूरब दिस वन सौम माहि सुन्दर सही, वज्र नाम तिस जान भलो मंदिर मही ।
लोकपाल सुर रहै कनक नग में कहे, या गति छेदक देव पॉय हम थुति ठहे ॥

ॐ ह्रीं सौमनसवने पूर्वदिशायाम् लोकपालसम्बन्धिवज्रनाममंदिर गतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

सौम अरनि के थान सुरग थल से बने, दच्छिण दिस तिस मांहि लोकपालन तने ।

मंदिर थिति को थान वज्रप्रभ नाम है, या गति छेदक देव जजों शिव काम है ॥

ॐ ह्रीं सौमनसवने दक्षिणदिशायाम् लोकपालसम्बन्धि-वज्रप्रभनाम-मंदिर-गतिछेदक-जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ११ ॥

आछ्यो वन गिरि मेरु ऊपरैं सोम है, लोकपाल के थान पछिम दिस सोह हैं ।
जहँ सुवर्ण मन्दिर को नाम वखानिये, या गति छेदक देव जजों, प्रति मानिये ॥

ॐ ह्रीं सौमनसवने पश्चिमदिशायाम् लोकपालसम्बन्धि-स्वर्णमन्दिरगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ १२ ॥

मेरु सुदर्शन अरणि सौम सुखदा मही, लोकपाल तहँ रहै अहि मंदिर सही ।
स्वर्णप्रभ है नाम महल को जानिये, या गति छेदक देव जजे धन मानिये ॥

ॐ ह्रीं सौमनसवने उत्तरदिशायाम लोकपालसम्बन्धि-स्वर्णप्रभनाम मंदिरगति छेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ १३ ॥

मेरु सोम वन थान महा सुखदाय है, मंदिर तहँ चव लोकपाल के पाय है ।
तिनपैं सुर थुति करैं महा सुख पायजी, या गति छेदक देव नमों सुखदायजी ॥

ॐ ह्रीं सौमनसवने चतुर्दिक्सम्बन्धि मन्दिररक्षकदेवलोकपालगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ १४ ॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा— सोम महा वन थंभ जो, जिन थानक तहँ पाँय । तातैं तीरथ वरणयो, मोक्ष तहां तैं जाय ॥ १ ॥

चाल मुनियानन्द—मेरु परथम तनों सोमवन जानिए, सुरग सो थान अति शोभ जुत मानिये ।
ताल वापी घने शिखर बहु सोहनो, देव क्रीडा तनें मन्दिर मन मोहनो ॥ २ ॥
रत्नजुत थान रमणीक बहु पाइये, मुनि तहाँ ध्यान धरि थान शिव जाइये ।
कवलों शोभ कवि आप मुखतें भनै, ध्रुव थानक सबै नाहिं कबहू हनै ॥ ३ ॥
लोकपाल स्वर्गके स्वर्ग तैं आइये, मन्दिर चव मणिमई इन तने पाइये ।
तुंग जोजन कहे वीस अरु पांचजी, व्यास इन अर्घ जानो सकल सांचजी ॥ ४ ॥

मंदिर सब गोल आकार स्वर्ग से कहे, अधिपति देव इनके महा सुख ठये ।
बहुत देवी करैं सेव तिनकी सही, घने सुर आन मानें इन की कही ॥ ५ ॥
और व्यन्तर तने थान सुखदाय हैं, नाम बलभद्र शिरदार सुर पाय हैं ।
आदि इन और जे थान सुख दुख मई, या गति छेद धन्य त्याग भव शिव लई ॥ ६ ॥
और चव दिशा थान है सुन्दर सही, देव जिन राज के बिंब तिनमें कही ।
अचल ध्रुव ज्ञान मूरति जिसे जिनवरा, पूज्य है सुरनरा काज अघ के हरा ॥ ७ ॥
पूजि जिन थान कूं आप भव धनि कहै, इन्द्र भी भक्त अति दीन हो मुख वहै ।
ज्ञान बहु नाहि जो सकल श्रुति किम चहै, गुण तमो पार चव ज्ञान धर ना लहै ॥ ८ ॥
देव जिन मांहि गुण को नहीं पारजी, कब लगैं और कहैं कथन को सारजी ।
भाय इम भावना बहुत पुण्य पाय है, उदै तब होय फल मोच्छ थल पाय है ॥ ९ ॥
या तरैं भव्य जना देव जिनराज के, गाय गुण पुण्य लहैं वांछि मन काज के
सुजस ऐसो सुन्यो कान में देव को, शरण यातें लयो जान सब भेव को ॥ १० ॥
और जो देव जिनराज बहु तारिया, बहुत संत जीवके काज बहु सारिया ।
जानि मोहि अधम ज्यों तारिये जिनवरा, भक्ति है टेक तजि बनै अति श्रुति करा ॥ ११ ॥

सोरठा— इत्यादिक शुभ बात, सौम अरणि में पाइए । इनमें है गुण पांत, तिनको पूजो भव्य जन ॥

ॐ ह्रीं सौमनसवने चतुर्दिक चतुर्जिनालयेभ्यो जयमालार्घम् ।

॥ इति सौमनस वन सम्बन्धि पूजा सम्पूर्णम् ॥

## ॥ अथ पांडुकवन संबंधी पूजा ॥

छंद पद्धरि–पांडुकवन में जिन थान सोय, तिन मांहि अकृत्रिम बिंब जोय। सुरखग तो ते पूजें सुजाय, मैं यहाँ थापन करि पूज लाय।१।

ॐ ह्रीं पांडुकवने चतुर्दिक् चतुर्जिनालयस्थ जिन बिंब समूह अत्र अवतर अवतर (संवौषट्)

ॐ ह्रीं पाडुकवने चतुर्दिक् चतुर्जिनालयस्थ जिन बिंब समूह अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः (स्थापध)

ॐ ह्रीं पाडुकवने चतुर्दिक् चतुर्जिनालयस्थ जिन बिंब समूह अत्र मम सन्निधौ सन्निधिकरणम्।

चाल—ते गुरु मेरे उर बसो—छीरो दधिको नीर ले, निरमल अति सुख दाय। पांडुक वन जिन थानजे, पूजों मन-वच-काय ॥
ता फल जन्म जरा सही, तत् छिन सब मिटि जाय। पांडुक वन जिन थान जे० ॥२॥

ॐ ह्रीं पांडुकवने चतुर्दिक्चतुर्जिनालयस्थजिन बिंबेभ्यो जलम् ॥

चंदन घसि शुभ बावनो, निरमल नीर मिलाय, पांडुक वन जिन थान जे, पूजौं मन-वच-काय ॥
ता फल भव-आताप या, सब ही जाय खिपाय ॥ पांडुक वन जिन थान जे० ॥३॥

ॐ ह्रीं पांडुकवने चतुर्दिक्चतुर्जिनालयस्थजिनबिंबेभ्यो चन्दनम् ॥

अक्षत मुक्ता फल जिसे, शुद्ध रु उज्वल लाय, पांडुक वन जिन थानजे, पूजों मन-वच-काय ॥
ता फल पद पावै अखै, फिर भव में नहीं आय ॥ पांडुक वन जिन भवन जे० ॥४॥

ॐ ह्रीं पांडुकवने चतुर्दिक्चतुर्जिनालयस्थजिन बिंबेभ्यो अक्षतम् ॥

फूल सुगंध मिलाय के, सुर द्रुम से ले आय, पांडुक वन जिन थानजे, पूजों मन वच काय।
ता फल मदन नशाय के, निरदूषण सब थाय ॥ पांडुक वन जिन थान जे० ॥

ॐ ह्रीं पाडुकवने चतुर्दिकचतुर्जिनालयस्थजिनबिंबेभ्यो पुष्प० ॥ ४ ॥

मोदक फेनी घेवरा, चरु नैवेद्य सु लाय, पांडुक वन जिन थानजे, पूजों मन वच काय।
ता फल भूख नशाय है, जो तिरपति चिर थाय ॥ पांडुक वनजिन थान जे० ॥

ॐ ह्रीं पांडुकवने चतुर्दिक्चतुर्जिनालस्थजिनबिंबेभ्यो नैवेद्यं ॥ ५ ॥

दीपक तम हर ले सही, जिन चरणों पैं धाय। पांडुक वन जिन थानजे, पूजों मन वच काय।
ता फल नाश अज्ञान को, तम सब ही मिट जाय ॥ पांडुक वन जिन थान जे०॥

ॐ ह्री पांडुकवने चतुर्दिक्चतुर्जिनालयस्थजिनबिंबेभ्यो दीपं० ॥ ६ ॥

दश गंध इकठी ठानि के, करिके धूप जराय । पांडुक वन जिन थान जे, पूजों मन वच काय ।
ता फल कर्म सवै सही, ततच्छण ही जर जाय ॥ पांडुन वन जिन थान जे० ॥

ॐ ह्रीं पांडुकवने चतुर्दिक्चतुर्जिनालस्थजिनविंवेभ्यो धूप० ॥ ७ ॥

श्रीफल लौंग मिलाय के,फल बहु विधि के पाय । पांडुक वन जिन थान जे,पूजों मन वच काय ।
ता फल योग इसो मिले,जो शिव फल को पाय ॥ पांडुक वन जिनथान जे० ॥

ॐ ह्रीं पांडुकवने चतुर्दिचक्तुर्जिनालस्थजिनेविंवेभ्यो फलं० ॥ ८ ॥

जल चंदन आदिक सबै,द्रव्य आठ मिलाय । पांडुक वन जिन थान जे,पूजों मन वच काय ।
ता फल फल अद्भुत लहै, तहां काल न जाय ॥ पांडुक वन जिन थान जे० ॥

ॐ ह्रीं पांडुकवने चतुर्दिक्चतुर्जिनालयस्थजिनविंवेभ्यो अर्घं ॥ ९ ॥

छंद हरिगीतिका—पांडुक सुवन मेरु सुदर्शन, शीश पै राजे सही ; चव थान तीरथ धाम जिनके, चव दिशा शोभै मही ।
तिन मांहि विंब जिनेश के हैं, पूज जिनकी कीजिये । ता फलै कोलों कहै भवि जन, जनम मरण की लीजिये ।

ॐ ह्रीं पांडुकवने चतुर्दिक्चतुर्जिनालयस्थजिनविंवेभ्यो महार्घम्० ॥ १० ॥

## जयमाला

दोहा— थान जिनेश्वर देव के, पांडुक वन के मांहि । तिन पूजन भावन करों, ता फल अघ च्चय जाहि ॥ १ ॥

छद वेसरी

पांडुक वन शोभा को गावै, तहां सुरनर उच्छव को आवै । ताके विदिशनि में सुन भाई, तीरथ थान सवै सुखदाई ॥ २ ॥
इक इक दिशि इक जिन गृह मानो,तिनमें मणिमय विंब वखानो । ध्रुव सदा अति तुंग वताये,तीनलोक करि पूज्य सु गाये ।३॥
देव खगां थुति वहु विधि लावै,गीत नाद संगीत वनावै । वहु विधि नृत्य करै पुनि काजै,ताफल चहै मोच्च सुख साजैं ॥ ४ ॥
और यहां पांडुक वन मांही,चारों दिशि सुर मंदिर भाई । लोक पाल सुर को सुनि वासो,कन्चन वरन तुंग सुख रासो ॥ ५ ॥

साढे बारह जोजन भाई, ऊंचे महल महा सुख दाई। व्यास तनों अब सुनि विसतारो, जोजन साढी सात सु धारो ॥ ६ ॥
ये सब सोधर्महि के दासा, तिनका इन महलनि में वासा। बहुत लच्छ इनके घर भाई, उपमां मुख तें कही न जाई ॥ ७ ॥
पांडुक वन में और सथाना, सो अब सुनो तके श्रुत गाना। चव दिशि चार शिला शुभ गाई, तिन महिमा कछु कही न जाई ॥८॥
तहां सुर देव जिनेश्वर लावैं, फिर सिंहासन पे थित ठावैं। बहुरि जाय क्षीरोदधि देवा, लावैं जल करते बहु सेवा ॥ ९ ॥
एक सहस बसु कुंभ सु ल्यावैं, जय जय शब्द करत मग जावैं। फेरि आपने हरि करि देवै, सो घट बडे हरष करि लेवै ॥ १० ॥
सो जिन शीश सनान करावै, तातैं यह वन तीरथ गावै। जनम कल्याण अनंत जिन केरा, भये जजों मिटि है भव फेरा ॥ ११ ॥
इत्यादिक पांडुक वन मांही, रचना बनी अनादि सु भाही। ता करि पांडुक वन शुभ गायो, नाना वृछितै सहित सुहायो ॥ १२ ॥
मुनि केते तिस वन में भाई, ध्यान अगनि तें कर्म जराई। गये मोक्ष तहं तैं यह थानो, पांडुक वन शुभ तीरथ जानो ॥ १३ ॥

दोहा—यह जयमाल सुहावनी, पढै सुनै जो कोय। ताको तिन थानक तनी, पूजा को फल होय ॥ १४ ॥

ॐ ह्रीं पांडुकवनसम्बन्धि जयमाला अर्घम् ॥

## ॥ अथ सुदर्शन मेरु संबन्धी समुच्चय जयमाला ॥

दोहा— मेरु सुदर्शन सब विषै, तीरथ पावन कार, तुङ्ग बनो शोभै अधिक, जिन थल मंडित सार ॥ १ ॥

॥ छंद बेसरी ॥

मेरु विषै जिनवर के गेहा, इम लखि भवि जावैं करि नेहा। ताकी महिमा आगम गाई, मैं यहाँ अल्प कहूँ सुखदाई ॥ २ ॥
मेरु कंद पृथ्वी के मांही, जोजन सहस एक की ठांही। भूमि ऊपरै वन शुभ गायो, भद्रशाल गिर चव दिश पायो ॥ ३ ॥
पूरब पश्चिम तिस विसतारा, जोजन सहस बीस दो धारा। उत्तर दक्षिण की सुन भाई, जोजन दो सौ पचास बताई ॥ ४ ॥
तामें चव दिशि ही जिन गेहा, तिनमें रतन बिंब जिन नेहा। पूजा को सुर खग तो जावैं, और भव्य धरि भावन भावैं ॥ ५ ॥
भद्रशालतें ऊपर जइये, पंच शतक जोजन तब अइये। नंदन वन तहँ अति शुभ आवै, मेरु गिरद कटनी पै पावै ॥ ६ ॥
कटनी व्यास व्यास वन सोही, जोजन पांच सैकड़ा होही। जामें भी चव दिश चवे गेहा, पूजैं सुर खग करि अति नेहा ॥ ७ ॥
नंदन वन तैं ऊपर जावै, जोजन इतने गिनत बतावै। साढी बासठ सहस उतंगो, आवै तबै सोम वन चंगो ॥ ८ ॥

कटनी व्यास पंच शत भाई, तापै सौम अरण सुखदाई। तामें चव दिस ही सुन भाई, व्यन्तर देव थान शुभ दाई ॥ ९ ॥
चव दिश ताकें सुन्दर थानो, जिनवर गेह तीर्थ ध्रुव मानो। पूजन को तहां सुर खग आवैं, भूमि गोचरी भावन भावें ॥ १० ॥
बहुरि मेरु गिरि ऊपरि जइये,जोजन सहस छत्तीस सु पइये। पांडुक वन तहाँ तीरथ खासो,जोजन पंच शत पट क्रम आसो ।११।
तामें चव दिशि चव जिन गेहा,तिनमें बिंब सुभग जिन जेहा। देव तहाँ पूजा विधि ठानें, अपनो सुर पद धनि धनि मानें ।१२।
पांडुक वन चउ दिशि के मांही, चार शिला तीरथ शुभ ठाही। तिनमें जनम कल्याणक होवैं,देखत भविके अघमल खोवैं ।१३।
शत जोजन लांबी जिस जानो, चौडी तातैं अर्द्ध बखानो। जोजन आठ तनो दल होई, अर्द्ध चन्द्र आकार सुजोई ॥१४॥
चार शिला के हैं चव नामा,चार वरण भिन भिन शुभ ठाना। पांडुक शिला कनकमय जानो,सो परथम तो यह शिल मानो ।१५।
पांडुक बला शिल दूजी भाई, चांदी सम तिस वरण बताई। तीजी रक्त शिला शुभ मानो, ताया कंचन सम तन जानो ॥१६॥
रक्त कंबल चौथी को नामो, माणक रतन जुसो शुभ ठामो। तथा रुधिर के रंग को धारैं,इहा कल्याण होय अघ जारैं ॥१७॥
ये ही शिला चार शुभ ठामो, इन पै तुङ्ग सिंहासन धामो। एक एक शिल पे सिंह पीठा, तीन तीन सुभ ज्ञानी दीठा ॥१८॥
एक तुङ्ग मधि लघु दोय पासैं,तुङ्गोपरि जिन लघु हरि भासैं। कलश सहस वसु शिल शिल जानो, इह रचना ध्रुव अथिर न मानो १९
जेती रचना मेरु सुगाई, ते सब ही नित अचल बताई। इन्यादिक शोभा सुखकारी, पांडुक वन जानो अति प्यारी ॥२०॥
ता मधि एक चूलिका जानो,वैडूरज मणि सो तिहि मानो। दोय बीस तुङ्ग जोजन होई,षोडश जिन थल भवि मल खोई ।२१।
और सुनो गिरि रचना सोई, अद्भुत अकृत्रिम शुभ होई। बाल अन्तरैं ऋजु विमाना, पैंतालिस लख जोजन जाना ॥२२॥
मेरु कछु तलि रतना जडियो,और सबैं कंचन सम पडियो। जोडि सकल लख जोजन होई,षोडशजिन थल भविमल खोई।२३
ये जिन थान मेरु के भाई, देव खगां ठानैं थुति आई। तातैं मैं भी भावन भाऊं, शक्ति समान पुण्य उपजाऊं ॥२४॥
सोरठा— मेरु थान जिन बिंब, परसत सुकृत ऊपजै। छूटै पाप कुटुम्ब, टेक धार तातैं भजों ॥ २५ ॥

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुसम्बन्धी समुच्चय जयमाला पूर्णार्घं ।

## ॥ अथ सुदर्शन मेरु संबंधी चार गजदंत पूजा ॥

छंद हरिगीतिका—मेरु शुभ दर्शन सम्बन्धी, चार गज दंते कहे, तिन मेरु इक सुभलोक लागी, चोक इक विदिशा रहे।

जिन चारि ही पें चार मंदिर, अचल कंचन नग जरे, इन मांहि विंब सु देव जिनके, पूजतें पातक झरे ॥

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुसम्बन्धिचतुर्गजदन्तस्थितजिनालयस्थ जिनविंब समूह अत्रावतरावतर संवौषट् ।

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुसम्बन्धिचतुर्गजदन्तस्थितजिनालयस्थ जिनविंबसमूह अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठ ठः ।

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुसम्बन्धिचतुर्गजदन्तस्थितजिनालयस्थ जिन विंब समूह अत्र मम सन्निधौ सन्निधिकरणम् ॥

छंद जोगीरासा—निरमल पानी क्षीरोदधिको, करधरि झारी भाई । निरमल मन तन वचन ठानिके, भक्ति हिये अधिकाई ॥
चव गज दंत शिखर शिर ऊपर, जिन थल तहाँ चढाऊँ । ता फल जनम जरा दुख नाशै, अजर अमर पद पाऊं ॥

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुसंबन्धिचतुर्विदिशाया चतुर्गजदन्तोपरि चतुर्जिन-मन्दिरेभ्यो जलम् ॥ १ ॥

चंदन बावन अधिक सुगंधित, गुंजित भंवरे तापै, मलयागिरि अति शीत उपावन, धरि कर जुगले आपै ।
चव गज दंत शिखर शिर ऊपर, जिन थल तहां चढाऊं । ता फल भव आताप नाश हो, अजर अमर पद पाऊं ।

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुसबंधि-चतुर्विदिशाया चतुर्गजदंतोपरि चतुर्जिनालयेभ्यो चदनं० ॥ २ ॥

अक्षत उज्ज्वल जाय कली से, नख शिख शुद्ध बनाई । धोय सुभग करि लेकर अपने, हिरदै अति हरषाई ।
चव गज दंत शिखर शिर ऊपर, जिन थल तहां चढाऊं । ता फल ठाम अखै फल आवै, और न वांछा गाऊं ॥

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुसबंधि-चतुर्विदिशाया चतुर्गजदंतोपरिचतुर्जिनालयेभ्यो अक्षत० ॥ ३ ॥

फूल मनोज्ञ गंध बहुधारी, रंग विरंगे भाई । घ्राण वश्य होके अलि भरमें, सुरतरु से अधिकाई ।
चव गज दंत शिखर शिर ऊपर, जिन थल तहां चढाऊं । ता फल काम विकार नाश करि, निर आकुलता थाऊं ॥

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुसबंधि-चतुर्विदिशायां चतुर्गजदंतोपरि-चतुर्जिनालयेभ्यो पुष्प० ॥ ४ ॥

षट् रस नेवज तुरत आपने, हाथ विषै ले आयो । पूजन करने काज आपने, देव सेव पद ध्यायो ।
चव गज दंत शिखर शिर ऊपर, जिन थल तहां चढाऊं । ता फल नाशै भूख बावरी, वेदन सकल मिटाऊं ॥

ॐ ह्रां सुदर्शनमेरुसबंधि चतुर्विदिशायां चतुर्गजदंतोपरि चतुर्जिनालयेभ्यो नैवेद्यं ॥ ५ ॥

दीप रतन के कनक थाल में, जोय पुंज ले आनो । ज्योति जिन्हों की है तम नाशक, सो अपने कर ठानो ।

चव गज दंत शिखर शिर ऊपर, जिन थल तहां चढाऊं । ता फल नाश होय मोह तम, ज्ञानि केवल पाऊं ॥

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुसंबंधि-चतुर्विदिशाया-चतुर्गजदंतोपरिचतुर्जिनालयेभ्यो दीपं ॥ ६ ॥

दशधा वास मिलाय धूप करि, ले निज कर हरषाये । खेय अगनि मधि गाय जिनंद गुण, पूजन कूं उमगाये ।
चवे गज दंत शिखर शिर ऊपर, जिन थल तहां चढाऊं । ता फल कर्म तनों क्षय उपजै, और नहीं फल पाऊं ॥

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुसंबंधि-चतुर्विदिशायां चतुर्गजदंतोपरि चतुर्जिनालयेभ्यो धूपं० ॥ ७ ॥

श्रीफल लोंग बिदाम सुपारी, खारक पिस्ता भाई । इनको आदि घने फल करले, पूजन कूं उमगाई ।
चव गज दंत शिखर शिर ऊपर,जिन थल तहां चढाऊं । ता फल मोक्ष तनो फल उपजे,तातैं जिनगुण गाऊं ॥

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुसबंधि-चतुर्विदिशाया चतुर्गजदंतोपरि चतुर्जिनालयेभ्यो फलं० ॥ ८ ॥

जल चंदन अक्षत प्रसून चरु, दीप धूप फल जानो । ले वसु द्रव्य रु अरघ ठानि के, मन शुध करि के ठानो ।
चव गज दंत शिखर शिर ऊपर,जिन थल तहां चढाऊं । ता फल भव का भरम मेटि है, और कहा गुण गाऊं ॥

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुसंबधि-चतुर्विदिशायां चतुर्गजदंतोपरि चतुर्जिनालयेभ्यो अर्घं ॥ ९ ॥

चव गज दंते तुंग घने हैं, सुभग भलो आकारो । तिनपै च्यारि जिनेश्वर के थल, शोभा अधिक अपारो ।
तिनके बिंब विराजत सुंदर, पूजन चित ललचायो । जोड़ि दरब वसु अरघ ठानि के, जै जै जै जिन गायो ।

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुसंबंधि चतुर्विदिशायां चतुर्गजदंतोपरि चतुर्जिनालयेभ्यो महार्घं० ॥ १० ॥

## ॥ प्रत्येक अर्घ ॥

छंद गीतिका—माल्यवान सुमेरु गिरि को, जान गजदंतो सही । तिस ऊपरै जिनदेव को थल, पूजियतु तीरथ मही ।
तिस मांहि बिंब जिनेश के शुभ, रतन रूप बखानिये । मैं जजों मन वच काय ले करि, अर्घ वसु द्रव आनिये ॥

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुसंबंधि माल्यवानगजदंतोपरि जिनालयेभ्यो अर्घं० ॥ १२ ॥

मेरु का गज दंत ये ही, मालिवान सुहावनो । नव कूट ऊपरि महा सुन्दर, अधिक मन का भावनो ।

इन विषै उत्पति जीव बहुते, आपने अघ वस परे। तिन गति छेदक देव के पद, पूजतैं वांछित सरैं ॥

ॐ ह्रीं माल्यवानगजदंतसंबंधि-गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं० ॥ १३ ॥

या ही सु गज दंता जु ऊपर, सिद्ध कूट बखानिये। इस कूट ऊपरि थान जिन को, और पै नहिं मानिये।
इन विषै उतपति जीव बहुते, आपने अघ वसि परे। तिन गति छेदक देव के पद, पूजते वांछित सरैं ॥

ॐ ह्रीं माल्यवान गजदंतोपरि प्रथमसिद्धकूट-गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं० ॥ १४ ॥

माल्यवान गज दंत ऊपरि, माल्यवान सुकूट है। बहु तुंग सुन्दर हरप कारी, देव तहँ सुख लूट है।
इन विषैं उतपति जीव बहुते, आपने अघ वसिं परे। तिन गति छेदक देव के पद, पूजतें वांछित सरे ॥

ॐ ह्रीं माल्यवानगजदंतोपरि द्वितीय माल्यवान कूटगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं० ॥ १५ ॥

मेरु का गज दंत पहला, माल्यवान बताय है। ता ऊपरै है कूट सुन्दर, उतर गौरव गाय है ॥
इन विषै उतपति जीव बहुते, आपने अघ वसि परे। तिन गति छेदक देव के पद, पूजतें वांछित सरे ॥

ॐ ह्रीं माल्यवानगजदन्तसम्बन्धि-तृतीयकौरवकूटगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ १६ ॥

प्रथम ही गज दंत ऊपरि, कूट चौथा जानि है। है नाम तिसका कच्छ सुखदा, और सुनि अधिकानि है।
इन विषै उतपति जीव बहुते, आपने अघ वसि परे। तिन गतिछेदक देवके पद, पूजतें वांछित सरे ॥

ॐ ह्रीं माल्यवानगजदन्तसम्बन्धि-चतुर्थकच्छकूट-गतिछेदक-जिनेभ्यो अर्घम ॥ १७ ॥

पहल ही गज दंत के शिर, कूट पंचम आनिये। है नाम सागर कूट को शुभ, जीव थावर थानिये।
इन विषैं उतपति जीव बहुते, आपने अघ वसि परे। तिन गति छेदक देवके पद, पूजतें वांछित सरे ॥

ॐ ह्रीं माल्यवानगजदन्तसम्बन्धि-पञ्चमसागर-नामा-कूट-गतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ १८ ॥

माल्यवान गज दन्त ऊपर, कूट षष्ठम जानिये। है नाम जाका रजत सुन्दर, खंड थावर मानिये।
इन विषै उतपति जीव बहुते, आपने अघ वसि परे। तिन गति छेदक देव के पद, पूजतें वांछित सरे ॥

ॐ ह्रीं माल्यवानगजदन्तसम्बन्धि-षष्ठमरजतनामाकूटगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ १९ ॥

मेरु का गजदन्त सुन्दर, माल्यवान सुगाइयें। ता ऊपरै है कूट पूरण, नाम तास बताइये।
इन विषै उतपति जीव बहुते, आपने अघ वसि परे। तिन गति छेदक देवके पद, पूजते वांछित सरे ॥

ॐ ह्रीं माल्यवानगजदन्त-ऊपरि सप्तमपूर्णभद्रनामा कूटगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २० ॥

प्रथम ही गज दन्त ऊपर, कूट अष्टम जानिये। तिस नाम सीता तुङ्ग दीरघ, अधिक सुन्दर मानिये।
इन विषै उतपति जीव बहुते, आपने अघ वसि परे। तिन गति छेदक देवके पद, पूजतें वांछित सरे ॥

ॐ ह्रीं माल्यवान गजदतउपरि अष्टम सीतानामाकूट-गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २१ ॥

गज दन्त है तिस नाम सुनि अब, मानवान वखानिये। तिस ऊपरै है कूट हरिसह नाम धारक जानिये।
इन विषै उतपति जीव बहुते, आपने अघ वसि परे। तिन गति छेदक देवके पद, पूजतें वांछित सरें ॥

ॐ ह्रीं माल्यवानगजदन्तउपरि हरिसहनामा नवमकूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २२ ॥

यह कूट नव गज दंत ऊपरि, जानिये सुखदायजी। इन कूट सागर रजत ऊपर, व्यन्तरी शुभ पायजी।
इक नाम भोगा जानि दूजी, भोग मालिनी नाम है। इन गति छेदक देवके पद, जजे हो शिवठाम है ॥

ॐ ह्रीं माल्यवाननाम गजदन्त ऊपरि नवकूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २३ ॥

छंद अडिल्ल—

माल्यवान गजदन्त ऊपरैं जानिये, सागर रजत सु कूट शीश पे मानिये।
भोगाभोग्य मालिनी देवी व्यंतरी, इन गति छेदक देव पूजिये अघ हरी ॥

ॐ ह्रीं माल्यवान गजदन्त सम्बन्धि सागररजतकूटनिवासिनी देव्य गतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ २४ ॥

## ॥ अथ द्वितीय महासोमनस गजदन्त संबन्धी प्रत्येक अर्घ ॥

छंद अडिल्ल—

महा सोम गज दन्त दूसरो है सही, तापै है सिध कूट जिनालय की मही।
भूव तहाँ जिन बिंब रतन के मानिये, वसु द्रव्य अर्घ मिलाय जजों पद जानिये ॥

ॐ ह्रीं महासौमनसगजदन्त सम्बन्धि जिनालयेभ्यो अर्घम् ॥ २५ ॥

महा सोम गज दन्त तुंग शुभ गाइये, पृथ्वी कायक जीव तनों पद पाइये।
इनमें उतपति छेदक भये भव पारजी, तिन पद पूजे होय सकल अघ छारजी ॥

ॐ ह्रीं महासौमनसगजदन्तसम्बन्धि पृथ्वीकायकजीव-गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २६ ॥

कूट दूसरो महा सौमनस जानिये, रचना बहु तहँ ज्ञान थकी सब आनिये।
इनमें उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद पूजे होय सकल अघ छारजी ॥

ॐ ह्रीं महासौमनसगजदन्तसम्बन्धि द्वितीयसौमनसकूटगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २७ ॥

कूट तीसरा देवकुरु तिस नाम है, दूजे गज दन्ते पै वाको धाम है।
इनमें उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद पूजे होय सकल अघ छारजी ॥

ॐ ह्रीं महासौमनसगजदन्तसम्बन्धि तृतीयदेवकुरुनाम कूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २८ ॥

महा सौमनस दूजो गजदन्त जानिये, तापै मगल कूट नाम शुभ मानिये।
इनमें उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद पूजे होय सकल अघ छारजी ॥

ॐ ह्रीं महासौमनस गजदन्त सम्बन्धि चतुर्थमगलकूट गतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ २९ ॥

या ही गजदन्त ऊपर तुंग बखानिये, विमल नाम है कूट पंचमा मानिये।
इनमें उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद पूजे होय सकल अघ छारजी ॥

ॐ ह्रीं महासौमनसगजदन्तसम्बन्धि-पचमविमल नामकूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३० ॥

महा सौम गज दन्त ऊपरैं हैं सही, कांचन नामा कूट भले सुख की मही।
इनमें उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद पूजे होय सकल अघ छारजी ॥

ॐ ह्रीं सौमनसगजदन्तसम्बन्धि काचननामाकूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३१ ॥

दूजा गजदन्त ऊपर सुभग सुहावनो, नाम विसष्टि कूट तुङ्ग सुख धावनो।
इनमें उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद पूजे होय सकल अघ छारजी ॥

ॐ ह्रीं महासौमनस गजदन्त ऊपरि सप्तम विशिष्टनामाकूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३२ ॥

महा सौमनस गजदन्त ऊपरि जोइये, सात कूट हितकार तुङ्ग मन मोहिए ।
इनमें उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद पूजे होय सकल अघ छारजी ॥

ॐ ह्रीं महासौमनसगजदन्तऊपरि अष्टमकूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३३ ॥

छंद जोगीरासा—महा सौमनस गजदन्त ऊपरि, जोइये दोय यह भाई । विमल नाम कंचन गिर दूजो, इनपै मिंद्र सहाई ॥
तिनमें वत्समित्र सुमित्रा, व्यन्तर देवी राजै । इनकी गति हर मोक्ष भए सिध, ते पूजों सिध काजै ॥

ॐ ह्रीं महासौमनम गजदन्तऊपरि विमलकांचनकूटनिवासिनी देव्य. गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ३४ ॥

## ॥ विद्युतप्रभ नाम तृतीय गजदन्तसम्बन्धी अर्घ ॥

॥ छंद पद्धरि ॥

विद्युत प्रभ शुभ गज दंत जोय,सिध कूट तहाँ जिन मिंद्रसोय । तिनमें जिन प्रतिमा जिन समान, मैं पूजूं तिन पद अर्घ आन ॥

ॐ ह्रीं विद्युतप्रभगजदन्तसम्बन्धि जिनचैत्यालयेभ्यो अर्घम् ॥ ३५ ॥

या ही गज दंत सु उपरि जोय,सिध कूट तुङ्ग अति सुभग सोय । याकी गति छेदक देव जानि,मैं पूजों मन-वच अरघ आनि ।

ॐ ह्रीं विद्युत प्रभ गजदन्तसम्बन्धि सिद्धकूटनाम गतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३६ ॥

विद्युत प्रभ गज दंत जोय, विद्युत प्रभ ही शुभ कूट सोय । याकी गति छेदक देव जानि, मैं पूजों मन-वच अरघ आनि ॥

ॐ ह्रीं विद्युतप्रभ तृतीयगजदन्त उपरि विद्युतप्रभकूटगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३७ ॥

है कूटदेव शुभमय अनूप, बहु शोभा तुङ्ग स्वरूप रूप । या कीगति छेदक देव जानि, मैं पूजों मन वच अरघ आनि ॥

ॐ ह्रीं विद्युतप्रभगजदन्तउपरि देवकूटगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३८ ॥

या ही गज दन्त ऊपर सुजान, है कूट परम नामा बखान । याकी गति छेदक देव जानि, मैं पूजों मन-वच अरघ आनि ॥

ॐ ह्रीं विद्युतप्रभगजदन्तऊपरि पद्मनामाकूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३९ ॥

विद्युत प्रभ गज दन्त सोय, है पतन कूट शुभ धाम जोय । याकी गति छेदक देव जानि, मैं पूजों मन वच अरघ आनि ॥

ॐ ह्रीं विद्युतप्रभगजदन्तऊपरि पतनकूटगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४० ॥

याही गज दन्त सुशीश जानि, है स्वस्तिक नामा कूट मानि। याकी गति छेदक देव जानि, मैं पूजों मन वच अर्घ आनि ॥

ॐ ह्रीं विद्युतप्रभगजदंतउपरि स्वस्तिकनामकूटगतिछेदक-जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४२ ॥

सत ज्वाल कूट सप्तम सुभाय, गज दंत इसी पे तुंग पाय। याकी गति छेदक देव जानि, मैं पूजों मन वच अरघ आनि।

ॐ ह्रीं विद्युतप्रभगजदंतउपरि सत्वज्वालनामाकूटगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं० ॥ ४३ ॥

सीतोदा कूट अनूप जोय, विद्युत प्रभ नाम गज दंत सोय। याकी गति छेदक देव जानि, मैं पूजों मन वच अरघ आनि।

ॐ ह्रीं विद्युतप्रभगजदंतउपरि सीतोदानामकअष्टमकूटगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४४ ॥

विद्युत प्रभ है गज दंत जोय, हरि नाम कूट है अधिक सोय। याकी गति छेदक देव जानि, मैं पूजों मनवच अरघ आनि।

ॐ ह्रीं विद्युतप्रभगजदंतउपरि हरिनामकूटगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४५ ॥

विद्युत गज दंता शीश जाय, नव कूट तुंग अति सुभग पाय। याकी गति छेदक देव जानि, मैं पूजों मन वच अरघआनि।

ॐ ह्रीं विद्युतप्रभगजदंतउपरि नवकूटगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४६ ॥

छंद जोगीरासा—पतन नाम अर स्वस्तिक दोऊ, कूट शीश पै जानो। वारिषेण अरु अटला देवी, रहै महा सुख थानो।
मंदिर देवी वसत है तामें, सुख सो काल खिपावै। इनकी गति हरि देव भये जे, तिन पूजे शिव पावै ॥

ॐ ह्रीं विद्युतप्रभगजदंतउपरि पतनस्वस्तिककूटनिवासिनीव्यंतरदेवीगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ ४७ ॥

## ॥ गंधमादन नामक चतुर्थ गजदंत संबंधी अर्घ ॥

चौपई—गज रद गंध मदन पे जानि, सिद्ध कूट शिर जिन थल मानि। तिनमें प्रतिमा जिन आकार, ते पूजों कर वसु द्रव धार।

ॐ ह्रीं गंधमादनगजदंतउपरि सिद्धकूटजिनमन्दिरेभ्यो अर्घं ॥ ४८ ॥

गज रद गंध मदन परि सही, सिद्ध कूट है तीरथ मही। यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों सुध होय।

ॐ ह्रीं गंधमादनगजदंतउपरि गंधमालिनीनामाकूटगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४९ ॥

गंध मादन गज दंत पै सोय, गंध मादन ही कूट सु जोय। यामें उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजें शिव सुख होय ॥

ॐ ह्रीं गंधमादनगजदंतउपरि गंधमादनकूटगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ ५० ॥

याही गज रद ऊपरि जाय, उत्तर नामा कूट सु थाय। यामें उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजे शिव सुख होय।

ॐ ह्रीं गन्धमादनगजदंतउपरि उत्तरनामाकूटगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ५१ ॥

गंध मालिनी कूट सुजोय, गंध मादन गजदंते सोय। याकी उतपति छेदक जानि, तिनके पद पूजों थुति ठानि।

ॐ ह्रीं गंधमादनगजदंतउपरि गंधमालिनी कूटगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५२ ॥

लोहित नामा कूट सु जोय, गंध मादन गज दंते सोय। यामें उतपति छेदक जानि, तिनके पद पूजे अघ हानि।

ॐ ह्रीं गंधमादनगजदंतउपरि लोहितनामा कूटगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ५३ ॥

गंध मादन गज दन्ते जाय, स्फटिक कूट तुङ्ग तहँ पाय। यामें उतपति छेदक जानि, तिनके पद पूजे अघ हानि ॥

ॐ ह्रीं गंधमादनगजदन्तउपरि स्फटिकनामा कूट गतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५४ ॥

या ही गजदन्ते शिर जोय, आनन्दनाम कूट अवलोय। यामें उतपति छेदक सही, तिन पद पूजे तैं शिव मही ॥

ॐ ह्रीं गंधमादनगजदन्तउपरि आनन्दनाम कूटगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५५ ॥

गंध मादन गजदन्ते शीश, कूट सात दीरघ शुभ दीस। इनकी उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों अरघ सँजोय ॥

ॐ ह्रीं गंधमादनगजदन्तउपरि सप्तकूटगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५६ ॥

छंद अडिल्ल—

स्फटिक कूट सुलोहित कूट विषै सही, भोग करा अर भोगवती देवी कही।
रतन महल इन विंतर देवी के कहे, या गति छेदक सोय जजों मन वच ठहे ॥

ॐ ह्रीं गंधमादनगजदन्तउपरि स्फटिक-लोहितकूटनिवासिनीदेव्यः गतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम ॥ ५७ ॥

छंद हरिगीतिका—मालिवान जु सौमनस है, विद्युतप्रभगंध मादनैं। ये प्रथम मेरु सुचारि गज दन्त, जानि सुखके साधनैं ॥
इन शीश जिनके च्यारि मंदिर, पूजिहों जिन पद सही। फिर कूट है बत्तीस जिनके, पूजि गति छेदक ठही ॥

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुसम्बन्धि-चतुर्गजदन्तोपरि जिनचैत्यालय-द्वात्रिंशत्कूटगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम ॥ ५८ ॥

तोन
तोक

## ॥ जयमाला ॥

दोहा— मेरु सुदर्शन को भलो, कह्यो कथन सुखदाय। सुनिते अति सुख ऊपजे, पढे बुद्धि अधिकाय ॥ १ ॥

॥ छंद वेसरो ॥

गजदंते या विधि है भाई, विदेह क्षेत्र में मेरु सु थाई। ताके पूरब पश्चिम सोई, भद्रशाल वन वेदी होई ॥ २ ॥
तिन वेदी की नोकें भाई, निषध नील तें आन मिलाई। मेरु तनी चव दिश को जानो, पडे चार गज दन्त बखानो ॥३॥
मेरु थकी इक नोक लगाई, दूजी निषध नील नौ आई। ऐसे गजदंते चव जानो, अब सुनि इनको अर्द्ध प्रमानो ॥४॥
नील निषध कानी तो जानो, जोजन चव शत तुङ्ग बखानो। मेरू पे जिन मंदिर जानो, तहँ के जिन पूजों थुति आनो ॥५॥
देव खगां तहँ पूजन आवैं, ले फल पुण्य सुथानक जावैं। ऐसे चव गज दंते भाई, चव जिन मंदिर है सुखदाई ॥६॥
इन चव पै है कूट उतंगा, तीस दोय जानो मन रंगा। मालिवान गजदन्ता सोही, सब वैडूर्य रतन सो होई ॥७॥
ता परि कूट कहे नव भाई, अब सुनि नाम कहूँ हित दाई। परथम सिद्ध कूट हितकारी, मालिवान दूजो दुखहारी ॥८॥
उत्तर कौरव तीजो जानों, कच्छकूट चवथो सुख थानो। पंचम सागर कूट बतायो, षष्टम रजत नाम हित लायो ॥९॥
पूरण भद्र सातमें होई, सीता कूट अठमों सो ही। कूट नवांहर अति शुभ जानो, ये नव कूट अन्य सम जानो ॥१०॥
गज दन्त महा सौमनस दूजा, चांदी सम रंग जिन धुनि सूजा। इन पे कूट सात है भाई, सुन्दर तुङ्ग नाम सुख दाई ॥११॥
परथम सिद्ध कूट है खासा, याही पे जिन मन्दिर भाषा। रतन बिंब जिन तनसे सोवैं, पूजें सुरखग निज मन धोवैं ॥१२॥
मेरी शक्ति जान की नाहीं, तातैं हम यहाँ भावन माही। ले वसुद्रव्य बिंब जिन सेऊं, ता फल जामन मरण न लेऊं ॥१३॥
महा सौमनस दूजा कूटा, देव कुरू तीजा अघ छूटा। चौथा मंगल कूट बताया, विमल कूट शुभ पंचम गाया ॥१४॥
पष्ठम कांचन कूट सु भाई, कूट विशिष्ट सातमां थाई। विमल कूट कांचन पे जोई, व्यन्तर देवी के थल होई ॥१५॥
ऐसे सात कूट शुभ गाये, दूजे गजदंता पे पाये। तीजा विद्युत प्रभ गज दंता, ताया सोने समरंग संता ॥१६॥
तापे कूट कहे नव भाई, सुन्दर तुङ्ग सर्व सुखदाई। परथम सिद्ध कूट जिन गेहा, पूजैं सुर खग करि बहु नेहा ॥१७॥
मैं भी मन-वच-काय उछाचा, पूजन की भावन शुभ भावा। दूजा कूटविद्युत प्रभ भाई, देव कुरू तीजा अधिकाई ॥१८॥

पदम कूट चौथा हितकारी, पतन नाम पंचम अति भारी। पद्म स्वस्तिक कूट बताया, सत्व ज्वाल अति सप्तम गाया ।१९॥
सीतोदा अष्टम है भाई, फिर हरि कूट नवा सुखदाई। पतन और स्वस्तिक पै मानो, व्यन्तर देवी को शुभ थानो ॥२०॥
चौथा गज दंता सुन भारी, नाम गंध मादन सुखकारी। कंचन सम रंग पीला जानो, यापै सात कूट शुभ मानो ॥२१॥
पहला सिद्ध कूट पहिचानो, याही पे जिन मंदिर जानो। रतन बिंब जिन से सुखकारी, तिन पद मन वच धोक हमारी ।२२।
गंध मादन है कूट पियारा, उत्तर कूट तीसरा न्यारा। गंध मालिनी चौथा जोई, पंचम कूट लोहिता होई ॥२३॥
षष्टम स्फुटिक जु कूट बताया, आनन्द कूट अन्त पै गाया। स्फुटिक लोहित पै सुनि भाई, व्यन्तर देवी बसै बताई ॥२४॥
ऐसे सात कूट तुम जानो, चवथे गज दंते शिर थानो। चारों गज दन्तन के जोई, मिलि के सकल तीस दो होई ॥२५॥
ये सब थान कहे सुखदाई, इनमें उतपति है जिय भाई। तिन गति छेद भये शिव कंता, पूजों तिन पद मन वच संता ॥२६।
जुग ही गज दंतन में मानों, इक इक मारग गुफा सु थानो। तिनमें सरित निकसि दधि जावै, क्षेत्र विदेह बीच होय ध्यावै ।२७
इन पै रचना ते सब गाई, रतन कनकमय, शुभग बताई। सुर के क्रीड करन के थाना, महा मनोग्य तुङ्ग अधिकाना ॥२८॥
देव जिनेश्वर हैं तहँ गेहा, तातैं गजदंत तीरथ नेहा। देव खगां तहँ पूजन जावै, बहु थुति कर निज पाप गमावै ॥२९॥
मेरी भी परणति शुभ होवैं, कवि जिन थान सकल यह जोवैं। सो कोई पुण्य उदै तै भाई, परभौ में विधि मिलि है जाई ।३०।
या भव तों उस थल नहिं जानो, बनै नहीं यह दृढ चित आनौ। तातैं भावन ही सुखकारी, दिन प्रति तिन पद ढोक हमारी ३१
मेरे और भाव कछु नाहीं, जिनकी भक्ति बहुत उर माहीं। ये ही भौ भौ में मोहि आवो, ये ही मेरे पाप खिपावो ॥३२॥

दोहा— ये गजदन्त चार विधि, कही अलप सो जानि। इन सम्बन्धि जिन पूजके, टेक धन्य भव मानि ॥ ३३ ॥

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुसम्बन्धि-चतुर्गजदन्तोपरि चतुर्जिनालयेभ्यो जयमालार्घम्।

## ॥ अथ भरतक्षेत्र संबंधी जिन चैत्यालय पूजा ॥

छंद गीतिका—भरत खेतर दीप जंबू, मांहि शुभ थल राजिये। तिस मांहि जिनके थान सुन्दर, विनय सहित विराजिये।
तिन बीच प्रतिमा शुद्ध मूरति, सुरत में जैसी कही। पूजा तिनकी करन को शुभ भावतैं विनती ठही ॥

ॐ ह्रीं भरतक्षेत्रसंबंधि जिनालयस्थ जिनबिंबसमूह अत्रावतरावतर संवौषट्, आह्वाननम्।

ॐ ह्रीं भरतक्षेत्रसंबंधि-जिनालयस्थ-जिनबिंबसमूह अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठ. ठ., स्थापनम्।

ॐ ह्रीं भरतक्षेत्रसंबधि-जिनालयस्थ-जिनबिंब समूह अत्र मम सन्निधौ सन्निधिकरणम्।

चाल जोगीरासा—क्षीरोदधि को निरमल पानी, कनक पियाले आनो। ले अपने कर हरप धार करि, सफल आज दिन मानो।
भरत क्षेत्र जिन गेह जिते हैं, बिंब शुद्ध तहं होई। पूजों तिन फल जमम जरा दुख, दोप न उपजै कोई॥

ॐ ह्रीं जंबूद्वीपभरतक्षेत्रसंबधि-जिनचैत्यालयस्थजिनेभ्यो जलं० ॥ १ ॥

चंदन घसि शुचि निरमल जल से, मलय सुगंधित धारी। ले शुभकारी जिन मंदिर को, मन वच काय संवारी।
भरत क्षेत्र जिन गेह जिते हैं, बिंब शुद्ध तहँ होई। पूजों तिन फल भव—तप नाशैं, अवर न वांछा कोई॥

ॐ ह्रीं जंबूद्वीपभरतक्षेत्रसंबधि-जिनचैत्यालयस्थ जिनेभ्यो चंदनं० ॥ २ ॥

अक्षत उज्ज्वल जायकली से, श्वेत वरण अधिकाई। धार हरप उर ले अपने कर, अनुमोदन जुत भाई।
भरत क्षेत्र जिन गेह जिते हैं, बिंब शुद्ध तहं होई, पूजों तिन फल नाश करम को, अक्षय पद को जोई॥

ॐ ह्रीं जंबूद्वीपभरतक्षेत्रसंबंधि-जिनचैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अक्षतं० ॥ ३ ॥

फूल महा गंध धार सार ले, वरण भलो सुखकारी। तापै अलि वशि होय बास के, गुंजे तें कर धारी।
भरत क्षेत्र जिन गेह जितें हैं, बिंब शुद्ध तहं होई। पूजों तिन फल नाश काम को, और न वांछा कोई॥

ॐ ह्रीं जंबूद्वीपभरतक्षेत्रसंबंधि-जिनचैत्यालयस्थ जिनेभ्यो पुष्पं० ॥ ४ ॥

पट् रस मय नैवेद्य खेद विन, तुरत बना कर लायो, घाल थाल कंचन भरपूरण, उमगे ही चित आयो।
भरत क्षेत्र जिनगेह जिते हैं, बिंब शुद्ध तहं होई। पूजों तिन फल होय क्षुधाक्षय, अवरन वांछा कोई॥

ॐ ह्रीं जंबूद्वीपभरतक्षेत्रसंबधि-जिनचैत्यालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यं० ॥ ५ ॥

रतन दीप अति ज्योति प्रकाशी, कंचन थाल भराई। अपने मुखतें मधुर शब्द करि, जिनवर के गुण गाई।
भरत क्षेत्र जिन गेह जिते हैं, बिंब शुद्ध तहं होई। पूजों ता फल नाशन तम को, और न वांछा कोइ॥

ॐ ह्रीं जंबूद्वीपभरतक्षेत्रसंबधि-जिनचैत्यालयस्थ जिनेभ्यो दीपं० ॥ ६ ॥

दश विधि गंध मिलाय धूप कर, अपने कर में धारों। मन वच काय शुद्ध करि वसु अरि, अगनि विषै ले जारों
भरत क्षेत्र जिन गेह जिते हैं, बिंब शुद्ध तहं होई। पूजों ता फल होय करम क्षय, और न वांछा कोई ॥
ॐ ह्रीं जंबूद्वीपभरतक्षेत्रसंबधि-जिनचैत्यालयस्थ जिनेभ्यो धूपं० ॥ ७ ॥

श्रीफल लौंग बिदाम सुपारी, खारक शुद्ध मंगाऊँ। पिस्ता चारु मनोहर लेकर, इन आदिक बहु लाऊँ।
भरत क्षेत्र जिन गेह जिते हैं, बिंब शुद्ध तहं होई। पूजों ता फल शिवफल उपजे, और न वांछा कोई ॥
ॐ ह्रीं जंबूद्वीपभरतक्षेत्रसंबधि-जिनचैत्यालयस्थ जिनेभ्यो फलं० ॥ ८ ॥

जल चंदन अक्षत पहूप चरु, दीप धूप फल भाई। मेलि वसु द्रव अरघ करूं शुभ, अति आनंद उर लाई।
भरत क्षेत्र जिन गेह जिते हैं, बिंब शुद्ध तहं होई। पूजों ता फल हो अनर्घ्य पद, और न वांछा कोई ॥
ॐ ह्रीं जंबूद्वीपभरतक्षेत्रसंबधि-जिनचैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घं० ॥ ९ ॥

छंद अडिल्ल—

भरत क्षेत्र नगं—खान देश रतना भरयो, तामें सरिता घनी बहुत झरना झरयो।
धर्म ध्यान में बैठ जीव शिवपुर लहै, ते थानक हूँ जजों देव जिनवर रहैं ॥
ॐ ह्रीं जंबूद्वीपभरतक्षेत्रसंबधि-जिनचैत्यालयस्थ जिनबिंबेभ्यो पूर्णार्घं० ॥ १० ॥

## ॥ प्रत्येक अर्घ ॥

छंद अडिल्ल—

याहि भरत के मांहि खंड षट जानिये, आरज एक मलेच्छ पंच मन आनिये।
जीव तहां त्रस थावर बहु उपजाय है, तिनको गति छेदक देव जजों सुख पाय है ॥
ॐ ह्रीं भरतक्षेत्रसबंधि-त्रसथावरगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं० ॥ १ ॥

पंच मलेछनि मांहि धरम नहिं पाइये, पंचेन्द्रिय के भोग घने तहं गाइये।
पाप पुण्य जे किये पूर्व फल भोगवै, या गति छेदक देव जजों शिव जोग वै ॥
ॐ ह्रीं भरतक्षेत्रसंबंधि-पंचम्लेच्छ-खंडगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं० ॥ २ ॥

भरत क्षेत्र के आरज खंड विषै सही, होय काल षट् जानि महा सुख दुख मही।
अपने कीने कर्म जीव फल पाय हैं, या गति छेदक देव जजों शिव थाय हैं॥

ॐ ह्रीं भरतक्षेत्रे आर्यखण्डसम्बन्धि-उत्पत्तिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३॥

पहले काल मझार जीव हो जुगलिया, मरके ह्वै सुर जाय दुखनि को उगलिया।
धर्म निमित तहँ नाहिं भोग में रति सही, या गति छेदक देव जजों हो शिव मही॥

ॐ ह्रीं भरतक्षेत्रे आर्यखण्डसम्बन्धि प्रथमकाल-उत्पत्तिछेदक-जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४॥

दूजे काल सम्बन्धि जीव सु जानिये, कर्म उदय सुख लहै दुःख करि हानिये।
काय छांडि सुर होय अवर नहिं पाइये। या गति छेदक देव जजों अर्घाइये॥

ॐ ह्रीं भरतक्षेत्रे आर्यखण्डसम्बन्धि द्वितीयकाल-उत्पत्ति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५॥

तीजे काल मझार जुगल अति सुखकरा, मनवांछित सुख बने महा सुखकी धरा।
देव होय तजि काय आय लों सुखलहै, तिन गति छेदक देव जजों सब अघ दहै॥

ॐ ह्रीं भरतक्षेत्रे आर्यखण्डसम्बन्धि तृतीयकाल-उत्पत्ति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६॥

एक दोय त्रय काल जुगल दी ऊपजे, एक दोय त्रय पल्य आयु बहु रूप जे।
कल्प वृक्ष दश जाति सहित सुखपाय है, या गति छेदक देव जजों हित दाय है॥

ॐ ह्रीं रतक्षेत्रे आर्यखण्डसम्बन्धि भोगभूमि-गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७॥

सुरस जातिके कल्प वृक्ष बहु जानिये, मन वांछित सुख देंय काय सुख दानिये।
तुङ्ग घने सौभाय खंध थावर तनों, या गति छेदक देव जजों मन वच तनों॥

ॐ ह्रीं सुरसजाति-कल्प-वृक्षगति-छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८॥

कल्प वृक्ष वादित्र जाति के जानिये, मन वांछित वादित्र देय सुख खानिये।
शोभ तिन्हों की देख नयन मन मोहि हैं, या गति छेदक देव जजों अघ खोहि है॥

ॐ ह्रीं वादित्रजातिकल्पवृक्ष-गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९॥

भूपण नामा कल्प वृक्ष सुखदाय है, पृथ्वीकाय स्वरूप तुङ्ग अधिकाय है।
नाना भूपण देय जीव वांछै तिको, या गति छेदक देव जजों मन वच इको ॥

ॐ ह्रीं भूपणजातिकल्पवृक्ष-गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

कुसुम जाति सुर वृक्ष अधिक शोभा लिये, गंध बहुत तिस मांहि वरण अतिशय किये।
मन वांछित दे फूल घ्राण सुखदाय है, या गति छेदक देव जजों शिव पाय है ॥

ॐ ह्रीं कुसुमजाति कल्पवृक्ष-गति-छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ११ ॥

ज्योतिप जाति अनूप कल्प तरु जोइये, तिनके तेज निहार सूर शशि खोइये।
महा उद्योत कराय नाथ तम को कियो, या गति छेदक देव जजो धनि है जियो ॥

ॐ ह्रीं ज्योतिषजातिकल्पवृक्ष-गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥१२॥

दीपक जाति अनूप कल्पतरु सार है, है तमनाशक सार करै दुखटार है।
इनकी महिमा कौन करै कवि रायजी, इन गति छेदक देव जजों सुखपायजी ॥

ॐ ह्रीं दीपजाति कल्पवृक्ष-गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १३ ॥

मंदिर जातिक कल्प सु वृक्ष अपारजी, मन वांछित है महल महा सुखकारजी।
तुंग घने शोभाय दाय हित के सही, या गति छेदक देव जजों शिवदाय ही ॥

ॐ ह्रीं गृहजातिकल्पवृक्ष-गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १४ ॥

भोजन जाति सु कल्प वृक्ष बहु सोहना, वांछित भोजन देय भूख मद खोहना।
पृथ्वी कायक खंध घने थावर तने, या गति छेदक देव जजों पुनि ह्वै घने ॥

ॐ ह्रीं गृहजातिकल्पवृक्ष-गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १५ ॥

भाजन जातिक कल्प वृक्ष बहु है सही, वांछित भाजन देय महासुख की मही।
मनकी आशा पूरै चाह गमाय है, या गति छेदक देव जजों हित लाय है ॥

ॐ ह्रीं भाजनजाति कल्पवृक्ष-गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १६ ॥

वस्त्र जाति के कल्पवृक्ष गुण आगरो, वांछित कपडा देय महासुख सागरो ।
तुंग घनो विस्तार तासको जानिये, या गति छेदक देव जजों दुख हानिये ॥

ॐ ह्रीं वस्त्रजाति कल्पवृक्ष-गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १७ ॥

छंद गीतिका—रस जाति बाजा जाति भूषण, फूल जाति बताइये, फिर जाति दीपक जात ज्योतिप, जाति गृह दे थाइये ।
अरु देय भाजन जाति वरन सु, बहुरि बहु पर दे सही, दश जाति यह सुर वृक्ष गति हर, पूजि है शिवदा मही ॥

ॐ ह्रीं दशजाति कल्प वृक्ष-गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १८ ॥

काल पहलो चार कोडा-कोडि सागर जानिये, त्रय कोश काया आयु त्रय पलि, असन दिन त्रय ठानिये ।
जलचरा नहि होय उतपति, जीव थलचर जो कहे, इन गतिच्छेदक देवके पद, पूजितैं भव दुख हरे ॥

ॐ ह्रीं प्रथमकाले चतु' कोडाकोडि सागर उत्कृष्टस्थिति तथा थलचर जीव गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥१६॥

प्रथम काल मझार नभचर होय जीव सुहावना, तिन काल आयुष जानि पूरव, मिनख जो फल थावना ।
अरु मरै तब सुर आय उपजै, और गति जावै नहीं, इन गति छेदक देव के पद, पूजि हैं शिव सुर ठही ॥

ॐ ह्रीं प्रथमकाले चतु. कोड़ाकोडि सागर उत्कृष्ट स्थिति—नभचर जीव गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २० ॥

छंद अडिल्ल— दूजो काल सु कोडा कोडी तीन को, दोय कोश तन आयु दोय पलि जीव को ।
जलचर तो तहाँ नाहिं जीव थलचर कहे, इन गति छेदक देव जजें सब अघ दहे ॥

ॐ ह्रीं मध्यमभोग भूमि विधेयक द्वितीयकाले त्रिकोडाकोडि उत्कृष्टआयुथलचर जीव गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २१ ॥

दूजा काल मझार सार जिय जानिये, नभचर उपजे जीव सकल सुख दानिये ।
दो दिन पीछे खाय बहेड़ा सम सही, या गति छेदक देव जजे सुख की मही ॥

ॐ ह्रीं द्वितीयकाले नभचरजीवगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं० ॥ २२ ॥

तीजो काल सु कोड़ा कोड़ी दोय है, एक कोश तन आयु एक पलि होय है ।
जलचर तो तहं नाहिं, जीव थलचर सही, इन गति छेदक देव जजों मन वच ठही ॥

ॐ ह्रीं कोडाकोड़ी द्वयप्रमाण तृतीयकाल गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं० ॥ २३ ॥

छंद अडिल्ल—

तीजे काल मझार एक दिन बीच है, भोजन लेवै जीव भूख को टीच है।
तहं उपजे नभचरा जीव बहु जानिये, या गति छेदक देव जजों सुख थानिये ॥

ॐ ह्रीं तृतीयकालसंबंधि-नभचर जीवगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं० ॥ २४ ॥

काल तीसरा मांहि कछू बाकी रहै, पल्य आठवां भाग काल तब इम ठहे।
कुलकर चवधे होय, जनम ही जानिये, इन गति छेदक देव जजों अघ हानिये ॥

ॐ ह्रीं तृतीयकालान्ते चतुर्दश कुलकर गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं० ॥ २५ ॥

प्रथम प्रति श्रुत नाम जान कुलकर तनों, काय धनुष दश आठ सैंकडा की गिनो।
पल्य तनो दश भाग आयु को धार है, या गति छेदक देव जजों हितकार है ॥

ॐ ह्रीं प्रथमप्रतिश्रुत नामकुलकर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं० ॥ २६ ॥

दूजो सनमति नाम बड़ो मतिमान है, काय धनुष तेरह के तुंग प्रमान है।
पल्य तणों शत भाग आयु को धार है, या गति छेदक देव जजों भव पार है ॥

ॐ ह्रीं सन्मतिनाम द्वितीयकुलकर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं० ॥ २७ ॥

तीजो कुलकर खेमंकर तिस नाम है, काय आठसै धनुप गुणन को धाम है।
पल्य हजारवें भाग आयु को धार है, या गति छेदक देव जजों भव पार है ॥

ॐ ह्रीं क्षेमंकर नाम तृतीय कुलकर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं० ॥ २८ ॥

चौथा कुलकर क्षेमंधर नामा सही, काय धनुष सौ पौणी आठ तनी कही।
पलि हजार दश भाग आयु के धार है, या गति छेदक देव जजों भव पार है ॥

ॐ ह्रीं चतुर्थक्षेमंधरनाम कुलकर गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम्० ॥ २९ ॥

सीमंधर है नाम पांचवां कुल करा, काय धनुप शत साड़ी सात तनी धरा।
पल्य तने लख भाग आयु का धार है, या गति छेदक देव जजों भवपार है ॥

ॐ ह्रीं पंचम सीमधर नामकुलकर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३० ॥

६ अडिल्ल—

छट्ठा कुलकर सीमंकर शुभ नाम है, सवा सातसै धनुष काय सुख धाम है।
पल्य तने दश लाख भाग की आयु है, या गति छेदक देव जजों शिव पाय है ॥

ॐ ह्रीं षष्ठम सीमकर नामकुलकर गदिछेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ३१ ॥

सप्तम कुलकर नाम विमल वाहन सही, धनुष सातसै काय तुंग तिस की कही ।
पल्य कोटिवें भाग आयु को पाय है, या गति छेदक देव जजों शिव जाय है ॥

ॐ ह्रीं सप्तमकुलकर विमलवाहन गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३२ ॥

चक्षुष्मान सु कुलकर अष्टम जानिये, पौण सातसै धनुष काय तिस मानिये ।
पल्य कोटि दशभाग आयु के धार हैं, या गति छेदक देव जजों भव पार है ॥

ॐ ह्रीं अष्टमचक्षुष्मान कुलकर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३३ ॥

नवमां कुलकर यशस्वी जुतमान है, साढी छः सौ धनुष काय गुण ठाम है ।
पल्य कोटि शत भाग आयु के धार है, या गति छेदक देव जजों भव पार है ॥

ॐ ह्रीं नवमयशस्वीनाम कुलकर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३४ ॥

अभिचन्द्र नामा दशमा कुलकर सही, धनुष सवा छः सौ तन ताको शुभ मही ।
सहसकोटि पलि भाग आयु को धार हैं, या गति छेदक देव जजों भव पार है ॥

ॐ ह्रीं दशम अभिचन्द्रनाम कुलकर गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३५ ॥

नाम तासु चन्द्राभ ग्यारमां कुलकरा, छःसौ धनुष तुंग काय ताने धरा ।
सहस कोटि दश भाग पल्य की आयु है, या गति छेदक देव जजे शिव पाय है ॥

ॐ ह्रीं एकादशाचन्द्राभनामकुलकरगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३६ ॥

कुलकर है मरुदेव बारमों जानिये, पौणी छःसौ धनुपकाय तसु मानिये ।
लच्च कोटिमों भाग आयु के धार है, या गति छेदक देव जजों भव पार है ॥

ॐ ह्रीं द्वादशम मरुदेवनाम कुलकुर गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३७ ॥

नाम प्रसेनाजित तेरमां कुलकरा, साढी पांचसै धनुष काय तानै धरा ।
भाग लक्षदश कोटि पल्य की आयु है, या गति छेदक देव जजों शिव पाय है ॥

ॐ ह्रीं त्रयोदशमप्रसेनजित नाम कुलकर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥३८॥

चौदह कुलकर नाभिराय परगट सही, सवा पांचसै धनुषकाय तानै लही ।
कोटि पूर्व की आयु तने यह धार है, या गति छेदक देव जजो भव पार है ॥

ॐ ह्रीं चतुर्दशम नाभिराय नाम कुलकरगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घः ॥ ३९ ॥

छंद पद्धरि—

यह चौदह कुलकर जानि वीर, मरजाद लोक की कहै धीर ।
है अवधि ज्ञान के स्मृति धार, या गति छेदक जजि होय पार ॥

ॐ ह्रीं चतुर्दशकुलकर गतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४० ॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा— चौदह कुलकर जो करी, लोक विषै जे रीति । सो भापो चित दे सुनो, समझे उपजे प्रीति ॥ १ ॥

चाल सुनयानन्द —

प्रथम कुलकर समै ज्योति कल्पवृक्ष की, मंद होकर लखी ज्योति शशि सूर की ।
भय तबै ऊपज्यो कुलकरां क्षय कियो, काय में कनक सो वर्ण तानै लियो ॥ २ ॥
दूसरे मनुष को समय जब आइयो, बहुत मंद ज्योति कल्प वृक्ष पड जाइयो ।
तारका जानि जन देख भय को लियो, बोधके सकल भय खोय कुलकर दियो ॥ ३ ॥
तीसरे मनुजके समय दुष्ट जीवरा, वराह सिंह स्याल भयकार दीखें खरा ।
देखिजन भय लयो कुलकरां नै हरयो, तन तनों वर्ण पहले समा ही धरयो ॥ ४ ॥
जीव अति क्रूर मिरगादि चवथा समै, देखि तब भय लयो लोक अवतार में ।
इन तनो भय प्रजा को सकल नासियो, वाणि जिन देव की मांहि इमि भापियो ॥ ५ ॥
पांचमें कुलकरा समय सुरद्रुम जे, अलप से रह गये परस्पर ग्राम जे ।

सीम तब बांट दीनी सबन को सही, कनक सा काय याकी भई सुखमई ॥ ६ ॥
छटे कुलकर समय वृक्ष सुर तुच्छ हे, लोक तब परस्पर लरैन उद्यत भये ।
भूप तब आपनो चिन्ह अपनो दियो, सर्व लोकां तबै बहुत सुख को लियो ॥ ७ ॥
कनकमय काय इन सात कुलकर तनी, या समें आदि घोड़ा गजा चढि बनी ।
आठमें कुलकरा समै इस विधि ठई, मात पिता जान लागे शिशु पा भयी ॥ ८ ॥
नवम कुलकर समै बाल जाये सही, मातपित बहुत जीने लगे तिस मही ।
दशम कुलकर समै तात शिष्य को कही, सूर शशि आदि दिखलावनो इम ठई ॥ ९ ॥
ग्यारमें कुलकरां समै माता पिता, बहुत जीने लगे क्रीडना देखता ।
बारमें कुलकरां के समै भिच सई, मेघ बरसा घनी नीर तातैं भई ॥ १० ॥
और बहु ताल जलपूर के भरि रहे, तिरन के काज नावादि तिनने ठहे ।
तेरमें मनुज के समय याने कह्यो, बालकी जरा छेदन तनी इन ठयो ॥ ११ ॥
अन्त कुलकर यह सीख सब को दई, बाल होते लख्यो नाभि कमलै सई ।
छेदनें को सकल कह्या समझायजी, इस विधि इन समय दोय अधिकायजी ॥ १२ ॥

दोहा—प्रथम काल जन तन वरन, कनक समां मन लाय । दूजे काल सु ऊगते, सूरज सा तन थाय ॥ १३ ॥
तीजे काल विषै वरन, जन तिन को हो श्याम । चोथे काल जु पाइये पांचों वरन सु धाम ॥ १४ ॥

ॐ ह्रीं चतुर्दशकुलकर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥

## ॥ चतुर्थकाल में चौबीस जिन कथन ॥

दोहा— पीछे चौथे काल की, रचना होय अनूप । इन गति छेदक देव पद, जजों ज्ञान सुख रूप ॥ १ ॥
चौपई—अब जे चौथे काल मझार, उपजे पुरुष शलाका सार । तिनको कथन सुनो मन लाय, त्रेसठि जीवन के उपजाय ॥२॥
जिन चौबीस जगत गुरु देव, तिनकी सुर नर कर रहे सेव । द्वादश चक्री होय महान, हैं षट् खंड विषै तिन आन ॥३॥

नव बलभद्र होय सुखदाय, राजभोग फिर सुर शिव जाय । नव नारायण अति बल धार, तीन खंड विजयी निरधार ॥ ४ ॥
वासुदेव अरु प्रतिनारायण, होय तिकों भी नव मन आन । तन तज के परलोकैं जाय, अपनी परणति फल को गाय ॥ ५ ॥
नव नारायण नव बल देव, नव प्रतिहर अवतर स्वयमेव । द्वादश चक्री जिन चौवीस, ये त्रेसठ नर उत्तम दीस ॥ ६ ॥
ये ही पुरुष शलाका जान, कोऊ तो तद्भव शिव थान । कोऊ को भव ले शिव होय, निकट भव्य अति उत्तम जोय ॥ ७ ॥

॥ इतिभक्ति ॥ (इत्याशीर्वाद.)

## ॥ भरत क्षेत्र संबंधी वर्तमान चतुर्विंशति जिन पूजा ॥

छंद अडिल्ल—

ऋषभ अजित संभव अभिनंदन जानिये, सुमति पदम जिन देव सुपारस मानिये ।
चंदा जिन पुष्पदंत जानि शीतल सही, श्री श्रेयांस जिन वासु पूज्य शिव की मही ॥ १ ॥
विमल अनंत जिन धर्म शांति जिन जोड़ये, कुंथ अर मल्लि देव पूजि अघ खोड़ये ।
मुनिसुव्रत नमि नेम पार्श्व महावीरजी, ये चौवीसों देव करो भव तीरजी ॥ २ ॥
ये ही सुख दातार सदा मंगल करें, ये ही पुण्य फल दाय सकल संकट हरें ।
ये ही त्रिभुवन नाथ जगत के सुख करा, ये ही अधम उधार घने का अघ हरा ॥ ३ ॥
ऐसे देव निहार शरण में आइया, पूजों पद जिन देव हरष बहु पाइया ।
ता विधि जग जश होय विरद की ज्यों रहै, और न वांछा कोई तार भव भनि कहै ॥ ४ ॥
तोसे दाता और नाहिं या भवन में, नाम लेत ते तिरै तीर्थ के गमन में ।
तारन तुम सम और न दीन दयालजी, मो सम पतित उधार विरद तुम पालजी ॥ ५ ॥

दोहा—इत्यादिक मो मन विषै, वांछा पूरी देव । सेव तुम्है करि शिव लहै, मैं चाहूं तुम सेव ।

छंद अडिल्ल—

ऋषभ आदि महावीर पूजते जानिये, वीस चार जिनराज भक्ति इन आनिये ।
प्रतिमा तिनकी थापि भली विधि पूजिये, अष्ट द्रव्य दे पाय फलैं अघ धूजिये ॥

ॐ ह्रीं ऋषभादिमहावीरपर्यंतचतुर्विंशतिजिन अत्रावतरावतर संवौषट् आह्वाननम् ।

ॐ ह्रीं ऋषभादिमहावीरपर्यंतचतुर्विंशतिजिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ । ठ : ठ : स्थापना ।

ॐ ह्रीं ऋषभादिमहावीरपर्यंतचतुर्विंशतिजिन अत्र मम सन्निधौ सन्निधिकरणम् ।

छंद गीतिका– नीर निरमल गंध धारा, बीच तें लायो सही । धरि कनक झारी आप करले, पूज को उद्यत ठई ।
ऋषभादि जिन महावीर पर्यंत, वीस चार जिनंद हैं । यह जजों जल तिन चरण आगे, मिटै भव तप फंद है ॥

ॐ ह्रीं ऋषभादिमहावीरपर्यंत चतुर्विंशति जिनेभ्यो जलं० ॥ १ ॥

बावनो चंदन सु घसि के, निर्मल जल मिश्रित कियो । धर रतन झारी मांहि करले, भक्ति जिन की चित दियो ।
ऋषभादि जिन महावीर परियंत, वीस चार जिनंद हैं । यह जजों चंदन चरन आगे, मिटै भव तप फंद है ॥

ॐ ह्रीं ऋषभादिमहावीरपर्यंत चतुर्विंशति जिनेभ्यो चंदनं० ॥ २ ॥

अक्षत सु उज्ज्वल खंड विन हैं, रूप मुक्ता फल जिसे । धर सुभग भाजन भाव जुत हैं, पूज जिन को मनस से ।
ऋषभादि जिन महावीर पर्यंत, वीस चार जिनंद है । यह जजों अक्षत चरन आगे, अखय पद जिन वंद्य है ॥

ॐ ह्रीं ऋषभादिमहावीरपर्यंत चतुर्विंशतिजिनेभ्यो अक्षतं० ॥ ३ ॥

फूल गंध समेत सब रंग, नयन घ्राण जु सुख मई । ले आपने कर हरष धरि के, पूजने आयो सही ।
ऋषभादि जिन महावीर पर्यंत, वीस चार जिनंद हैं । यह जजों पुष्प जु चरण आगे, काम गज हर फंद हैं ॥

ॐ ह्रीं ऋषभादिमहावीरपर्यंत चतुर्विंशति जिनेभ्यो पुष्पं० ॥ ४ ॥

नैवेद षट् रस पूर उज्ज्वल, भाव भावत लाइयो, करधार सुंदर थाल में ले, मुखै जिन गुण गाइयो ।
ऋषभादि जिन महावीर पर्यन्त, वीस चार जिनन्द हैं, यह जजों चरु शुभ चरण आगे, मिटै क्षुध को फंद है ॥

ॐ ह्रीं ऋषभादिमहावीरपर्यन्त चतुर्विंशति जिनेभ्यो नैवेद्यम् ॥ ५ ॥

दीपक उद्योत सु रतनकारी, नाश तम को सो करे, जो थाल भरले हरष धरके, आपने करमें धरे ।
ऋषभादि जिन महावीर पर्यन्त वीस चार जिनन्द हैं, यह जजों दीपक चरण आगे, कटे अज्ञतम खंड है ॥

ॐ ह्रीं ऋषभादि महावीरपर्यन्त चतुर्विंशति जिनेभ्यो दीपम् ॥ ६ ॥

धूप दश विधि लाय सुन्दर, अगर आदि मिलायजी, मैं भले भावन आपने कर, अग्नि मांहि खिवायजी ।
ऋषभादि जिन महावीर पर्यन्त, बीस चार जिनन्द हैं, यह जजों धूप जु चरण आगे, जले अघ के फंद हैं ॥

ॐ ऋषभादिमहावीरपर्यन्त चतुर्विंशति जिनेभ्यो धूपम् ॥ ७ ॥

श्रीफल बिदाम अनार खारक, और फल बहु लाइयो, धर हुलस चितकर कायको शुभ आप कर ले आइयो ।
ऋषभादि जिन महावीर पर्यन्त, बीस चार जिनन्द हैं, यह जजों फल शुभ चरण आगे, मोक्ष फलको कंद है ॥

ॐ ह्रीं ऋषभादि महावीर पर्यन्त चतुर्विंशति जिनेभ्यो फलम् ॥ ८ ॥

जल मलय अक्षत पुष्प चरु ले, दीप धूप फला सही, कर अर्घ आठों दरब केरी, आपने करमें ठही ।
ऋषभादि जिन महावीर पर्यन्त, बीस चार जिनन्द हैं, यह जजों अरघ सु चरण आगे, सबै सुखको कन्द हैं ॥

ॐ ह्रीं ऋषभादिमहावीरपर्यन्तचतुर्विंशति जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

शुभ अरघ सुन्दर आठ द्रव की,मेलि निज कर लाइये, बहु हरप धर तन पुलक तो हौं भक्ति जिन की गाइये ।
वृषभादि जिन महावीर पर्यन्त, बीस चार जिनन्द हैं, यह जजों अरघ जु चरण आगे, हरैं सब अघ वृन्द हैं ॥

ॐ ह्रीं ऋषभादिमहावीरपर्यन्तचतुर्विंशतिजिनेभ्यो अर्घम ॥ १० ॥

## ॥ प्रत्येक अर्घ ॥

चौपई—वृषभदेव के पूजों पाय, प्रापति वृष की तातैं थाहि । ऐसे जानि अरघ शुभ लेय, मन वच तन करि पूज करेय ॥

ॐ ह्रीं वृषभ जिनाय अर्घम् ॥ १ ॥

अजित जिनंदतें जय नहिं लई, लिये करम तिन ने चय पई । यातैं मैं जिन पूज कराय, मन वच तन करि अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्रीं अजित जिनाय अर्घम् ॥ २ ॥

संभव स्वामी नामी देव, भविजन को करता गुण भेव । यातैं मैं जिन पूज कराय, मन वच तन करि अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्रीं सम्भवनाथाय अर्घम् ॥ ३ ॥

चौपाई—अभिनन्दन अभिप्राय सुजान, निर्भय फल भव्यन को थाय । यातैं मैं जिन पूज कराय, मन वच तन करि अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्रीं अभिनन्दननाथाय अर्घम् ॥ ४ ॥

सुमति नाथ सुमती दातार, नाम धार उतरे भव पार । यातैं मैं जिन पूज कराय, मन-वच-तन करि अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्रीं सुमतिनाथाय अर्घम् ॥ ५ ॥

पद्मनाथ के पूजन हेत, आवत सुर नर हरप समेत । यातैं मैं जिन पूज कराय, मन-वच-तन करि अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्रीं पद्मप्रभु जिनाय अर्घम् ॥ ६ ॥

भो सुपार्श्व पारस जिन देव, सेवत भविजन सुखकरि लेय । यातैं मैं जिन पूज कराय, मन-वच-तन करि अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्रीं सुपार्श्वनाथाय अर्घम् ॥ ७ ॥

चन्द्रप्रभु विच किरण मनोज्ञ, सुनतें भागें कर्म अजोग । यातैं मैं जिन पूज कराय, मन-वच-तन करि अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्रीं चन्द्रप्रभ जिनेन्द्राय अर्घम् ॥ ८ ॥

पुष्पदन्त सब ही सुखकार, धर्म सुगन्ध तनों दातार । यातैं मैं जिन पूज कराय, मन-वच-तन करि अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्रीं पुष्पदन्त जिनेन्द्राय अर्घम् ॥ ९ ॥

शीतलनाथ अधिक गुण रूप, शीतल ह्वै मारयो अरि भूप । यातैं मैं जिन पूज कराय, मन-वच-तन करि अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्रीं शीतलनाथ जिनेन्द्राय अर्घम् ॥ १० ॥

श्री श्रेयांश जिन निर्मल भाव, मोह अरी जीत्यो करि चाव । यातैं मैं जिन पूज कराय, मन-वच-तन करि अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्रीं श्रेयांसनाथाय अर्घम् ॥ ११ ॥

वासुपूज्य जग पूजक देव, वास सुरग शिव दे तुम सेव । यातैं मैं जिन पूज कराय, मन-वच-तन करि अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्रीं वासुपूज्य जिनेन्द्राय अर्घम् ॥ १२ ॥

देव मल कर्म सु खोय, निर्मल भये ज्ञान शुध जोय । यातैं मैं जिन पूज कराय, मन-वच-तन करि अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्रीं विमलनाथाय अर्घम् ॥ १३ ॥

चौपाई—अनन्त नाथ जिन जगत उदार, किये अनन्त जीव भव पार। यातैं मैं जिन पूज कराय, मन-वच-तन करि अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्रीं अनन्तनाथाय अर्घम् ॥ १४ ॥

धर्मनाथ जिन धर्म जहाज, धारि घने भवि धर भव पाज। यातैं मैं जिन पूज कराय, मन-वच-तन करि अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्रीं धर्मनाथजिनेन्द्राय अर्घम् ॥ १५ ॥

शान्तिनाथ समता कर सोय, जीते अघ अरि तारो मोय। यातैं मैं जिन पूज कराय, मन-वच-तन करि अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्रीं शान्तिनाथाय अर्घम् ॥ १६ ॥

कुंथनाथ करुणाजुत देव, कुञ्जर कुंथु उधार करेव। यातैं मैं जिन पूज कराय, मन-वच-तन करि अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्रीं कुंथनाथाय अर्घम् ॥ १७ ॥

अर जिन कर्म अरी कर छेव, तुम तारक मेरे अघ भेव। यातैं मैं जिन पूज कराय, मन-वच-तन करि अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्रीं अरनाथाय अर्घम् ॥ १८ ॥

मल्लिदेव सम मल्ल न कोय, मोह जिसे मल्लन कुल खोय। यातैं मैं जिन पूज कराय मन-वच-तन करि अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्रीं मल्लिनाथाय अर्घम् ॥ १९ ॥

मुनिसुव्रत मन जनन हार, मनमथ भूपति कीने छार। यातैं मैं जिन पूज कराय, मन-वच-तन करि अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्रीं मुनिसुव्रत जिनाय अर्घम् ॥ २० ॥

नमीनाथ नमिहूँ पद तोय, करुणा करि मेरे अघ खोय। यातैं मैं जिन पूज कराय, मन-वच-तन करि अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्रीं नमिनाथाय अर्घम् ॥ २१ ॥

नेमि जिनेश नमन सुखकार, नमिकर जीव भये भव पार। यातैं मैं जिन पूज कराय, मन-वच-तन करि अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्रीं नेमिनाथाय अर्घम् ॥ २२ ॥

पारश देव पार्श्व गुण धार, जीव कुधात कनक करतार। यातैं मैं जिन पूज कराय, मन-वच-तन करि अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्रीं पार्श्वनाथाय अर्घम् ॥ २३ ॥

महावीर सम वीर न कोय, तानै कर्म अरी कुल खोय। यातैं मैं जिन पूज कराय, मन-वच-तन करि अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्रीं महावीर जिनेन्द्राय अर्घम् ॥ २४ ॥

छंद अडिल्ल— आदिनाथ जिन देव आदि महावीरलों, बीस चार जिन देव जयो अरि धीर लों।
सबही मंगल कारण सबको है सही, मन-वच-तन करि अर्घ जजों इन पद मही ॥

ॐ ह्रीं ऋषभादिमहावीरपर्यन्त चतुर्विंशतिजिनेभ्यो अर्घम् ॥ २५ ॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा— अब जिन बीसरु चारकी, शुभ जयमाल अनूप। वंदे पूजे पढि सुणै, मिटै पाप मय धूप ॥ १ ॥

छंद हरिगीतिका–सर्वार्थ सिद्धि सु छोड़ आये, थल अजोध्या अवतरे। नृप नाभि मोरा देवि उरवसि दोज साढैं सुख भरैं।
वदि चैत नवमी जनम उतरापाढ तन कंचन समा, तन तुङ्ग धनु सौ पांच लक्षण, वैल जिन वृप में पमा ॥ २ ॥
आये अजोध्या छांडि विजय, विमानजित शत्रु घरां, विजया सु देवी गर्भ पायो, जेठ वदि दोजें खरा।
है तन धनुप शत चार साढी, हेम वरणी सुख मई, लक्ष बहतरि पूर्व आयुस, गज सु लक्षण अजितई ॥ ३ ॥
ग्रीव प्रथम सु छांडि श्रावसती सु पुर संभव भये, जितार नृप जसुसेन माता, गर्भ फागुन वदि लये।
दिन अष्टमी तन कनक सम है, चार शत धनुपै सही, लख आयु पूरब साठि लक्षण घोटका को शुभ मई ॥ ४ ॥
छांडि विजय विमान संवर, राय घर जोध्या भये, सिद्धार्थ माता गर्भ लीनों वैशाख सुदि छट्टै अये।
तन धनुप सौ है तीन साढी, हेम सी अभिनन्द की, है आयु पूर्व पचास लख की, चिन्ह मरकट वदन की ॥ ५ ॥
छांडि विजय विमान जोध्या, मेघ प्रभ घर आइये, मंगलादे दोज श्रावण, सु दिन गर्भज पाइये।
तन धनुप शत है तीन हिम सम, चिन्ह कोक सु जानिये, लख आयु पूर्व चवाल दीरघ, सुमति जिन की मानिये ॥ ६ ॥
ग्रीव ऊपरि छांडि धरनी, नृपसु कौसांबी पुरैं, माता सुसीमा माघ वदि छटि, गर्भ पद्म जिनेश्वरैं।
तन धनुप दोय पचास दीरघ, रक्त वरण पिछानिये, लख तीस पूरब आयु लक्षण, कमल को हित दानिये ॥ ७ ॥
वाणारसी पुर ग्रीव नव तजि, सु प्रतिष्ठ भूपति घरां, पृथला सु देवी गर्भ पायो, भादो सुदी सातैं खरा।

तन धनुप द्वयसै नील वर्णो, चिह्न साथ्यो जानिये, लख पूर्व बीस जु आयु दीरघ, सुपार्श्व जिनकी मानिये ॥ ८ ॥
छोड़ि विजय विमान चंदा, पुरी नृप महा सेन के, देवि लच्मणा गर्भ आये, चैत सुदि पांचैन के ।
तन धनुप ऊंचो डेढ सौ को, पूर्व दश लख आय है, तन वरन चंद समान उजले, चंद लच्चण पाय है ॥ ९ ॥
आरण सुरग तैं आय नृप, सुग्रीव किहकंदा पुरे, फागुन वदी नवमी सुरामा, देवि के उर अवतरे ।
काय ऊंची शत धनुप दो, लच पूरव थिति कही, है मगर लच्चण चन्द्र सो तन, पुष्पदंत जिनेसही ॥ १० ॥
देवी सुनन्दा राय दढरथ, पुरी भद्रावति कही, चैत वदि आठैं अच्युततैं, आय शीतल जिन सही ।
है पूर्व लख इक आयु काय सु, धनुप निव्वे जानिये, कल्पतरु लच्चण कहा है, हेम तन मन आनिये ॥ ११ ॥
राय विमल सु सिंहपुर में, नारि विमला नाम है, वदि जेठ छटि श्रेयांस उपजे, त्याग पुष्प विमान है ।
तन वर्ष लख चौरासि आयुस, धनुप अस्सी जानिये, तन हेम वर्णो अति मनोहर, चिन्ह गैंडा मानिये ॥ १२ ॥
चम्पापुरी वसुपूज्य नरपति, नारि विजया जोइये, छट वदी साढ सु गर्भ आये, महा शुक्रजु खोइये ।
लख वर्ष वहतरि आयु जानो, काय सत्तर चाप है, तन लाल लच्चण महिप को है, वासुपूज्य सु आप है ॥ १३ ॥
भूप कृत धर्मा सु नगरी, कपिल रम्या नारि हैं, वदि दशैं जेठ सु गर्भ आये, विमल जिन भरतार है ।
पुनि साठ लाख सु वर्ष की थिति, काय साठ जु धनुक है, सूअर सु लच्चण जान तन में काय का रंग कनक है ॥१४॥
आये अजोध्या छांड पुष्पोत्तर विमान सुहावनो, सिंहसेन नृप जयश्यामरानी, सुत अनन्त गुणावनो ।
तन तुङ्ग धनुप पचास आयुस, लच्य तीस सु जानिये, हिम वरन काया जान जिनके चिन्ह सेही मानिये ॥ १५ ॥
रत्नपुर में भानु राजा, सुव्रता देवी कही, वैशाख सुदि नव गर्भ आये, धर्म जिन तन हिम सही ।
धनुप पैंतालीस काया, आयु वर्ष दश लाखजी, तन हेम वरणो चिन्ह सुन्दर, वज्र दंड सु भाख जी ॥ १६ ॥
सर्वार्थ सिध तजि आय गजपुर, भादु वदि सातैं कही, विश्वसेन भूपति देवि ऐरा, शान्ति जिन गर्भे सही ।
पुनि एक लाख सु वर्ष की थिति, धनुप चालिस तन कह्यो, हिम वरन काया चिन्ह मृगको, जगत को सुखदा ठह्यो ॥१७॥
सर्वार्थ सिध को छांडि के हथ नागपुर गर्भे लयो, श्रीमती देवी उरै श्रावण, सुदी दशमी दिन ठयो ।
थिति सहस्र वर्ष पिचानवे की, धनुपतन पैंतीस है, जिन कुंथ काया हेम वरणी, छाग लच्चण दीस है ॥ १८ ॥

छांड अपराजित विमान सु, गज पुरै आये सही, बदि तीज फागुन गर्भ आये, मातु मित्रा सुख मही।
जिन तात नाम सुदर्शनो, तन पीत अरह जिनेश को, जे तीस धनुष सु मीन लच्छन, थित चुरासी सहस को ॥ १६ ॥
छांडि अपराजित विमान सु आय मिथलापुर भये, परजावती उर मल्लि आये, कुम्भ नृप घर में जये।
सुदि चैत एकै हेम सो तन, काय धनुष पच्चीस है, शुभ आयु वर्ष पचास सहसरु कुम्भ चिन्ह जगीश है ॥ २० ॥
प्राणत सुरग से आय कोसांबी पुरै श्रावण बदी, वप्रा सु देवी गर्भ दुतिया राय मित्र नृपै तदी।
श्याम वरणों धनुष बीस जु, चिन्ह कच्छप को सही, थिति वर्ष तीस प्रमाण सहसरु, जानिये सुख की मही ॥ २१ ॥
छांडि अपराजित सुरग को आप मिथला पुर लयो, नृप विजय विमला नार ताके, गर्भ नमि जिनको भयो।
आसोज बदि की दोज हिम सी, काय पंदरह धनुक है, थिति दश हजार सु वर्ष लच्छन, नील कमल सुत्रनक है ॥२२॥
छांडि विजय विमान द्वारावती पुर आये सही, नृप समुद विजय सु नारदेवी, शिवा शिव की है मही।
काती सुदी छटि नेमि गर्भसु, श्याम तन दश धनुष है, वर्ष सहसरु शंख लच्छन, मोक्ष पति जग जनक है ॥ २३ ॥
स्वर्ग प्राणत छांड वाणारसी वैशाखै सुदी, विश्वसेन भूपति नारि वामा, दोज को जनमें तदी।
तन नील वरणों धनुष नवको वरष इक शत आयु है, लक्षण सु सर्प जु पार्श्व जिनको, भक्त को सुखदाय है ॥ २४ ॥
छोड पुष्पोत्तर दिवस जिन कुण्डलपुर सिद्धार्थ घर, प्रिय कारिणी के गर्भ श्री महावीर आये सुदिन वर।
सुदी दोज है वैशाख की तन, सात कर सुवरण जसा, वर वर्ष बहतरि आयु जिनकी, सिंह लक्षण मन बसा ॥ २५ ॥

दोहा—मात तात तन चिन्ह रंग, आयु काय इन आदि। चौबीसों जिन के कहे, जजों टेक अघ बादि ॥

ॐ ह्रीं चतुर्विंशतिजिनेभ्यो जयमाला अर्घं ॥ २६ ॥

## चक्री गति छेदक अर्घ

दोहा—भरत अदि ब्रमदत्त लों, द्वादश चक्री जान। इन गति छेदक शिव गये, जजों तिन्हें थुति ठान ॥

ॐ ह्रीं जबूद्वीपभरतक्षेत्रसम्बन्धिपटखंडसाधकद्वादशचक्रीगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ १ ॥

आदि जिनेश समैं चक्रीस, साधे पट खँड भूतल ईश। राय भरत जिन दीसत जोय, या गति छेद जजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं आदिन'थसमयेभरतक्षेत्रेभरतचक्रीगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ २ ॥

तीन
क

अजित नाथ दूजा जिन समै, सगर चक्रि अति सुख सों रमैं। छिनवै सहस नारि को ईश, या गति छेद जजों जगदीश ॥

ॐ ह्रीं अजितनाथसमये सगरचक्री गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३ ॥

धर्म शांति जिन अंतर समै, मघवा नाम चक्रि सुख रमै। छिनवै सहस नारि को ईश, या गति छेद जजों जगदीश ॥

ॐ ह्रीं धर्मशान्ति अन्तरे मघवानामचक्रीगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४ ॥

धर्म शान्ति जिन अंतर मोय, चक्रि सनतकुमार सु जोय। छिनवै सहस नारि को ईश, या गति छेद जजों जगदीश ॥

ॐ ह्रीं धर्मशान्तिअन्तरे सनत्कुमारचक्रीगतिछेदक जिनेभ्यो ॥ ५ ॥

शान्तिनाथ जिन अपना होय, चक्री-पद पायो अधिकोय। छिनवै सहस नारि को ईश, या गतिछेद जजों जगदीश ॥

ॐ ह्रीं शान्तिनाथसमये स्वयं शान्तिनाथचक्री गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ६ ॥

कुंथनाथ जिन अपना सोय, येही जिन षट खँड-पति होय। छिनवै सहस नारि को ईश, या गति छेद जजों जगदीश ॥

ॐ ह्रीं कुंथनाथसमये स्वयं कुंभनाथ जिन चक्री गति छेदक-जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७ ॥

अरहनाथ जिन आपन सोय, ये ही जिन पट खँड पति होय। छिनवै सहस नारि को ईश, या गति छेद जजों जगदीश ॥

ॐ ह्रीं अरहनाथ जिन समये स्वयं अरहनाथ चक्री गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८ ॥

अरह मल्लि जिन अन्तर मांहि, चक्री सुभौम भये सुख ठांहि। छिनवै सहस नारि को ईश, या गति छेद जजों जगदीश ॥

ॐ ह्रीं अरहमल्लिनाथान्तरे सुभौमचक्री गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८ ॥

मलि मुनि सुव्रत अन्तर थाय, महा पदम चक्री उपजाय। छिनवै सहस नारि को ईश, या गति छेद जजों जगदीश ॥

ॐ ह्रीं मल्लि मुनिसुव्रतान्तरे महापद्मचक्री गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

मुनि सुव्रत नमि अन्तर मांहि, अन्तर में हरिषेण सु ठांहि। छिनवै सहस नारि को ईश, या गति छेद जजों जगदीश ॥

ॐ ह्रीं मुनिसुव्रत नमि अंतरे हरिषेण चक्री-गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

नमि नेम जिन अन्तर मांहि, जयनामा चक्री उपजाहि। छिनवै सहस नारि को ईश, या गति छेद जजों जगदीश ॥

ॐ ह्रीं नमिनेम अन्तरे जयनामाचक्रीगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं० ॥ ११ ॥

नेमि पार्श्व जिन अन्तर ठोर, ब्रह्मदत्त चक्री गुणमोर । छिनवै सहस नारि को ईश, या गति छेद जजों जगदीश ॥

ॐ ह्रीं नेमिपार्श्वान्तरे ब्रह्मदत्तचक्री गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं० ॥ १२ ॥

अडिल्ल— ये द्वादश चक्रीश महा बलधार हैं, नव निधि चौदह रतन अवर लछि सार हैं ।
सुर खग सेवैं पॉय छहों खंडके धनी, इन गति छेदक देव जजों अद्भुत गुनी ॥

ॐ ह्रीं द्वादशचक्री गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १३ ॥

दोहा— नव तिरखंडी जे भये, भूप महा बलवान । काय छांड परगति भये, या गति छेद निदान ॥

ॐ ह्रीं नवकेशव-गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १४ ॥

चौपई–श्री श्रेयांश जिन वारै भये, नाम त्रिपृष्ट त्रिखंडी भये । तीन खंड नायक बलवान, या गति छेद जजों भगवान ॥

ॐ ह्रीं श्रेयांशजिनत्रिपृष्ठिनारायण गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १५ ॥

वासुपूज्य जिन वारै सोय, नारायण द्विपृष्ट है जोय । तीन खंड नायक बलवान, या गति छेद भये भगवान ॥

ॐ ह्रीं वासुपूज्य जिनवरसमये द्विपृष्टनारायण गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १६ ॥

विमलनाथ जिनवारै भया, केशवनाम स्वयम्भू दया । तीन खंड नायक बलवान, या गति छेद भये भगवान ॥

ॐ ह्रीं विमलनाथसमये स्वम्भूनामनारायण गति-छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १७ ॥

श्री अनन्त के समये सही, पुरुषोत्तम त्रिखंडि जयमही । तीन खंड नायक बलवान, या गति छेद जजों भगवान ॥

ॐ ह्रीं श्री अनन्तनाथसमये पुरुषोत्तमनारायण गति-छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १८ ॥

धर्मनाथ जिन वारै सोय, पुरुष सिंह तिरखंडी होय । तीन खंड नायक बलवान, या गति छेद जजों भगवान ॥

ॐ ह्रीं श्री धर्मनाथसमये पुरुषसिंह नारायण गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १९ ॥

अरह मल्लि जिन अन्तर मांहि, पुरुषपुण्डरिक केशव थाहि । तीन खंड नायक बलवान, या गति छेद जजों भगवान ॥

ॐ ह्रीं अरह मल्लि अन्तराले पुरुषपुंडरीकनाम नारायण गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २० ॥

मुनिसुव्रत मल्लि जिन ठोर, पुरुषदत्त नारायण जोर । तीन खंड नायक बलवान, या गति छेद जजों भगवान ॥

ॐ ह्रीं मुनिसुव्रत मल्लिचान्तराले पुरुषदत्तनाम नारायणगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २१ ॥

मुनिसुव्रतनमि अन्तर होय, नारायण केशव तहां जोय। तीन खंड नायक बलवान, या गति छेद जजों भगवान ॥

ॐ ह्रीं मुनिसुव्रत नमिअन्तराले लक्ष्मणनाम नारायण गति छेद जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २२ ॥

नेमिनाथ के समये सही, कृष्णनाम नारायण ठही। तीन खंड नायक बलवान, या गति छेद जजों भगवान ॥

ॐ ह्रीं नेमिनाथ समये श्रीकृष्णनाम नारायण गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २३ ॥

सोरठा— येही नव नाराण, तीन खंड स्वामी भये। इन गति छेदक जानि, जजों तासु पद देव के ॥

ॐ ह्रीं नवत्रिखंडीकेशव गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २४ ॥

चौपई—विजय नाम हलधर बलवान, भये त्रिपृष्ट समय गुणवान। हल मूसल आयुध तिन पास, इन गति छेद जजों गुणरास ॥

ॐ ह्रीं विजयनाम बलभद्र गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २५ ॥

अचल नाम हलधर नर ईश, द्वि पृष्ट समय सुख दीस। हल मूसल आयुध तिन पास, इन गति छेद जजों गुणरास ॥

ॐ ह्रीं अचलनाम हलधर गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २६ ॥

है बलभद्रजु नाम सुधर्म, भये स्वयंभू समय सुकर्म। हल मूसल आयुध तिन पास, इन गति छेद जजों गुण रास ॥

ॐ ह्रीं सुधर्म नाम बलभद्र गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २७ ॥

सुप्रभ नामक हलधर सोय, पुरुषोत्तम समय में होय। हल मूसल आयुध तिन पास, इन गति छेद जजों गुण रास ॥

ॐ ह्रीं सुप्रभ नाम बलभद्र गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २८ ॥

सुदर्शन नामक हलधर जान, पुरुष सिंह वारै गुणखान। हल मूसल आयुध तिन पास, इन गतिछेद जजों गुणरास ॥

ॐ ह्रीं सुदर्शन नाम बलभद्र गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २९ ॥

नंदीनाम हलधर जोय पुंडरीकपुर वारै होय। हलमूसल आयुध तिन पास, या गति छेद जजों गुणरास ॥

ॐ ह्रीं नदीनामक बलभद्र गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३० ॥

नंदि मित्र बलभद्र सु जोय, पुरुष दत्त के वारै होय। हल मूसल आयुध तिन पास, इन गति छेद जजों गुणरास ॥

ॐ ह्रीं नदीमित्र नामक बलभद्र गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३१ ॥

रामचन्द्र हलधर नरराय , नारायण के समय सु थाय । हल मूसल आयुध तिन पास, इन गति छेद जजों गुणरास ॥

ॐ ह्रीं रामचन्द्र नामक बलभद्र गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३२ ॥

पदम नाम बलभदर जान, कृष्णदेव के समये आन । हल मूसल आयुध तिन पास, इन गति छेद जजों गुणरास ॥

ॐ ह्रीं पद्मनाम बलभद्र गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३३ ॥

छंद अडिल्ल—

येही नव बलभद्र महा बलवान हैं, नव ही केशव समय भये हैं थान हैं ।
छांडि काय शिव जाय तथा सुर लोकजी, इन गति छेदक देव जजों सुख थोक जी ॥

ॐ ह्री नव बलभद्र गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३४ ॥

अश्वग्रीव प्रतिनारायण बलवान है, सोलह सहस सुनारि घने गुण जान हैं ।
नारायण कर मोत पाय पर गति लहै, या गति छेदक देव जजों सब अघ दहै ॥

ॐ ह्रीं अश्वग्रीव प्रतिनारायण गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३५ ॥

तारक है तसु नाम जासु प्रति हर तनो, जग पालत ज्यों मात पिता हितकर गिनो ।
नारायण कर मोत पाय परगति लहै, या गति छेदक देव जजों सब अघ दहै ॥

ॐ ह्रीं तारक प्रतिनारायण गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३६ ॥

मेरक है तसु नाम सु प्रतिहर को सही, पुण्य जोगतें भये त्रिखंडी नृप मही ।
नारायण कर मोत पाय पर गति लहै, या गतिछेदक देव जजों सब अघ दहै ॥

ॐ ह्रीं मेरक नाम प्रतिनारायण गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३७ ॥

नाम निशुम्भ जु प्रतिनारायण जानिये, महा पुण्य परताब तेज युत मानिये ।
नारायण कर मोतपाय परगति लहै, या गतिछेदक देव जजों सब अघ दहै ॥

ॐ ह्रीं निशुंभनाम प्रतिनारायण गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३८ ॥

मधुकैटभ है नाम प्रतिहर को सही, अपने पौरूष आगे जीती सब मही ।

छंद अडिल्ल— नारायण कर मोत पाय परगति लहै, या गतिछेदक देव जजों सब अघ दहै ॥

ॐ ह्रीं मधु कैटभ नाम प्रति नारायण गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३९ ॥

नाम तासु बलि जान प्रतिनारायण को, सुर सब राखै विनय तिन्हों कीं बाण को ।
नारायण कर मोत पाय परगति लहै, या गति छेदक देव जजों सब अघ दहै ॥

ॐ ह्रीं बलि नाम प्रतिनारायण गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४० ॥

प्रति हरि प्रहरण कहा तासु का नाम है, योवन विद्या बुद्धि कला को धाम है ।
नारायण कर मोत पाय परगति लहै, या गति छेदक देव जजों सब अघ दहै ॥

ॐ ह्रीं प्रहरणनाम प्रतिनारायण गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४१ ॥

रावण ताको नाम प्रतिहरि है सही, राक्षस है तिस वंश रूप महिमा लही ।
नारायण कर मोत पाय परगति लहै, या गति छेदक देव जजों सब अघ दहै ॥

ॐ ह्रीं रावणनामक प्रतिनारायण गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४२ ॥

जरासिंध प्रतिनारायण जानों सही, कृष्णदेवतें महायुद्ध तानें ठही ।
नारायण कर मोत पाय परगति लहै, या गति छेदक देव जजों सब अघ दहै ॥

ॐ ह्रीं जरासिंधप्रतिनारायण गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ४३ ॥

छंद जोगीरासा—अश्वग्रीव तारक है मेरक, और निशुम्भ सु जानो । मधुकैटभ बलि है प्रहैरण, रावण नाम बखानो ॥
ये तो आठ खगां प्रतिहरि हैं, जरासिंध खग नाहीं । इन गति छेद भये शिव नायक, जिन पद पूज करांही ॥

ॐ ह्रीं प्रतिनारायण गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४४ ॥

॥ नव नारद गतिछेदक अर्घ ॥

चौपाई—हरि त्रिपृष्ट के समय मझार, भीम नाम नारद मनधार । या गति छेद भये भवपार, इन पद जजे मिटै भव भार ॥

ॐ ह्रीं भीम नाम प्रथम नारद गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १ ॥

हरि द्विपृष्ट के वारै भये, नारद महाभीम जे थये । या गति छेद भये भव तार, इन पद जजे मिटै भवभार ॥

ॐ ह्रीं द्वितीय महाभीमनाम नारद गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

स्वयंभु नारायण के समै, रुद्र नाम नारद शुभ रमै । या गति छेद भये भवतार, इन पद जजे मिटे भव भार ॥

ॐ ह्रीं तृतीय रुद्रनाम नारद गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३ ॥

पुरुषोत्तम हरि समये मांहि, महा रुद्र नारद मन लाहिं । या गति छेद भये भव पार, इन पद जजे मिटै भव भार ॥

ॐ ह्रीं चतुर्थ महारुद्रनामक नारद गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४ ॥

पुरुषसिंह हरि समय मझार, काल नाम नारद को सार । या गति छेद भये भव पार, इन पद जजे मिटै भव भार ॥

ॐ ह्रीं काल नाम पचम नारद गति छेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५ ॥

पुरुष पुण्डरिक हरि के काल, नारद भये नाम महा काल । या गति छेद भये भव पार, इन पद जजे मिटै भव भार ॥

ॐ ह्री पष्ठम महाकालनामक नारद–गतिछेदक-जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

पुरुषदत्त नारायण भये, तब ही दुर्मुख नारद थये । या गति छेद भये भव पार, इन पद जजे मिटै भव भार ॥

ॐ ह्रीं सप्तमदुर्मुखनाम नारद गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७ ॥

नारायण नामक हरि भये, नरक मुखी नारद तब थये । या गति छेद भये भव पार. इन पद जजे मिटै भव भार ॥

ॐ ह्रीं अष्टमनरक मुखनाम नारद गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८ ॥

कृष्णदेव समये में भये, अधो मुखी नारद शुभ थये । या गति छेद भये भवपार, इन पद जजे मिटै भव भार ॥

ॐ ह्रीं नवम अधोमुखनाम नारद गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

छंद गीता—भीम अरु महा भीम रुद्र रु, महारुद्रदत कालजी, महा काल दुरमुख नरकमुख है, अधोमुख गुणपालजी ।
यह नवों नारद कलह मूली, मान के सागर सही, इन गति छेदक देव के पद, जजे फल शिव सुर मही ॥

ॐ ह्रीं नवनारद गति छेदक जिनेभ्यो महार्घम् ॥ १० ॥

## ॥ ग्यारह रुद्र गतिछेदक अर्घ ॥

आदिनाथ जिन समय मझार, भीमावलि रुद्र सुखकार। या गति छेद भये भव ईश, तिन पद अर्घ जजों नय शीश ॥

ॐ ह्रीं भीमावलिनाम रुद्रगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १ ॥

अजितदेव वारै शुभ भये, रुद्रनाम जित शत्रु थये। या गति छेद भये भव ईश, तिन पद अर्घ जजों नय शीश ॥

ॐ ह्रीं द्वितीय जितशत्रुनाम गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

पुष्पदन्त जिन समय मझार, रुद्रनाम ही रुद्र सुधार। या गति छेद भये भव ईश, तिन पद अर्घ जजों नय शीश ॥

ॐ ह्रीं तृतीयरुद्रनाम रुद्रगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३ ॥

शीतल जिन वारे में भये, नयन विशाल रुद्र उपजये। या गतिछेद भये भव ईश, तिन पद अर्घ जजों नय शीश।

ॐ ह्रीं विशाल नयन चतुर्थ रुद्र गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४ ॥

श्री श्रेयांश जिन वारै भये, सुप्रतिष्ठ रुद्र शुभ थये। या गतिछेद भये भव ईश, तिन पद अर्घ जजों नय शीश ॥

ॐ ह्रीं पंचम सुप्रतिष्ठ नामरूद्र गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ५ ॥

वासुपूज्य जिन समय मझार, अचल नाम रूद्र अति सार। या गति छेदभये भव ईश, तिन पद अर्घ जजों नय शीश ॥

ॐ ह्रीं षष्ठम अचल नाम रुद्र गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ६ ॥

विमलदेव जिन वारै सोय, पुंडरीक रूद्र अवलोय। या गति छेदभये शिवईश, तिन पद अर्घ जजों नय शीश ॥

ॐ ह्रीं पुंडरीक नामरुद्र ग..छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ७ ॥

अनंतनाथ जिन वारै सही, अजितंजयरुद्र उपजई। या गति छेद भये शिव ईश, तिन पद अर्घ जजों नय शीश ॥

ॐ ह्रीं अष्टम अजितंजय नामरुद्र गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ८ ॥

धर्मनाथ जिन समय्रे जोय, जितनामी रुद्र तहँ होय। या गति छेद भये भव ईश, तिन पद अर्घ जजो नय शीश ॥

ॐ ह्रीं नवम जित नामरुद्र गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

शान्तिनाथ समय बिच भये, पीठ नामरुद्र जो थये। या गतिछेद भये शिव ईश, तिन पद अर्घ जजों नय शीश ॥

ॐ ह्रीं दशम पीठ नामरुद्र गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

महावीर बारै जो भाय, सत्यक तनय रुद्र कहाय। या गति छेद भये शिव ईश, तिन पद अर्घ जजों नय शीश ॥

ॐ ह्रीं एकादशम सत्यकिजः नामरुद्र गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ११ ॥

छंद अडिल्ल— जा जिन के बारे में जे रुद्दर भये, तिन तन के सब नाम खोल यामें दिये ॥
मिश्र जोगतें उतपति इनकी जानिये, इन गतिछेदक देव जजों उर आनिये ॥

ॐ ह्रीं एकादश रुद्र गति छेदक जिनेभ्यो महार्घं ॥ १२ ॥

## ॥ सर्व त्रेसठ शलाका

चौपाई–जिन चौबीस जगत के नाथ, द्वादश चक्री बहु गुण साथ। नव हरि नव प्रतिहरि नव हली, ये त्रेसठजन बहु गुण बली ॥१॥
नव नारद कलह को लाल, एकादश रूद्दर सुख चाल। कामदेव चौबीस सुजान, चौदह कुलकर अति गुण खान ॥२॥
वीस चार जिन माता सती, अरु चौबीस पिता जिन पती। ये इकसो उनहत्तर जोय, जीव ऊंच पद धारक सोय ॥ ३ ॥
अब जिनन्द चौबीसों तने, वंश कहूं जो आगम भने। जा जा वंश विषै जिन सोय, सो ही विधि भाषूं अवलोय ॥ ४ ॥

सवैया ३१— महावीर नाथ वंशी पार्श्व जिन उग्रवंशी, मुनिसुव्रत नेमि हरि वंश मांहि जानिये।
धर्म कुंथ अर एव तीन जिन राज देव, कहे कुरु वंश नभ मांहि रवि मानिये ॥
बाकी जिनराज देव सप्तदश कहे सो तो, सब इक्ष्वाकुवंश मांहि मन आनिये।
ऐसे पंच थोक वंश तामें देव सबै जान, कुल के उजागर श्योनायक समानिये ॥ ५ ॥

दोहा— ऐसे कुल चौबीस की, कथा कही मनलाय, और उन्हैत्तरि एकसौ, जीव थान बतलाय ॥ ६ ॥
इन गति छेदक देव जो, सो सब जिय हितकार, तातैं द्रव्य मिलाय वसु, जजों पॉय जिन सार ॥

ॐ ह्रीं त्रिषष्ठिशलाकापुरुषसम्बन्धिएकोनसप्ततिः शतैक च गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७ ॥

## ॥ जम्बूद्वीप सम्बन्धी अतीत चतुर्विंशति पूजा ॥

अब चौबीस अतीत जे, होय गये भगवान। तिनकी थुति मन वच करों, मोहि देहु तुम ज्ञान ॥ १ ॥

तिनकी भक्ति प्रभावतें, वहुते अधम तिराय। इम सुनि यश या भवन में, मैं विनऊं थुति लाय ॥ २ ॥
तुम प्रभु तारन अधम के, मो सम अधम न कोय। तार मोहि विनती करों, और न जाचन कोय ॥ ३ ॥
पतित उधारन हो प्रभो, मैं पतीत अति देव। तार तार विनती करूं, कै भो-भो दे सेव ॥ ४ ॥
अशरण को तुम शरण हो, हो अनाथ के नाथ। मैं अशरन विन नाथ हूँ, भक्ति देहु मोहि साथ ॥ ५ ॥

॥ इति भक्ति ॥

## ॥ स्थापना ॥

छंद अडिल्ल—

होय गये जिन चार वीस आगे सही, तिन इन मुख वच सुने धन्य ते नर कही॥
हम तो भावन भाय पूजने कारनै, करि है इह आह्वान अरज इम इम सुनै ॥

ॐ ह्रीं अतीतकालचतुर्विंशति जिन अत्रावतरावतर संवौषट् (आह्वाननम्)
ॐ ह्रीं अतीतकाल चतुर्विंशति जिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनम्।
ॐ ह्रीं अतीतकाल चतुर्विंशति जिन अत्र मम सन्निधौ सन्निधि करणम्।

छंद अडिल्ल—

गंगा निरमल जसो जल लाइयो, कनक झारिका धार भक्ति मन लाइयो।
होय गये जिन बीसचार जिनपद जजों, जनम जरा मृतु रोग नास फलतें तजों ॥

ॐ ह्रीं जंबूद्वीप भरतक्षेत्र सबंधि अतीत चतुर्विंशति जिनेभ्यो जलं० ॥ १ ॥

चंदन घसि शुभ नीर भली वहु गंध मई, रतन रकेवी थारि लाइयो थुति चई।
होय गये जिन बीस चारि जिन पद जजों, ताफल भव आताप आपने सब तजों ॥

ॐ ह्रीं जंबूद्वीप भरत क्षेत्र सबधि अतीत चतुर्विंशति जिनेभ्यो चंदन ॥ २ ॥

अक्षत उज्ज्वल खंड विना मोती समां, ले अपने कर भक्ति भाव आनँद रमा।
होय गये जिन बीसचार तिन पद सही, पूजों ता फल होय अखयपद की मही ॥

ॐ ह्रीं जंबूद्वीप भरतक्षेत्र सबधि अतीत चतुर्विंशति जिनेभ्यो अक्षतं ॥ ३ ॥

फूल देवद्रुम तने भ्रमर शोभा लये, गंध घनी के धार रंग महिमा ठये।
होय गये जिन बीस चार तिन पद सही, पूजे मदन नशाय भाव समता ठई ॥

ॐ ह्रीं जंबूद्वीप भरतक्षेत्र संबंधि अतीत चतुर्विंशति जिनेभ्यो पुष्पं ॥ ४ ॥

पूरण पट् रस मेल चारु चरु लाइयो, कनक पात्र में थाल भले गुण गाइयो।
होय गये जिन बीस चार तिन पद सही, ता फल अपनी व्याधि भूख सारी दही ॥

ॐ ह्रीं जंबूद्वीप भरतक्षेत्र संबंधि अतीत काल चतुर्विंशति जिनेभ्यो नैवेद्यं ॥ ५ ॥

रतन दीप बहु लाय सकल तम के हरा, कनक थाल में भक्ति भाव कर सब भरा।
होय गये जिन बीस चार तिन पद जजों, ता फल अपने मोह तिमिर सब ही तजो ॥

ॐ ह्रीं जंबूद्वीप भरतक्षेत्र संबंधि अतीत चतुर्विंशति जिनेभ्यो दीप ॥ ६ ॥

धूप घनी गँध धार सार दश विधि सही, खेऊं वह्नि मांहि हरष उर में थही।
होय गये जिन बीस चार जिन पद जजों, ता फल कर्म जलाय छार सम कर तजों ॥

ॐ ह्रीं जंबूद्वीप भरतक्षेत्र संबंधि अतीत चतुर्विंशति जिनेभ्यो धूपम् ॥ ७ ॥

श्रीफल लोंग विदाम सुपारी जानिये, पिस्ता आदिक भले भले फल आनिये।
होय गये जिन बीस चार तिन पद जजों, ता फल शिव फल होय सकल अघको तजों ॥

ॐ ह्रीं जंबूद्वीप भरतक्षेत्र संबंधि अतीत चतुर्विंशति जिनेभ्यो फल ॥ ८ ॥

जल चंदन अक्षत पुष्प चरु लाइये, दीप धूप फल अर्घ बनाकर ध्याइये।
होय गये जिन चार बीस तिन पद जजों, ता फल भव दुख सबै आपने अघ तजों ॥

ॐ ह्रीं जंबूद्वीप भरतक्षेत्र संबंधि अतीत चतुर्विंशति जिनेभ्यो अर्घं ॥ ९ ॥

जंबू भरत मझार हो गये जिन सही, बीस चार जग पूज जजैं हो शिव मही।
तातैं वसु द्रव लाय अर्घ कीना भली, पूजों मैं जिन राज अतीते थिति रली ॥

ॐ ह्रीं जंबूद्वीप भरतक्षेत्र संबंधि अतीत चतुर्विंशति जिनेभ्यो महार्घं ॥ १० ॥

## प्रत्येक अर्घाणि

चौपाई—जिन निर्वाणनाथ सुख दाय, होय गये इस खेतर मांहि। तिनके पद ये अर्घ चढाय, पूजों मैं शुभ मन वच काय ॥

ॐ जम्बूद्वीप भरतक्षेत्र सम्बन्धि श्रीनिर्वाण अतीतजिनाय अर्घम् ॥ १ ॥

सागर नाम देव जो सही, होय गये इस खेतर मही। तिनके पद ये अर्घ चढाय, पूजों मैं शुभ मन वच काय ॥

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीपभरतक्षेत्र सम्बन्धि सगर अतीत जिनाय अर्घम् ॥ २ ॥

महा साधु नाम जिन देव, होय गये इस क्षेतर एव। तिनके पद ये अर्घ चढाय, पूजों मैं शुभ मन वच काय ॥

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीपभरतक्षेत्र सम्बन्धि महासाधुनाम अतीत जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३ ॥

विमल प्रभू नामा जिन सोय, होय गये भरत हि में जोय। तिनके पद ये अर्घ चढाय, पूजों मैं शुभ मन वच काय ॥

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीपभरतक्षेत्र सम्बन्धि विमलप्रभनाम अतीत जिनाय अर्घम् ॥ ४ ॥

शुद्ध भाव नामा जिन सही, होय गये इस खेतर मही। तिनके पद ये अर्घ चढाय, पूजों मैं शुभ मन वच काय ॥

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीपभरतक्षेत्रसम्बन्धि शुद्धप्रभ नाम अतीत जिनाय अर्घम् ॥ ५ ॥

श्रीधर नाम देव जिन सोय, होय गये इस क्षेतर जोय। तिनके पद ये अर्घ चढाय, पूजों मैं शुभ मन वच काय ॥

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीप भरतक्षेत्र सम्बन्धि श्रीधरनाम अतीत जिनाय अर्घम् ॥ ६ ॥

दत्तनाम जिनदेव महान, होय गये भारत के थान। तिनके पदमें अर्घ चढाय, पूजों मैं शुभ मन वच काय ॥

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीपभरतक्षेत्रसम्बन्धि दत्तनाथ अतीत जिनाय अर्घम् ॥ ७ ॥

अमल प्रभ नामा जिन सोय, होय गये, भारत में जोय। तिनके पद में अर्घ चढाय, पूजों मैं शुभ मन वच काय ॥

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीपभरतक्षेत्रसम्बन्धि अमलप्रभ नाम अतीत जिनाय अर्घम् ॥ ८ ॥

अगनिनाथ नामा जिनदेव, होय गये भारत में जेव। तिनके पद में अर्घ चढाय, पूजों मैं शुभ मन वच काय ॥

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीपभरतक्षेत्रसम्बन्धि अग्निनाथ नाम अतीत जिनाय अर्घम् ॥ १० ॥

संजयनाम महा जिन सोय, होय गये भारत में जोय। तिनके पद ये अर्घ चढाय, पूजों मैं शुभ मन वच काय ॥

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीप भरतक्षेत्र सम्बन्धि सयमनाम अतीत जिनाय अर्घम् ॥ ११ ॥

पुष्पांजलि नामा जिनदेव, होय गये भारत में एव । तिनके पद ये अर्घ चढाय, पूजों मैं शुभ मन वच काय ॥

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीप भरतक्षेत्र सम्बन्धि पुष्पांजलिनाम अतीत जिनाय अर्घम् ॥ १२ ॥

शिवगण नाम नाम जिन देव, होय गये भारत में एव। तिनके पद ये अर्घ चढाय, पूजों मैं शुभ मन वच काय ॥

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीप भरतक्षेत्र सम्बन्धि शिवगणनाम अतीत जिनाय अर्घम् ॥ १३ ॥

उचसाह नामा परमेश, होय गये भारत के देश तिनके पद ये अर्घ चढाय, पूजों मैं शुभ मन वच काय ॥

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीप भरतक्षेत्रसम्बन्धि उत्तसाहनामअतीत जिनाय अर्घम् ॥ १४ ॥

ज्ञान नेत्र तीर्थंकर सही, होय गये भारत के मही। तिन के पद ये अर्घ चढाय, पूजों मैं शुभ मन वच काय ॥

ॐ ह्रीं जंबूद्वीप भरतक्षेत्र संबंधि ज्ञाननेत्र अतीत जिनाय अर्घं ॥ १५ ॥

परमेश्वर नामा भगवान, होय गये भारत के थान। तिनके पद ये अर्घ चढाय, पूजों मैं शुभ मन वच काय ॥

ॐ ह्रीं जंबूद्वीप भरतक्षेत्र संवधि परमेश्वर नाम अतीत जिनाय अर्घं ॥ १६ ॥

विमलेश्वर नामा भगवान, होय गये भारत के थान। तिन के पद ये अर्घ चढाय पूजों मैं शुभ मन वच काय ॥

ॐ ह्रीं जवूद्वीप भरतक्षेत्र सबधि विमलेश्वर नाम अतीत जिनाय अर्घं ॥ १७ ॥

नाम जथारथ देव जिनेश, होय गये भारत के देश। तिन के पद ये अर्घ चढाय, पूजों मैं शुभ मन वच काय ॥

ॐ ह्रीं जंबूद्वीप भरतक्षेत्र संवधि यथार्थ देव अतीत काल जिनाय अर्घं ॥ १८ ॥

नाम यशोधर जिन वर देव, होय गये भारत में तेव। तिन के पद ये अर्घ चढाय, पूजों मैं शुभ मन वच काय ॥

ॐ ह्रीं जवूद्वीप भरतक्षेत्र संवंधि यशोधर नाम अतीत जिनाय अर्घं ॥ १९ ॥

कृष्ण देव सब जग हितकार, होय गये भारत में सार। तिन के पद ये अर्घ चढाय, पूजों मैं शुभ मन वच काय ॥

ॐ ह्रीं जंबूद्वीप भरतक्षेत्र सवधि कृष्णमति नाम अतीत जिनाय अर्घं ॥ २० ॥

नाम ज्ञान मति देव महान, होय गये भारत के थान। तिन के पद ये अर्घ चढाय, पूजों मैं शुभ मन वच काय ॥

ॐ ह्रीं जंबूद्वीप भरतक्षेत्र संबंधि ज्ञानमति अतीत जिनाय अर्घं ॥ २१ ॥

नाम विशुद्ध मती जिन जोय, होय गये भारत में सोय। तिन के पद ये अर्घ चढाय, पूजों मैं शुभ मन वच काय ॥

ॐ ह्रीं जंबूद्वीप भरत क्षेत्र संबंधि विशुद्धमतिनाम अतीत जिनाय अर्घं ॥ २२ ॥

श्री भद्र नामा जिन सही, होय गये भारत के मही। जिन के पद ये अर्घ चढाय, पूजों मैं शुभ मन वच काय ॥

ॐ ह्रीं जंबूद्वीप भरत क्षेत्र संबंधि श्रीभद्र अतीत जिनाय अर्घं ॥ २३ ॥

शान्ति युक्त नामा जिन देव, होय गये भारत में तेव। तिन के पद ये अर्घ चढाय, पूजों मैं शुभ मन वच काय ॥

ॐ ह्रीं जंबूद्वीप भरत क्षेत्र संबधि शान्तियुक्ति नाम अतीत जिनाय अर्घं ॥ २४ ॥

छंद अडिल्ल— देव जिनेश्वर भये अतीत जु काल में, बीस चार जग पाल नवों तिन भाल मैं।
यही भक्ति के तार शरण मोकों रहो, अर्घ जजों तिन पांय पाप मेरे दहो ॥

ॐ ह्रीं जंबूद्वीप भरत क्षेत्र संबंधि अतीत जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २५ ॥

## जयमाला

दोहा— जिन चौबीस अतीत जे, होय गये भगवान। तिन पद पूजे सुख मिले, तिन ही सों वर थान ॥ १ ॥

छंद–चेसरी

जय निर्वाण नाथ जिन देवा, तुम सेवा निरवाय सुख मेवा। सागर जिन सेवो मन भाई, तो सागर सम सुख उपजाई ॥२॥
महा साधु जिन के पद सेवो, तो भवि महा साधु पद लेवो। विमल प्रभ जिन जे गुण गासी, सो जिय विमल होय शिव जासी ॥३॥
शुद्ध भाव जिन के गुण गावे, सो भवि ज्ञान सुधा रस पावे। श्रीधर जिन को जो जिय सेवै, सो शिव नारि तनो सुख पेवै ॥४॥
दत्तनाथ जिन के पद ध्यावो, दत्त सु नाथ तनो पद पावो। अमल प्रभ सेवा जे ठाने, सो जिय अमल ज्ञान फल आने ॥५॥
उद्धर जिनकी जो थुति ठानै, जो जग ते उद्धरनो आनै। अग्नि नाथ के जो गुण गावै, सो जिय अग्नि ध्यान उपजावे ॥६॥
संयम जिन के जो पद सेवै, सो जिय संयम शुध पद लेवै। पुष्पांजलि जिन को जो ध्यावै, पुष्प थकी जिन पूजा पावै ॥७॥

शिवगण जिन के जो गुण गासी, सो जिय शिव गुण को फल पासी । उत्तसाह प्रभु के गुण गावो, तो उत्कृष्ट पूज पद पावो ॥८॥
ज्ञान नेत्र जिन गुण जो गासी, सो जिय केवल ज्ञान उपासी । परमेश्वर जिन के पद ध्याऊं, ता फल परमेश्वर पद पाऊं ॥९॥
विमलेश्वर जिन ध्यान करावै, सो भवि विमल आप हो जावे । नाम यथारथ जिन गुण सेवो, थान जथारथ को सुख लेवो ॥१०॥
नाम जसोधर जिन पद सेवै, सो भवि जग जश ले सुख वेवै । कृष्ण देव प्रभु को पद ध्यावो, तो सबही कारज सिध लावो ॥११॥
नाम ज्ञान मति जिन मन आने, सो भवि ज्ञान पाय जस ठाने । जो विशुद्ध मति जिन ढिग आवै, सो विशुद्ध मति को फल पावे ॥१२॥
जिन श्री भद्र शरण ते आसी सो जिय मोक्ष सिरी फल पासी । शान्ति युक्त जिन सेवे सोहीं, सो जिय मोक्ष युक्त पद होही ॥१३॥

दोहा— ऐसे जिन चौबीस जे, भये महा शुभ कार । तिन पद अर्घ जजों सही, मोको हो सुखकार ॥

ॐ ह्रीं अतीतकाल चतुर्विंशति जिनेभ्यो जयमाला पूर्णार्घम् ॥ १४ ॥

## ॥ अनागत काल चतुर्विंशति जिनपूजा ॥

सोरठा— आगामी जिन राज, वीस चार जिन होहिंगे । ते पूजों मन लाय, मेरे भव दुख को हरो ॥१॥
ये चौबीसों देव, अधम उधारन मैं सुनों । मैं करिहों इन सेव, मोसो अधम न और है ॥२॥
ये जिन पतित उधार, मैं भी पतित सुजिन वरा । मोकों भवतैं तार, और न वांछा है प्रभो ॥३॥
तुम जिन दीन दयाल, दीन और मोसो नहीं । मेरी कर प्रतिपाल, भव दुख मेटो जगत गुरु ॥४॥
भक्ति तिहारी देव सब ही को सुख दाय है । तातैं शरण कहेव, तार तार प्रभु वीनऊं ॥५॥

॥ इति भक्ति ॥ (पुस्पांजलिं क्षिपेत्)

## ॥ स्थापना ॥

दोहा— पद्मनाभि जिन आदि दे, अनंत वीर्य पर्यंत । आगामी चौबीस जिन, जजों थापि यहाँ संत ॥

ॐ ह्रीं अनागतकाले पद्मनाभि आदि अनत वीर्य पर्यंत चतुर्विंशति जिनेभ्यो अत्रावतरावतर संवौपट् ।
ॐ ह्रीं अनागतकाले पद्मनाभि आदि अनंत वीर्य पर्यंत चतुर्विंशति जिनेभ्यो अत्र तिष्ठ तिष्ठ । ठः ठः ।
ॐ ह्रीं अनागतकाले पद्मनाभि अनंत वीर्य पर्यंत चतुर्विंशति जिनेभ्यो अत्र मम सन्निधौसन्निधिकरणम् ।

छंद–बेसरी

निरमल जल गंगा तैं आऊं, आगामी जिन चरन चढाऊं। ता फल जनम जरा मृत्यु नाशै, लोक तास मकर सम भापै ॥

ॐ ह्रीं अनागत चतुर्विंशति जिनेभ्यो जल ॥ १ ॥

चंदन मलयागिर घन लाऊं, आगामी जिन चरण चढाऊं। भव आताप तास फल जावे, निर आकुलता सुख को पावे ॥

ॐ ह्रीं अनागत चतुर्विंशति जिनेभ्यो चदनं ॥ २ ॥

अक्षत उज्ज्वल खंड बिन लाऊं, आगामी जिन चरण चढाऊं। ता फल हो अक्षय पद भाई, क्षय होने की रीति मिटाई ॥

ॐ ॐ अनागत चतुर्विंशति जिनेभ्यो अक्षतं ॥ ३ ॥

कल्पद्रुम से फूल सु लाऊं, आगामी जिन चरण चढाऊं। ता फल कामनाश होजावे, तब ही ब्रह्मचर्य मन आवे ॥

ॐ ह्रीं अनागतचतुर्विंशति जिनेभ्यों पुष्पम् ॥ ४ ॥

नाना रस मय चरु ले आऊं, आगामी जिन चरण चढाऊं। ता फल भूख सभी नश जावे, तब निरमल निर वांछित थावे।

ॐ ह्रीं अनागत चतुर्विंशति जिनेभ्यो नैवेद्यम् ॥ ५ ॥

दीपक रतन जिस्यो कर लाऊं आगामी जिन चरण चढाऊं। ता फल मिथ्यातम क्षय होई, तब सम्यक परकाशै सोई ॥

ॐ ह्रीं अनागत चतुर्विंशति जिनेभ्यो दीपम् ॥ ६ ॥

धूप भली दश विधि करलाऊं, आगामी जिन चरण चढाऊं। ताफल सकल ध्यान उपजावे, तामें कर्म काठ क्षय पावे ॥

ॐ ह्रीं अनागत चतुर्विंशति जिनेभ्यो धूपम् ॥ ७ ॥

श्रीफल आदि सुभग फल लाऊं, आगामी जिन चरन चढाऊं। ता फल मोक्षथान फल होई, जामन मरन फेर नहहिं कोई ॥

ॐ ह्रीं अनागत चतुर्विंशति जिनेभ्यो फलम् ॥ ८ ॥

जल आदिक वसु द्रव्य मिलाऊं, आगामी जिन चरन चढाऊं। ता फल मोक्ष पूज्य पद पावे, भव भरमन को फिर नहिं आवे ॥

ॐ ह्रीं अनागत चतुर्विंशति जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

छंद अडिल्ल— जंबू भरत के मांहि होहिगें अब सही, पद्मनाभि जिन आदि वीस चव इस मही।
तिन पद मन वच काय पूज्य ठानौं भली, ताफल मेरी सकल पापपरणति टली ॥

ॐ ह्रीं अनागन चतुर्विंशति जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

## ॥ प्रत्येक अर्घाणि ॥

दोहा— आवत चौबीसी विषै, पद्मनाभि जिन देव। तिन पद मन वच काय शुभ, अरघ करों कर सेव ॥

ॐ ह्रीं अनागत पद्मनाभि जिनाय अर्घम् ॥ १ ॥

आवत चोवीसी विषै होय प्रभु सुरदेव, तिन पद मन वच काय शुभ, अर्घ जजों कर सेव ॥

ॐ ह्रीं अनागत सुरदेव जिनाय अर्घम् ॥ २ ॥

आवत चौबीसी विषै, होवें सुप्रभ देव, तिन पद मन वच काय शुभ, अर्घ जजों कर सेव ॥

ॐ ह्रीं अनागत सुप्रभ जिनाय अर्घम् ॥ २ ॥

आवत चौबीसी विषै होय स्वयं प्रभ देव, तिन पद मन वच काय शुभ, अर्घ जजों कर सेव ॥

ॐ ह्रीं स्वयंप्रभ जिनाय अर्घम् ॥ ४ ॥

चौपई—सरवातम जिनवर को नाम, पूजे मिटे पाप दुख ठाम। आगम चौबीसी में होय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं अनागत सर्वात्म ( सर्वायुध ) जिनाय अर्घम् ॥ ५ ॥

देवपुत्र जिनवर को नाम, तिन पूजे पावै सुख ठाम। आगम चौबीसी में होय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं अनागत देवपुत्र जिनाय अर्घम् ॥ ६ ॥

कुलपुत्र जिनवर को नाम, ताहि जपे पावे सुख ठाम। आगम चौबीसी में होय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं अनागत कुलपुत्र देव जिनाय अर्घम् ॥ ७ ॥

नाम उदंक जिनेश्वर तनो, ता पूजे अघ सुख तें अनो-। आगम चौबीसी में होय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं अनागत उदंकजिनाय अर्घम् ॥ ८ ॥

प्रोष्टलनाम है जिन तनो, नाम लेत तिस निज अघ हनो। आगम चौबीसी में होय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं अनागत प्रोष्टल जिनाय अर्घम् ॥ ९ ॥

जयकीरति जिनवर को नाम, तिन सेयां अति सुख को ठाम। आगम चौबीसी में होय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं अनागत जयकीर्तिजिनाय अर्घम् ॥ १० ॥

पूर्णबुद्ध जिनजी को नाम, तिन सेवा अति सुख को ठाम। आगम चौबीसी में होय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं अनागत पूर्णबुद्ध जिनाय अर्घम् ॥ ११ ॥

अरहनाथ जिनवर को सही, सेवातें पावै शिव मही। आगम चौबीसी में होय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं भविष्यत्कालस्य अरहनाथजिनाय अर्घम् ॥ १२ ॥

निःपाप जिनजी को नाम, सेवातें टूटें अघ धाम। आगम चौबीसी में होय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं भविष्यत्कालस्य निःपाप जिनाय अर्घम् ॥ १३ ॥

निःकषाय जिनजी को नाम, दीनदयाल पाल गुण ठाम। आगम चौबीसी में होय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं भविष्यत्कालस्य निःकषाय जिनाय अर्घम् ॥ १४ ॥

विपुलनाम जिनवर को सही, सेवातें पावै शिव मही। आगम चौबीसी में होय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं भविष्यत्कालस्य विपुलमतिजिनाय अर्घम् ॥ १५ ॥

निरमलनाम जिनेश्वर तनों, सेवातें जानै अघ हनो। आगम चौबीसी में होय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं भविष्यत्कालस्य निरमल जिनाय अर्घम् ॥ १६ ॥

चित्रगुप्त प्रभुजी को नाम, सेवो भवि, पावो शिव ठाम। आगम चौबीसी में होय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं भविष्यत्कालस्य चित्रगुप्तजिनाय अर्घम् ॥ १७ ॥

गुप्त समाधि जिनेश्वर सही, तिनको ध्यावो भवि शुध मही। आगम चौबीसी में होय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं भविष्यत्कालस्य समाधि गुप्तजिनाय अर्घम् ॥ १८ ॥

नाम स्वयंप्रभ देव जिनेश, मूरति शान्ति महा शुभ भेष। आगम चौवीसी में होय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं भविष्यत्कालस्य स्वयप्रभ जिनाय अर्घम् ॥ १९ ॥

अनिवृत्त जिनजी को नाम, सेवत होय ज्ञान उर ठाम। आगम चौवीसी में होय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं भविष्यत्कालस्य अनिवृत्तजिनाय अर्घम् ॥ २० ॥

जयनामा भगवन को नाम, ध्यावो भवि पावो सुख धाम। आगम चौवीसी में होय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं भविष्यत्कालस्य जयनाम जिनाय अर्घम् ॥ २१ ॥

नाम विमल जिन सहित तनों, ध्याये होय ज्ञान उर घनो। आगम चौवीसी में होय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं भविष्यत्कालस्य विमलनाम जिनाय अर्घम् ॥ २२ ॥

देवपाल त्रिभुवन भगवान, पावैंगे सुध केवलज्ञान। आगम चौवीसी में होय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं भविष्यत्कालस्य देवपाल जिनाय अर्घम् ॥ २३ ॥

नाम अनन्त वीर्य भगवान, ध्याये भवि पावे शुभ ज्ञान। आगम चौवीसी में होय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं भविष्यत्कालस्य अनन्तवीर्य जिनाय अर्घम् ॥ २४ ॥

छंद अडिल्ल—

पद्मनाम जिन आदि और जिन जानिये, अनन्तवीर्य पर्यन्त महा सुख थानिये।
बीस चार जिन देव होहिंगे अब सही, ते पूजों वसु द्रव्य थकी फल सुखमही ॥

ॐ ह्रीं अनागत पद्मनाम आदि चतुर्विंशति जिनेभ्यो महार्घम् ॥ २५ ॥

## ॥ आगामी कालके कुलकर गतिछेदक अर्घ ॥

चौपई—कनकनाम कुलकर को जान, आगे होंगे अब सुख धाम। याकी गति हरि शिवको गये, ता पद हम निज शिरको नये ॥

ॐ ह्रीं अनागत कनकनाम कुलकर गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १ ॥

कनक प्रभ कुलकर को नाम, अगले काल होहिंगे जाम , याकी गति हरि शिव को गये, ता पद हम निज शिरको नये ॥

ॐ ह्रीं अनागत कनकप्रभनामकुलकरगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

कनक राज कुलकर जे सही, अगले काल हौहिंगे कही । याकी गति हरि शिवको गये, ता पद हम निज शिरको नये ॥

ॐ ह्रीं अनागतकनकराज कुलकरगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३ ॥

कुलकर नाम कनकध्वज सही, आगम काल होय इम कही । याकी गति हरि शिव को जाय, ता पद हम ये अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्रीं अनागतकनकध्वजनामकुलकर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४ ॥

कनकपुङ्गव कुलकर सही, आगम काल होय इस मही । या की गति हरि शिव को जाय, ता पद पूजों मन वच काय ॥

ॐ ह्रीं अनागतकनकपुंगवनामकुलकरगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५ ॥

नलिननाम कुलकर को सही, आगम काल होय इस मही । सो गति छेद होय भव पार, तिन पद पूजों अर्घ सुधार ॥

ॐ ह्रीं अनागतकालसम्बन्धि नलिननाम कुलकरगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

नलिन प्रभ कुलकर को सही, आगमकाल होय इम कही । सो गति छेद होय शिवराय, तिन यद पूजों मन वच काय ॥

ॐ ह्रीं अनागतकालसम्बन्धिनलिनप्रभ नाम कुलकर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७ ॥

नलिन राज कुलकर है सही, आगम काल होय इम कही । या गति छेद शुद्ध पद पाय, तिन पद हम शुभ अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्रीं अनागतकालसम्बन्धिनलिनराज कुलकरगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८ ॥

नलिनध्वज कुलकर को नांम, आगमकाल होय सुख धाम । या गति छेद होय शिव राय, तिन पद हम शुभ अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्रीं अनागत कालसम्बन्धि नलिनराज कुलकरगति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

नलिन पुंगव कुलकर को नाम, आगम काल होय सुख धाम । या गति छेद होय शिव राय, तिन पद हम शुभ अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्रीं अनागत कालसंबंधि नलिन पुंगव नाम कुलकर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

पदम नाम कुल कर को सही, आगम काल होय इम कही । सो गति छेद होय शिवराय, तिन पद हम शुभ अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्रीं अनागतकालसम्बन्धि पद्मनामकुलकर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ११ ॥

पद्मप्रभ कुलकर को नाम, आगमकाल होय सुख धाम। सो गति छेद होय शिवराय, तिन पद हम शुभ अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्री अनागतकालसम्बन्धि पद्मप्रभ कुलकरगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १२ ॥

पद्मध्वज कुलकर को नाम, आगमकाल होय सुखधाम। सो गति छेद होय शिवराय, तिन पद हम शुभ अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्रीं अनागतकालसम्बन्धि पद्मध्वजनाम कुलकर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥१३॥

पदम पुङ्गवै कुलकर नाम, आगमकाल होय सुख धाम। सो गति छेद होय शिवराय, तिन पद हम शुभ अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्रीं अनागतकालसम्बन्धि पद्मपुङ्गवनाम कुलकरगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ १४ ॥

महापद्म कुलकर को नाम, आगमकाल होय सुख धाम। सो गति छेद होय शिव राय, तिन पद हम शुभ अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्रीं अनागतकालसम्बन्धि महापद्मनाम कुलकर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १५ ॥

पद्म पद्म कुलकर बुध धार, आगमकाल होय सुखकार। सो गति छेद होय शिवराय, तिन पद हम शुभ अर्घ चढाय ॥

ॐ ह्रीं अनागतकालसम्बन्धि पद्मपद्मकुलकर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १६ ॥

छंद अडिल्ल—

ऐसे षोडश कुलकर उपजेंगे सही, आवतकाल मझार महासुख की मही।
कर्म कार्यके ज्ञाता षोडश ये कहे, इन गति छेदक देव जजों मन वच ठहे ॥

ॐ ह्रीं अनागतकालसम्बन्धि षोडश कुलकर गतिछेदक जिनेभ्यो महार्घम् ॥ १७ ॥

## ॥ अनागतकाल चक्री गति छेदक अर्घ ॥

चौपई—भरत नाम चक्री को सही, आगमकाल होय इस मही। या गति छेद होय भगवान, तिन पद अर्घ जजों धर ध्यान ॥

ॐ ह्रीं अनागतकालसम्बन्धि भरतचक्री गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १ ॥

दीरघदंत चक्रि अब सही, आगमकाल होय इस मही। या गति छेद होय भगवान, तिन पद अर्घ जजों धर ध्यान ॥

ॐ ह्रीं अनागतकालसम्बन्धि दीर्घदन्तनामचक्री गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

मुक्तदंत चक्री जो सही, आगमकाल होय इस मही। या गति छेद होय भगवान, तिन पद अर्घ जजों धर ध्यान ॥

ॐ ह्रीं अनागतकालसम्बन्धिमुक्तदन्तचक्री गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३ ॥

गूढ़ दन्त चक्री जो सही, आगमकाल होय इस मही। या गति छेद होय भगवान, तिन पद अर्घ जजों धर ध्यान ॥

ॐ ह्रीं अनागतकालसम्बन्धि गूढदन्तचक्री गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४ ॥

श्रीयपेण पटखंडी सही, आगमकाल होय इस मही। या गति छेद होय भगवान, तिन पद अर्घ जजों धर ध्यान ॥

ॐ ह्रीं अनागतकालसम्बन्धि श्रीपेणनामचक्री गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५ ॥

श्रीय भूत चक्री जे सही, आगमकाल होय इस मही। या गति छेद होय भगवान, तिन पद अर्घ जजों धर ध्यान ॥

ॐ ह्रीं अनागतकालसम्बन्धि श्रीभूतनामचक्री गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

श्रीयकान्त चक्री जो सही, आगमकाल होय इस मही। या गति छेद होय भगवान, तिन पद अर्घ जजों धर ध्यान ॥

ॐ ह्रीं अनागतकालसम्बन्धि श्रीकान्तनामचक्री गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७ ॥

पदमनाम चक्री को सही, आगम काल होय इस मही। या गति छेद होय भगवान, तिन पद अर्घ जजों धर ध्यान ॥

ॐ ह्रीं अनागतकालसम्बन्धि पद्मनामचक्रीगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८ ॥

महा पदम चक्री जो सही, आगमकाल होय इस मही। या गति छेद होय भगवान, तिन पद अर्घ जजों धर ध्यान ॥

ॐ ह्रीं अनागतकाल सम्बन्धि महापद्मनाम चक्री गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

चित्र वाहन चक्री को नाम आगम काल होय इस ठाम। या गति छेद होय भगवान, तिन पद अर्घ जजों धर ध्यान ॥

ॐ ह्रीं अनागतकालसम्बन्धि चित्रवाहननाम चक्री गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

विमल वाहन चक्री को नाम, आगमकाल होय इस ठाम। या गति छेद होय भगवान, तिन पद अर्घ जजों धर ध्यान ॥

ॐ ह्रीं अनागतकालसम्बन्धि विमलवाहननामचक्री गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ११ ॥

अरिष्ट सेन चक्री को नाम, आगम काल होय इस ठाम। या गति छेद होय भगवान, तिन पद अर्घ जजों धरि ध्यान ॥

ॐ ह्रीं अनागतकालसम्बन्धि अरिष्टसेननाम चक्री गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १२ ॥

छंद अडिल्ल—

भरत आदि अरिष्ट सेन तक जानिये, द्वादश चक्री होय महाबल खानिये।
आगमकाल विषै अब होंगे धीरजी, तिन गति छेदक देव जजे भव तीरजी ॥

ॐ ह्रीं अनागतकालसम्बन्धिद्वादशचक्री गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १३ ॥

## ॥ भविष्यत्काल सम्बन्धी नारायणगतिछेदक अर्घ ॥

चौपई–नन्दी नाम त्रिखंडी सही, आगमकाल होय इस मही। या गति छेद होय जिननाथ, तिन पद अर्घ जजों जुग हाथ ॥

ॐ ह्रीं होनहार नन्दीनाम नारायण गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १ ॥

नन्दषेण नारायण सही, आगमकाल होय इस मही। या गति छेद होय शिवनाथ, तिन पद अर्घ जजों जुग हाथ ॥

ॐ ह्रीं होनहारनन्दषेणनाम नारायण गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

नन्दिमित्र नारायण सही, आगमकाल होय इस मही। या गति छेद होय जिननाथ, तिन पद अर्घ जजों जुग हाथ ॥

ॐ ह्रीं होनहारनन्दिमित्रनाम नारायण गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३ ॥

नंदभूत नारायण सही, आगमकाल होय इस मही। या गति छेद होय जिन नाथ, जिन पद अर्घ जजों जुग हाथ ॥

ॐ ह्रीं होनहार नन्दभूतनाम नारायण गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४ ॥

अचल नाम नारायण सही, आगम काल होय इस मही। या गति छेद होय जिन नाथ, तिन पद अर्घ जजों जुग हाथ ॥

ॐ ह्रीं होनहारअचलनामनारायणगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ५ ॥

त्रिखंडी जु महानल सही, आगमकाल होय इस मही। या गति छेद होय जिन नाथ, दिन पद अर्घ जजों जुग हाथ ॥

ॐ ह्रीं होनहार महाबलनाम नारायण गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

अति बल नाम त्रिखंडी सही, आगमकाल होय इस मही। या गति छेद होय जिन नाथ, तिन पद अर्घ जजों जुग हाथ ॥

ॐ ह्रीं होनहार अतिबल नाम त्रिखंडी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७ ॥

नाम त्रिपृष्ट त्रिखंडी सही, आगमकाल होय इस मही। या गति छेद होय जिन नाथ, जिन पद अर्घ जजों जुग हाथ ॥

ॐ ह्रीं होनहार त्रिपृष्टनामनारायण गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८ ॥

द्विपृष्टनाम नारायण सही, आगमकाल होय इस मही। या गति छेद होय शिवनाथ, तिन पद अर्घ जजों जुग हाथ ॥

ॐ ह्रीं होनहारद्विपृष्टनाम नारायणगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

श्रीचन्द्र वलभद्र सही, आगमकाल होय इस मही। या गति छेद भये शिव नाथ, तिन पद अर्घ जजों जुग हाथ ॥

ॐ ह्रीं होनहार श्रीचन्द्रनाम वलभद्र गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

छंद अडिल्ल—
चन्द्र आदि श्रीचन्द्रतलक शुभ जानिये, ये नव हो वलभद्र महासुख मानिये।
आगमकाल मझार पुरुष ये होय हैं, इन गति छेदक देव जजे अघ खोय हैं ॥

ॐ ह्रीं होनहार नव वलभद्र गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

## ॥ होनहार नव प्रति नारायण गति छेदक अर्घ ॥

चौपई—श्रीकंठ प्रतिहर है सही, आगमकाल होय इस मही। या गति छेद भये शिवराय, तिन पद अर्घ जजों शिर नाय ॥

ॐ ह्रीं होनहार श्रीकंठनाम प्रतिहर गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १ ॥

हरीकंठ है प्रतिहर सही, आगमकाल होय इस मही। या गति छेद भये शिव राय, तिन पद अर्घ जजों शिरनाय ॥

ॐ ह्रीं हरिकठ नाम प्रतिहर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

अश्वकंठ है प्रतीहर सही, आगम काल होय इस मही। या गति छेद भये शिव राय, तिन पद अर्घ जजों शिरनाय ॥

ॐ ह्रीं होनहार अश्वकण्ठनाम प्रतिहर गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३ ॥

नाम सुकंठ प्रतिहर सही, आगमकाल होय इस मही। या गति छेद भये शिवराय, तिन पद अर्घ जजों शिरनाय ॥

ॐ ह्रीं होनहार सुकठनाम प्रतिहर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४ ॥

शिखा कंठ प्रतिहर है सही, आगम काल होय इस मही। या गति छेद भये शिव राय, तिन पद अर्घ जजों शिरनाय ॥

ॐ ह्रीं होनहार शिखा कण्ठ-नाम प्रतिहर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ५ ॥

अश्वग्रीव प्रतिहर जो सही, आगमकाल होय इस मही। या गति छेद भये शिव राय, तिन पद अर्घ जजों शिरनाय ॥

ॐ ह्रीं होनहार अश्वग्रीव नाम प्रतिहर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

हयग्रीव प्रतिहर जो सही, आगम काल होय इस मही। या गति छेद भये शिव राय, तिन पद अर्घ जजों शिर नाय ॥

ॐ ह्रीं होनहार हयग्रीवनाम प्रतिहर गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ७ ॥

मयूरग्रीव प्रतिहर जो सही, आगमकाल होय इस मही। या गति छेद भये शिवराय, तिन पद अर्घ जजों शिरनाय ॥

ॐ ह्रीं होनहारमयूरग्रीवनाम प्रतिहर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८ ॥

प्रतिहर नीलकंठ जो सही, आगमकाल होय इस मही। या गति छेद भये शिवराय, तिन पद अर्घ जजों शिर नाय ॥

ॐ ह्रीं होनहार नीलकठ प्रतिहर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

छंद अडिल्ल—

नव श्री कंठादिक प्रतिहर शुभ जानिये, आगम काल मझार होय अव जानिये।
इत्यादिक नव जीव पुरुष पदवी धरा, इन गतिछेदक देव जजे हो सुख खरा ॥

ॐ ह्रीं होनहार नवप्रतिहर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

नव हरि नव प्रति हरी हली नव जानिये, द्वादश चक्री चारवीस जिन मानिये।
ये त्रेसठ नर कहे सर्व उत्कृष्ट जी, तिन गति छेदक देव जजों सुख पुष्ट जी ॥

ॐ ह्रीं त्रिषष्ठिशलाका पुरुष गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ११ ॥

## ॥ पंचमकाल के अन्त में होने वाले चार धर्मीजीवों के गति छेदक अर्घ ॥

छंद अडिल्ल—

इन्द्रराज तिस नाम अचारज जानिये, तिनके शिष्य वीरांगद मुनि वर मानिये।
ये पंचम के अन्त होय वृष धारजी, इन गति छेदक देव जजों मद हारजी ॥

ॐ ह्रीं पंचमकालान्ते वीरांगदनाम महामुनि गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १ ॥

सर्व श्री आर्य का सुधर्म की धार है, विनय सहित धर्म सेवित होसी सार है ॥
ये पंचम के अंत होय वृष धारजी, इन गति छेदक देव जजों मद टारजी ॥

ॐ ह्रीं पंचमकालान्ते सर्व श्री नाम आर्यका गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २ ॥

नाम अगनिला श्रावक जिन वृष सेवको, होसी आगैं आय महादृढ देव को।
ये पंचम के अन्त होय वृष धारजी, इन गति छेदक देव जजों मद टारजी ॥

ॐ ह्रीं पंमच कालान्ते अग्निलनामश्रावकगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३ ॥

पंगसेन तिस नाम श्राविका जानिये, धर्म जिनेश्वर सेवत अति सुख मानिये।
ये पंचम के अन्त होय वृष धारजी, इन गतिछेदक देव जजों मद टारजी ॥

ॐ ह्रीं पचमकालान्ते पग सेना नाम श्राविका गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४ ॥

पंचम काल मझार धर्म के घातका, कल्की होवैं दुष्ट महा अति पातका।
नाम चतुर्मुख क्रूर धर्म नहिं पाइये, या गति छेदक देव जजों शिव जाइये ॥

ॐ ह्रीं पञ्चमकालान्ते चतुर्मुख नाम कल्की गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५ ॥

नष्ट कालके अन्त होय वृष घातियो, जलमथ ताको नाम दुष्ट अति पातियो।
होसी कल्की धर्म तवैं नहिं पाइयो, या गति छेदक देव जजों शिव पाइयो ॥

ॐ ह्रीं पञ्चमकालान्ते जलमथनामकल्की गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

छठे काल के अन्त पवन अति होयजी, ताकी वेग मझार गिरा बहु होयगी।
भारी गिर भी सबै उडै ज्यों तुल सही, या गति छेदक देव जजों शिव की मही ॥

ॐ ह्रीं षष्ठकालान्ते पवन उत्पत्ति गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७ ॥

चौपई—क्षार महा रस वर्षा जोय, तातैं सबै छार भू होय। यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं षष्ठमकालान्ते क्षाररसवर्षायां उत्पत्तिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८ ॥

महा अगनि की वर्षा होय, सब ही भू रस जालै सोय। यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं षष्ठमकालान्ते महा अग्निवर्षायां उत्पत्ति छेदक जिनेभ्यो अर्घम्। ९ ॥

अति ही शीत पड़ेगी सही, ताकी वेदन अति ही कही। यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं षष्ठमकालान्ते अतिशीतवर्षाया उत्पत्ति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

विषकी वर्षा होगी सही, तातैं सब ही विषमय ठही। यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं षष्ठमकालान्ते विषवर्षायां उत्पत्तिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ११ ॥

धूल तनी वर्षा अति जान, काल अन्त ह्वै अति दुख दान। यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं षष्टमकालान्ते धूलिवर्षायां उत्पत्ति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १२ ॥

धूम तनी वर्षा अति जान, काल अंत होगी इम ठान। यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं षष्टमकालान्ते धूमवर्षायां उत्पत्ति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १३ ॥

छंद गीतिका— पवन वर्षा चार रसकी, अगनि शीत रु विप सही, रज धूम वर्षा सात ये, सब सात सात दिनै कही।
गुणचास दिन लों होय दुखदा, फेर सुख वर्षा बनै। इन विषै उतपति छेद के पद, पूजतै निज अघहनै ॥

ॐ ह्रीं षष्ठमकालान्ते सप्तप्रकार वर्षायां उत्पत्ति छेदक जिनेभ्यो अघम् ॥ १४ ॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा—आगामी त्रेसठ पुरुष, होय शलाका सोय। नाम माल तिन की कहै, कह्यो सकल अवलोय ॥ १ ॥

छंद वेसरी—पदम नाथ अब जिनवर होसी, सूर देव मेरे अघ खोसी। नाथ सुपार्श्व जगत के प्यारे, स्वयं प्रभू जिन मो अघ टारे ।२॥
सर्वातम जिनवर सुख दाई, देव पुत्र पूजों जिन भाई। कुल सु पुत्र जिनवर भगवानो, नाम उदंक जिनेश बखानो ॥ ३ ॥
प्रोष्टल नाम जजों जिन देवा,जय कीरति जिनकी शुभ सेवा। मुनिसुव्रत जिन भव दधि तारो,अरजिन देव सबै अघ टारो ॥४॥
है निःपाप नाम जिन केरो,निःकपाय जिन धर्म हि हेरो। विमल देव को नित शिरनाऊं,निरमल नामा जिनगुण गाऊं ॥५॥
चित्रगुप्त नाम जिन राजै,गुपत समाधि देव सुख काजै। स्वयंप्रभो जिन जग के तारा, अनिवृत्तक जिन सुख कर सारा॥६॥
जय नामा जिन जग जस लीनो,विमल देव जिन शिव रस भीनो। देव पाल जिनके गुण ध्याऊं,अनंतवीर्य नमों अघ ढाऊं ।७।
ये तो जिन चौबीसों भाई, तिन पद अर्घ जजों श्रुति लाई। फिर सुनि जो चक्री अब होसी,देव खगां तिनके पद जोसी ।८।
भरत प्रथम दीरघ रद दूजो, मुक्त दंत तें छः खंड धूजो। गूढदंत श्रीषेण बतायो, श्रीयभूत श्रीकांत सु नायो ॥९॥
पदम नाम चक्री को होई, महा पदम नवमों अवलोई। चित्र वहन दशमों चक्रीशा, विमल वहन पट खंड नरीशा ॥१०॥
अरीषेण अंत नृप नाथो, इन द्वादश चक्री को साथो। अब सुन वासुदेव नव होसी, नंदी नाम प्रथम सुख जोसी ॥११॥
नंदमित्र नंदसेन बखानो, नंदभूत अरि अचल सु मानो। नाम महाबल अति बल होई, फेर त्रिपृष्ट आठमों जोई ॥१२॥

नाम द्विपृष्ट अंत हरि होसी, तीन खंड के अति दुख खोसी। अब नव हलधर नाम सुनाऊं, चंद नाम पहले को गाऊं ।१३।
महाचंद्र चंदर धर जानो, हरि चंदर सिंह चंद्र सु मानो। हो वर चन्द्र पूर्ण चंद होसी, शुभ चंदर अष्टम अरि खोसी ॥१४॥
नवमों हरि चन्दर हरि होई, अब सुनि नव प्रतिहर अवलोई। श्रीकंठ हरिकंठ बतायो, अश्व कंठ सु कंठ सुहायो ॥१५॥
शिखीकंठ अश्वग्रीव बतायो, हयग्रीवी शिखि ग्रीवी गायो। इत्यादिक त्रेसठ नर जानो, इन गति हर पद अर्घ चढानो।१६।
दोहा—नर त्रेसठ अब होहिंगे, अगले काल मंझार। इन गति छेदक देव पद, जजों शीश कर धार ॥ १७ ॥

ॐ ह्रीं अनागत चतुर्विंशति जिनेभ्यो तथा भविष्यत् त्रिषष्टि शला का पुरुष गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं।

## विशेष अर्घ

चौपई—जंबू भरत आर्य के मांहि, है खाडी उपदधि बतलाहि। यामैं उतपति छेदक सोय, तिन पद अर्घ जजों मद खोय।

ॐ ह्रीं जम्बूभरत आर्यखंड संबंधि उपसमुद्रे उत्पत्ति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १ ॥

विजयारध की दक्षिण दिशा, पूर्व म्लेच्छ खंड वृष नशा। यामें उतपति छेदक सोय, तिन पद अर्घ जजों मद खोय।

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीप भरतक्षेत्रस्य विजयार्द्धस्य दक्षिणदिशायाः पूर्वम्लेच्छखंडे उत्पत्ति-छेदक-जिनेभ्यो अर्घं ॥ २ ॥

विजयारध की दक्षिण दिशा. पश्चिम दिशा म्लेच्छ सु वसा। यामें उतपति छेदक सोय, तिन पद अर्घ जजों मद खोय।

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीपभरतक्षेत्रस्य विजयार्द्धस्य दक्षिणदिशाया' म्लेच्छखंड गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३ ॥

## सिद्ध क्षेत्र पूजा

दोहा—सिद्ध क्षेत्र जग ऊंच थल, कहे जगत के मांहि। नमों शीश कर लाय के, फिर जग फिरनो नांहि ॥ १ ॥
सिद्ध भए इन थान तें, जीव घने अघ छोरि। तातैं मैं शिर नाय हों, मन वच तन को मोरि ॥ २ ॥
नमों सिद्ध जिन क्षेत्र को, विनय सहित थुति लाय। सो जिय अघ रज धोय के, सिद्ध देव पद पाय ॥ ३ ॥
मिटै पाप सुमिरन किए, जजे होय शिव वीर। तातैं बहु थुति ठान के, जजैं क्षेत्र सिध तीर ॥ ४ ॥
जो पहुँचन की शक्ति है, सो पहुँचे तहं जाय। दीन शक्ति पहुँचे नहीं, मैं यहां भावन भाय ॥ ५ ॥ इति पुष्पांजलिं॥

## स्थापना

छन्द अडिल्ल—

भरत क्षेत्र के बीच सिद्ध खेतर जिते, शुक्ल ध्यान कर मुनि वर निज कर्म हते।
सो खेतर इस जगह थापि मन लाय के, कर आह्वानन पूजों मन वच काय के ॥

ॐ ह्रीं भरतक्षेत्रसंबंधि सिद्धक्षेत्र अत्रावतरावतर संवौषट्, आह्वाननम्।
ॐ ह्रीं भरतक्षेत्रसंबंधि सिद्धक्षेत्र अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनम् ॥
ॐ ह्रीं भरतक्षेत्रसंबंधि सिद्धक्षेत्र अत्र मम सन्निधौ सन्निधिकरणम्।

चाल-मुनयानंद

छंद लक्ष्मीवती—

नीर निरमल घनो लाय गंगा तनो, कनक झारी विषै भक्ति भावन घनो।
भरत क्षेतर विषै सिद्ध थानक सही, पूजिहों जन्म जर रोग नाशन कही ॥

ॐ ह्रीं भरतक्षेत्रसंबंधि सिद्ध क्षेत्रेभ्यः जलं ॥ १ ॥

चंदन घसि बावनो नीर निरमल थकी, घालि शुभ पात्र मन वचन तैं थुति ठकी।
भरत क्षेतर विषै सिद्ध थानक सही, पूजि हों ताप भव रोग नाशन कही ॥

ॐ ह्रीं भरतक्षेत्रसंबधि सिद्ध क्षेत्रेभ्य· चंदन० ॥ २ ॥

ऊजले खंड बिन जान अक्षत महा, आपने हाथ ले भक्ति करना चहा।
भरत क्षेतर तने सिद्ध क्षेतर सही, पूजि पद होय फल अखय जिन धुनि कही ॥

ॐ ह्रीं भरत क्षेत्र संबधि सिद्ध क्षेत्रेभ्य· अक्षतं ॥ ३॥

पुष्प सुर वृक्ष के लाय निज हाथजी, गंध बहु वर्ण शुभ रंग तिस माथजी।
भरत क्षेतर तने सिद्ध क्षेतर सही, पूजि फल काम का नाश हो धुनि कही ॥

ॐ ह्रीं भरत क्षेत्र सबधि सिद्ध क्षेत्रेभ्यो पुष्पं ॥ ४ ॥

घृत मिष्टान्न रस पूर तुरतै किया, घालि शुभ पात्र में हाथ अपने लिया।
भरत क्षेतर तने सिद्ध क्षेतर सही, पूजि फल भूख नाशै सकल इम कही ॥

ॐ ह्रीं भरतक्षेत्र सबंधि सिद्ध क्षेत्रेभ्यो नैवेद्यं ॥ ५ ॥

सकल दीपन विषै दीप मणिमय भलो, कनक थाल धर कर आपने ले चलो।
भरत क्षेतर तने सिद्ध क्षेतर सही, पूजि फल नाश ह्वै मोह तम को मही ॥

ॐ ह्रीं भरतक्षेत्रसंबधि सिद्ध क्षेत्रेभ्यो दीपं ॥ ६ ॥

धूप दश विधि महा गंध दायक लई, अगनि में खेय मुख तें भली थुति ठई।
भरतक्षेत्र तने सिद्ध क्षेतर सही, पूजि फल कर्म दाहै लहै शिव मही ॥

ॐ ह्रीं भरतक्षेत्रसंबधि सिद्ध क्षेत्रेभ्यो धूप ॥ ७ ॥

दाख पिसता सिरीफल भले जानिये, लौंग खारक इनै आदि फल आनिये।
भरत क्षेतर तने सिद्ध क्षेतर सही, पूज फल मोक्ष हो यह जिन धुनि कही ॥

ॐ ह्रीं भरतक्षेत्रसबंधि सिद्ध क्षेत्रेभ्यो फल० ॥ ८ ॥

नीर चंदन अछत पुष्प चरु जोइये, दीप धूप फल तथा अर्घ संजोइये।
भरत क्षेतर तने सिद्ध क्षेतर सही, पूज फल नाश ह्वै पाप मल इम कही ॥

ॐ ह्रीं भरतक्षेत्रसबंधि सिद्ध क्षेत्रेभ्यो अर्घं ॥ ९ ॥

छंद हरिगीतिका—जिन थानतें वसु कर्म जारी, मोक्ष को प्रापति भये। सो थान ही बहु पुण्य दायक, सेवतें सब सुख लये।
इमि जानि मन वच काय शुध कर, पूजि हैं मन लायजी। ता फलें अविचल वास पावै, पुण्य को वरनाय जी ॥

ॐ ह्रीं भरतक्षेत्रसबंधि सिद्ध क्षेत्रेभ्यो महार्घं ॥ १० ॥

## प्रत्येक अर्घ

छंद जोगीरासा—अष्टापद गिरि तीरथ गायो, पाप हरन को थानो। यातैं आदि जिनेश आदि दे, शिव पाई ध्रुव थानो।
काल अनंत रहैं थिर थानक, फेर जनम नहिं होई। ऐसे लख सिध क्षेत्र जानके, अर्घ जजों मद खोई ॥

ॐ ह्रीं कैलाश गिर सिद्ध क्षेत्राय अर्घं ॥ १ ॥

यह पर्वत है थान मनोहर, तुंग घनो सुखदाई। यामें जीव घने त्रस थावर, नंदी वेडत भाई।
जीव सकल इक इन्द्री आदिक पंचेन्द्री जुत जानो। इन गति छेद भये शिव स्वामी, तिन प्रति अर्घ चढानो॥

ॐ ह्रीं कैलाशपर्वतसम्बन्धित्रसस्थावर उत्पत्ति छेदक जिनेभ्यो अर्घम्॥ २॥

वासुपूज्य जिन द्वादशमां है, जगत तात हितकारी। चंपापुरतैं गये शिवालय, सो चेतर अवधारी।
अष्ट दरब तैं पूजों सो थल, तीरथ अघ हर भाई। ता फल भव भरमण मिट जावै, और जु वांछा नाहीं॥

ॐ ह्रीं चम्पापुरी सिद्धक्षेत्राय अर्घम्॥ ३॥

यो ही चंपापुर शुभ थानक, मंगलीक थल गायो। जीव घने त्रस थावर हैं जहँ, तिन परणति फल पायो॥
एकेन्द्री आदिक बहु आतम, पंचेन्द्री लों जानो। या गति छेद भये शिव थानक, तिन पद अर्घ चढानो॥

ॐ ह्रीं चम्पापुर सम्बन्धि त्रस स्थावर गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम्॥ ४॥

उर्जयन्त शिखर मन मोहन, तीरथ परगट भाई, कोटि बहत्तरि सात सैंकडा, यहां तैं शिव थल पाई।
नेमि जिनेश वरी शिव नारी, याही के शिर जानो। ऐसा थान लख्यो सब सुखदा, तहँ में अर्घ चढानो॥

ॐ ह्रीं ऊर्जयन्त शिखरे नेमिनाथादि द्विसप्तति: कोटि सप्तशतमुनयः मुक्तिगताः तेभ्यः अर्घं॥ ५॥

यो ही गिरि गिरनार महा थल, सब ही को सुखकारी, जीव घने त्रस थावर यामें, उत्पत्ति तन धारी॥
विकलेन्द्री एकेन्द्री आदिक, पंचेन्द्री बहु थाई, इन गति छेद भये शिववासी, तिन पद अर्घ चढाई॥

ॐ ह्रीं गिरिनारशिखर सम्बन्धि त्रसस्थावर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम्॥ ६॥

पावांपुर सिध थानक तीरथ, पाप हरन को थानो, महावीर तहं ही शिव पाई, करम तनो कर हानो।
लाड नरेन्द्र जु आदि मुनीश्वर, पांच कोटि मुनि राई, छांड सकल अघ मुकति वरीहै, तिन थल अर्घ जजाई॥

ॐ ह्रीं पावापुर सिद्धक्षेत्रे लाड नरिन्द्रादि पंचकोटि मुनयः मुक्तिगताः तेभ्य अर्घम्॥ ७॥

जगत जीवके पाप हरन को, तीरथ है शुभ भाई, ऐसो पावांपुर हितकारी, है थल सुन्दर थाई।

तामें त्रस थावर बहु उपजे, पावे सुख दुख भारी, या गति छेद भये शिव मूरत, तिन पद अर्घ हमारी ॥

ॐ ह्रीं पावापुरसम्बन्धि त्रसस्थावर गति उत्पत्ति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८ ॥

शिखर समेद थकी शिव परनी, वीस जिनेश्वर जानो, तीरथ निरमल है सिध थानक, पूजनीक मगमानो ।
तातैं पूजैं बहु सुख उपजै, पाप डरै दुख दाई, तातैं ऐसे थान जानके, अर्घ जजों सुख पाई ॥

ॐ ह्रीं सम्मेदशिखर सिद्धक्षेत्राय अर्घम् ॥ ९ ॥

याही सिद्ध क्षेत्रके मांही, जीव घने अति पइये, कोई त्रस है कोई थावर, पावत सुख दुख लइये ।
तातैं इनमें उतपात सुनके, मैं मनमें भय खायो, या गति छेद भये शिव थानक, जिन पद अर्घ चढायो ॥

ॐ ह्रीं सम्मेदशिखर सिद्धक्षेत्र सम्बन्धि त्रसस्थावर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

नगर तारवर है सिध खेतर, पूजनीक शुभ थानो, आठ कोडि मुनि मुक्ति गये हैं, सिद्ध भये जग जानो ।
पूजै अति सुख होय तासको, त्रय जग को सुखकारी, तातैं मैं भी मन वच तन कर, पूजों मन वच धारी ॥

ॐ ह्रीं तारवर नामनगरसिद्ध क्षेत्राय अर्घम् ॥ ११ ॥

तारावर नगरी के शुभ थल, जीव घने उपजाई । थावरत्रस निजके कर्मन वश सुख दुख भुगते भाई ।
इन गति निंद्य सथानक मांही, धर्म नेह नहिं जानो, या गति छेद भये शिव आतम, तिन पद अर्घ चढानो ॥

ॐ ह्रीं तारावरनगरसम्बन्धित्रसथावर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १२ ॥

छंद गीतिका— क्षेत्र शत्रुंजय मनोहर, पुण्यक्षेत्र बखानिये, तीन पांडव मुक्ति पाई, और सुन मन आनिये ।
आठ कोडि मुनिंद्र अघहरि, सिद्धथल वासो कियो, वसु द्रव्यते तिस थान को, मम पूजने को मन भयो ॥

ॐ ह्रीं शत्रुञ्जय सिद्धक्षेत्राय अर्घम् ॥ १३ ॥

छंद जोगीरासा—श्री शत्रुंजय शिखर तुंग है, जगत पूज्य हित थानो, जीवन को सुखदायक शिवथल, मुनिरंजन को जानो ।
यामें त्रस थावर की उतपति दुख सुख पावत भाई, या गति छेद भये शिव मूरत, तिन पद अर्घ चढाई ॥

ॐ ह्रीं शत्रुञ्जयसम्बन्धि त्रसथावर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १४ ॥

कोडि शिलातें कोडि मुनिन्द, मुक्ति गये तातैं गुण वृन्द । ऐसे सिद्धक्षेत्र अवलोय, अर्घ जजों मन वच तन होय ॥

ॐ ह्रीं कोडिशिला सिद्ध क्षेत्राय अर्घम् ॥ ३५ ॥

याही कोडि शिला तुम लखो, पृथ्वी कायक को दल अखो । यामें उत्पति छेदक सोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कोडि शिला संबधि गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३६ ॥

छंद अडिल्ल—

इत्यादिक सिद्ध क्षेत्र कहे मन लायजी, और कहे जिन वाणी माँ सुखदायजी ।
ते थल सुखदा जानि आनि वसु द्रव सही, मन वच तन शुभ ठानि जजों सिध थल मही ॥

ॐ ह्रीं भरतक्षेत्रसम्बन्धि सिद्धक्षेत्राय पूर्णार्घम् ॥ ३७ ॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा— सिद्ध क्षेत्रके नाम कुछ, कहूं भक्ति मन लाय । ताको सुनि मंगल लहै, अद्भुत फल को पाय ॥ १ ॥

॥ छंद चेमरी ॥

गिरि कैलाश चतुरदिशि सरिता, है सिध क्षेत्र काम शुभ करता । इहां तैं मुक्ति बहुत ने पाई, ऐसे जान नमों शिर नाई ॥ २ ॥
चंपापुर तीरथ को थानो, ताहि जजे हो शिवपुर थानो । इहां तैं बहु मुनि ने शिव पाई, ऐसे जान नमों शिरनाई ॥ ३ ॥
शिखर समेद पाप मल धोवै, जाकों जो जिव दरशन जोवै । नगर तारवर तैं शिव जाई, ऐसे जान नमों शिरनाई ॥ ४ ॥
है गिरनार शिखर सिध थानो, इहं तैं भये जीव सिध मानो । पावांपुरतैं अति शिवजाई, ऐसे जान नमों शिरनाई ॥ ५ ॥
श्रीशत्रुञ्जय शिखर सुजानो, सिद्ध क्षेत्र त्रय जगश्रुति ठानो । श्रीगजपंथ शिखर थल थाई, ऐसे जान नमों शिरनाई ॥ ६ ॥
तुंगी गिर भी शिखर उतंगा, है सिध क्षेतर अति ही चंगा । सोनागिर सिध क्षेतर थाई, ऐसे जान नमों शिरनाई ॥ ७ ॥
रेवा नन्दी तीरथ जानो, है तीरथ शुभ फलको दानो । नदी चेलना सिध थल थाई, ऐसे जान नमों शिरनाई ॥ ८ ॥
रेवा नदी सिद्ध वर कूटा, इस थल बहु जिय के अघ छूटा । ये सिध क्षेत्र अती सुखदाई, ऐसे जान नमों शिरनाई ॥ ९ ॥
बडवा नगर दक्षिण दिश जानो, द्रोणागिर पर्वत शुभ मानो । तहँ तैं शिव बहुतन ने पाई, ऐसे जान नमों शिरनाई ॥१०॥

फल होडी पश्चिम दिश जानो, द्रोणा गिरि पर्वत शुभ मानो। तहं ते भी शिव बहुते पाई ऐसे, जान नमों शिरनाई ॥११॥
अचला पुर की दिश ईशानो, मेढ नाम पर्वत इक जानो। सिद्ध क्षेत्र, यहां तै शिवजाई, ऐसे जान नमों शिरनाई ॥१२॥
वंशस्थल वन के सुन प्यारे, कुंथ नाम पर्वत दुख जारे। कोडि शिला शिव कोडि सुजाई, ऐसे जान नमों शिरनाई ॥१३॥
छंद सोरठा—ये शिव थानक वीर, सब ही को मंगल करो। करो भवोदधि तीर, महिमा शुभ परिणाम की।

ॐ ह्रीं श्री सिद्धक्षेत्रेभ्यो जयमाला पूर्णार्घं ॥ १४ ॥

## ॥विजयार्द्ध पर्वत सबंधी चैत्यालय पूजा॥

छंद अडिल्ल—भरत क्षेत्र विजयारध सबको सुख मई, जुगल श्रेणि जिन थान सहित शोभित सही।
देव खगा नित सेव तहां बहु विधि करैं, हम इहां भावन भाय थापि थुति अनुसरैं ॥

ॐ ह्रीं भरत विजयार्द्ध संबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्रावतरावतर संवौषट्। आह्वाननम्।
ॐ ह्रीं भरत विजयार्द्ध संबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठ. ठः, स्थापनम्।
ॐ ह्रीं भरत विजयार्द्ध संबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्र मम सन्निधौ, सन्निधिकरणं।

छंद हरिगीतिका—जल लेय निरमल कनक झारी, हरष कर कर लाइयो। धनि मान अपनी काय रसना, देव के गुण गाइयो।
जे भरत विजयारध समंधी, थान जिन पूजें सही। ते जजों मन वच काय शुभतें, मिटै जनम जरा मही ॥

ॐ ह्रीं भरतक्षेत्र विजयार्द्ध संबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो जलं० ॥ १ ॥

घसि बावनो चंदन सु जल तैं, सुभग पातर लाइयो। बहु और मेलि सुगंध यामें, मुखे जिन गुण गाइयो।
जे भरत विजयारध समन्धी, थान जिन राजे सही। ते जजों मन वच काय शुभ ते, मिटै भव तप की मही ॥

ॐ ह्रीं भरत क्षेत्र विजयार्द्ध संबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो चंदनं० ॥ २ ॥

शुभ गंध उज्ज्वल खांड विन ले, श्वेत तंदुल सुखकरा। धर थाल शुभ कर हरष उर में, पाप सब मानों झरा।
जे भरत विजयारध समंधी, थान जिन राजै सही। ते जजों मन वच काय शुभतैं, अक्षय पद पावै मही ॥

ॐ ह्रीं भरतक्षेत्र विजयार्द्ध संबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अक्षतं० ॥ ३ ॥

ले फूल सुंदर गंध धारक, वरन नाना भांति जी। तिन ऊपरै परिमल वशी हो, आय अलि की पांति जी।
जे भरत विजयारध समन्धी, थान जिन राजे सही। ते जजों मन वच काय शुभतैं, मदन जुर नाशै सही ॥
ॐ ह्रीं भरतक्षेत्र विजयार्द्ध संबधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो पुष्पं० ॥ ४ ॥

नैसेद्य पट रस पूर सुन्दर, तुरत कर मन मोहनो। धरि महा सुभग सुथाल लेकर, चलूं कर धर सोहनो ॥
जे भरत विजयारध समंधी, थान जिन राजैं सही। ते जजों मन वच काय शुभ तैं, भूख नाशन कूं कही ॥
ॐ ह्रीं भरतक्षेत्र विजयार्द्ध संबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यं ॥ ५ ॥

ले दीप रतन मनोज्ञ तम हर, आपने कर सुख करा। वहु धार आनंद लेय के धन, कनक वासन में धरा ॥
जे भरत विजयारध समंधी, थान जिन राजै सही। ते जजों मन वच काय शुभ तैं मिटे मिथ्या तम मही ॥
ॐ ह्रीं भरतक्षेत्र विजयार्द्ध संबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो दीपं ॥ ६ ॥

धूप दश विधि गंध दायक, महा सुन्दर लाइये। धरि अगनि भीतर हरप उर में, आप कर तैं खेइये ॥
जे भरत विजयारध समंधी, थान जिन राजै सही। ते जजों मन वच काय शुभ तैं, कर्म दाहन को कही ॥
ॐ ह्रीं भरतक्षेत्र विजयार्द्ध संबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो धूपं ॥ ७ ॥

श्रीफल बदाम मंगाय खारक, लौंग पिस्ता जानिये। इन आदि शुभ फल लेय सुन्दर धार पातर आनिये ॥
जे भरत विजयारध समंधि, थान जिन राजै सही। ते जजों मन वच काय शुभ तैं, अधिक फल पावों मही ॥
ॐ ह्रीं भरतक्षेत्र विजयार्द्ध संबंधि जिन चैत्यलयस्थ जिनेभ्यो फलं ॥ ८ ॥

सलिल चंदन अमल तंदुल, पुष्प चरु दीपक धरूं। वर धूप फल वसु द्रव्य लेकर, पूज जिन पातक हरूं ॥
जे भरत विजयारध समंधी, थान जिन राजै सही। ते जजों मन वच काय शुभ तैं, अधिक फल पावों मही ॥
ॐ ह्रीं भरतक्षेत्र विजयार्द्ध संबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घं ॥ ९ ॥

भरत क्षेतर मांहि परवत, भलो विजयारध कह्यो। तिस मांहि द्वय है श्रेणि सुन्दर, ताहि तैं शोभित ठह्यो ॥
तहां थान जिन के महा सुन्दर, बिंब जिन से राजिये। ते जजों दरव मिलाय आठों फलै शिव सुख पाजिये ॥
ॐ ह्रीं भरतक्षेत्र विजयार्द्ध संबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्जो अर्घं ॥ १० ॥

## ॥ प्रत्येक अर्घ॥ (चौपाई)

विजयारध शुभ भारत तनो, ताके शीश कूट सिध गिनो । तापै शुभ जिनवर को थान, ते पूजों मन वच तन ठान ॥

ॐ ह्रीं भरतविजयार्द्ध ऊपरि सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो अर्घं ॥ १ ॥

याही सिद्ध कूट के मांहि, थावर त्रस जीवन उपजांहि । इसमें उतपति छेदक सोय, तिन पद अर्घ जजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं विजयार्द्ध सम्बन्धिसिद्धकूटगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

दक्षिणार्द्ध कूट शुभ नाम, त्रस थावर उतपति को ठाम । या गति उतपति छेदक सोय, तिन पद अर्घ जजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं भरतविजयार्द्धसम्बन्धि दक्षिणार्द्ध भरतकूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३ ॥

खंड प्रपात कूट को नाम, षट कायक जीवन को धाम । यामें उतपति छेदक सोय, तिनके चरण नमों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं भरतविजयार्द्ध सम्बन्धि खण्डप्रपात कूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४ ॥

पूरणभद्र कूट को नाम, थावर जंगम जीवन धाम । यामें उतपति छेदक सोय, तिनके चरण नमों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं भरतविजयार्द्धसम्बन्धि पूर्णभद्र नामकूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५ ॥

विजयारध कुमार शुभ कूट, थावरत्रस जीवन तहँ छूट । या गति उतपति छेदक सोय, तिनके चरण नमों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं भरतविजयार्द्ध सम्बन्धिविजयार्द्ध कुमारकूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

मणिभद्र है कूट जु नाम, विजयारध ऊपर है ठाम । या में उतपति छेदक सोय, तिनके चरण नमों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं भरतविजयार्द्ध सम्बन्धिमणिभद्रनाम कूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ७ ॥

विजयारध शिर ऊपर जोय, तामिश्रा गुह कूट सु होय । या में उतपति छेदक सोय, तिनके चरण नमों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं भरतविजयार्द्ध सम्बन्धि तामिश्रागुहकूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८ ॥

भरत क्षेत्र विजयारध ठाम, उत्तर भरत कूट तिस धाम । यामें उतपति छेदक सोय, तिनके चरण नमों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं भरतविजयार्द्ध सम्बन्धि उत्तरभरतकूट गति छेदकजिनेभ्यो अर्घम ॥ ९ ॥

विजयारध शुभ भारत तनो, श्रवण कूट ता ऊपर गिनो । यामें उतपति छेदक सोय, तिनके चरण नमों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं भरतविजयार्द्ध संबधि उत्तर भरतकूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

ये नव कूट कनक जे जान, विजयारध ऊपर जे मान। या में उतपति छेदक सोय, तिनके चरण नमों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं भरतविजयार्द्ध सम्बन्धि नवकूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घंम् ॥ ११ ॥

छंद अडिल—

खंड प्रपातन कूट ऊपरै जानिये, नृतमालन है देव व्यंतरा थानिये।
या गति छेदक देव सकल सुखकारजी, तिनको पद में अर्घ जजूं हित धारजी ॥

ॐ ह्रीं खंड प्रपातन कूट वासी नृतमालदेव गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घंम् ॥ १२ ॥

तामिश्रकूट ऊपरै जानो देवजी, कृत्त माल है नाम व्यंतरै सेवजी।
बड़ी विभूति सु पाय धाय सुख में रह्यो, या गतिछेदक देव जजों मन वच ठयो ॥

ॐ ह्रीं तामिश्र कूट संवधि कृतमाल नाम देव गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घंम् ॥ १३ ॥

दक्षिणार्द्ध भरत के ऊपर है सही, दक्षिणार्द्ध है देव भरत सुख की मही।
नाना विधि सुख पाय मगन तामें रहै, या गतिछेदक देव जजों सुर शिव लहै ॥

ॐ ह्रीं दक्षिणार्द्ध भरत कूट संवंधि दक्षिणार्द्ध भरत नाम देव गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घंम् ॥ १४ ॥

पूर्ण भद्र है देव तहां अति लसत है, पूर्ण भद्र है कूट ऊपरै वसत है।
नाना विधि सुख पाय मगन तामें रहै, या गतिछेदक देव जजों सुर शिव लहै ॥

ॐ ह्रीं पूर्णभद्र नाम कूट संस्थित पूर्णभद्र देव गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १५ ॥

विजयारध की कूट कुमार सु है सही, या ही नाम सु देव वसै सुख की मही।
नाना विधि सुख पाय मगन तामें रहै, या गतिछेदक देव जजों सुर शिव लहै ॥

ॐ ह्रीं विजयार्द्धस्य कुमार नामकूटस्थित कुमार नाम देव गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घंम् ॥ १६ ॥

मान भद्र सुख दाय कूट को नाम है, या पै इस ही नाम देव को ठाम है।
नाना विधि सुख पाय मगन तामें रहै, या गतिछेदक देव जजों सुर शिव लहै ॥

ॐ ह्रीं विजयार्द्धस्य मानभद्रनाम कूट स्थित मानभद्र देव गति छेदकजिनेभ्यो अर्घंम् ॥ १७ ॥

उत्तर भरत जु कूट ऊपरै जानिये, याही कूट समान नाम तिस मानिये।
नाना विधि सुख पाय मगन तामें रहै, या गतिछेदक देव जजों सुर शिव लहै ॥

ॐ ह्रीं विजयार्द्धस्य उत्तर भरत नाम कूटस्थित उत्तर भरत देव गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १८ ॥

श्रवण नाम शुभ कूट ऊपरै जोइये, श्रवण नाम है देव तहां मद मोहिये।
नाना विधि सुख पाय मगन तामें रहै, या गतिछेदक देव जजों सुर शिव लहै ॥

ॐ ह्रीं विजयार्द्धस्य श्रवण नाम कूट स्थित श्रवण नाम देव गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १९ ॥

## विजयार्द्ध की दक्षिण श्रेणी संबंधि नगरी—गतिछेदक अर्घ

चौपई—विजयारध दक्षिण की श्रेणी, किनामित नगर शुभ देणि। यामें उतपति छेदक सोय, तिन के पद पूजो मद खोय ॥

ॐ ह्रीं विजयार्द्धस्य दक्षिण श्रेण्यां किंनामित नाम नगरी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १ ॥

दक्षिण श्रेणी खग गिरी तनी, किंनरगीत सु शोभा बनी। यामें उतपति छेदक सोय, तिन के पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं विजयार्द्धस्य दक्षिण श्रेण्यां किंनर गीत नाम नगरी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

विजयारध दक्षिण की श्रेणि, है नरगीत नगरि सुख देणि। यामें उतपति छेदक सोय, तिन के पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं विजयार्द्धस्य दक्षिण श्रेण्या नरगीत नाम नगरी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३ ॥

दक्षिण श्रेणी खग गिरि जान, तहँ बहुकेत नगर सुख थान। यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं विजयार्द्धस्य दक्षिण श्रेण्या बहुकेत नामनगरउत्पत्तिगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४ ॥

विजयारध की दक्षिण श्रेणि, पुंडरीक पुर अति सुख देणि। यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं विजयार्द्धस्य दक्षिणश्रेण्यां पुंडरीकपुर उत्पत्तिगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५ ॥

दक्षिण श्रेणी खग गिरि जोय, सिंहध्वज पुर अद्‌भुत सोय। यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं विजयार्द्धस्य दक्षिणश्रेण्यां सिंहध्वजपुरनगर उत्पत्ति गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

या महा वप्रा देश सु भाय, चक्री पुर जयंता मन लाय । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं सुदर्शन मेरु पश्चिम विदेह महा वप्रा देश स्थित चक्री संबंधि जयत नगरी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १७३ ॥

या महा वप्रा देश बखान, रक्ता नंदी जलनिधि जान । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं सुदर्शन मेरु पश्चिम विदेहे महा वप्रा देश सस्थित रक्तानदी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १७४ ॥

या महा वप्रा देश विशाल, रक्तोदा नंदी विन ताल । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं सुदर्शन मेरु पश्चिम विदेहे महा वप्रा देश संस्थित रक्तोदा नदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १७५ ॥

या महा वप्रा देश सदीव, देव रहै मगधादिक जीव । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुपश्चिम विदेहे महा वप्रा देश सस्थिते मगधादिक देवगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १७६ ॥

याहि महा वप्रा शुभ देश, ता में जिन मंदिर शुभ भेष । तिन में बिंब विराजे सोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय ।

ॐ ह्रीं सुदर्शन मेरु पश्चिमविदेहे महा वप्रा देशसंस्थिते-जिनमन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ १७७ ॥

## ॥ सुदर्शन मेरु के पश्चिम में पश्चिम विदेह वप्रकावती देश गति छेदक अर्घ ॥

मेरु पश्चिम नदी उत्तरा, देश वप्रकावती शुभ धरा । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं सुदर्शन मेरु पश्चिम विदेहे सीतो उत्तर तटे वप्रकावती देश उत्पति गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १७८ ॥

याहि वप्रकावती सुदेश, खंड मलेच्छ धर्म विन लेश । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं सुदर्शन मेरु पश्चिम विदेहे सीतोदा तटे वप्रकावती संदेशस्थिते पच म्लेच्छ खंड गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १७९ ॥

याहि वप्रकावती सदेश, ता में वृषभाचल शुभ भेष । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं सुदर्शन मेरुपश्चिम विदेह वप्रकावती देश संस्थिते वृषभाचल गति च्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १८० ॥

देश वप्रकावती सु जोय, तापे विजयारध की जोय । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं सुदर्शन मेरु पश्चिम विदेहे वप्रकावती देश संस्थिते विजयार्द्धगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १८१ ॥

याहि वप्रकावती सु देश, देव नसै मगधादिक वेश, या मे उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं सुदर्शन मेरु पश्चिम विदेहे वप्रकावती देश सबंधि मगधादिक गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १९२ ॥

याहि वप्र कावती सु देश, तहं जिन मंदिर सुन्दर वेश । या में विंब विराजे सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं सुदर्शन मेरु पश्चिम विदेहे वप्रकावती देश स्थित जिन मदिरेभ्यो अर्घम् ॥ १९३ ॥

## ॥ सुदर्शन मेरु के पश्चिम में पश्चिम विदेह के गधा देश संबंधी अर्घ ॥

प्रथम मेरु पश्चिम दिश जान, सीतोदा नंदी तट मान । गंधा देश सुरग सम जोय, या गति छेदक जजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सीतोदा उत्तरतटे गधादेश उत्पति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १९४ ॥

याही गंधा देश मभार, खंड मलेच्छ धर्म जहं टार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे सीतोदाउत्तरतटे गंधादेशस्थित पच म्लेच्छ गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ १९५ ॥

या ही गंधा देश सुजान, वृपभाचल जानों सुख खान । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सीतादा उत्तर तटे गधादेश स्थित वृपभाचल गति छेदक जिनेभ्योअर्घ ॥ १९६ ॥

इसही गंधा देश मभार, विजयारध जानों सुख कार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिम विदेहे गधा देश स्थित विजयार्द्ध गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ १९७ ॥

या ही विजयारध की जोय, दक्षिण श्रेणी उत्तम सोय, या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिम विदेहे गधा देश स्थित विजयार्द्ध दक्षिण श्रेणी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १९८ ॥

इस ही खगचल की मन लाय, उत्तर श्रेणी अति सुखदाय । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे गधा देशस्थित विजयार्द्ध स्य उत्तर श्रेणा गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १९९ ॥

इस ही विजयारध शिर जान, कूट कहे अति ऊंचे मान । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे गंधा देशस्थित विजयार्द्ध कूट गति च्छेदक जिनेभ्यो अर्घ ॥ २०० ॥

या ही विजयारध के शीश, कूट कहे अति सुंदर दीश । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिमविदेहे गधा देश स्थित विजयार्द्ध कूट वासी देव गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २०१ ॥

या विजयारध ऊपर सही, देव जिनेश्वर थानक मही । या में विंम्ब विराजे सोय, तिन पद अर्घ जजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे गंधा देश स्थित जिन मदिरेभ्यो अर्घं ॥ २०२ ॥

या ही गंधा देश सुजान, तामें आरज खंड सु मान । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे गंधा देश स्थित आर्य खड गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ २०३ ॥

या ही गंधा देश मझार, है उपसागर बहु जल धार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे गंधा देश स्थित उपसागर गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २०४ ॥

याही गंधा देश मझार, चक्री पुर चक्री को सार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे गंधा देश स्थित चक्री सम्बन्धि चक्री पुर गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २०५ ॥

इस ही गंधा देश मझार, रक्ता नंदी बहु जल धार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे गधा देश स्थित रक्ता नदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २०६ ॥

या ही गंधा देश मझार, रक्तोदा नंदी जल धार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे गधा देश स्थित रक्तोदा नदी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २०७ ॥

याही गंधा देश महान, है जिन भवन पाप क्षय थान । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे गंधा देश स्थित जिन चैत्यालयेभ्यो अर्घम् ॥ २०८ ॥

याही गंधा देश सु जोय, देव रहै मगधादिक सोय, या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे गधा देश स्थित मगधादिक देव गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २०९

**॥ पश्चिम विदेह संबंधी सुगंधा देश गति छेदक अर्घ ॥**

प्रथम मेरु पश्चिम दिश जान, सीतोदा उतर तट मान । देश सुगंधा उत्तम मही, या गति छेदक पूजों सही ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सीतोदा उत्तर तटे सुगंधा देश उत्पति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २१० ॥

याहि सुगंधा देश महान, खंड मलेच्छ धर्म विन थान । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सुगधा देश स्थित पंच म्लेच्छ खड उत्पति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २११ ॥

याहि सुगंधा देश मझार, वृषभाचल जानों गिरि सार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्री प्रथममेरु पश्चिम विदे० सुगधा देश स्थित वृपभाचल गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २१२ ॥

याहि सुगंधा देश सुजान, विजयारध गिरि उत्तम ठान । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिम विदेहे सुगधा देशसस्थिते विजयार्द्ध गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २१३ ॥

याही विजयारध की सार, दक्षिण श्रेणी शुभ करतार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिमविदेहे सुगधादेश संस्थित विजयार्द्ध दक्षिण श्रेणी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २१४ ॥

या ही विजयारध की जेय, उत्तर श्रेणी बहु सुख मेय । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिम विदेहे सुगधा देश स्थित विजयार्द्धस्य उत्तर श्रेणी गति च्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २१५ ॥

याही विजयारध शिर सार, कूट कहे ऊंचे सुखकार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे सुगधादेश संस्थित विजयार्द्धस्य कूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २१६ ॥

इस ही कूट ऊपरै सही, देव बसै अति सुख की मही । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरुपश्चिमविदेहे सुगन्धादेशसस्थित विजयार्द्धस्य देवगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २१७ ॥

याहि सुगन्धा देश महान, विजयारध सिध कूट बखान । या में बिंब विराजे सोय, तिन पद अर्घ जजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरुपश्चिमविदेहे सुगंधादेशसंस्थितविजयार्द्धस्य सिद्धकूट जिनमन्दिरेभ्यो अर्घम ॥ २१८ ॥

याहि सुगंधा देश मझार, आर्य खंड जानों हितकार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरुपश्चिमविदेहे सुगन्धादेशस्थित आर्यखडगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २१९ ॥

याहि सुगंधा देश सु सार, तामैं उपसागर जलधार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सुगन्धादेशस्थित उपसागरउत्पत्ति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २२० ॥

याहि सुगंधा देश स्वरूप, खडग पुरी चक्री थल रूप । या में उतपति छेदक मोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सुगन्धादेशस्थित चक्रीमन्दिर खड्गपुर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २२१ ॥

याहि सुगंधादेश विशाल, रक्ता नंदी जल की धार । या में उतपति छेदक मोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे सुगन्धादेशस्थित रक्तानदी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २२२ ॥

याहि सुगन्धा देश विशाल, रक्तोदा नन्दी जल ताल । या में उतपति छेदक मोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरुपश्चिमविदेहे सुगन्धादेशस्थित रक्तोदा नदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २२३ ॥

याहि सुगंधा देश मझार, देव रहैं मगधादिक सार । यामें उतपति छेदक मोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे सुगन्धादेशस्थितमगधादिक देव गति छेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ २२४ ॥

याहि सुगंधा देश महान, हैं जिन थानक पुण्य सुदान । या में थिर विराजे मोय, तिन पद अर्चं जजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिम विदेहे सुगन्धादेशमध्यस्थित जिन मंदिरेभ्यो अर्घं ॥ २२५ ॥

॥ प्रथममेरु पश्चिमविदेह में सीतोदा नदी के उत्तरतट में स्थित गंधिला देशसंबन्धि अर्घ ॥

प्रथम मेरु पश्चिम दिश सार, देश गंधिला जग मनहार । या मे उतपति छेदक मोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरुपश्चिम विदेहे सीतोदा उत्तर तटे गंधिलादेश उत्पत्ति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २२६ ॥

देश गंधिला इस ही माहिं, खंड मलेच्छ धर्मबिन ठाहिं । या में उतपति छेदक मोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिम विदेहे सीतोदा उत्तर तटे गंधिला देश स्थित म्लेच्छखण्ड गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २२७ ॥

याहि गंधिला देश मझार, वृषभाचल जानों हितकार । यामें उतपति छेदक मोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरुपश्चिमविदेहे सीतोदादक्षिणतटे गंधिलादेशस्थित वृषभाचल गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २२५ ॥

देश गंधिला इस ही ठोर, विजयारध गिरि सब शिर मोर । यामें उतपति छेदक मोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिम विदेहे सीतोदा उत्तर तटे गंधिलादेशस्थित विजयार्द्ध गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २२६ ॥

याही विजयारध की सही, दक्षिण श्रेणी उत्तम मही । यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे गधिलादेशस्थित विजयार्द्धस्य दक्षिणश्रेणी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २३० ॥

या ही विजयारध की मान, उत्तर श्रेणी सुर सम जान । यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिमविदेहे गधिला देशस्थित विजयार्द्धस्य उत्तरश्रेणी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २३१ ॥

इस ही विजयारध पर जेय, कूट कहे उत्तम थल तेय । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिम विदेहे गधिलादेशस्थित विजयार्द्धस्य कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २३२ ॥

याही विजयारध शिर जान, देव बसै कूटन के थान । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिमविदेहे गंधिलादेशस्थित'कूटवासी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २३३ ॥

याही विजयारध पे सही, सिद्ध कूट पे जिन थल मही । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे गधिला देशस्थित सिद्धकूट जिनमन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ २३४ ॥

याहि गंधिला देश मझार, आरज खंड महा सुखकार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे गंधिला देशस्थित आर्यखंड गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २३५ ॥

याहि गंधिला देश सु जोय, है उपसागर जलनिधि तोय । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे गंधिलादेशस्थित उपसागर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २३६ ॥

इस ही देश गंधिला ठाहिं, चक्री नगर अयोध्या थाहिं । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे गधिलादेशे चक्रीसम्बन्धि अयोध्यापुरी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २३७ ॥

देश गंधिला इस ही माहिं, रक्तानंदी है जल ठाहिं । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे गंधिला देशस्थित रक्तानदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २३८ ॥

याहि गंधिला देश मझार, रक्तोदा नंदी जलधार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरुपश्चिम विदेहे गंधिला देशस्थित रक्तोदानदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २३९ ॥

इस हि गंधिला देश सुथान, देव रहें मगधादिक जान। यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे गंधिला देशस्थित मगधादिक देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २४० ॥

देश गंधिला या में सही, हैं जिन भवन पुण्य की मही। या में बिंब विराजै सोय, तिन पद अर्घ जजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिम विदेहे गंधिला देशस्थित मगधादिक जिन मन्दिरेभ्यो अर्घं ॥ २४१ ॥

## ॥ प्रथममेरु पश्चिमविदेह में गंधमालिनी देश सम्बन्धि गतिछेदक अर्घ ॥

प्रथम मेरु पश्चिम है सोय, सीतोदा उत्तर तट होय। गंधमालनी देश महान, या गति छेद जजों शिव थान ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे सीतोदा उत्तरतटे गंधमालिनी देशउत्पत्तिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २४२ ॥

इस ही गंध मालिनी देश, खंड मलेच्छ धर्म नहिं लेश। यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरुपश्चिम विदेहे गंधामलिनि देशस्थित पंचम्लेच्छखंड गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २४३ ॥

देश जु गंध मालिनी जान, है वृषभाचल तिस पर भान। यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिम विदेहे गंध मालिनी देशस्थित वृषभाचल गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २४४ ॥

इसही गंध मालिनी देश, विजयारध जानों शुभ भेष। यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे गंध मालिनी देशस्थित विजयार्द्ध गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २४५ ॥

गंध मालिनी देश सु माहिं, विजयारध दक्षिण दिश ठाहि। यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे गधमालिनी देशस्थित विजयार्द्धदक्षिणश्रेणी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २४६ ॥

इस ही विजयारध की सार, उत्तर श्रेणी है सुखकार। यामें उतपतिछेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरुपश्चिमविदेहे गधमालिनी देशस्थित विजयार्द्धस्य उत्तरश्रेणि गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २४७ ॥

याही विजयारध पे सही, कूट कहे ऊंचे सुख मही। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरुपश्चिमविदेहेगधमालिनी देशस्थित विजयार्द्धस्य कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ २४८ ॥

इस ही विजयारध शिर जेय, कूट निवासी है सुर तेय। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे गधमालिनी देशस्थित विजयार्द्धवासी देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २४६ ॥

या ही विजयारध के शीश, सिद्धकूट पे जिन थल दीश। या में बिंब विराजे सोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे गधमालिनी देशस्थित सिद्धकूट जिन मन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ २५० ॥

याही गंध मालिनी देश, आरजखंड कह्यो शुभ भेप। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे गंधमालिनी देशस्थित आर्यखडगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २५१ ॥

गंध मालिनी शुभ थल माहिं; है उपसागर जलनिधि ठाहि। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे गंधमालिनी देशस्थित उपसागर गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २५२ ॥

या ही गंध मालिनी देश, चक्री नगर अवध्या तेस। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे गन्धमालिनी देशस्थित अवध्यानगरी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २५३ ॥

या ही गंध मालिनी धरा, रक्ता नंदी है जल भरा। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिमविदेहे गन्धमालिनी देशस्थित रक्तानदी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २५४ ॥

गंध मालिनी देश महान, रक्तोदानंदी शुभ मान। यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे गन्धमालिनी देशस्थित रक्तोदा नदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २५५ ॥

याही गंध मालिनी देश, देव रहै मगधादिक भेष। यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे गन्धमालिनी देशस्थित मगधादिक देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २५६ ॥

गंध मालिनी देश मझार, है जिन भवन पुण्य मय सार। या में बिंब जिनेश्वर तने, मन वच पूजों अर्घ सुठने ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे गन्धमालिनी देशस्थित जिन मन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ २५७ ॥

छंद गीतिका—इस मेरु पश्चिम दिशा शिवदा कहे षोडश थान ये। इन क्षेत्र बीस विचित्र रचना और भवन प्रमानिये ॥

इन भवन बीच सु बिंब मणिमय, शोभ को मुखतें कहै। तिन पांय अर्घ चढाय भविजन, कष्ट बिन सुर शिव लहै ॥

ॐ ह्रीं गन्धमालिनी देश सम्बन्धि श्री जिन चैत्यालयेभ्यो पूर्णार्घम् ॥

## ॥ जयमाल ॥

दोहा— प्रथम मेरु पश्चिम दिशा, सीतोदा के तीर । जुग तट पे षोडश सुभग, थान विदेह सु वीर ॥

छंद वेसरी—पद्मा देश सुपद्मा जानो, देश महा पद्मा फिर मानो । देश पद्मकावती सु भाई, शंखा देश पंचमा थाई ॥२॥
नलिनी देश देश शिर मोरा, कुमदा देश सातमी ठोरा । सरित देश है अष्टम वीरा, प्रथम मेरुको पश्चिम तीरा ॥३॥
सीतोदा नन्दी की जानो, दक्षिण तट शुभ देश बखानो । अब वाही सरिता के थाये, उत्तर तट वसु देश बताये ॥४॥
तिनके नाम जोर के कहिये, वप्रादेश प्रथम ही लहिये । देश सुवप्रा दूजा भाई, देश महावप्रा सुखदाई ॥५॥
देश वप्रकावती स्वरूपा, गंधा देश देशमें भूपा । देश सुगंधा षष्टम जानो, गंधलादेश सातमा मानो ॥६॥
गंधमालिनी अष्टम देशा, सब मिलि अष्टम देश सुभेषा । षोडश देश कहे हितकारी, तहँते लहै भव्य शिवनारी ॥७॥
इनमें इक इक पुर सुखदाई, इन बिन दूसर उपजे नाहीं । अश्वपुरी पहली सुख ठाहीं, इनके भेद सुनो हितदाही ॥८॥
दूजी सिंह पुरी सब जानो, महापुरी तीजी मन आनो । विजय पुरी चौथी शुभ गाई, अरजा पंचम नगर सुभाई ॥९॥
विरजा षष्टम नगरी गाई, नाम अशोक सप्तमी भाई । पुरी वीतशोका मन ल्यावो, नवमी विजयापुरी सु गावो ॥१०॥
वैजयन्त नगरी शुभ जानो, नगरी फेर जयन्ती आनो । नगरी अपरा जिता सुहाई, चक्रीपुरी सकल मन भाई ॥११॥
खडग पुरी सब को सुख रूपा, नाम अजोध्या पुर सब भूपा । अन्त अवध्या पुर मन भावो, शोभा अधिक सहित समभावो१२
ये षोडश चक्री पुर गाये, कनक रतन जुत मन्दिर भाये । मुनि भोजन तहँ नित कर जावे, विहरत जिन भी उस थल जावे१३
इत्यादिक ये देश अनूपा, प्रथम मेरु पश्चिम दिश भूपा । थान विदेह जु शुभ थल गाये, पुण्यवान जीवन ने पाये ॥२४॥
जिन मुख की वाणी तहां हो है, सुनि भवि अपने अघ मल धो है । देवागम तहँ होय सदीवा, सेवै जिन उत्सवमें जीवा ॥१५॥
कनक कोट चक्री पुर थायो, तुंग घने अति सुन्दर गायो । बड़े द्वार ताके इक सहसा, छोटे द्वार अधिक गिन जैसा ॥१६॥
तिनके मणिमय जान कपाटा, तिन देखत सुर का मद फाटा । ता पुर में चौपथ मग जानो, तिन को एक सहस परमानो ॥१७॥
द्वादस सहस गली तहं गाई, इत्यादिक रचना बहु पाई । पुर के बाह्य बाग शुभ गाये, तीन सैंकड़ा साठ गिनाये ॥१८॥
पुरजन राज भवन सब जानो, रतन मई सब ही सुख थानो । इन आदिक रचना हितकारी, पश्चिम क्षेत्र विदेह अपारी ॥१९॥

जीव तहां पुण्य पाप उपावै, अपने भाव जसी गति जावै। या गति छेद वरी शिव नारी, तिन पद अर्घ जजों सुख कारी ॥२०॥

दोहा— प्रथम मेरु पश्चिम दिशा, षोडश थान विदेह। तिन गति हर शिव को गये, सो पूजों करि नेह।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेह सवधि जयमाला पूर्णार्घं ॥ इति ॥

## ॥ विदेह सम्बन्धि वक्षार गिरि स्थित चैत्यालय पूजा ॥

छंद गीतिका—वक्षार जंबू तने षोडश, मेरु दो तरफा परे। हैं वरन सबके हेम से, निज शोभ से सुर मन हरे।
गिरि कौन दक्षिण और उत्तर से सभी नदियां घिरी। तिन कूट पर हैं भवन जिनके, पूजते जिन को हरी ॥

ॐ ह्रीं विदेह क्षेत्र षोडश वक्षार गिरि सर्वधि जिनालयस्थ जिन अत्रावतरावतर संवौषट्, आह्वाननम्।

ॐ ह्रीं विदेह क्षेत्र षोडश वक्षार गिरि संबंधि जिनालयस्थ जिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठः ठः स्थापनम्।

ॐ ह्रीं विदेह क्षेत्र षोडश वक्षार गिरि संबंधि जिनालयस्थ जिन अत्र मम सन्निधौ सन्निधिकरणम्।

## ॥ प्रत्येक अर्घ ॥

चौपई—प्रथम मेरु प्रथम वक्षार, चित्र कूट तसु नाम विचार। ता ऊपर जिन भवन उजास, मैं पूजों शिव पुर प्रकाश।

ॐ ह्रीं जंबू द्वीपे विदेहक्षेत्र चित्र कूट वक्षार सबंधि सिद्ध कूट जिन मंदिरेभ्यो अर्घं ॥ १ ॥

दूजो पद्म कूट वक्षार, तिनपे जिनको मंदिर सार। विंब तहां जिनके अवलोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरो विदेह क्षेत्र पद्मकूट नाम वक्षार संवधि सिद्ध कूट जिन मंदिरेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

तीजो नलिन नाम वक्षार, तापर जिन मन्दिर अधिकार। विंब तहां जिन के अवलोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरोः विदेह क्षेत्रे नलिन नाम वक्षार स्थित सिद्ध कूट जिन मंदिरेभ्यो अर्घं ॥ ३ ॥

चौथो एक शैल वक्षार, तापर जिन मन्दिर हितकार। विंब तहां जिन के अवलोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरोः विदेह क्षेत्रे एक शैल वक्षार स्थित सिद्ध कूट जिन मन्दिरेभ्यो अर्घम ॥ ४ ॥

नाम त्रिकूट पंचमों शैल, तापे जिन मन्दिर विन मैल। विंब तहां जिनके अवलोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरो विदेह क्षेत्रे त्रिकूट नाम वक्षार स्थित जिन मन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ ५ ॥

षष्ठम वैश्रवण वखार, ताके ऊपर जिन गृह सार। बिंब तहां जिनके अवलोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरोः विदेहक्षेत्रे वैश्रवण नाम वखार स्थित जिन मंदिरेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

अंजनात्म सप्तम वखार, जिनके भवन तास पे सार। बिंब तहां जिनके अवलोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय।

ॐ ह्रीं प्रथममेरोः विदेहक्षेत्रे अंजनात्म वखार स्थित जिन मंदिरेभ्यो अर्घं ॥ ७ ॥

अंजन अष्टम शुभ वखार, जिन मन्दिर तापे अघ टार। बिंब तहां जिनके अवलोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय।

ॐ ह्री प्रथममेरोः विदेहक्षेत्रे अजन नाम वखार स्थित जिन मन्दिरेभ्यो अर्घं ॥ ८ ॥

श्रद्धावान जान वखार, ता ऊपर जिन भवन सु सार। बिंब तहां जिनके अवलोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय।

ॐ ह्रीं प्रथममेरोः विदेह क्षेत्रे श्रद्धावान वखार स्थित जिन मन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

विजटावान वखार सुजान, ऊपर ताके जिन थल मान। बिंब तहां जिनके अवलोय, तिन पद पूजों अर्घ सँजोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरोः विदेहक्षेत्रे विजटावान वखार स्थित जिन मन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

आशीविष वखार सुजान, ऊपर ताके जिन थल मान। बिंब तहां जिनके अवलोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरोः विदेहक्षेत्रे अशीविष वखारस्थित जिन मन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ ११ ॥

नाम सुखावह शुभ वखार, ता ऊपर जिन मन्दिर सार। बिंब तहां जिनके अवलोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथमेमरोः विदेहक्षेत्रे सुखावह नाम वखारस्थित जिन मन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ १२ ॥

चन्द्रमाल परवत वखार, ऊपर जिन मन्दिर सुखकार। बिंब तहां जिनके अवलोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरो. विदेहक्षेत्रे चन्द्रमालवखार स्थित जिनमन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ १३ ॥

सूर्यमाल वखार सुजोय, ता ऊपर जिन थानक होय। बिंब तहां जिनके अवलोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरो विदेहक्षेत्रे सूर्यमाल वखारस्थित जिनमन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ १४ ॥

नागमाल वखार अनूप, ऊपर जिन थल सुन्दर रूप। बिंब तहां जिनके अवलोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरो विदेहक्षेत्रे नागमाल वखारस्थित जिन मन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ १५ ॥

देवमाल पर्वत वखार, ता ऊपर जिन मन्दिर सार। विंब तहां जिनके अवलोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथगमेरोः विदेहक्षेत्रे देवमालवखारस्थित जिन मन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ १६ ॥

अडिल्ल—

षोडश हैं वखार मेरु परथम तने, तिन ऊपर जिन थान पुण्य थानक बने।
विंब तहां मणि मई अकृत्रिम हैं सही, तिनके पद में पूजों चाहन शिव मही ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरोः विदेहक्षेत्रे चित्रकूट नाम वखार गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १७ ॥

सोरठा—

प्रथम जान वखार, चित्रकूट तिस नाम है। या गति छेदक सार, तिन पद पूजों हर्ष कर ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु-विदेहे क्षेत्रे चित्रकूट नाम वखार गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १८ ॥

दूजो जो वखार, पद्मकूट तसु नाम है। या गति छेदक सार, तिन पद पूजों हर्षकर ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु-विदेहक्षेत्रे पद्मकूटवखार गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १९ ॥

तीजो पर्वत सोय, नलिन कूट तसु नाम है। या गति छेदक सोय, तिन पद पूजों हर्षकर ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु-विदेहक्षेत्रे नलिननाम वखार गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २० ॥

चौथा पर्वत सोय, एकशैल तिस नाम है। या गति छेदक सोय, तिन पद पूजों हर्ष धर ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु-विदेहक्षेत्रे एकशैलवखार गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २१ ॥

नाम त्रिकूट सुजोय, पंचम गिर वखारहै। या गति छेदक सोय, तिन पद पूजों हर्ष धर ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु-विदेहक्षेत्रे चित्रकूटनाम वखार गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २२ ॥

कूट वैसरवण सोय, अष्टम है वखार गिर। या गति छेदक सोय, तिन पद पूजों हर्ष धर ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु-विदेहक्षेत्रे वैश्रवणनामवखार गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २३ ॥

अंजनात्मा सु होय, है वखार शुभा मही। या गति छेदक सोय, तिन पद पूजों अर्घ धर ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु विदेहक्षेत्रे अंजनात्मवखार गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं २४ ॥

अंजन अष्टम सोय, है वखार सुहावना। या गति छेदक सोय, तिन पद पूजों हर्षधर ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरो विदेहे क्षेत्रे अजननाम वखार गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २५ ॥

श्रद्धावान जु सोय, गिरि वक्षार विदेह में। या गति छेदक सोय, तिन पद पूजों हर्षधर ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरो विदेहक्षेत्रे श्रद्धावान वक्षार गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

विजटावान जु होय, दशमा गिरि वक्षार है। या गति छेदक सोय, तिन पद पूजों हर्षधर ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरो विदेहक्षेत्रे विजटावान वक्षारगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २७ ॥

आशीविष है सोय, एकादश वक्षार ही। या गति छेदक सोय, तिन पद पूजों अर्घ धर ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरोः विदेहक्षेत्रे आशीविष वक्षार गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २८ ॥

नाम सुखावह होय, द्वादशमा वक्षार का। या गति छेदक सोय, तिन पद पूजों अर्घ धर ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरो. विदेहक्षेत्रे सुखावह वक्षार गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २६ ॥

चद्रमाल है सोय, तेरहमा वक्षार ही। या गति छेदक सोय, तिन पद पूजों अर्घधर ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरो. विदेहक्षेत्रे चंद्रमाल नाम वक्षार गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३० ॥

सूर्य माल है सोय, चौदहमां वक्षार जी। या गति छेदक सोय, तिन पद पूजों हर्ष धर।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरोः विदेह क्षेत्रे सूर्यमाल वक्षार गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३१ ॥

नागमाल है सोय, पन्द्रहमा वक्षार का। या गति छेदक सोय, तिन पद पूजों हर्ष धर ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरोः विदेहक्षेत्रे नागपाल वक्षार गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३२ ॥

देव माल जु सोय, षोडशमा वक्षार है। या गति छेदक सोय, तिन पद पूजों हर्ष धर।

ॐ ह्रीं प्रथममेरोः विदेहक्षेत्रे देवमाल वक्षार गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३३ ॥

दोहा— षोडश गिरि वक्षार हैं, प्रथम मेरु के जान। तिन गति छेदक देव के, पांय जजों हित मान।

ॐ ह्रीं प्रथममेरोः विदेहक्षेत्र संबंधि वक्षार गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३४ ॥

॥ द्वादश विभंगा नदी गति छेदक अर्घ ॥

चौपई—गाधवती सरिता मन लाय, जानि विभंगा अति जल ठाय। या गति छेदक देव जु होय, तिन पद पूजों हरषित होय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु सवधि गाधवती विभंगा नदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३५ ॥

जानि विभंगा नदी सु सार, है द्रहवती नाम सुखकार। या गति छेदक देव जु होय, तिन पद पूजों हर्षित होय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु संबधि द्रहवती विभगा नदी गति-छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३६ ॥

पंकवती सरिता जल धार, दूजी नदी विभंगा सार। या गति छेदक देव जु होय। तिन पद पूजों हर्षित होय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु सम्बन्धि पकवतो विभंगा नदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३७ ॥

तप्त जला नंदी को नाम, वेग घने दीरघ जल ठाम। या गति छेदक देव जु होय, तिन पद पूजों हर्षित होय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु सबंधि तप्तजला विभगा नदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३८ ॥

मत्तजला सरिता जल खान, शोभै तट दोनों अधिकान। या गति छेदक देव जु होय, तिन पद पूजों हर्षित होय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु सबंधि मत्तजला विभगा नदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३९ ॥

उनमतजला नदी है सार, उज्वल वरणी तट पे धार। या गति छेदक देव जु होय, तिन पद पूजों हर्षित होय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु संबधि उनमत्तजला विभगा-नदी गति-छेदक-जिनेभ्यो-अर्घं ॥ ४० ॥

क्षारोदा नंदी को नाम, दोऊ तट शोभा वन धाम। या गति छेदक देव जु होय, तिन पद पूजों हर्षित होय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु संबधि क्षारोदा विभंगा नदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४१ ॥

सीतोदा नंदी है जेय, ताके जल अति निर्मल तेय। या गति छेदक देव जु होय, तिन पद पूजों हर्षित होय।

ॐ ह्रीं-प्रथम मेरु सबधि सीतोदा विभगा नदी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४२ ॥

श्रोतवाहिनी सरिता जान, क्षेत्र विदेह माँहि यह मान। या गति छेदक जु होय, तिन पद पूजों हर्षित होय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु सबधि श्रोत वाहिनी विभगा नदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४३ ॥

गंभीर मालिनी सरिता सार, क्षेत्र विदेह विषै जल धार। या गति छेदक देव जु होय, तिन पद पूजों हर्षित होय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु संबधि गंभीर मालिनी विभंगा नदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४४ ॥

फेन मालिनी नंदी सार, वहती क्षेत्र विदेह मझार। या गति छेदक देव जु होय, तिन पद पूजों हर्षित होय।

ॐ ह्रीं प्रथममेरु संबधि फेन मालिनी विभगा नदी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४५ ॥

उर्मिमालिनी सरिता सार, क्षेत्र विदेह विषैं निरधार । या गति छेदक देव जु होय, तिन पद पूजों हर्षित होय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरुसंबंधि उर्मिमालिनी विभंगा नदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४६ ॥

छंद–अडिल्ल—

एती द्वादश नदी विभंगा जानिये, क्षेत्र विदेह विषै अति जल की खानिये ।
मान पोत्र द्रहतै चलि सरिता है मिली, तिन गति हर शिव लई जजों हो बुध भली ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरोः षोडश वक्षार सवंधि द्वादश विभंगा नदी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४७ ॥

प्रथम मेरु के षोडश लख वक्षारजी, द्वादश और विभंगा सरिता सारजी ।
तिन की उतपति छेद सिद्ध पद पाइयो, तिन पद हम यह मन वच अर्घ चढाइयो ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरो. षोडश वक्षार सबधि द्वादश नदी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४८ ॥

## ॥ प्रत्येक बक्षार संबंधी चार चार कूट गतिछेदक अर्घ ॥

चौपई–चित्र कूट परथम वक्षार, तापे चित्र कूट है सार । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथममेरोः चित्र कूट वक्षार संबंधि चित्रकूटगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १ ॥

चित्र कूट ऊपर ही सही, सिद्ध कूट है सुख की मही । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथममेरो चित्र कूट बक्षार संबंधि सिद्ध कूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

चित्र कूट परथम वक्षार, तापे कच्छा कूट जु सार । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरोः चित्र कूट बक्षार संवधि कच्छा कूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ३ ॥

इसही चित्र कूट वक्षार, ऊपर कूट सु कच्छा सार । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरोः चित्र कूट बक्षार संवधि सु कच्छा कूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४ ॥

दूजो पद्म नाम वक्षार, तापे नलिन कूट है सार । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरो' पद्मनाम वक्षार संबधि नलिननाम कूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५ ॥

पद्म द्वितिय वक्षार उचार, तापे सिद्ध कूट मन धार । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरो' पद्म वक्षार सवंधि सिद्ध कूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

याही पद्मकूट बद्मार, महाकच्छ तहँ कूट सुधार। ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खयो ॥

ॐ ह्रीं प्रमथमेरो' पद्म कूट बद्मार सबंधि महाकच्छ कूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७ ॥

पद्म कूट पर्वत पर जान, कच्छकावती कूट बखान। ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरो पद्म कूट बद्मार संबधि कच्छकावती कूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८ ॥

तीजो नलिन नाम बद्मार, तापे नलिन कूट निरधार। ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरो' नलिन बद्मार संबधि नलिन कूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

तीजो नलिन नाम बद्मार, तापे सिद्ध कूट मन धार। ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके:पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरोः नलिन बद्मार संबधि सिद्धकूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घ ॥ १० ॥

याही नलिन कूट बद्मार, आवर्ता तसु कूट सुधार। ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं प्रथममेरुनलिनबद्मारसंबधि आवर्ता कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ११ ॥

याही नलिन ऊपरै सही, लांगलवर्त कूट शुभ मही। ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु नलिन बद्मार सबंधि लांगलावर्त कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १२ ॥

एक शैल बद्मार सु जान, तापे शैल कूट भी मान। ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु एक शैल बद्मार सबधि शैल कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १३ ॥

शैलवान बद्मार सु जान, तापे सिद्ध कूट सुख खान। ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु एक शैल बद्मार संबंधि सिद्ध कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १४ ॥

शैल नाम इस ही बद्मार, उपरि पुष्कला कूट जु सार। ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु एक शैल बद्मार संबंधि पुष्कला कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १५ ॥

शैलवान बद्मार अनूप, पुष्कलवती कूट शुभ रूप। ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु एक शैल बद्मार संबधि पुष्कलावती कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घ ॥ १६ ॥

पंचम गिरि वखार त्रिकूट, तापे नाम त्रिकूट सु कूट । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु त्रिकूट वखार सम्बन्धि त्रिकूट नाम कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १७ ॥

जानो शैल त्रिकूट सु भाय, तापे सिद्ध कूट मन लाय । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु त्रिकूट वखार सम्बन्धि सिद्ध कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १८ ॥

याही गिरि वखार त्रिकूट, तापे वत्सा कूट अनूप । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु त्रिकूट संबंधि वत्सा कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १९ ॥

इस वखार त्रिकूट मझार, उपरि सुवत्सा कूट जु सार । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु त्रिकूट वखार संबंधि सुवत्सा कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २० ॥

वैश्रवण पष्ठम वखार, वैसरवण है कूट सुधार । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु वैश्रवण वखार संबंधि वैसरवण कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २१ ॥

वैश्रवण वखारे सही, सिद्धकूट है अदभुत मही । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु वैश्रवण वखार संबंधि सिद्धकूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २२ ॥

वैसरवण नामा वखार, है महावत्सा कूट सुधार । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु वैश्रवण वखार संबंधि महावत्साकूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २३ ॥

वैश्रवण नामा वखार, वत्सकावती कूट शुभ कार । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु वैश्रवण वखार संबंधि वत्सकावती कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २४ ॥

अंजनात्म वखारे सही, सिद्ध कूट है उत्तम मही । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु अंजनात्म वखार संबंधि सिद्धकूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २५ ॥

अंजनात्म वखारे सही, कूट महावत्सा जो कही । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु अंजनात्म वखार संबंधि महावत्सा कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २६ ॥

अञ्जनात्म सप्तम वक्षार, कूट अञ्जनातम है सार। ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं प्रथममेरु अंजनात्मवक्षारसंबंधि अंजनात्मकूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २७ ॥

है अंजनात्म भलो विस्तार, कूट सुरम्या ऊपर सार। ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु अजनात्मवक्षारसम्बन्धि सुरम्याकूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २८ ॥

अष्टम अंजन जो वक्षार, तापे अंजन कूट जु सार। या की उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु अजनवक्षारसवन्धि अजनकूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ·९ ॥

अंजन अष्टम तर्वत जेय, तापे सिद्ध कूट गिन लेय। या की उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु अजनवक्षार सम्वन्धिसिद्धकूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३० ॥

अष्टम अंजन शुभ वक्षार, तापे रमणिया कूट सुधार। या की उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु अंजनवक्षार सम्वन्धि रमणिया कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३१ ॥

अंजन गिरि वक्षार सुसार, कूट मंगलावति निरधार। याकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु अजनावक्षार सम्वन्धि मगलावती कूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ३२ ॥

दोपा— पूर्व दिशा वक्षार वसु, तिनके कूट महान। तिन गति छेदक देवके, जजों द्रव्य वसु आन ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु अष्टवक्षार सम्बन्धि कूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३३ ॥

चौपई—श्रद्धावान नवम वक्षार, श्रद्धावान कूट तहँ सार। ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु श्रद्धावान वक्षार सम्बन्धि श्रद्धावान कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३४ ॥

श्रद्धावान् पर्वत पे सही, सिद्धकूट है उत्तम मही। ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु श्रद्धावानवक्षार सम्बन्धि सिद्धकूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३५ ॥

श्रद्धावान भलो वक्षार, तापे पदमा कूट जु सार। ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु श्रद्धावान वक्षार सम्बन्धि पद्माकूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३६ ॥

श्रद्धावान भलो वखार, कूट सुपद्मा ऊपर सार। ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु श्रद्धावानवखार सम्बन्धि सुपद्माकूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३७ ॥

विजटावान दशम वखार, तापे विजटा कूट जु धार। ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु विजटावान वखार सम्बन्धि विजटाकूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३८ ॥

विजटावान वखार सुजान, तापे सिद्ध कूट शुभ मान। ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु विजटावान वखारस्थित सिद्धकूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३९ ॥

विजटावान वखार सु तेय, महा पद्म तहँ कूट गिनेय। ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु विजटावान वखार सम्बन्धि महापद्मकूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४० ॥

विजटावान भलो विस्तार, कूट पद्मकावती जु सार। ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु विजटावान वखारसम्बन्धि पद्मकावती कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४१ ॥

आसी विष वखार जु सार, कूट तहां आशीविष मान। ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु आशीविष वखार सम्बन्धि आशीविष कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४२ ॥

आशीविष नामा वखार, तापे सिद्ध कूट मन हार। ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु आशीविष वखार संबंधि सिद्धकूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४३ ॥

है वखार आशीविष जेय, तापे शंखा कूट गिनेय। ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु आशीविश वखार सम्बन्धि शंखा कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४४ ॥

या पर्वत आशीविष मांहि, ऊपर नलिन सु कूट बताहि। ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु आशीविष वखार संबंधि नलिन कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४५ ॥

नाम सुखावह है वखार, तापे कूट सुखावह सार। ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु सुखावह वखार संबंधि सुखावह कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४६ ॥

नाम सुखावह शुभ वक्षार, ऊपर सिद्ध कूट मन धार । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु सुखावह वक्षार सवधि सिद्ध कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् । ४७ ॥

गिरि वक्षार सुखावह सार, तापे कुमदा कूट सुधार । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु सुखावह वक्षार सम्बन्धि कुमदा कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४८ ॥

जान सुखावह जो वक्षार, तापर सरित कूट है सार । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु सुखावह वक्षार सम्बन्धि सरित कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४९ ॥

चन्द्रमाल गिरि लख वक्षार, चन्द्रमाल कूट तसु सुधार । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु चन्द्र माल वक्षार सवंधि चन्द्र माल कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ५० ॥

चन्द्रमाल जानो वक्षार, तापे सिद्ध कूट है सार । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु चन्द्रमाल वक्षार सम्बन्धि सिद्ध कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५१ ॥

चन्द्र माल नामा वक्षार, वप्रा कूट तहां है सार । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु चन्द्रमाल वक्षार सम्बन्धि वप्रा कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५२ ॥

याही चन्द्र माल गिरि जान, ऊपर कूट सुवप्रा मान । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु चन्द्रमाल वक्षार सवधि सुवप्राकूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५३ ॥

सूर्यमाल चौदम वक्षार, सूर्य माल तहं कूट जु सार । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु सूर्यमाल वक्षार सवधि सूर्यमाल कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ५४ ॥

सूर्यमाल पर्वत वक्षार, तापे सिद्ध कूट है सार । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु सूर्यमाल वक्षार सवधि सिद्धकूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ५५ ॥

सूर्यमाल जो है वक्षार, कूट तहां महा वप्रा सार । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु सूर्य माल वक्षार सवधि महावप्रा कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ५६ ॥

सूर्यमाल शुभ ह बक्षार, कूट वप्रकाव ी सुधार । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु सूर्यमाल बक्षार सम्बन्धि वप्रकावती कूटगति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५७ ॥

नागमाल पंद्रम बक्षार, नागमाल तहं कूट जु सार । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथममेरु नागमाल बक्षार सम्बन्धि नाग माल कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५८ ॥

नाग माल पर्वत बक्षार, तापे सिद्ध कूट है सार । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु नाग माल बक्षार सन्बन्धि सिद्धकूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५९ ॥

नाग माल गिरि पे शुभ सही, गंध नाम है कूट जु मही । या की उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु नागमाल बक्षारसम्बन्धि गन्ध नाम कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६० ॥

नाग माल पर्वत पे जोय, कूट सुगंधा जानो सोय । ता की उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु नागमाल बक्षारसम्बन्धि सुगन्धकूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६१ ॥

देवमाल बक्षार सु जान, देव माल तहॅ कूट जु मान । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु देवमाल बक्षार सम्बन्धि देवकूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६२ ॥

देवमाल परवत पे सही, सिद्धकूट है उत्तम मही । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु देवमाल बक्षार सबंधि सिद्ध कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ६३ ॥

देव माल जानो बक्षार, गॅधला कूट तहां पे सार । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु देव माल बक्षार सबधि गधला कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ६४ ॥

देव माल गिरि ऊपर सही, गंधमालिनी कूट जु मही । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु देव माल बक्षार संबंधि गधमालिनी कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ६५ ॥

छंद अडिल्ल—

प्रथम मेरु बक्षार दोऊ दिशि जानिये । तिन ऊपर चव कूट, महा सुख थानिये ।
तिन की उतपति छेद, गये शिव थान जी । तिन पद पूजों अर्घ भले कर आन जी ।

ॐ ह्रीं प्रथममेरु षोडश बक्षार संबधि चैत्यालय कूट वा गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ६६ ॥

## ।। उत्तर कुरु भोग भूमि गतिच्छेदक अर्घ ।।

दोहा— उत्तर कुरु की भूमि में, उपजत जिय बहु आय । सो उतपति छेदकनिको, पूजों हर्ष बढाय ।

ॐ ह्रीं उत्तर कुरु भोग भूमि गति छेदक अत्रावतरावतर संवौषट् ( आह्वाननम् ) ।

ॐ ह्रीं उत्तर कुरु भोग भूमि गति छेदक अत्र तिष्ठ तिष्ठ । ठ ठ. स्थापनम् ।

ॐ ह्रीं उत्तर कुरु भोग भूमि गति छेदक अत्र मम सन्निधौ सन्निधिकरणम ।

चौपई–ये उत्कृष्ट सु आरज थान, उपजै इहां नर शुभ फलवान । इनकी उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों हरपित होय ।

ॐ ह्रीं उत्तर कुरु भोग भूमि सवधि गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ।। २ ।।

उत्तर भोग भूमि में सार, पशू होय पुण्य के धार । इनकी उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों हर्पित होय ।।

ॐ ह्रीं उत्तरकुरु भोगभूमि सम्बन्धि तिर्यञ्च गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ।। ३ ।।

उत्तर भोग भूमि के माहि, नभचर जीव होय अधिकाहि । इनकी उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों हर्पित होय ।।

ॐ ह्रीं उत्तरकुरु भोगभूमि सबन्धि नभचर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ।। ४ ।।

उत्तर भोग भूमि की ठोर, थल चर जीव बसें बहु जोर । इनकी उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों हरपित होय ।।

ॐ ह्रीं उत्तरकुरु भोगभूमि सम्बन्धि थलचरजीव गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ।। ५ ।।

उत्तर कुरु भू माहि सुजान, उपजै सुर द्रुम दश विधि मान । इनकी उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों हरपित होय ।।

ॐ ह्रीं उत्तरकुरु भोगभूमि सम्बन्धि दशप्रकार कल्पवृक्ष गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ।। ६ ।।

हरिगीतिका–यह जाति उत्तर भोग भू की धरा उत्कृष्टी कही । तहँ आयु पल्य सु तीन नर पशु, तीन क्रोस जु तन सही ।।
दिन तीन अन्तर खाय भोजन, वृक्ष दशधा कल्प हैं । इन गतिच्छेदक देवके पद, जजों पापनि अल्प हैं ।।

ॐ ह्रीं उत्तरकुरु भोगभूमि सम्बन्धि उत्पत्तिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ।। इति ।।

## ।। शालमली वृक्ष सम्बन्धि चैत्यालय पूजा ।।

छंद हरिगीतिका–वर-मेरु की उत्तर दिशा में, वृक्ष शालमली कह्यो । जहँ रतनमय है सकल रचना, तासु पे जिन थल ठयो ।।

तहँ बिंब सब ही रतन मणिमय, सकल को सुखदायजी। फिर जाय सुरखग वहां पूजें, हम जजैं मन भायजी ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु उत्तरदिशा शाल्मलीवृक्ष सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थजिन अत्रावतरावतर संवौषट्।

ॐ ह्रीं प्रथममेरु उत्तरदिशा शाल्मलीवृक्ष सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थजिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठः ठः स्थापनम्।

ॐ ह्रीं प्रथममेरुउत्तरदिशा शाल्मलीवृक्ष सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थजिन अत्र मम सन्निधौ सन्निधिकरणम्।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु उत्तरदिशा शाल्मलीवृक्ष सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थजिन अत्र मम सन्निधौ सन्निधिकरणम्।

छंद अडिल्ल—

गंगा निरमल नीर लाय शुभ भावजी, कनकपात्र में घाल हिये कर चावजी।
शालमली तरु ऊपर जिन थल गाइये, ते पूजों थुति ठान जरामृत दाहिये ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु शाल्मली वृक्ष सम्बन्धि श्रीजिनचैत्यालयस्थ जिनेभ्यो जलम् ॥ १ ॥

चंदन घसि शुभ नीर सुगन्ध अपारजी, कनकपात्र ले धार भक्तिजुत सारजी।
शालमली तरु ऊपर जिन थल गाइये, ते पूजों थुति ठान जनम दाह ढाहिये ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु शाल्मलीवृक्ष सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो चन्दनम् ॥ २ ॥

अक्षत उज्वल गंध खंड विन जोयके, ले अपने कर निरमल नीर सुधोय के।
शालमली तरु ऊपर जिन थल गाइये, तिन पद अक्षत पूजि अखै पद पाइये ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु शाल्मलीवृक्ष सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अक्षतम् ॥ ३ ॥

फूल गंध बहु भांति वरन सुखदायजी, ले अपने करमाल भक्ति बहुलायजी।
शालमली तरु ऊपर जिन थल गाइये, ते पूजों थुति लाय काम अति दाहिये ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु शाल्मली वृक्ष सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो पुष्पम् ॥ ४ ॥

षटरस जुत नैवेद्य तुरत कर लाइयो, सुभग पात्र धरि श्री जिनके गुण गाइयो।
शालमली तरु ऊपर जिन थल गाइयो, ते पूजों मन लाय भूख क्षय जाइयो ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु शाल्मली वृक्ष सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यम् ॥ ५ ॥

दीपक मणिमय तमहर ज्योति प्रकाशता, कनक थाल में लाय सुखै थुति भाषता।

शालमली तरु ऊपर जिन थल गाइये, ते पूजों मन लाय मिथ्या तम जाइये ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु शालमली वृक्ष सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो दीपम् ॥ ६ ॥

दशधा धूप मिलाय गंध आछी करी, अगनि विषै हरपाय सकल ही ले धरी ।
शालमली तरु ऊपर जिन थल गाइयो, धूप लाय ते जजों कर्म क्षय पाइयो ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु शाल्मली वृक्ष सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो धूपम् ॥ ७ ॥

श्रीफल लोंग विदाम सुपारी लाइये, इन आदिक बहु फल सुभग गुण गाइये ।
शालमली तरु ऊपर जिन थल गाइये, पूजेतें शुभ भाव मोक्ष फल पाइये ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु शाल्मली वृक्षसम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो फलम् ॥ ८ ॥

जल चन्दनाक्षत पुष्प फेर चरु लायके, दीप धूप फल अर्घ लेय गुणगाय के ।
शालमली तरु ऊपर जिन थल गाइये, पूजे ते शुभ भाव सिद्ध पद पाइये ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु शाल्मलीवृक्ष सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

छंद पद्धरि—
ये शालमली तरु पे सुजान, जिन थानक मणिमय विंबमान ।
तिनके पद पूजों भक्ति लाय, ता फलतें शिव सुर थान पाय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु शाल्मली वृक्ष सम्बन्धि श्रीजिन चैत्यालयेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

## ॥ प्रत्येक अर्घ ॥

चौपई—शाल्मली तरु पृथ्वीकाय, हरित काय मनमें नहिं लाय । या की उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं शाल्मली वृक्ष गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ११ ॥

याही शालमली तरु माहिं, देव रहै नाना सुख पाहिं । याकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं शाल्मलीवृक्षसम्बन्धि देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १२ ॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा— शालमली तरु ऊपरैं, जिन थानक शुभ जान। जजैं देव भव सफल करि, मैं पूजों धनि मान ॥

छंद वेसरी—भोग भूमि नामा थल माहीं,जंबू वृक्ष महा सुख ठाहीं। दश जोजन तो तुंग बतायो,मधि तें दश जोजन को गायो ॥२॥
ऊपर जोजन चव का व्यासा, शोभा अधिक सुरत में भाषा। चव शाखा ताके लखि भाई, वज्रमई सुन्दर बतलाई ॥३॥
दक्षिण शाखा पे जिन गेहा, तहं पूजे सुर नर कर नेहा। शाखा और तिनों पे भाई, देव रहै शोभा अधिकाई ॥४॥
व्यंतर देव तनों यहां वासो,पूजों जिन करि करि सुख आशो। या भी विरछ तनों व्याख्यानो,जंबू वृक्ष तनों सब जानों ॥५॥
पहला कोट वेदिका सारी,तरु परिवार गिणत सम धारी। तिन पे भी सुन हरि का वासा,पूजों जिन सुख करि अघ नाशा ॥६॥
या तरु रचना कबलों कहिये,बुध थोडी शोभा बहु लहिये। शाखा लघु रतना मय जानो,मूंगा सम तहां फूल बखानो ॥७॥
ताके फल दीरघ अति काये, मृदंग से जिनवाणी थाये। रचना देखि देव मन मोहै, जिन पूजें अद्भुत फल हो है ॥८॥
तहां सदा जिन पूजन भाई, देव खगां ही पहुँचे जाई। और जीव का मोसर नाहीं, धन्य तिन्हें जो पूजैं यहां ही ॥९॥
जिन पद पूजें अघ क्षय जावै,जीव भक्ति तें बहु सुख पावै। ते धनि जे ऐसे जिन पूजैं, तिनके पूरब अघ सब धूजैं ॥१०॥
हम तो यहां तें मन वच काई, पूज रचें भव धन गिन भाई।-इत्यादिक इस तरु की बातें, देखे सुने पाप सब जाते ॥११॥
या का सब व्याख्यान अनूपा, जंबू तरु का सकल सरूपा। ताको फल आगे कर आये, तैसा ही यह जानो भाये ॥१२॥

दोहा— शालमली शोभा सहित, वृक्ष कह्यो सुख दाय। जजों ताम पे जिन भवन, ता फल बहु सुख पाय ॥ १३ ॥

ॐ ह्रीं शालमली वृक्ष संबंधि जिन चैत्यालय जयमालाघम् ॥ इति ॥

## ॥ अथ नील कुलाचल पूजा प्रारभ्यते ॥

छंद अडिल्ल—
प्रथम मेरु की उत्तर दिशि को जानिये, नील कुलाचल महा सुभग थल मानिये।
ता ऊपर जिन थान बिंब हैं सुख मई, सो मैं पूजों थापि यहां मन वच सई ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु उत्तर दिशि नील कुलाचल स्थित जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्रावतरावतर संवौषट्। आह्वाननम्।
ॐ ह्रीं प्रथम मेरु उत्तर दिशि नील कुलाचल स्थित जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठ ठ स्थापनम्।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु उत्तर दिशि नील कुलाचल स्थित जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्र मम सन्निधौ सन्निधिकरणम् ।

छंद गीतिका—नीर निरमल क्षीर दधि को, महा सुख दायक सही । मैं लेय झारी कनक माहीं, आपने कर की मही ।
जिन थान परवत नील ऊपरि, तास पद पूजा करों । तिस फलै जामन मरण के दुख, नाश हों सहजै करो ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु नीलकुलाचलसम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो जलम् ॥ १ ॥

घसि नीर गंध सु धार चन्दन, सकल को सुखदाय ही । धरि कनक पातर भक्ति उर धरि, तास पद पूजों सही ॥
जिन थान पर्वत नील ऊपर, तास पद पूजों सही । ता फलै भव आताप नाशै, वाणि जिन ऐसे कही ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु नील कुलाचल सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो चन्दनम् ॥ २ ॥

सुभग उज्वल खंड विन ही, अक्षत निरमल लाइयो । ले आपने कर हरष धरिके, देव जिन गुण गाइयो ॥
जिन थान परवत नील ऊपर, तास पद पूजों सही । ता फलै थानक अखय पावै, भव भ्रमण परिणति रही ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु नील कुलाचलसम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अक्षतम् ॥ ३ ॥

फूल सुर द्रुम तने सुन्दर, गन्ध की उपमा घनी । ले आप कर अति भक्ति उरधर, पाप की परिणति हनी ॥
जिन थान परवत नील ऊपर, तास पद पूजों सही । ता फलै दुखदा मदन नाशै, पाय हैं सुख की मही ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु नील कुलाचलसम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो पुष्पम् ॥ ४ ॥

नैवेद्य षटरस सहित सुखदा, तुरत को कीनों लियो । धरि सुभग पातर आप करले, भक्ति जुत शुभचित कियो ॥
जिन थान परवत नील ऊपर, तास पद पूजों सही । ता फलै जठरानल विनाशै, और फल की को कही ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु नील कुलाचल सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यम् ॥ ५ ॥

रतन दीपक ज्योति करता, तम हरा सुन्दर गिनो । धरि कनक पातर आरती कर, हरष बहु हिरदै ठनो ॥
जिन थान परवत नील ऊपर, तास पद पूजों सही । ता फलै मिथ्या रोग नाशै, सुरत में ऐसे कही ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु नील कुलाचल सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो दीपम् ॥ ६ ॥

धूप दश विध गंधदायक, घ्राणको सुखदायजी । लें हरष जुत तें आपने कर, धरों वह्नि मांहिजी ॥

नील कुलाचल कमल मझार, देवी कीर्ति रही सुखकार। या की उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों निरमल होय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु नीलकुलाचल सम्बन्धि कमलवासिनी कीर्ति देवी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १५ ॥

कीरति देवी के परिवार, देव रहैं कमल में सार। या की उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों निरमल होय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु नील कुलाचल सम्बन्धि कीर्तिदेवी परिवार गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १६ ॥

केशरि कुंड नील गिरि शीश, तहँ तें सीता नदी चलीस। या की उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों निरमल होय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु नीलकुलाचल सम्बन्धि सीता नदी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १७ ॥

केशरि नाम कुंड तें चली, नरकान्ता सरिता दधि मिली। या की उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों निरमल होय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु नीलकुलाचल सम्बन्धि नरकान्ता नदी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १८ ॥

नंदी परवत कुंड सुजान, कमल आदि देवी सुरमान। या की उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों निरमल होय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु नीलकुलाचल सम्बन्धि ह्रदनदी कमलदेवी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १९ ॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा— नील कुलाचल ऊपरैं, है जिन थान सयान। देव खगा पूजै तहां, हम पूजैं इह ठान ॥ १ ॥

॥ छंद वेसरी ॥

जंबी द्वीप गिरि उत्तर धारा, मेरु कुलाचल सब गिरि लारा। दंडाकार भूमि में थाया, पूरब पश्चिम नौक बताया ॥ २ ॥
चौपड पासावत आकारा, ऊपर हेट व्यास सम धारा। ऊंचा जोजन चव शत भाई, व्यास निषध परवत सम थाई ॥३॥
मोरकंठसा वरण बताया, तथा सब्ज पन्ना मय गाया। इसपे नव शुभ कूट बताये, देवतने तिसपे थल गाये ॥ ४ ॥
कूट तुंग ऐसे मन लावो, निज गिरि तें आधे समझावो। सकल गिरी रतनों के कूटा, दोनों वन वेदी दुख छूटा ॥ ५ ॥
या गिरि ऊपर द्रह शुभ जानो, केशरि ताको नाम बखानो। लंबा कुंड तना विसतारा, च्यार सहस जोजन मन धारा ॥६॥
जोजन सहस दोय का व्यासा, ऊंचा जोजन चालिस भाषा। फिर इन दधि मधि कमल सुहाये, देवीदेव बसै तहां ठाये ॥७॥
फिर तिन में तें नन्दी आई, पूरब अपर चाल दधि याही। इन आदिक बहुत विसतारा, जान लेय जिन धुनि तें सारा ॥८॥

ऐसो नील कुलाचल भाई, उपमा ताकी वरणी न जाई । तापै देव जिनन्द सु थानो, सो मैं पूजों हो अघ हानो ॥९॥
या परवत की रचना सारी, भुगतै भटकै जीव संसारी । या की उतपति हर शिव जावै, ता पद पूजन सुर खग आवै ॥१०॥

सोरठा— नील कुलाचल होय, सब जीवन सुखदाय है । या गति छेदक सोय, अर्घ जजों पद तासु के ॥ ११ ॥

ॐ ह्रीं नील कुलाचल सम्बन्धि जयमाला पूर्णार्घम् निर्वपामीति स्वाहा ॥

## ॥ रम्यकक्षेत्र सम्बन्धि गतिच्छेदक अर्घ ॥

चौपई—रम्यक नाम क्षेत्र शुभ लसा, मेरु सुदर्शन उत्तर दिशा । भोग भूमि मध्य की जान, या गति छेद जजों थुति ठान ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरुउत्तरदिशा रम्यक् क्षेत्रगतिच्छेदक जिन अत्रावतरावतर संवौषट् ।

ॐ ह्रीं प्रथममेरु उत्तरदिशा रम्यक् क्षेत्रगतिच्छेदक जिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनम् ।

ॐ ह्रीं प्रथममेरु उत्तरदिशा रम्यक् क्षेत्रगतिच्छेदक जिन अत्र मम सन्निधौ सन्निधिकरणम् ।

मेरु तनी दिश उत्तर जान, रम्यक क्षेत्र रहै सुख खान । यामें उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों मन वच होय ॥

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुसम्बन्धि रम्यक क्षेत्र गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १ ॥

याही रम्यक थल मे सार, होय मनुष्य पुण्य अवतार । यामें उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों मन वच होय ॥

ॐ ह्रीं रम्यक क्षेत्र सम्बन्धि मनुष्यगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

रम्यक क्षेतर मांही सही, जलचर पशू होंय इस मही । यामें उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों मन वच होय ॥

ॐ ह्रीं रम्यक क्षेत्र सम्बन्धि जलचर जीव गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३ ॥

रम्यक भोग भूमि विच जेय, नभचर जीव ऊपजै तेय । या में उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों मन वच होय ॥

ॐ ह्रीं रम्यक क्षेत्रसम्बन्धि नभचरजीव गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४ ॥

याही रम्यक थल मधि जान, परवत भलो नाभि गिरि मान । यामें उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों मन वच होय ॥

ॐ ह्रीं रम्यकक्षेत्र सम्बन्धि नाभि गिरिगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५ ॥

रम्यक क्षेत्र भली भू माहिं, कल्प वृक्ष जाति दश ठाहिं। या में उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों निरमल होय ॥

ॐ ह्रीं रम्यक क्षेत्र संबंधि दश प्रकार कल्प वृक्ष गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

छंद अडिल्ल— रम्यक खेतर माहिं आयु पलि दोय है, दोय कोस तन मंद कषाई होय है।
दो दिन अंतर आय बुद्धि बल सुन्दरा, इन गति छेदक देव जजों सुर शिव करा ॥

ॐ ह्रीं रम्यक क्षेत्र संबधि उत्पति छेदक जिनेभ्यो महार्घम् ॥ ७ ॥ इति ॥

## ॥ रुक्मि पर्वत संबंधि अकृत्रिम चैत्यालय पूजा ॥

चौपई—रुक्मी नाम कुलाचल सोय, मेरु तनी उत्तर दिश जोय। तापे है जिन थल जिन बिंब, ताहि जजों मन वच इक थम्ब ॥

ॐ ह्रींप्रथम मेरु रुक्मिनाम पर्वत संबधि जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्रावतरावतर संवौषट् आह्वाननम्।
ॐ ह्रीं प्रथम मेरु रुक्मिनाम पर्वत संबधि जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठः ठः स्थापनम्।
ॐ ह्रीं प्रथम मेरु रुक्मिनाम पर्वत संबधि जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्र मम सन्निधौ सन्निधिकरणम्।

छंद जोगीरासा—नीर महा निरमल सुखकारी, क्षीरोदधि सम भाई। झारीकनक तनी भर करले, भक्ति धार अधिकाई ॥
रुक्मी नाम कुलाचल ऊपर, जिन मन्दिर हितकारी, बिंबन को पूजों शुभ भावन, जामन मरण निवारी ॥

ॐ ह्रीं रुक्मिनाम कुलाचल सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो जलम् ॥ १ ॥

चंदन बावन पावन जलतें, खूब घिसऊं भाई। कनक पियाले धार लेयकर, हरष घनों उपजाई ॥
रुक्मीनाम कुलाचल ऊपर, जिन मन्दिर हितकारी। बिंबनिको पूजों शुभ भावन, जामन मरण निवारी ॥

ॐ ह्रीं रुक्मिनाम कुलाचल सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो चन्दनम् ॥ २ ॥

तन्दुल उज्वल खंड विना ले, सब ही नोक धराये। सुभग रकेबी थाल लेयकर, मनमें बहु उमगाये।
रुक्मीनाम कुलाचल ऊपर, जिन मन्दिर हितकारी। बिंबनि को पूजों शुभ भावन, थान अखै फलधारी ॥

ॐ ह्रीं रुक्मिनाम कुलाचलसम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अक्षतम् ॥ ३ ॥

फूल कलप द्रुम के हितकारी, गंध धरा शुभकारी। वर्ण मनोज्ञ अनेक जातिके, ले अपने कर धारी ॥
रुक्मी नाम कुलाचल ऊपर, जिन मंदिर हितकारी। बिंबनि को पूजों शुभ भावन, कामवंश सब जारी ॥

ॐ ह्रीं रुक्मिनाम कुलाचल सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो पुष्पम् ॥ ४ ॥

तुरत करत नैवेद्य महा शुभ, षटरस पूरित भाई। सुभग थाल भर लेकर अपने, हरषधार अधिकाई ॥
रुक्मीनाम कुलाचल ऊपर, जिन मंदिर हितकारी। बिंबनि को पूजों शुभ भावन, रोग क्षुधा निरवारी ॥

ॐ ह्रीं रुक्मि कुलाचल सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यम् ॥ ५ ॥

दीपक रतनमई तमहारी, ज्योति प्रकाशक भाई। कनकथाल भर लेय आरती, जिन पूजन मन लाई ॥
रुक्मीनाम कुलाचल ऊपर, जिन मन्दिर हितकारी। बिंबनिको पूजों शुभ भावन, मिथ्या तम क्षयकारी ॥

ॐ ह्रीं रुक्मि कुलाचल सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो दीपं ॥ ६ ॥

धूप भली दश गंध तनी शुभ, मेलि इकट्ठी लायो। खेवन को मनसा वच काया, जिन चरणा उमगायो ॥
रुक्मीनाम कुलालाच ऊपर, जिन मन्दिर हितकारी। बिंबनि को पूजों शुभ भावन, कर्मनाश को धारी ॥

ॐ ह्रीं रुक्मि कुलाचल सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो धूपम् ॥ ७ ॥

श्रीफल लौंग बिदाम सुपारी, खारक पिसता भाई। इन आदिक फल लाय मनोहर, नैनन को सुखदाई ॥
रुक्मीनाम कुलाचल ऊपर, जिन मंदिर हितकारी। बिंबनि को पूजों शुभ भावन, मोक्ष फला करतारी ॥

ॐ ह्रीं रुक्मि कुलाचल सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो फलम् ॥ ८ ॥

जल चन्दन अक्षत प्रसून चरु, दीप धूप फल लाये। इनको अरघ बनाय सुभग चित, अंग अंग हुलसाये ॥
रुक्मी नाम कुलाचल ऊपर, जिन मन्दिर हितकारी। बिंबनि को पूजों शुभ भावन, अद्भुत फल करवारी ॥

ॐ ह्रीं रुक्मि कुलाचल सम्बन्धि जिनालयस्थजिनेभ्यो अर्घं ॥ ९ ॥

द्वरि—जिन पूजातें जगपूज्य होय, फिर स्वर्गमोक्ष ह्वै कर्म खोय। इमि जानि पूजिये देव पांय, तातैं भव वांछित सुख सु थाय ॥

ॐ ह्रीं रुक्मि कुलाचलसम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो महार्घम् ॥ १० ॥

## ॥ प्रत्येक अर्घ ॥

चौपई—रुक्मी नाम कुलाचल जान, सिद्धकूट उत्तम थल मान । यामें उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों, चित मल खोय ॥

ॐ ह्रीं रुक्मिनाम कुलाचल गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ११ ॥

रुक्मी भलो कुलाचल सार, तापे रुक्मी कूट जु धार । या में उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों चित मल खोय ॥

ॐ ह्रीं रुक्मिनाम कुलाचल सम्बन्धि रुक्मिनाम कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

याही रुक्मी परवत शीश, रयम्क नाम कूट सुदीश । या में उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों, चित मल खोय ॥

ॐ ह्रीं रुक्मि कुलाचल सम्बन्धि रम्यकनाम कूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३ ॥

याही रुक्मी परवत सही, नारी नाम कूट की मही । या में उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों, चित मल खोय ॥

ॐ ह्रीं रुक्मि कुलाचल सम्बन्धि नारीनाम कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४ ॥

रुक्मीनाम कुलाचल सही, तामें बुद्ध कूट की मही । या में उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों चित मल खोय ॥

ॐ ह्रीं रुक्मिनाम कुलाचल सम्बन्धि बुद्धकूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५ ॥

ये ही कुलाचल रुक्मी जान, रूप कुला तहँ कूट वखान । या की उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों चित मल खोय ॥

ॐ ह्रीं रुक्मिनाम कुलाचल सम्बन्धि रूपकुला कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

नाम कुलाचल रुक्मीजान, हिरण्यनाम की कूट वखान । या की उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों, चित मल खोय ॥

ॐ ह्रीं रुक्मिनाम कुलाचलसम्बन्धि हिरण्यनामकूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ७ ॥

रुक्मी नाम कुलाचल सार, मणि कंचन तहँ कूट सुधार । या की उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों चित मल खोय ॥

ॐ ह्रीं रुक्मीनाम कुलाचल सम्बन्धि मणिकाचन कूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८ ॥

ये ही रुक्मी के वसुकूट, देव रहें सुख से अघ छूट । या की उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों चित मल खोय ॥

ॐ ह्रीं रुक्मीनाम कुलाचल सम्बन्धि देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

रुक्मी नाम कुलाचल जान, पुंडरीक महाद्रह मान । या की उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों चित मल खोय ॥

ॐ ह्रीं रुक्मीनाम कुलाचल सम्बन्धि महापुण्डरीक ह्रदगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

महा पुंडरीक द्रह माहि, कमल कह्यो मणिमय हित ठाहि । या की उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों चित मल होय ॥

ॐ ह्रीं रुक्मिनाम कुलाचल महापुडरीक ह्रदसंबन्धि कमलगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ११ ॥

पुंडरीक ह्रद कमल सु तेय, तापर कमल महा अति जेय । ता में उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों चित मल खोय ॥

ॐ ह्रीं रुक्मीनाम कुलाचल पुंडरीकह्रदकमलमवधि बुद्धिदेवो गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १२ ॥

महा पुंडरीक कमलद्रह सार, तापे बुधि देवी थुति धार । या में उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों चित मल खोय ॥

ॐ ह्रीं रुक्मिनाम कुलाचल पुडरीकह्रद कमल सम्बन्धि बुद्धिदेवी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १३ ॥

बुध देवी परिवार सु देव, बसै और कमलन में जेव । ता की उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों चित मल खोय ॥

ॐ ह्रीं रुक्मिनाम कुलाचल महापुडरीकह्रदकमलवासो बुद्धिदेवी परिवारदेवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १४ ॥

महा पुंडरीक द्रह सही, नारी सरिता उतपति भई । या में उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों चित मल खोय ॥

ॐ ह्रीं रुक्मिनाम कुलाचल महा पुडरीकह्रद सम्बन्धि नारो नदी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १५ ॥

महा पुंडरीक द्रह जान, नदी रूप्य कूला निकसान । या में उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों चित मल खोय ॥

ॐ ह्रीं रुक्मिनाथ कुलाचल महापुडरीक ह्रद सम्बन्धि रूप्यकूलानदी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १६ ॥

छंद अडिल्ल—

नंदी द्रह गिरि फूल और सुर जो सही, इन आदिक जो रचना सब ही सुखमयी ।
रुक्मी नाम कुलाचल जो विधि जानिये, ता गति छेदक सोय जजों अघ हानिये ॥

ॐ ह्रीं रुक्मि कुलाचल संबधि गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १७ ॥

॥ जयमाला ॥

चौपई—रुक्मी नाम कुलाचल सोय, ताकी रचना गावैं जोय । सुनत कथन हित उपजै सही, होय पाप क्षय शुभ फल मही ॥१॥

छन्द वेसरी

रुक्मी नाम कुलाचल जानो, जंबू द्वीप विषै शुभ थानो । दंडाकार तुंग अधिकाई, पूरब परिचम नोक बताई ॥ २ ॥
श्वेत वरण रूपा सम होई, ताकी महिमा लखै न कोई । जोजन द्वय शत ऊंचा जानो, चौडाई आगम तें मानो ॥ ३ ॥
महा पुंडरीक पे कुंडा, जोजन दश द्रह जानों ऊंडा । दोय सहस जोजन लंबाई, व्यास जोजना सहस बताई ॥ ४ ॥
तामें कमल रतन मय मानो, तहं पे बुध देवी को थानो, जोजन दोय कमल का वासा, ऊंचा जल सम कछु अधिकासा ॥५॥
ता द्रह में दो सरिता आई, नारी रूप्य कुला लख भाई । सो चलि बहु नंदी-जुत होई, मिली समद लवणोदधि सोई ॥६॥
और कमल लघु द्रह में भाई, घने कहे परिवार बताई । तिन पे बुधि देवी परिवारा, देव रहै नाना सुख धारा ॥ ७ ॥
इत्यादिक रुक्मी गिरि मांही, रचना घनी वाणि जिन गाही । और ऊपरै कूट बताये, तिन पे देव बसे धुनि गाये ॥ ८ ॥
तिन पे एक कूट सिध जानो, तापे जिन को थान बखानो । बिंब महा सुन्दर जिन जैसा, सो मैं पूजों सिध फल ऐसा ॥९॥
देव खगां नित पूजा ठाने, अपने तन को सफल कराने । हम तो मन वच काय लगाई, यहां ही भावन भावैं भाई ॥ १० ॥

दोहा—

रुक्मी परवत ऊपरैं, देव जिनेश्वर थान । देव खगां उस थल जजें, हम यहां भावन जान ॥

ॐ ह्रीं रुक्मि नाम कुलाचल संबंधि जिन चैत्यालय पूजा महार्घं ॥ ११ ॥ इति० ॥

## ॥ हैरण्यवत क्षेत्र संबंधी उत्पति छेदक अर्घ ॥

चौपई—क्षेत्र विदेह हिरण्यवत सोय, तहं पे आयु एक पलि होय । तिनकी उतपति छेदक सही, तिन पद पूजैं हैं शिव मही ।

ॐ ह्रीं हैरण्यवत क्षेत्र संबंधि मनुष्य गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २ ॥

जय जय भोग भूमि मन लाय, होय पशू पंचेन्द्री आय । तिनकी उतपति छेदक सही, तिन पद पूजैं हैं शिव मही ।

ॐ ह्रीं हैरण्य वत क्षेत्र संबंधि भोग भूमि पंचेन्द्रिय पशु गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥३ ॥

जघन्य भोग भूमि के मांहिं, थलचर जीव होय तिस ठांहि । तिनकी उतपति छेदक सही, तिन पद पूजैं हैं शिव मही ।

ॐ ह्रीं हैरण्यवत क्षेत्र संबंधि जघन्य भोग भूमि थलचर जीव गति छेदक जिनेभ्यो अर्घंम ॥ ४ ॥

जघन्य भोग भूमि के मांहि, दशधा कल्प वृक्ष तिस ठांहि । तिनकी उतपति छेदक सही, तिन पद पूजैं ह्वै शिव मही ॥

ॐ ह्रीं हैरण्यवत क्षेत्र संबधि जघन्य भोग भूमि दश प्रकार कल्पवृक्ष गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५ ॥

याहि जघन्य भोग भू मांहि, थावर होय विकलत्रय नाहि । तिनकी उतपति छेदक सही, तिन पद पूजैं ह्वै शिव मही ।

ॐ ह्रीं हैरण्यवत क्षेत्र सबधि जघन्य भोग भूमि स्थावर गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ६ ॥

है हैरण्य क्षेत्र बिच सार, नाभि नाम गिरि है सुख कार । तिनकी उतपति छेदक सही, तिन पद पूजैं ह्वै शिव मही ॥

ॐ ह्रीं हैरण्यवत क्षेत्र सबधि नाभि गिरि गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७ ॥

छंद हरिगीतिका—इस भोग भूमि जघन मांही, आयु इक पलि की सही । तन एक कोस जु तुंग जानो, बुद्धि बल सम रूप ही ।
इक रोज अंतर खाय भोजन, आंवले सम जानिये । या गति छेदक देव पूजे, स्वर्ग शिव सुख मानिये ॥

ॐ ह्रीं हैरण्यवत क्षेत्र जघन्य भोग भूमि गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ८ ॥ इति० ॥

## ॥ शिखरी पर्वत पूजा ॥

छंद अडिल्ल—

शिखरी नाम कुलाचल ऊपर जानिये, सिद्ध कूट शिर जिनको थान बखानिये ।
देव खगा तहां जाय पूज्य जिमि सुख लहै, हम इहां भावन थापि पूजि के अघ दहै ॥

ॐ ह्रीं शिखरी नाम कुलाचल संबधि जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्रावतरावतर संवौषट् आह्वाननम् ।

ॐ ह्रीं शिखरी नाम कुलाचल सबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः, स्थापनम् ।

ॐ ह्रीं शिखरी नाम कुलाचल सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्र मम सन्निधौ, सन्निधिकरणम् ।

छंद गीतिका—लाय निरमल नीर सुखदा, क्षीर दधि सम जानिये । कनक झारी हरप जुत ह्वैं, आपने कर आनिये ।
शिखरी कुलाचल शीश जिनके, थान जो सुखदाय है । मैं जजौं धारा देय जल की, जरा जनम नशाइये ॥

ॐ ह्रीं शिखरी नाम कुलाचल संबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो जल ॥ १ ॥

घसि नीर निरमल मांहि चंदन, घ्राण को सुख दाय जी । फिर कनक थाली आप कर ले, भक्ति बहु उर लायजी ।

शिखरी कुलाचल शीश जिन को, थान जो सुख दाय है। मैं जजों चंदन पाय जिनके, फलै भव तप जाय है ॥

ॐ ह्रीं शिखरी नाम कुलाचल सबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो चदन ॥ २ ॥

शुभ लेय अक्षत जान मुक्ता, फल समा उज्वल सही। बिन खंड नख शिख शुद्ध जानो, गंध जुत तंदुल कही।
मैं जजों शिखरी शीश जिन थल, पाय जिन मन लाय जी। ता फलै होई अखंड सुख फल फेर दुख नहीं पायजी ॥

ॐ ह्रीं शिखरी नाम कुलाचल सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अक्षतम् ॥ ३ ॥

फूल सुर द्रुम गंध दायक वरण नाना जानिये। तिस गंध बसि हो भ्रमर आवैं, पहुप ऐसे आनिये ॥
मैं जजों शिखरी शीश जिन थल, पाय जिन मन लायजी। ता फलै नाशै मदन को मद, सहज ही दुख जायजी ॥

ॐ ह्रीं शिखरी नाम कुलाचल सबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो पुष्प ॥ ४ ॥

नैवेद्य पट रस पूर वांछित, जीभ को सुखदा सही। ले तुरत कीनों आप कर ले, महा उज्वल शुभ मही।
मैं जजों शिखरी शीश जिन थल, पाय जिन मन लायजी। ता फलै भूख विनाश पावै, दोष सब ही जाय जी ॥

ॐ ह्रीं शिखरी नाम कुलाचल सबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो ॥ नैवेद्य ॥ ५ ॥

दीप तमहर रतन कारी, घटपटा परकाशियो। धर थाल कंचन आप करले; भक्ति बहु मुख भाषियो।
मैं जजों शिखरी शीश जिन थल, पाय जिन मन लाय जी। ता फलै मिथ्या रोग नाशै, ज्ञान प्रकटै आय जी ॥

ॐ ह्रीं शिखरी नाम कुलाचल सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो दीप ॥ ६ ॥

अगर आदि मिलाय दश विधि, धूप मन मानी धरों। बिन धूम अगनी माहि धर करि, भाव निरमल निज करों।
मैं जजों शिखरी शीश जिन थल, पाय जिन मन लाय जी। ता फलै नाशै कर्म सब ही, सिद्ध को पद पायजी ॥

ॐ ह्रीं शिखरी नाम कुलाचल सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो धूपं ॥ ७ ॥

लाय श्रीफल लोंग पिस्ता, सुभग पुंगी फल सही। खारक बिदाम सु आदि दे के, फल लिये बहु सुख मही।
मैं जजों शिखरी शीश जिन थल, पाय जिन मन लायजी। ता फलै उपजे मोक्ष के फल, और क्या अधिकाय जी ॥

ॐ ह्रीं शिखरी नाम कुलाचल सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो फलं ॥ ८ ॥

नीर चंदन सुभग अक्षत, फूल चरु दीपक सही। वर धूप दशधा फल मनोहर, मेलि के वसु अर्घ ही।
मैं जजों शिखरी शीश जिन थल, पाय जिन मन लाय जी। ता फलै अदभुत होय महिमा, सिद्ध को पद पार जी।

ॐ ह्रीं शिखरी नाम कुलाचल सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

जल आदि द्रव्य मिलाय आगे, अरघ सुखदा लायजी। ले आपने कर आरती शुभ, जिन तने गुण गायजी ॥
मैं जजों शिखरी शीश जिन थल, जजों जिन मन लाय जी। ता फलै उपजे देव खग नर, फेर शिव थलपायजी ॥

ॐ ह्रीं शिखरी नाम कुलाचल सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो महार्घम् ॥ १० ॥

## प्रत्येक अर्घ

छंद चौपई–शिखरी नाम कुलाचल जान, तापे सिद्ध कूट मन आन। याकी उतपति छेदन हार, ताके पद पूजों सुखकार ॥

ॐ ह्रीं शिखरी कुलाचल सबंधि सिद्ध कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १ ॥

याहि कुलाचल शिखरी जान, तापे शिखरी कूट बखान। याकी उतपति छेदन हार, ताके पद पूजों सुखकार ॥

ॐ ह्रीं शिखरी कुलाचल सबन्धि शिखरी कूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

शिखरी पर्वत ऊपर जान, हिरण्य कूट है बहु सुख खान। याकी उत्पति छेदन हार, ताके पद पूजों सुखकार ॥

ॐ ह्रीं शिखरी नाम कुलाचल सम्बन्धि हिरण्य कूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३ ॥

नाम कुलाचल शिखरी जोय, रस देवी तहँ कूट जु सोय। याकी उतपति छेदन हार, ताके पद पूजों सुखकार ॥

ॐ ह्रीं शिखरी नाम कुलाचल सम्बन्धि रस देवी कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४ ॥

याहि कुलाचल शिखरी जान, तापे रक्ता कूट बखान। याकी उतपति छेदन हार, ताके पद पूजों सुखकार ॥

ॐ ह्रीं शिखरी नाम कुलाचल सम्बन्धि रक्ता कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ५ ॥

शिखरी भला कुलाचल सोय, लक्ष्मी कूट महा सुख होय। याकी उतपति छेदन हार, ताके पद पूजों सुखकार ॥

ॐ ह्रीं शिखरी नाम कुलाचल सम्बन्धि लक्ष्मी कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

जान कुलाचल शिखरी जेय, तापे सुवरन कूट गिनेय । याकी उतपति छेदन हार, ताके पद पूजों सुखकार ॥

ॐ ह्रीं शिखरी नाम कुलाचल सम्बन्धि सुवर्ण कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७ ॥

शिखरी नाम कुलाचल मही, रक्त बरण तहँ कूट जु मही । याकी उतपति छेदन हार, ताके पद पूजों सुखकार ॥

ॐ ह्रीं शिखरी नाम कुलाचल संबधी रक्तवती कूट गतिच्छेदक जिनेभ्य अर्घम् ॥ ८ ॥

नाम महा गिरि शिखरी जान, गंधवती तहाँ कूट बखान । याकी उतपति छेदन हार, ताके पद पूजों सुखकार ॥

ॐ ह्रीं शिखरी नाम कुलाचल सम्बन्धि गधवती कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

शिखरी पर्वत ऊपर सही, कूटैरावत की शुभ मही । याकी उतपति छेदन हार, ताके पद पूजों सुखकार ॥

ॐ ह्रीं शिखरी नाम कुलाचल सम्बन्धि ऐरावत कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

शिखरी नाम कुलाचल जोय, कूट तहाँ मणि कांचन सोय । याकी उतपति छेदन हार, ताके पद पूजों सुखकार ॥

ॐ ह्रीं शिखर नाम कुलाचल सम्बन्धि मणि कांचन कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ११ ॥

कूट कुलाचल शिखरी शीश. तिन पे देव बसै अवनीश । याकी उतपति छेदन हार, ताके पद पूजों सुखकार ॥

ॐ ह्रीं शिखरी नाम कुलाचल सम्बन्धि कूट वासी देव गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १२ ॥

शिखरी नाम कुलाचल जान, तापै पुंडरीक द्रह खान । याकी उतपति छेदन हार, ताके पद पूजों सुखकार ॥

ॐ ह्रीं शिखरी नाम कुलाचल सम्बन्धि पुंडरीक ह्रद गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १३ ॥

पुंडरीक द्रह में अवलोय, मूल कमल मणि मय इक जोय । याकी उतपति छेदन हार, ताके पद पूजों सुखकार ॥

ॐ ह्रीं शिखरी नाम कुलाचल सम्बन्धि ह्रद कमल गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १४ ॥

शिखरी गिरि के द्रह में जोय, कमल वासिनी देवी सोय । याकी उतपति छेदन हार, ताके पद पूजों सुखकार ॥

ॐ ह्रीं शिखरी नाम कुलाचल सम्बन्धि ह्रद वासिनी लक्ष्मी देवी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १५ ॥

पुंडरीक द्रह कमल जु सोय, ता परिवार कमल अरु होय । याकी उतपति छेदन हार, ताके पद पूजों सुखकार ॥

ॐ ह्रीं शिखरी नाम कुलाचल सम्बन्धि कमल परिवार गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ १६ ॥

इन परिवार कमल सुर जोय, लच्मी देवी परिकर होय। याकी उतपति छेदन हार, ताके पद पूजों सुखकार ॥

ॐ ह्रीं शिखरी कुलाचल सम्बन्धि लच्मी देवी परिवार गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १७ ॥

पुंडरीक द्रह शिखरी शीश , रक्ता नदी थान ये दीश। याकी उतपति छेदन हार, ताके पद पूजों सुखकार ॥

ॐ ह्रीं शिखरी कुलाचल सम्बन्धि रक्तानदी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १८ ॥

पुंडरीक द्रह में ते चली, रक्तोदा नंदी मन रली। याकी उतपति छेदन हार, ताके पद पूजों सुखकार ॥

ॐ ह्रीं शिखरी कुलाचल सम्बन्धि रक्तोदा नदी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम्॥ १९ ॥

कनक कुला नंदी मन लाय, पुंडरीक द्रह तें उपजाय। याकी उतपति छेदन हार, ताके पद पूजों सुखकार ॥

ॐ ह्रीं शिखरी कुलाचल संबधी स्वर्ण कूलानदी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २० ॥

गिरि द्रह कूट कमल सुर जोय, इत्यादिक रचना सब सोय। याकी उतपति छेदन हार, ताके पद पूजों सुखकार ॥

ॐ ह्रीं शिखरी कुलाचल संबधि कमल वासी देव गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २१ ॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा— शिखरी गिरि ऊपर सही, है जिनवर को धाम। सो में यहां भावन भजों, देव जजों तिस ठाम ॥ १ ॥

॥ छंद वेसरी ॥

जंबू द्वीप विषै गिरि जानो, शिखरी ताको नाम बखानो। चौपड पासे के आकारा, हेठ व्यास जे तो शिर धारा ॥ २ ॥
पूरब पश्चिम नोक बताई, शत जोजन ऊंचो है भाई। कनक जिसो रंग ताको जानो, तापै पुंडरीक द्रह मानो ॥ ३ ॥
सो यह द्रह जोजन शत पांचा, व्याम कह्यो जिन ध्वनि में सांचा। लंबा सहस जोजना भाई, दश जोजन ऊंचा सुख दाई। ४ ॥
ता द्रह मांहिं कमल सुखकारी, रतन मई जोजन विसतारी। तापे देवी लच्मी वासो, नंदी तीन चली इस मा सो ॥ ५ ॥
और घने द्रह में सुनि भाई, कमल घने लघु अति सुखदाई। तिन पे देव रहैं हितकारी, लच्मी देवी के परिवारी ॥ ६ ॥
फिर शिखरी परवत पे भाई, कूट कहे एकादश ठाई। तिन पे देव रहै सुखकारी, सिद्ध कूट पेजिन थल भारी ॥ ७ ॥
ताको देव नमें थुति लाई, नभचर में बहुते गुणगाई। ताके फल बहु पुण्य उपावै, अनुक्रम तें जिनको पद पावै ॥ ८ ॥

तातै मैं भी मन वच काई, अष्ट द्रव्य शुध लेकर भाई। भावन ये पूजे जिन देवा, भो भो मिलै फेर तुम सेवा ॥ ९ ॥

दोहा— ऐसे शिखरी गिरि परै, सिद्ध कूट पे जान। थान भले जिन देव को, ताहि जजों हित आन ॥

ॐ ह्रीं शिखरी कुलाचल सबंधि सिद्ध कूट चैत्यालय जिनेभ्यो जयमालार्घम् ॥ १० ॥ इति० ॥

## ॥ ऐरावत क्षेत्र संबंधी जिन चैत्यालय पूजा ॥

छंद अडिल्ल—

जंबू दीप तनों ऐरावत जानिये, क्षेतर महा मनोज्ञ मोक्षदा मानिये।
तहँ थानक जिन देव तने शोभै सही, सो मैं जजों सुभाय भावना जुत ठही ॥

ॐ ह्रीं जबू द्वीप संबधि ऐरावत क्षेत्रस्थ जिन चैत्यालय जिन अत्रावतरावतर संवौषट्।
ॐ ह्रीं जबू द्वीप सबधि ऐरावत क्षेत्रस्थ जिन चैत्यालय जिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठः ठः स्थापनम्।
ॐ ह्रीं जबू द्वीप संबधि ऐरावत क्षेत्रस्थ जिन चैत्यालय जिन अत्र मम सन्निधौ सन्निकरणम्।

छंद—जोगीरासा—गंगा सरिता को शुभ पानी, कनक कलश भरि लाऊं। ले अपने कर बहु हरषे चित, पूजन को उमगाऊं ॥
ऐरावत क्षेतर थल मांही, जे जिन थान बताये। ते सब मैं पूजों जल सेती, जय जय जय जिनराये ॥

ॐ ह्रीं जंबू द्वीप ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो जलम् ॥ १ ॥

चंदन बावन पावन चित कर, गंध धार सुखकारी। निरमल जल घसि के शुध कीनो, रतन पियाले धारी ॥
ऐरावत क्षेतर थल मांही, जे जिन थान बताये। ते सब मैं पूजों चंदन से, जय जय जय जिनराये ॥

ॐ ह्रीं जबू द्वीप ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो चन्दनम् ॥ २ ॥

अक्षत उज्वल खंड बिना शुभ, मुक्ताफल से जानो। कनक रकेबी धार मनोहर पुन्य थकी मन मानो ॥
ऐरावत क्षेतर थल मांही, जो जिन थान बताये। ते सब मैं पूजों अक्षय सों, जय जय जय जिनराये ॥

ॐ ह्रीं जबू द्वीप ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अक्षतम् ॥ ३ ॥

फूल मनोज्ञ भले गंध धारी, नाना वरण सु भाई। इत्यादिक बहुते गुण धारक, घ्राण नयन सुखदाई ॥
ऐरावत क्षेतर थल माहीं, जो जिन थान बताये। ते सब मैं पूजों फूलन सों, जय जय जय जिनराये ॥

ॐ ह्रीं जबू द्वीप ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो पुष्पम् ॥ ४ ॥

पटरस पूर मिलाय मनोहर, महती किरिया धारी। वांछित खाजा फीणी मोदक, ले आया सुखकारी ॥
ऐरावत चेतर के माहीं, जे जिन थान बताये। ते सब मैं पूजों शुभ चरु से, जय जय जय जिन राये ॥

ॐ ह्रीं जंबू द्वीप ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यम् ॥ ५ ॥

दीपक रतनमई तम हारी, ज्योति पुंज अधिकाई। कनक थाल भर लेकर अपने, करों आरती भाई ॥
ऐरावत चेतर थल माहीं, जे जिन थान बताये। ते सब मैं पूजों दीपक से, जय जय जय जिनराये ॥

ॐ ह्रीं जंबू द्वीप ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो दीपम् ॥ ६ ॥

अगर कपूर मिलाय और सब, दशधा धूप मिलाऊं। अपने करतें अगनि माहिं सब खेऊं अति सुख पाऊं ॥
ऐरावत चेतर थल माहीं जे जिन थान बताये। ते मैं पूजों शुद्ध धूपतें, जय जय जय जिनराये ॥

ॐ ह्रीं जंबू द्वीप ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो धूप ॥ ७ ॥

श्रीफल लौंग बिदाम सुपारी, खारक पिस्ता जानों। इनको आदि भले फल लेके हिय में हर्ष समानो ॥
ऐरावत चेतर थल माहीं, जेजिन थान बताये। ते सब पूजों शुभ फल लेके, जय जय जय जिनराये ॥

ॐ ह्रीं जंबू द्वीप ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो फल ॥ ८ ॥

जल चंदन अक्षत प्रसून चरु, दीप धूप फल लाई। इन आदिक शुभ द्रव्य लेयकर, अर्घकरों हितदाई ॥
ऐरावत चेतर थल माहीं, जे जिन थान बताये। ते सब मैं पूजों सु अर्घ ले, जय जय जय जिनराये ॥

ॐ ह्रीं जंबू द्वीप ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

छंद गीतिका—कर लेय वसु द्रव अरघ सुन्दर आरती सुखदायजी। फिर गाइये गुण जगत गुरुके, वचन मन लव लायजी ॥
शुभ क्षेत्र ऐरावत तने जिन, थानको मन लाव रे। मैं जजों अर्घ चढाय जय जय शब्द तें सुख पाव रे ॥

ॐ ह्रीं जंबू द्वीप ऐरावत क्षेत्र सबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो महार्घम् ॥ १० ॥

## ॥ प्रत्येक अर्घ ॥

चौपई—ऐरावत क्षेतरके माहिं, प्रथमकाल जो रचन थाहि। ता में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र प्रथमकाल सम्बन्धि नर पशु गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १ ॥

ऐरावत में दूजो काल, होय पशु नर आदि विशाल। ताकी उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों निरमल होय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र द्वितीयकाल सम्बन्धि नर पशु गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

ऐरावत क्षेतर में जान, होय पशु नर उतपति मान। ताकी उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों निरमल होय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र तृतीयकाल सम्बन्धि नर पशु गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३ ॥

ऐरावत क्षेतर में सही, कुलकर होवे शुभ की मही। या की उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों निरमल होय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि अत कुलकर गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४ ॥

ऐरावत क्षेतर के माहीं, चोथे काल पशु नर पाहिं।। या की उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों निरमल होय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र चतुर्थकाल सम्बन्धि नर पशु गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५ ॥

## ॥ ऐरावत क्षेत्र संबंधि वर्तमान चतुर्विंशति जिन पूजा ॥

छंद—अडिल्ल—

प्रथम मेरु ऐरावत खेतर जानिये, वर्तमान चौवीस भये जिन मानिये।
बाल चन्द जिन आदि अन्त वीरसेनजी चौवीसों जिन थापि जजों सुख लेनजी ॥

ॐ ह्रीं जंबू द्वीप ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि वर्तमान चतुर्विंशति जिन अत्रावतरावतर संवौषट्।

ॐ ह्रीं जंबू द्वीप ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि वर्तमान चतुर्विंशति जिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठः ठः स्थापनम्।

ॐ ह्रीं जंबू द्वीप ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि वर्तमान चतुर्विंशति जिन अत्र मम सन्निधौ सन्निधिकरणम्।

छंद-गीतिका—नीर निरमल गंध जुत शुभ, हरष मन कर के सही। शुभ पद्म द्रह को लाय, ऐसो कनक झारी में सही ॥
पूज्य जिन चौवीस ऐरावत विषै जो हो रहे। ते हरो मेरे पाप मल सब आपने मल धो रहे ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि वर्तमान चतुर्विंशति जिनेभ्यो जलम् ॥ १ ॥

चंदन घसों शुभ बावनो मैं, नीर गंध मिलाय जी। भरि रतन झारी आप करले, हरष बहु विधि पायजी ॥
पूज्य जिन चौवीस ऐरावत विषै जो हो रहे। ते हरो मेरे पाप मल सब आपने मल धो रहे ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि वर्तमान चतुर्विंशति जिनेभ्यो चन्दनम् ॥ २ ॥

अक्षत अखंड सुगंध उज्वल, महा सुखदा जानिये । ले कनक थाल भराय सुन्दर, आप भव दधि भानिये ॥
पूज्य जिन चौबीस ऐरावत विषै जो हो रहे । ते हरो मेरे पाप मल सब, आपने मल धो रहे ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि वर्तमान चतुर्विंशति जिनेभ्यो अक्षतम् ॥ ३ ॥

फूल नाना वरण धारक गंध जुत सब पाट हैं । ले माल जाकी महा सुन्दर, काम मद की दाट है ॥
पूज्य जिन चौबीस ऐरावत विषै जो हो रहे । ते हरो मेरे पाप मल सब, आपने मल धो रहे ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि वर्तमान चतुर्विंशति जिनेभ्यो पुष्पं ॥ ४ ॥

नैवेद्य पट रस पूर वांछित, तुरत कर में लाय जी । धर थाल सुन्दर आप कर ले, देव जिन गुण गायजी ।
पूज्य जिन चौबीस ऐरावत, विषै जो हो रहे । ते हरो मेरे पाप मल सब, आपने मल धो रहे ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि वर्तमान चतुर्विंशति जिनेभ्यो नैवेद्यम् ॥ ५ ॥

ले रतन दीपक ध्वांत नाशक, ज्योति बहु परकाशिया । भर थाल कंचन आप करले, देव जिन गुण गाइया ।
पूज्य जिन चौबीस ऐरावत, विषै जो हो रहे । ते हरो मेरे पाप मल सब, आपने मल धो रहे ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि वर्तमान चतुर्विंशति जिनेभ्यो दीपम् ॥ ६ ॥

धूप दश विधि गंध की कर, पीस के शुभ लाइयो । धरि अगनि भीतर आप कर तें, भक्ति जुत गुण गाइयो ।
पूज्य जिन चौबीस ऐरावत,-विषै जो हो रहे । ते हरो मेरे पाप मल सब, आपने मल धो रहे ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि वर्तमान चतुर्विंशति जिनेभ्यो धूप ॥ ७ ॥

लौंग पिस्ता और श्रीफल, खारका सुख दाय है । शुभ जान पुंगी फल बिदाम सु, और फल बहु लाय है ।
पूज्य जिन चौबीस ऐरावत, विषै जो हो रहे । ते हरो मेरे पाप मल सब, आपने मल धो रहे ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि वर्तमान चतुर्विंशति जिनेभ्यो फलम् ॥ ८ ॥

उदक चंदन पुष्प अक्षत, दीप धूप फला सही । करि अर्घ सुख दा आरती ले, दान उर की शुभ मही ।
पूज्य जिन चौबीस ऐरावत, विषै जो हो रहे । ते हरो मेरे पाप मल सब, आपने मल धो रहे ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि वर्तमान चतुर्विंशित जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

छंद पद्धरि–क्षेतर ऐरावत माहि सोय, चौबीस जिनंद जो होय जोय। ता समै देव खग पूजि लाय, मैं अर्घ जजों इह भाव भाय।
ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बंधि वर्तमान चतुर्विंशति जिनेभ्यो महार्घम् ॥ १० ॥

॥ प्रत्ये अर्घ ॥

चौपई–बाल चन्द्र पहले जिन सोय, होय रहे ऐरावत जोय। सुर खग पूजे थे तब आय, मैं अब जजों सु भावन भाय।
ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि बालचन्द्र नामा प्रथम वर्तमान जिनाय अर्घं ॥ १ ॥

सुव्रत जिन ऐरावत मांय, होय रहे सब को सुख दाय। सुर खग पूजे थे तब आय, मैं अब जजों सु भावन भाय।
ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि सुव्रत नाम वर्तमान जिनाय अर्घं ॥ २ ॥

अगनिसेन जिन जी हो रहे, ऐरावत क्षेतर में भये। सुर खग पूजे थे तब आय, मैं अब जजों सु भावन भाय।
ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सबधि वर्तमान अगनि सेन जिनाय अर्घम् ॥ ३ ॥

ऐरावत क्षेतर में जोय, नंद सेन जिन हो रहे सोय। सुर खग पूजे थे तब आय, मैं अब जजों सु भावन भाय।
ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र संबंधि वर्तमान नंदसेन जिनाय अर्घम् ॥ ४ ॥

श्रीदत नाम जिनेश्वर कहे, सो भी ऐरावत में थये। सुर खग पूजे थे तब आय, मैं अब जजों सु भावन भाय।
ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र संबंधि वर्तमान श्री दत्त जिनाय अर्घम् ॥ ५ ॥

ऐरावत खेतर में सार, जिन व्रत धर हो रहे सुधार। सुर खग पूजे थे तब आय, मैं अब जजों सु भावन भाय।
ॐ ह्री ऐरावत क्षेत्र सबधि वर्तमान जिनव्रत जिनाय अर्घम् ॥ ॥ ६ ॥

सोमचन्द्र जिन जो हो रहे, ऐरावत क्षेतर में थहे। सुरखग पूजें थे तब आय, मैं अब जजों सु भावन भाय ॥
ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि वर्तमान सोमचन्द्र नाम जिनाय अर्घम् ॥ ७ ॥

धृत धीरज जिनवर ये भये, ऐरावत में कर्मन जये। सुरखग पूजे थे तब आय, मैं अब जजों सुभावन भाय ॥
ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्रसम्बन्धि धृति धैर्य वर्तमान जिनाय अर्घम् ॥ ८ ॥

शतायुप जिनजी हो रहे, ऐरावत खेतर में रहे। सुरखग पूजे थे तब आय, मैं अब जजों सुभावन भाय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि शतायुप वर्तमान जिनाय अर्घम् ॥ ९ ॥

शिवशतायु नाम भगवान, ऐरावत ह्वै रहे सुजान। सुरखग पूजे थे तब आय, मैं अब जजों सुभावन भाय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि शिवशतायु वर्तमान जिनाय अर्घम् ॥ १० ॥

जिनवर श्रेयांश होय रहे, सो भी ऐरावत में भये। सुरखग पूजे थे तब आय, मैं अब जजों सुभावन भाय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि श्रेयांस जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ॥ ११ ॥

होय रहे अतिजल जिन जोय, ऐरावत खेतर में होय। सुर खग पूजे थे तब आय, मैं अब जजों सुभावन भाय ॥

ॐ ह्री ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि वर्तमान अतिजल जिनाय अर्घम् ॥ १२ ॥

सिंहसेन जिनवरजी होय, ते भी ऐरावत में सोय। सुर खग पूजे थे तब आय, मैं अब जजों सुभावन भाय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि वर्तमान सिंहसेन जिनाय अर्घम् ॥ १३ ॥

जिन उपशान्त वरत है जान, ऐरावत खेतर के मान। सुरखग पूजे थे तब आय, मैं अब जजों सुभावन भाय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि वर्तमान उपशान्त जिनाय अर्घं ॥ १४ ॥

गुप्तासन जिन भी हो रहे, क्षेत्र भले ऐरावत भये। सुरखग पूजे थे तब आय, मैं अब जजों सुभावन भाय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि वर्तमान गुप्तासन जिनाय अर्घम् ॥ १५ ॥

अन्त वीर्य जिन भी हो रहे, सो ऐरावत खेतर थहे। सुरखग पूजे थे तब आय, मैं अब जजों सुभावन भाय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि वर्तमान अन्तवीर्य जिनाय अर्घम् ॥ १६ ॥

स्वामी पार्श्व होय जिन रहे, ऐरावत खेतर में भये। सुरखग पूजे थे तब आय, मैं अब जजों सुभावन भाय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि पार्श्वजिनाय अर्घम् ॥ १७ ॥

जिन अतिध्यान होय सो रहे, सोभी ऐरावत में भये। सुरखग पूजे थे तब आय, मैं अब जजों सुभावन भाय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत सम्बन्धि अतिध्यान वर्तमान जिनाय अर्घम् ॥ १८ ॥

होय रहे मरुदेव जिनन्द, ऐरावत खेतर सुखकन्द । सुरखग पूजे थे तत्र आय, मैं अत्र जजों सुभावन भाय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि वर्तमान मरुदेव जिनेन्द्राय अर्घम् ॥ १९ ॥

श्रीधर जिन हो रहे सुजान, ऐरावत खेतर में मान । सुरखग पूजे थे तत्र आय, मैं अत्र जजों सुभावन भाय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि वर्तमान श्रीधर जिनाय अर्घम् ॥ २० ॥

श्याम कंठ नामा जिन सोय, होय रहे ऐरावत जोय । सुरखग पूजे थे तत्र आय, मैं अत्र जजों सुभावत भाय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्रसम्बन्धि वर्तमान श्यामकंठ जिनाय अर्घम् ॥ २१ ॥

अग्नि प्रभ जिनजी ह्वै रहे, ऐरावत क्षेतर में भये । सुरखग पूजेथे तत्र आय, मैं अत्र जजों सुभावन भाय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि वर्तमान अग्निप्रभ जिनाय अर्घम् ॥ २२ ॥

अग्निदत्त जिन होके रहे, ऐरावत खेतर में रहे । सुरखग पूजे थे तत्र आय, मैं अत्र जजों सुभावन भाय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि वर्तमान अग्निदत्त जिनाय अर्घम् ॥ २३ ॥

वीर सेन जिन जग पति नीत, सो भी कर्म अरी को जीत । सुर खग पूजे थे तत्र आय, मैं अत्र जजों सु भावन भाय ।

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बधि वर्तमान वीर सेन जिनाय अर्घम् ॥ २५ ॥

छंद अडिल्ल—

बाल चन्द्र जिन आदि भये वृष ईशजी, वीर सेन परयंत हुए चौवीस जी ।
इनके पूजों पाय सु अरघ चढाय के, ता फल शिव सुर होय पाप क्षय लाय के ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बधि वर्तमान चतुर्विंशति जिनेभ्यो महार्घम् ॥ २५ ॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा—

ऐरावत क्षेतर विषै, वर्तमान चौवीस । बाल चन्द्र आदिक प्रभू, पूजों बिसवा वीस ॥ १ ॥

॥ छन्द वेसरी ॥

बाल चन्द्र जिन ने शिव पाई, ता दिन सुर गन वृष्टि कराई । सुव्रत देव सिद्ध पद पायो, जब हरि निज मुख जय जय गायो ॥२॥

अगनि सेन जिन जहं विचराई, तब बहु जीवन ने शिव पाई। नंद सेन जिन जहं वच लागे, तब ही पाप चौर तहं भागे ॥३॥
श्री दत देव वरी शिव नारी, तब परजा हरषी सब सारी। जिन व्रत धरि तब केवल पायो, तबहरि निज मुख जैजै गायो ॥४॥
सोमचन्द्र जिन तब विचराये, ता प्रसाद भवि पुण्य कमाये। धृति धीरज जिनको तिन सेयो, तानै आप पार गुण वेयो ॥ ५ ॥
शत आयुष जिन सेव कराई,ता जीवन ने शिव लब लाई। शिव शतायु जिन गुण तिन गायो,सो जिव निज भव सफल करायो ॥६॥
श्री श्रेयांस शिव वर ने पाये, तब बहु मुनि संग जाती लाये। तब श्रुत जल जिन मुनि पद पायो, तबही पंचाश्चर्य करायो ॥७॥
सिहसेन जिन तप तब जान्यो,सकल करम तब निज क्षय मान्यो। जिन उपशान्त स्वामि चित कीनो,छांडि जगत मग शिवरस भीनो ।८।
गुप्तासन जब केवल पायो, तब ही लोकालोक लखायो। अनंतवीर्य अपने घर ओरे, तब जग जीव शरन बहु दौरे ॥९॥
पार्श्व स्वामि जिन जन हित दाई,बिन कारण बंधू लख भाई। जिन अति ध्यान शुक्ल असि लीनी,कर्म काठ दहिकर रज कीनी १०
जिन मरु देव मरण भय छारयो, क्रोध मान छल को मद डारयो। श्री धर निज अटूट धन पायो, हरि सुर खग लखि शीश नवायो
श्याम कंठ जिन शरणै आयो, सो जिव शिव के देव कहायो। अगनि प्रभ जिन के गुण गासी, अब भी सो जिय वांछित पासी १२
अग्नि दत्त जिन कर्म खिपायो, घने जीव शिव राह लगायो। वीर सेन जिन अघ अरि जीते, तब ही कर्म तने रस वीते ॥१३॥
ऐसे जिन चौबीस व्यतीता, ऐरावत खेतर अघ जीता। अब यहां जो भवि तिन गुण गावै, सो भी जिन सो ही फल पावै ॥१४॥
दोहा— वर्ते जिन चौबीस ते, ऐरावत थल माहिं। जजों अरघ जयमाल भनि, मन वच टेक लगाहिं ॥ १५ ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि वर्तमान चतुर्विंशति जिनेभ्यो जयमालार्घम् ॥ इति०॥

## ॥ ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि अतीत चतुर्विंशति पूजा ॥

छंद गीतिका—तहं देव खग नित पूज ठानै, दरब वसु कर लायजी। कर द्रव्य सब विधि जजै भाव सु, जिन तने गुण गायजी।
जिन क्षेत्र ऐरावत सु माहीं, वीस चौ बीते सही। ते जजों मन वच काय शुभतें, थापि के इसही मही ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि अतीत चतुर्विंशति जिन अत्रावतरावतर संवौषट् आह्वाननम्।
ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सबंधि अतीत चतुर्विंशति जिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठः ठः स्थापनम्।
ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि अतीत चतुर्विंशति जिन अत्र मम सन्निधौ सन्निधिकरणम्।

॥ चाल जोगीरासा ॥

निरमल पानी शुभ कर आनी, उज्वल गंध सुभावो। कनक झारिका थाल मनोहर, पूजन को कर चावो॥
जम्बू दीप तने ऐरावत, जिन चौवीस व्यतीते। ते हू मन वच काय जजत हूँ, तिनके अघ अरि जीते॥

ॐ ह्रीं जंबू द्वीप ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि अतीत चतुर्विंशति जिनेभ्यो जलं॥ १॥

चंदन बावन पावन कारी, निरमल नीर घसाई। धार कनक प्याले शुभ चित कह, अपने कर ले भाई।
जम्बू दीप तने ऐरावत, जिन चौवीस व्यतीते। ते हू मन वच काय जजत हूँ, तिनके अघ अरि जीते॥

ॐ ह्रीं जबू द्वीप ऐरावत क्षेत्र संबधि अतीत चतुर्विंशति जिनेभ्यो चन्दनम्॥ २॥

अक्षत उज्ज्वल मुक्ता फल सम, खंड विना ले आयो। थाल मनोहर भर के शुभ चित, अपने कर में लायो।
जम्बू दीप तने ऐरावत, जिन चौवीस व्यतीते। ते हू मन वच काय जजत हूँ, तिनके अघ अरि जीते॥

ॐ ह्रीं जंबू द्वीप ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि अतीत चतुर्विंशति जिनेभ्यो अक्षतम्॥ ३॥

फूल सुगंध मनोज्ञ बनाके, नाना विधि के जानो। माल तिन्हों की लेकर अपने, कंचन थान सु आनो।
जम्बू दीप तने ऐरावत, जिन चोवीस व्यतीते। ते हू मन वच काय जजत हूँ, तिनके अघ अरि जीते॥

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीप ऐरावत क्षेत्रसम्बन्धि अतीत चतुर्विंशति जिनेभ्यो पुष्पम॥ ४॥

पट रस पूर बनाय तुरत ही, खाजे फेनी भाई। मोदक आदि मनोज्ञ लेयकर, कनक पात्र सुखदाई॥
जम्बू दीप तने ऐरावत, जिन चोवीस व्यतीते। ते हू मन वच काय जजत हैं, तिनके अघ अरि जीते॥

ॐ ह्रीं जंबूद्वीप ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि अतीत चतुर्विंशति जिनेभ्यो नैवेद्यम्॥ ५॥

दीपक मणिमय तमहर सुन्दर, ज्योति करा हितदाई। कनक थाल भरि लेय आरती, अपने कर उममाई॥
जंबूदीप तने ऐरावत जिन चौवीस व्यतीते। तेहू मन वच काय जजत हैं तिनके अघ अरि जीते॥

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीप ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि अतीत चतुर्विंशति जिनेभ्यो दीपम्॥ ६॥

चंदन अगर कपूर आदिदे, दशधा गंध मिलाई। तिनकी सुखदा धूप बनाऊं, खेऊं चित हरपाई॥

जंबूद्वीप तने ऐरावत जिन चौबीस व्यतीते । तेहू मन वच काय जजत हैं तिनके अघ अरि जीते ॥

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीप ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि अतीत चतुर्विंशति जिनेभ्यो धूपम् ॥ ७ ॥

श्रीफल लोंग बिदाम सुपारी, खारक पिस्ता जानो । इन आदिक बहुलेय मनोहर, फल अति ही सुखदानो ॥
जंबू द्वीप तने ऐरावत जिन चौबीस व्यतीते । तेहू मन वच जजत काय हैं तिनके अघ अरि जीते ॥

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीप ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि अतीत चतुर्विंशति जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८ ॥

जल चन्दन अक्षत पहुप ले, चरु दीपक तम हारा । धूप फला वसु लाय सभी को अर्घ करों सुखकारा ॥
जंबू द्वीप तने ऐरावत जिन चौबीस व्यतीते । तेहू मन वच जजत काय हैं तिनके अघ अरि जीते ॥

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीप ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि अतीत चतुर्विंशति जिनेभ्यो अर्घं ॥ ६ ॥

छंद पद्धरि—वसु द्रव्यसु अर्घ बनाय सोय, अपने करले महा हर्ष जोय ॥ ऐरावत जिन चौबीस सार, होगयें जजों ते हर्षकार ॥

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीपस्य ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धिअतीत जिन चौबीस जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १ ॥

चौपई—पंचरूप जिनवर भगवान, मानै सुरगण तिनकी आन । होयगये ऐरावत थान, तिनपद अर्घ जजों थुति आन ॥

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीपस्य ऐरावतक्षेत्रसम्बन्धि पचरूप नाम अतीत जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १ ॥

जिनधर नामा जिनवर सोय, जजैं भव्य तिनके अघ खोय । होय गये ऐरावत थान, तिन पद अर्घ जजों थुति आन ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्रसम्बन्धि जिनधरनामा अतीत जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

संप्रतीक नामा जिन सोय, सुरनर हू पूजैं मद खोय । होय गये ऐरावत थान, तिन पद अर्घ जजों थुति आन ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्रसम्बन्धि सम्प्रतीकनामा अतीत जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३ ॥

उर्जयन्त जिनवर भगवान, लोकालोक वस्तु के जान । होय गये ऐरावत थान, तिन पद अर्घ जजों थुति आन ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्रसम्बन्धि उर्जयन्त नामा अतीत जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४ ॥

अधिनायक जिनजीको नाम, जजे होय मंगल शुभ काम । होय गये ऐरावत थान, तिन पद अर्घ जजों थुति आन ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्रसम्बन्धि अधिनायकनामाऽतीत जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५ ॥

अभिनन्दन जिन जग आधार, मोको करो भवोदधि पार । होय गये ऐरावत थान, तिन पद अर्घ जजों थुति आन ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि अभिनंदननाम अतीत जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

जिन रतनेश दया मो लेहु, भवसागरतैं पार करेहु। होय गये ऐरावत थान, तिनपद अर्घ जजौं थुति आन ॥

ॐ ह्रीं ऐरावतक्षेत्रसम्बन्धि रतनेश नामा अतीत जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७ ॥

रामेश्वर जिन शिव भरतार, भव्यन को मंगल के धार। होय गये ऐरावत थान, जिन पद अर्घ जजौं थुति आन ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि रामेश्वर नामातीत जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८ ॥

अंगोछत जिन जग आधार, मोकों करो भवोदधि पार। होय गये ऐरावत थान, जिन पद अर्घ जजौं थुति आन ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि अंगोछत नामातीत जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

नाम विनाश कह्यो जिन तनों, सो प्रभु मेरे सब अघ हनों। होय गये ऐरावत थान, तिनपद अर्घ जजौं थुति आन ॥

ॐ ह्रीं ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धि विनाशक नामाऽतीत जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

नाम अरोष कहे भगवान, देह सदा थल शिव सुरथान। होय गये ऐरावत थान, तिद पद अर्घ जजों थुति आन ॥

ॐ ह्रीं ऐरावतक्षेत्रसम्बन्धि अरोषकनामाऽतीत जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ११ ॥

नाम सुबुद्धि कहे जिनराय। भो भो भक्तन को सुखदाय। होय गये ऐरावत थान, तिनपद अर्घ जजौं थुति आन ॥

ॐ ह्रीं ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धि सुबुद्धिनामाऽतीत जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १२ ॥

नाम प्रदत्त कहे जिन सोय। भो भो मांहि शरण मो होय। होय गये ऐरावत थान, तिन पद अर्घ जजों थुति आन ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्रसम्बन्धि प्रदत्तनामाऽतीत जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १३ ॥

नाम कुमार देव जिन सोय, ज्ञानानन्द के दाता होय। होय गये ऐरावत थान, तिनपद अर्घ जजौं थुति आन ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि कुमारनामाऽतीत जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १४ ॥

सर्व शैलवर जिनवर सोय, मंगल करता 'सबके होय। होय गये ऐरावत थान, तिन पद अर्घ जजों थुति आन ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र संबधि सर्वशैल नामाऽतीत जिनेभ्यो अर्घं ॥ १५ ॥

परभंजन जिन सब सुखदाय, अघ हर भव्यन को हित लाय। होय गये ऐरावत थान, तिन पद अर्घ जजौं थुति आन ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि प्रभजननामाऽतीत जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १६ ॥

है सौभाग देव जिनराय, नाशें कर्म आठ सुख पाय । होय गये ऐरावत थान तिन पद अर्घ जजों थुति आन ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि सौभाग्यनामाऽतीत जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १७ ॥

दिनकर देव जिनेश्वर सही, तार तार जिन भव वन मही । होय गये ऐरावत थान, तिन पद अर्घ जजों थुति आन ॥

ॐ ह्रीं क्षेत्रसम्बन्धि दिनकर नामाऽतीत जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १८ ॥

व्रतविंद् नामदेव जिन सोय, बहुते अधम तने अघ खोय । होय गये ऐरावत थान, तिनपद अर्घ जजों थुति आन ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि व्रतविंदनामाऽतीत जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १९ ॥

नामदेव सिद्धकर सार, कीने दीन घने भवपार । होय गये ऐरावत थान, तिन पद अर्घ जजौ थुति आन ॥

ॐ ह्रीं ऐरावतक्षेत्रसम्बन्धि सिद्धकर अतीत जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २० ॥

ज्ञान शरीर देव भगवान, ज्ञानदेह पूजै भविवान । होय गये ऐरावत थान, तिनपद अर्घ जजों थुति आन ॥

ॐ ह्रीं ऐरावतक्षेत्रसम्बन्धि ज्ञान शरीर नामाऽतीत जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २१ ॥

कलपद्रुम जिन वांछित दाय, सेवत ही सब पाप नशाय । होय गये ऐरावत थान, तिनपद अर्घ जजों थुति आन ॥

ॐ ह्रीं ऐरावतक्षेत्रसम्बन्धि कल्पद्रुम नामातीत जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २२ ॥

तीर्थ फलेश देव जिन सोय, देवै हैं सब अघ मल खोय । होय गये ऐरावत थान, तिन पद अर्घ जजों थुति आन ॥

ॐ ह्रीं ऐरावतक्षेत्रसम्बन्धि तीर्थफलेशनामातीत जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २३ ॥

चरम प्रभ जिन सब सुखकार, तारन दुख शरीरते पार । होय गये ऐरावत थान, तिनपद अर्घ जजों थुति आन ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि चरमप्रभनामाऽतीत जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २४ ॥

सोरठा— येही जिन चौबीस, ऐरावत थल होगये । ते पूजौं जग ईश, जय जय जिन मंगल करन ॥

ॐ ह्रीं ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धि पचरूपादि चरम प्रभजिनपर्यन्त चौबीस जिनाऽतीत जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २५ ॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा— ऐरावत चेतर विषैं, होय गये जिन सोय । कहूँ माल तिन गुनन की, ते मो उरमें होय ॥

॥ छन्द वेसरी ॥

पंच रूप जिन सव सुखदाई, पंचमगति भक्तन चकसाई । जिनधर देव धर्म आकारो, औरन कूं दे धर्म सुमारो ॥ २ ॥
संप्रतीक तीजे जिन जानो, भये प्रतीत देव शिवथानो । उरजयन्त सव उरकी जानों, कहो कहां मेरे अघ हानो ॥ ३ ॥
अधि ज्ञायक जिन सव विध जानो, अधिक संपदा श्रुति ते मानो । अभिनन्दन जिनको अति सेवै, सो जिय सदा कालसुख लेवै ॥४॥
रत्नसेन जिन सप्तम देवा, गुन रतनन के दायक मेवा । अष्टम रामेश्वर जिन जानों, रमत सकल वस्तुनमें मानों ॥५॥
देव अंगोछत नव-ये होई, तिनमें अपनी अघरज खोई । देव विनाशक नामा भाई, तिन श्रुति आठों कर्म नशाई ॥ ६ ॥
देव अरोषक ग्यारम होई, करे कर्म चय क्रोध न कोई । नाम सुवुद्धि भली वुध देवे, ताके नसे पाप जिन सेवै ॥ ७ ॥
देव प्रदत्त पार भव ठानै, सेवक को नाना सुख आनै । है कुमार जिन कारज कारी, तिनने रिपुहर कुमति निवारी ॥ ८ ॥
सर्व शैल जिन अति वलधारी, कर्म शैल को वज्र संवारी । परभंजन जिन सव हित जानो, पर जीवन के पाप सुभानो ॥ ९ ॥
जिन सौभाग्य भागते पावे, भाग्य उदैते शरणै आवै । दिनकर जिन मिथ्यातमहारी, सूरज सम महिमा तिन धारी ॥ १० ॥
देवव्रत विद सव सुख वेवा, वेग वेग दे अपनी सेवा । जिन सिधकर सिध थान सिधाये, दे शिव ताको शरणै आये ॥ ११ ॥
ज्ञान शरीर देव भगवन्ता, ज्ञान देहि मोको भव हन्ता । कल्पद्रुम जिन वांछित दाई, सुरतरुसी तिन रीति धराई ॥ १२ ॥
जिन तीरथ फलेश सुख खानी, पूजैं फल तीरथ सो दानी । चरमप्रभ जिन सव अघ हारी, चरम सदैव संपदा धारी ॥ १३ ॥
ये जिन वीस चार भव हंता, ऐरावत खेतर में संता । होय गये भविकर भव पारा, ते मोकों भी होय सहारा ॥ १४ ॥

सोरठा— ये चौवीस जिनेश, माल कही तिन गुनन की । सो हि धर्म के भेप, शरण होय मोहि सर्वदा ।

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि अतीत चतुर्विंशति जिन जयमाल पूर्णार्घं ॥ १५ ॥

## ॥ ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि अनागत पूजा ॥

छन्द अडिल्ल— ऐरावत खेतर में जिन अव होय जी, वीस च्यार भगवान कर्म मल खोय जी ।
सिद्धारथ जिन आदि अगनिदतलों सही, जजों भक्ति धर थापि यहां की शुभ मही ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सबंधि अनागत चतुर्विंशति जिन अत्रावतरावतर सवौषट् आह्वाननम् ।

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सबधि अनागत चतुर्विंशति जिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठ ठ स्थापन।

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र संबंधि अनागतं चतुर्विंशति जिन अत्र मम सन्निधौ भव भव वषट सन्निधिकरण।

॥ छंद पद्धरि ॥

ले निरमल नीर उदार होय, धरि कनक पात्र निजपाप धोय। ऐरावत क्षेतर मांहि सोय, जिन जजों अनागत पाप खोय।

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धी अनागत चतुर्विंशति जिनेभ्यो जल ॥ १ ॥

घसि बावन चन्दन नीर लाय, धरि कनक भारिका हरष भाय। ऐरावत क्षेतर मांहि सोय, जिन जजों अनागत पाप खोय।

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि अनागत चतुर्विंशति जिनेभ्यो चदन ॥ २ ॥

अक्षत शुभ मुक्ताफल सुजेम। उज्ज्वल अखंड ले धार येम। ऐरावत खेतर माहिं सोय, जिन जजों अनागत पाप खोय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि अनागत चतुर्विंशति जिनेभ्यो अक्षतम् ॥ ३ ॥

ले फूल मनोहर गंध धार, बहु वरन और आकार सार। ऐरावत क्षेतर-मांहि सोय। जिन जजों अनागत पाप खोय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि अनागत चतुर्विंशति जिनेभ्यो पुष्पम् ॥ ४ ॥

पट् रस नैवेद मिलाय ठान, खाजा फेनी मोदक जुआन। ऐरावत क्षेतर मांहि सोय, जिन जजौं अनागत पाप खोय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावतक्षेत्रसम्बन्धि अनागत चतुर्विंशति जिनेभ्यो नैवेद्यम् ॥ ५ ॥

दीपक तमहर मणिमय समान, धरिं हेमपात्र में भक्ति आन। ऐरावत क्षेतर माहिं सोय, जिन जजों अनागत पाप खोय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्रसम्बन्धि चतुर्विंशति जिनेभ्यो दीपम् ॥ ६ ॥

करि अगर आदि दश धूप गंध, जारों अगनी भवहरन फंद। ऐरावत क्षेतरमांहि सोय, जिन जजों अनागत पाप खोय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्रसबधि अनागत चतुर्विंशति जिनेभ्यो धूपम् ॥ ७ ॥

श्रीफल बिदाम आदिक अपार, बहुजात तने फल लेय सार। ऐरावत क्षेतरमांहि सोय, जिन जजों अनागत पाप खोय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्रसम्बन्धि अनागत चतुर्विंशति जिनेभ्यो मोक्षफल प्राप्तये फलम् ॥ ८ ॥

जल चन्दन अक्षत फूल लाय, चरु दीप धूप फल अरघ भाय। ऐरावत क्षेतर माहिं सोय, जिन जजौं अनागत पाप खोय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावतक्षेत्रसम्बन्धि अनागत चतुर्विंशति जिनेभ्यो अर्घम ॥ ९ ॥

गीताछंद—दीप जम्बू उतर दिशि में क्षेत्र ऐरावत कह्यो । तहां के अनागत जानि जिनवर, वीस चव तिन अघ दह्यो ।
तिनके सुचरण अरघ ठानों, पाप नाशन कारनै । ते होउ मोहि सहाय जिनवर कर्ममलकूं टारनै ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्रसंबंधि अनागत चतुर्विंशति जिन चरणाग्रे महार्घम् ॥ १० ॥

## ॥ प्रत्येक अर्घ ॥

चौपई—जल चंदन सब अरघ मिलाय, पूजन आयो हरप उपाय । ऐरावत क्षेतरमें सोय, सिद्धारथ जिन पूजों सोय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावतक्षेत्रसम्बन्धि अनागतसिद्धारथनामा जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १ ॥

विमलनाथ जिनवर है सोय, आगामी होंगे अघ खोय । ऐरावत क्षेतर के थान, ते मैं पूजौं अर्घ जु आन ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्रसम्बन्धि अनागत विमलनाथ नामा जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

जिन जय घोप सोप अघढाला, तुम दरशन शुति तें अघ टाला । आगामी अबहोंगे सही, तिन पद जजों होय शिवमही ॥

ॐ ह्रीं ऐरावतक्षेत्रसम्बन्धि अनागत जयघोष नाम जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३ ॥

नंदसेन जिन भव जगईश, आगामी होंगे जगदीश । ऐरावत क्षेतर के मांहि, ते मैं पूजौं अर्घ चढाहि ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बंधि अनागत नन्दसेन नाम जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४ ॥

स्वर्गमंगल श्री जिनराय, अब होंगे ऐरावत ठाहिं । तिनपद वसु द्रव अर्घ संजोय, पूजा करैं हरप चित होय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि अनागत स्वर्गमंगलनाम जिनेभ्यो अर्घ ॥ ५ ॥

विद्याधर जिम जग आधार, अब होंगे ऐरावत सार । तिनपद वसु द्रव्य अर्घ मिलाय, पूजा करों हरप मन लाय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि अनागत विद्याधरनाम वर्तमान जिनाय अर्घ ॥ ६ ॥

जिन निर्वाण देव है सोय, जानि अनागत तीरथ होय । ऐरावत क्षेतर में जानि, मैं पूजों वसु अर्घ सु आनि ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बधि अनागत निर्वाणनाम जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७ ॥

धर्मध्वज नामा जिन देव, आगमकाल होहिंगे देव । ऐरावत खेतर में जानि, मैं पूजों वसु अर्घ सु आनि ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र संबंधि अनागत धर्मध्वजनाम जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८ ॥

सिद्धसेन जिनवर को नाम, होय अनागत समय सु धाम । ऐरावत चेतर में जानि, मैं पूजों वसु अर्घ सु आनि ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र संबधि अनागत सिद्धसेननाम जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

महासेन जिनजी मन लाय, होय अनागत तीरथ भाय । ऐरावत चेतर के माहि, मैं पूजों वसु अर्घ सु लाहि ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सबधि अनागत महासेन जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ॥ १० ॥

रवि शशि नामदेव जिन सोय, ये भी जान अनागत होय । ऐरावत चेतर में जान, मैं पूजों अर्घ सु आन ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि अनागत रविशशि नाम जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ११ ॥

सत्यसेन नामा भगवान, होय अनागत अति सुखमान । ऐरावत चेतर में जानि, मैं पूजों वसु अर्घ सु आनि ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्रसम्बन्धि अनागत सत्यसेन नामा जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १२ ॥

जिन श्री जानि चंद्र जगतात, होय अनागत सब सुखदात । ऐरावत चेतर में जानि, मैं पूजों वसु अर्घ सु आनि ।

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि श्री चंद्र नामा अनागत जिनेभ्यो अर्घं ॥ १३ ॥

मही चंद्र देवीपति देव, आगामी होंगे सुर सेव । ऐरावत चेतर में जानि, मैं पूजों वसु अर्घ सु आनि ।

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सबन्धि महीचद्र नाम अनागत जिनेभ्यो अर्घं ॥ १४ ॥

श्रुतांजन जिन जग आधार, होय अनागत जगपति सार । ऐरावत चेतर में जानि, मैं पूजों वसु अर्घ सु आनि ।

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सबधि श्रुताजन नामा अनागत जिनेभ्यो अर्घं ॥ १५ ॥

देव सेन नामा प्रभु सोय, आगामी सु काल में होय । ऐरावत चेतर में जानि, मैं पूजों वसु अर्घ सु आनि ।

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र संबंधि देवसेन नामा अनागत जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १६ ॥

सुव्रत देव देव पद आय, सो भी होय अनागत आय । ऐरावत चेतर में जानि, मैं पूजों वसु अर्घ सु आनि ।

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र संबधि सुव्रत नाम अनागत जिनेभ्यो अर्घं ॥ १७ ॥

देव सुपार्श्व जगत हितकार, अगले काल होय शिवसार । ऐरावत चेतर में जानि, मैं पूजों वसु अर्घ सु आनि ।

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सबंधि सुपार्श्व नाम अनागत जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १८ ॥

है जिनेन्द्र जिनवर को नाम, होय अनागत काल सुठान । ऐरावत चेतर में जानि, मैं पूजों वसु अर्घ सु आनि ।

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सबंधि जिनेन्द्र नामा अनागत जिनेभ्यो अर्घम् । १९ ॥

देव सु कौशल करुणा निधि, अगले काल होय शिव सिधी । ऐरावत चेतर में जानि, जो मैं पूजों अर्घ सु आनि ।

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सबंधि सुकौशल नाम अनागत जिनेभ्यो अर्घम् । २० ॥

देव अनंत नंत सुख दाय, अगले काल होहिगे आय । ऐरावत चेतर में जानि, जो मैं पूजों अर्घ सु आन ।

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सबधि अनत नामा अनागत जिनेभ्यो अर्घं ॥ २१ ॥

देव विमल मल कर्म जु खोय, ते भी आवत समये होय । ऐरावत चेतर में जानि, जो मैं पूजों अर्घ सु आन ।

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सबंधि विमल नामा अनागत जिनेभ्यो अर्घं ॥ २२ ॥

अमृत सेन देव जिन सही, होय काल अगले सुख मही । ऐरावत चेतर में जान, जो मैं पूजों अर्घ सु आनि ।

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सबंधि अमृत सेन नामा अनागत जिनेभ्यो अर्घं ॥ २३ ॥

देव अगनिदत जिन शिव नाथ, आगम काल होय शिव साथ । ऐरावत चेतर मैं जान, जो मैं पूजों अर्घ सु आनि ।

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र संबधि अगनिदत्त नामा अनागत जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २४ ॥

छंद अडिल्ल—

सिद्धारथ जिन आदि अगनि दत्त लों सही । बीस चार जिन देव जगत तीरथ मही ।
ऐरावत चेतर में अब जिन होय हैं, तिनके पद में अर्घ जजों मल खोय है ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सबधि अनागत काल सिद्धार्थ आदि अगनि दत्त पर्यन्त चतुर्विंशति जिनेभ्यो अर्घं ॥ २५ ॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा—

ऐरावत चेतर विषै, आगम काल सु आय । उपजेंगे जिन बीस चव, धर्म जिहाज स्वभाव ।

॥ छन्द पद्धरि ॥

पहले सिद्धारथ होय आप, ते जजों सिद्ध हो शुद्ध थाय । जिन विमल नाम दूजे सु जान, जे करों विमल सब कर्म हान ॥२॥
जय घोप नाम जिन देव सोय, जय करें भक्त के पाप धोय । जिन नंद सेन चौथे बखान, जग जिय आनंद दे सकल जान ॥३॥

मंगल स्वर्ग पंचमहि जोय, सेवक के नित प्रति कुशल होय। पष्ठम विज्ञाधर जगत तार, ते देव आपको रूप सार ॥ ४ ॥
निर्वाण देव निर्वाण होय, जो जजै तासु निर्वाण होय। जिन धर्म ध्वज वृषकेतु जान, सेवै धर्म ध्वज होय आन ॥ ५ ॥

। छंद बेसरी ॥

सिद्ध सेन सिद्धी कर काजा, जाय होंहिगे त्रिभुवन राजा। महासेन जिन अति बल धारी, महा सैन्य कर्मन की जारी ॥ ६ ॥
रवि शशि देव तने परकाशा, होवेगा मिथ्यातम नाशा। सत्यसेन द्वादशमें जानों, तिनके उदै असत को हानो ॥ ७ ॥
जिन श्री चंद्र चंद सम मानो, भव्य उदधि को चन्द्र समानो। महीचंद्र चौधम जिन देवा, तिनकी रवि शशि करि है सेवा ॥८॥
श्रुतांजन पंद्रम जिन होई, श्रुत अंजन के दाता सोई। देव सेन षोडश में देवा, जीती कर्म सैन्य स्वयमेवा ॥ ६ ॥
देव सुव्रत सतरहमें जानों, देय बरत करि है अघ हानो। देव जिनेन्द्र नाम भगवाना, पूजेंगे हरि तजि तजि माना ॥ १० ॥
देव सुपार्श्व पास जो आवे, लोहे से पारस बन जावे। देव सुकौशल बीसम होई, थिति सब कर्मन की सब खोई ॥ ११ ॥
देव अनंत नंत सुख धारी, भक्तन को सच्चे गुण कारी। विमल देव है बीसम जानों, विमल करै सेवक को मानों ॥ १२ ॥
अमृत सेन देव जिन राजा, कर्म दाह कों अमृत साजा। अंतिम अगनि दत्त जिनराई, कर्म दहन को अगनि कहाई ॥ १३ ॥
जो ये जिन चौबीस सु गाये, आगम काल होंयगे आये। ऐरावत क्षेतर में भाई, तिन पद हमने अर्घ चढाई ॥ १४ ॥

दोहा— आगामी जिन होहिंगे, ऐरावत थल सोय। तिनपद पूजों "टेक" सजि। भव भव शरनों होय।

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र संबंधि अनागत चतुर्विंशति जिनेभ्यो पूर्णार्घं ॥ १५ ॥ इति० ॥

## ॥ ऐरावत क्षेत्र संबंधि गति छेदक अर्घ ॥

चौपई—ऐरावत आरज खण्ड मांहि, नगर अयोध्या है सुभ ठाहि। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं ऐराबत क्षेत्र सबधि अयोध्या नगर उतपति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १ ॥

ऐरावत के आरज थान, है उपसागर जल की खान। यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र संबंधि उपसमुद्र गति छेदक जिनेभ्यो अर्घंम् ॥ २ ॥

ऐरावत क्षेतर के माहिं, देव रहै मगधादिक ठांहि। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र संबंधि मगधादिक देव गति छेदक जिनेभ्यो अर्घंम् ॥ ३ ॥

ऐरावत क्षेतर में जान, खंड मलेछ धर्म विन मान । यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं एरावत क्षेत्र संबधि म्लेछखंड गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४ ॥

ऐरावत क्षेतर जो सही, वृषभाचल गिर तहं शुभ मही । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि वृषभाचल गिर गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ५ ॥

ऐरावत इस क्षेत्र सु सार, विजयारध गिर भू में सार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि विजयारध पर्वत गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

याही विजयारध की सही, जानों दक्षिण दिश की मही । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्रस्य विजयार्द्धस्य दक्षिण श्रेणी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७ ॥

याही खग गिर दक्षिण सारा, नगर कहै उत्तम सुखकारा । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि विजयार्द्ध दक्षिणश्रेणीनगरी उत्पत्तिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ८ ॥

ऐरावत में खगगिर मान, उत्तरश्रेणी उत्तम जान । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि विजयार्द्धस्य उत्तर श्रेणी उत्पत्तिच्छेदक जिनेभ्यो ॥ ९ ॥

खग गिरि विजयारध की सही, उत्तरदिश नगरी शुभ मही । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पदपूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्रसम्बन्धि विजयार्द्ध उत्तरश्रेणी नगरी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

विजयारध ऐराव तशीश, सिद्धकूट पे जिन थल दीश । या में बिंब विराजै सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र विजयार्द्धसंबंधि सिद्धकूट जिन चैत्यालस्य जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ११ ॥

ऐरावत विजयारध मांहि, सिद्धकूट शुभ कूट कहांहि । या में बिंब विराजे सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि विजयार्द्धस्य सिद्धकूट गतिच्छेदक जिने... अर्घम् ॥ १२ ॥

ऐरावत खग गिरपै कूट, उत्तरार्द्ध ऐरावत कूट । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावतक्षेत्रसम्बन्धि विजयार्द्ध उत्तरार्द्धस्य ऐरावतनामाकूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ १३ ॥

ऐरावत विजयारध जानि, तामिश्र गुह तहां बखान । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्रसम्बन्धि विजयार्द्ध उपरितामिश्रकूटगतिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ १४ ॥

ऐरावत विजयारध मांहि, कूटमणिभद्रा तहँ मांहि । यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि विजयार्द्धउपरि मणिभद्रकूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १५ ॥

ऐरावत के खग चलसार, कूट तहां विजयार्द्ध कुमार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि विजयार्द्धउपरि विजयार्द्ध कुमार नामाकूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १६ ॥

विजयारध ऐरावत जान, पूरणभद्र कूट तहँ मान । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र विजयार्द्ध सम्बन्धि पूर्णभद्रकूट गतिच्छेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ १७ ॥

ऐरावत खग को गिर जेय, खण्ड प्रपात कूट तहां हेय । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र विजयार्द्ध सम्बन्धि खंडप्रपातकूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १८ ॥

ऐरावत विजयारध जानि, दक्षिण ऐरावत शुभ मानि । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र विजयार्द्धसम्बन्धि दक्षिण ऐरावतकूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १९ ॥

ऐरावत विजयारध जेय, तहां वैश्रवण कूट गिणेय । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत विजयार्द्ध सम्बन्धि वैश्रवणकूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २० ॥

ऐरावत विजयारध कूट, तिनपै देव बसै दुखछूट । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र विजयार्द्ध वासी देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २१ ॥

छंद अडिल्ल— ऐरावत विजयारध सिद्ध सु थान है । गये कर्म हरि मोक्ष तहां ते ठान है ॥
तिन थानक की रज मो मस्तक लाय हों । अर्घ लेय सो जजों सिद्धथल भाय हों ॥

ॐ ह्रीं ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि सिद्धक्षेत्रेभ्यो अर्घम् ॥ २२ ॥

चौबई—जम्बूदीप तनौं परकार, गोलाकार तुंग विसतार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजौं मद खोय ॥

ॐ ह्रीं जम्बूद्वीप कोट सम्बन्धि उत्पत्तिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २३ ॥

जम्बूद्वीप कोटका जान, विजयारध पूरब दिशमान। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं जंबूद्वीप विजयनामा पूर्वद्वार सम्बन्धि गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २४ ॥

सो यह विजयनाम सुद्वार, ताके रक्षक देव सुसार। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं जंबू द्वीप विजयद्वार रक्षक देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २५ ॥

कोट द्वीप जंबू को सार, ताकौ वैजयन्त शुभ द्वार। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं जंबूद्वीप संबधि कोट वैजयतनामा दक्षिण द्वार गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २६ ॥

वैजयंत दक्षिण को द्वार, ताके रक्षक देव जु धार। यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं जम्बू द्वीप सबधि वैजयंत द्वार वासी देव गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २७ ॥

जंबूद्वीप कोटका सही, नाम जयंत द्वार शुभ मही। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं जबू द्वीप संबधि जयंत नाम पश्चिम द्वार गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २८ ॥

नाम जयंत नाम रखपाल, देव रहै नाना गुण माल। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं जंबू द्वीप संबंधि जयंत द्वार रक्षपाल देव गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २९ ॥

जंबू दीप कोट का कह्या, द्वार नाम अपराजित रह्या। यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं जबू द्वीप सम्बन्धि अपराजित नाम उत्तर कोट द्वार गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३० ॥

अपराजित द्वार के सही, रक्षक देव जान गुण मही। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्री जबू द्वीप सम्बन्धि अपराजित द्वार रक्षक देव गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३१ ॥

लवणोदधि जल पूर भराय, नाना जीव जंतु तहं पाय। ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं लवणोदधि सबंधि जीव जंतु गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३२ ॥

लवणोदधि में जलचर जीव, मच्छादिक बहु जान सदीव। ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं लवणोदधि संबंधि जलचर जीव गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३३ ॥

जे धातकी खंड होय जिन थल, बिंब जिनके अघ हरा। ते जजों जल तें भाव शुध हो, नाश जनम जरा करा ॥
ॐ ह्रीं धातकी खड सबंधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो जलं ॥ १ ॥

घसि अगर चंदन नीर शुभतें, गंध दायक शुभ मई। धरि कनक प्याले आरती ले, अरघ देकर थुति चई।
जे धातकी खण्ड होय जिन थल, बिंब जिनके अघ हरा। ते जजों चंदन आपने कर नाश भव तप की करा ॥
ॐ ह्रीं धातकी खड सबधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो चद्नं ॥ २ ॥

अक्षत अखंडित महा उज्वल, गंधजुत मुक्ता समा, ले आपने कर घालि भाजन, भक्ति जुत शोभापमा।
जे धातकी खंड होय जिन थल, बिंब जिनके अघहरा, ते जजों मन वच काय अक्षत, होय अक्षत पद खरा ॥
ॐ ह्रीं धातकी खड संबधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अक्षतम् ॥ ३ ॥

शुचि फूल सुन्दरकल्पद्रुमके, गंध जुत शोभा मई, तिन वरण नानाभांति ऐसे, लेय अपने कर सई।
जे धातकी खंड होय जिन थल, बिंब जिनके अघ हरा। ते जजों मन वच काय फूलन,काम मद तिन क्षय करा ॥
ॐ ह्रीं धातकी खंड सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो पुष्पम् ॥ ४ ॥

नैवेद्य खाजा सुभग मोदक, और फीणी जानिये, इन आदि पट रस पूर व्यंजन, आप करले आनिये।
जे धातकी खंड होय जिन थल, बिंब जिनके अघ हरा, ते जजों मन वच काय चरुले, भूख नाशन को खरा ॥
ॐ ह्रीं धातकी खड सबधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यम् ॥ ५ ॥

रतन दीपक हार तम को, सूर सम परकाशिया, भरि कनक थाली आप करले, सकल अघ जर नाशिया।
जे धातकी खंड होय जिन थल, बिंन जिन के अघ हरा। ते जजों मन वच काय दीपक, मोह तम जारन खरा ॥
ॐ ह्रीं धातकी खड संबधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो दीपम् ॥ ६ ॥

धूप दश विधि मेल गंध सु, अगर आदिक सारजी, ते दहों अगनी माहिं करतें, हरप बहु मन धारजी।
जे धातकी खंड होय जिन थल, बिंब जिनके अघ हरा, ते जजों मन वच काय धूप सु, अष्ट अरि जारन खरा ॥
ॐ ह्रीं धातकी खंडसम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो धूपम् ॥ ७ ॥

जम्बूद्वीप कोटका जान, विजयारध पूरब दिशमान। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं जंबूद्वीप विजयनामा पूर्वद्वार सम्बन्धि गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २४ ॥

सो यह विजयनाम सुद्वार, ताके रक्षक देव सुसार। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं जंबू द्वीप विजयद्वार रक्षक देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २५ ॥

कोट द्वीप जंबू को सार, ताकौ वैजयन्त शुभ द्वार। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं जंबूद्वीप सवधि कोट वैजयंतनामा दक्षिण द्वार गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २६ ॥

वैजयंत दक्षिण को द्वार, ताके रक्षक देव जु धार। यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं जम्बू द्वीप सबंधि वैजयंत द्वार वासी देव गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २७ ॥

जंबूद्वीप कोटका सही, नाम जयंत द्वार शुभ मही। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं जबू द्वीप संबंधि जयंत नाम पश्चिम द्वार गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २८ ॥

नाम जयंत नाम रखपाल, देव रहै नाना गुण माल। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं जंबू द्वीप संबधि जयंत द्वार रक्षपाल देव गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २९ ॥

जंबू दीप कोट का कहा, द्वार नाम अपराजित रहा। यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं जंबू द्वीप सम्बन्धि अपराजित नाम उत्तर कोट द्वार गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३० ॥

अपराजित द्वार के सही, रक्षक देव जान गुण मही। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ही जबू द्वीप सम्बन्धि अपराजित द्वार रक्षक देव गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३१ ॥

लवणोदधि जल पूर भराय, नाना जीव जंतु तहं पाय। ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं लवणोदधि संबंधि जीव जतु गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३२ ॥

लवणोदधि में जलचर जीव, मच्छादिक बहु जान सदीव। ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं लवणोदधि संबंधि जलचर जीव गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३३ ॥

लवणोदधि मधि जल के सार, पाताला उत्कृष्टे धार । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं लवणोदधि सवधि उत्कृष्ट पाताल गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३४ ॥

खारोदधि पहले दधि माहिं, मध्यम वडवानल के ठाहिं । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्री लवणोदधि सवधि मध्यम पाताल गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३५ ॥

जंबूद्वीप सु गिरि दधि जान, ता में जधन पताला जान । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं लवणोदधि जघन्य पाताला गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३६ ॥

चाल जोगीरासा—मेरु कुलाचल क्षेतर नंदी, कुंड कूट गिरि जानो । विजयारध वृषभाचल नगरी, अरु वक्षार प्रमानो ।
वन सुर सागर जंबू द्वीप में रचना है इत्यादि । इन में उतपति छेद भये शिव, जय जय जय जिन आदि ॥

ॐ ह्रीं जंबू द्वीप लवणोदधि रचना सम्बन्धि गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३७ ॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा— जंबु द्वीप जिन गेह जे, जजों अष्ट विधि सोय । कहों माल दधि द्वीप की, रचना जैसी होय ॥ १ ॥

चौपई—जंबू द्वीप विषै गिरि जान, तीन सैंकडा ग्यारह मान । तितने ही तिन दोल्यों सही, वेदी मणि मय है शुभ मही ॥ २ ॥
कुंड विषै वेदी जुत सोय, यह छब्बीस कहे सब जोय । तितनी मणि शुभ वेदी फिरी, इन द्रह में नंदी अनुसरी ॥ ३ ॥
इन नंदी के दो तट जान, वेदी मणि मय शोभित खान । अब इनको सुण भिन भिन भेद, समझै मिटै भरम को खेद ।४।
जान कुलाचल पट इक मेर, जिमक नाम गिरि चार सु हेर । कंचन गिरि द्वय सौ मन लाय, दिग्गज नामक आठ वताय ।५।
पोडश जानो गिरि वक्षार, चव गज दंता सब मन हार । गिरि वैताड तीस चव जान, वृषभाचल चवतीस सु आन ॥ ६ ॥
पर्वत च्यार नाभि गिरि सार, सब गिरि मिल त्रय शत अर ग्यार । अब सुनि कुंडनि की शुभ कथा, समझे ज्ञान वान जिन यथा
सीता आदि नदी तहां पडै, चौदह कुंड तिसी थल अडै । इन में गिरि गिरि पै सुर थान, सुर थल पै जिन विंब बखान ॥८॥
ते सुर खग करि पूजत सही, मैं इहाँ पूजों भावन मही । बारह कुंड विभंगा तने, जान विदेह क्षेत्र में बने ॥ ९ ॥
और विदेह क्षेत्र में जोय, गंगा सम नंदी है सोय । चौसठ कुंड कहे ते सार, तहं तें नंदी निकसै भार ॥ १० ॥

ये सब कुंड कहे मिलवाय, गिनती निव्वे जानो भाय । अब सुनि द्रह छवीस सो सही, जान कुलाचल पे पट कही ॥ ११ ॥
सीता नंदी में दश जोय, दश सीतोदा मांहि सु होय । ये सब द्रह छवीस लखि सार, अब सुनि नदी नवे परिवार ॥ १२ ॥
गंगा सिंधु सु रक्ता जान, रक्तोदा मिल वच मन आन । छप्पन सहस नदी जल मई, है परिवार इन्ही का सई ॥ १३ ॥
रोहित रोहितास मन लाय, सुवरन रूप्यकुला हित दाय । बारह सहस लाख इक जोय, सरिता यह परिवार सु होय ॥ १४ ॥
हरि हरकान्ता नारी सोय, नरकान्ता दिक वच मन होय । इन मिच नंदी को परिवार, दोय लाख चौबीस हजार ॥ १५ ॥
सीता औ सीतोदा जान, इमि परिवार नदी सुन कान । एक लाख अडतीस हजार, और सुनो आगे विसतार ॥ १६ ॥
चेत्र विदेह विभंगा सार, बारह नदी वहुत जल धार । तिन परिवार सुनो दे कान, सहस बतीस लाख त्रय मान ॥ १७ ॥
चेत्र विदेह नदी मन लाय, चौसठ गंगा सम अधिकाय । तिन परिवार सुनों मन धार, आठ लाख छिनवै हज्जार ॥ १८ ॥
सब जोड़े परिहार सु होय, निव्वे मूल नदी सब कोय । सतरह लख बाणव हज्जार, ऊपर नव्वे अधिके सार ॥ १९ ॥
जंबू द्वीप विषै सब जोय, नंदी द्रह गिरि आदिक सोय । रचना और घनी है सही, तिन गति छेद जजों सुख मही ॥ २० ॥
जंबू द्वीप कोट तुंग जानि, जोजन आठ कह्या जिन बानि । चौथे बारह जोजन हेठ, ऊपर जोजन एक समेट ॥ २१ ॥
धरती माहिं नीव दो कोश, सो तो वज्र मई सब ठोस । और कोट सब बहु मणि मई, चव दरवाजे शोभा सई ॥ २२ ॥
पदम वेदिका गढ पे जान, कनक मई शोभा सुख दान । दोय कोश ऊंची मन लाय, धनुप पांचसै चौडी थाय ॥ २३ ॥
जान कंगुरे पंकति इसी, मानो ज्योतिप माला तिसी । वैडूरज मणि के सब कूट, वेदी पार्श्व दोऊ वन जूट ॥ २४ ॥
दोय कोश ऊंचे मन लाय, चौडे धनुप पांच सै भाय । ऐसे जान कंगुरे सार, वन की रचना अति सुखकार ॥ २५ ॥
ता वन कनक शिला शुभ थापि, मन्दिर तुंग रतन मय थापि । तिन मन्दिर में व्यंतर देव, रहे महा पुन्य फल लेव ॥ २६ ॥
दरवाजन के हैं चव नाम, विजय वैजयंत जयंत सु ठाम । अपराजित चौथो मन लाय, इन में सुर के महल बताय ॥ २७ ॥
तिन द्वारन पे है शुभ मही, देवन की शुभ नगरी कही । बारह हजार जोजन विस्तार, चौडी अर्द्ध जान हितकार ॥ २८ ॥
चव ही द्वारन पे पुर जान, रतन मई रचना अधिकान । तिनपे विजय विजयंत जयंत, अपराजित ये देव बसंत ॥ २९ ॥
इन आदिक रचना बहु जान, इन गति छेद जजों शिव दान । अब सुन लवणोदधि की कथा, जिन आगम में कहि है यथा ॥
लवणोदधि को वलय सु व्यास, दोय लाख जोजन जिन भास । मध्य गिरै ऊंडो मन लाय, जोजन सोलह सहस बताय ।३१

दोऊ तट अनुक्रम घट वाय, तीर विषै तुच्छ जल पाय । सागर मधि दिश विदिशा जान, पाताले जानो जल खान ॥ ३२ ॥
चव दिश चव पाताले जोय, सो तो लख लख जोजन होय । चवदिशा को जानो सही, ते दश जोजन सहस जु कही ।३४।
इनके अन्तर आठ हजार, सहस और पाताले सार । ये सब एक सहस जोजना, ऊंचे जान महा शुभ मना ॥ ३४ ॥
ये सब हैं मिरदंगाकार, इन मे तीन भाग हैं सार । भाग नीचले पवन सु जोय, ऊपर भाग कह्यो जल सोय ॥ ३५ ॥
मध्य भाग में जुग ही जान, जल अरु पवन मिश्रिता मान । जल जब वधै पवन तब घटै, पवन वधै तब ही जल घटै ॥३६॥
इन करि जल घटि वढि है सोय, शुक्ल कृष्ण पख में अवलोय । ग्यारह सहस जघन जल जान, उत्कृष्ट सोलह सहस बखान ॥
मध्य भाग जल ऊंडो सोय, जे तो या विधि भाख्यो जोय । जोजन पांच कृष्ण पख वटै, सुकल पक्ष इतनो वधि मिटै ।३८॥
पातालन दो ओर सुजान, परवत हैं सब के मन आन । ते गिरि जल में ऊंचे सही, तिन पे देव रहैं शुभ मही ॥ ३९ ॥
वधि जल तें मधि में नभ मांहि, जोजन सात सैकडा ठाहि । ऊपर दोय कोश सुर ग्राम, नाग कुमार वसै तिस ठाम ॥ ४० ॥
ते पुर लंबे चौड़े जान, बारह सहस जोजना आन । और इसी सागर के माहिं, जान कुभोग भूमि की ठाहिं ॥ ४१ ॥
तिनके मुख सब पशु समान, और शरीर मनुप सम जान । इत्यादिक या दधि में सार, जानों रचना बहु परकार ॥ ४२ ॥
याही दधि जिव त्रस स्थावरा, और घनी रचना कूं धरा । या मे उतपति छेदक सोय, तिन पद अर्घ जजों मद खोय ॥४३॥

दोहा— जंबू द्वीप जिन चैत्य जे, जजों भक्ति मन लाय । दीप उदधि गति छेद जो, मोकूं करो सहाय ॥ ४४ ॥

ॐ ह्रीं जंबू द्वीप सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ इति० ॥

## ॥ धातकी खंड पूजा ॥

छंद अडिल्ल— खंड धात के माहिं भवन जिन हैं सही, पूजें तिस ढिग जीव तथा सुर खग कही ।
तहं जावन की शक्ति नहीं मुझ पाइये, तातें मन वच थापि जजों यहां भाइये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड सबधि जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्रावतरावतर संवौषट् आह्वाननम् ।
ॐ ह्रीं धातकी खड सबधि जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनम् ।
ॐ ह्रीं धातकी खड सबधि जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्र मम सन्निधौ सन्निधिकरणम् ।

छंद हरिगीतिका—जल लेय प्राशुक महा निर्मल सुधा सम उत्तम सही, धरि कनक भारी रतन जड़ित सु, आपने कर की मही ।

जे धातकी खंड होय जिन थल, विंब जिनके अघ हरा। ते जजों जल तें भाव शुध हो, नाश जनम जरा करा ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड सम्बधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो जलं ॥ १ ॥

घसि अगर चंदन नीर शुभतें, गंध दायक शुभ मई। धरि कनक प्याले आरती ले, अरघ देकर थुति चई।
जे धातकी खण्ड होय जिन थल, विंब जिनके अघ हरा। ते जजों चंदन आपने कर नाश भव तप की करा ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड सम्बधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो चंदनं ॥ २ ॥

अच्छत अखंडित महा उज्वल, गंधजुत मुक्ता समा, ले आपने कर थालि भाजन, भक्ति जुत शोभापमा।
जे धातकी खंड होय जिन थल, विंब जिनके अघहरा, ते जजों मन वच काय अच्छत, होय अच्छत पद खरा ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड संबधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अक्षतम् ॥ ३ ॥

शुचि फूल सुन्दरकल्पद्रुमके, गंध जुत शोभा मई, तिन वरण नानाभांति ऐसे, लेय अपने कर सई।
जे धातकी खंड होय जिन थल, विंब जिनके अघ हरा। ते जजों मन वच काय फूलन,काम मद तिन क्षय करा ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो पुष्पम् ॥ ४ ॥

नैवेद्य खाजा सुभग मोदक, औंर फीणी जानिये, इन आदि पट रस पूर व्यंजन, आप करले आनिये।
जे धातकी खंड होय जिन थल, विंब जिनके अघ हरा, ते जजों मन वच काय चरुले, भूख नाशन को खरा ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड सम्बधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यम् ॥ ५ ॥

रतन दीपक हार तम को, दूर सम परकाशिया, भरि कनक थाली आप करले, सकल अघ जर नाशिया।
जे धातकी खंड होय जिन थल, विंन जिन के अघ हरा। ते जजों मन वच काय दीपक, मोह तम जारन खरा ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड सम्बधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो दीपम् ॥ ६ ॥

धूप दश विधि मेल गंध सु, अगर आदिक सारजी, ते दहों अगनी माहिं करतें, हरप बहु मन धारजी।
जे धातकी खंड होय जिन थल, विंब जिनके अघ हरा, ते जजों मन वच काय धूप सु, अष्ट अरि जारन खरा ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंडसम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो धूपम् ॥ ७ ॥

श्रीफल बिदाम सु लौंग खारक, सुभग पुंगी फल सही, इन आदि बहुफल जाति सुन्दर, लाइयो अति सुख मही ॥
जे धातकी खंड होय जिन थल, बिंब जिनके अघ हरा। ते जजों मन वच काय फल ले, मोक्षफल उपजे खरा ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो फलम् ॥ ८ ॥

जल भलो चंदन लेय अक्षत, फूल चरु दीपक सही, फल आदि द्रव्य मिलाय आठों, भरे पातर मधि लही।
जे धातकी खंड होय जिन थल, बिंब जिनके अघ हरा, ते जजों मन वच काय अर्घ सु, सकल वांछित सुखकरा ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

चौपई–खंड धातकी दूजो जान. ता थानक जिन मन्दिर मान। तिन पद अर्घ जजों मन लाय, ता फल होय सकल सुख दाय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो महार्घम् ॥ १० ॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा— खंड धातकी के विषैं, हैं जिन मन्दिर सोय। तिनको मन वच काय तें, जजों महासुध होय ॥ १ ॥

॥ छन्द वेसरी ॥

खंड धातकी दूजो जानो, चार लाख जोजन पर मानो। वलय व्यास एता मन लावो, मेरु दोय ताके मधि पावो ॥ २ ॥
एक मेरु पूरब दिश मानो, विजय नाम भव्य हित जानो। इनपे हैं जे जिन वर गेहा, तिनको नमों ठान बहु नेहा ॥ ३ ॥
मेरु दूसरा पश्चिम कानी, अचल नाम ताको सुख दानी। या पे है जिनवर के थाना, तिनकों नमों ठानि उर माना ॥४॥
गोलाकार क्षेत्र है भाई, लवणोदधि के पार जु थाई। या में रचना और घनेरी, मेटो देव तास की फेरी ॥ ५ ॥
पाप उदय या खेतर पायो, तामें जीव पशू सब थायो। ताके दुख की को मुख गावे, सेव देव जिनकी से जावे ॥ ६ ॥
फेर मनुष हो बहु दुख लीनो, भोगन की वांछा अति भीनो। ताके कष्ट कहो को गावे, सेव देव जिनकी से जावे ॥ ७ ॥
फिर या खेतर में विधि योगा, लहै पुण्य तें नाना भोगा। सो भी छांडि और गति पाई, थिर नहिं थिर इक जिन थुति भाई ॥८॥
याही क्षेत्र धातकी माहीं, नर पशु होय सकल विचराई। ताके दुख की को मुख गावे, सेव देव जिन की से जावे ॥ ९ ॥
इस उत्तर जिनवर के गेहा, तहां भव्य पूजों करि सेवा। विजयारध या खंड जिन थाना, सुर खग इहां पूजें तजि माना ॥१०॥

मेरु आदि इस खंड जिन गेहा, तहां सुर जाय जजें कर नेहा। नाना विधि की भक्ति उपावे, जय जय जय जिन मुखतें गावें ॥११॥
भक्ति प्रभाव दाव शुभ पायो, जिनगुण गावन को उमगायो। जो जिय प्रभु तुम शरणै आयो, तानें निज भव सफल करायो ॥१२॥
हैं जिन या भव संकट माहीं, तुम विन कोऊ शरणों नाहीं। जो जिय प्रभु तुम शरणै आयो, तानें निज भव सफल करायो ॥१३।
ऐसे बहु विधि भक्ति उपावै, ता फल सुर शिव मारग जावे। तुम प्रभु दीन–तार सुनि आयो, सुमरत ही सब पाप पलायो ॥१४॥
मेरी भी यह विनती स्वामी, वह दिन वेग करो जग नामी। मैं भी खंड धातकी माहीं, तुम प्रभाव तें जनमों नाहीं ॥ १५ ॥
देव जिनेश्वर पद श्रुति मेरी, भव भव मे श्रुति पावों तेरी। खंड धातकी थल में देवा, उतपति हरो करों तुम सेवा ॥ १६ ॥

दोहा— खंड धातकी के विषै, उतपति छेदो देव। और सकल भ्रम मेटि के, देहु तिहारी सेव ॥ १७ ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड सर्वधि जिन चैत्याल्यस्थ जिनेभ्यो अर्घम ॥ इति ॥

## ॥ धातकी खंड की पूर्व में स्थित मेरु आदि जिन चैत्यालय पूजा ॥

छंद अडिल्ल—
खंड धात की मांहि मेरु पूरब सही, खेतर सात कुलाचल पट अति सुख मही।
विजयारध इन आदि थान जिन थल जजों, तहं पूजत सुर खगां थापि मैं यहां जजों ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व दिशा संबंधि जिनालयस्थ जिन अत्रावतरावतर संवौषट् आह्वाननम्।
ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व दिशा सम्बन्धि जिनालयस्थ जिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनम्।
ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व दिशा सम्बन्धि जिनालयस्थ जिन अत्र मम सन्निधौ सन्निधिकरणम्।

छंद गीतिका—नीर निरमल चीर दधि को, जीव भ्रम तामें नहीं। धरि कनकझारी आपने कर, हरप जुत होके सही ॥
शुभ धातकी खंड मेरु पूरव, आदि जो जिन थान हैं। ते जजों मन वच काय शुभ तें होय उर शुध ज्ञान है ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वदिशासम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो जलं ॥ १ ॥

बावनो चंदन सुघसि के, भक्तियुत आन्यो सही। ता माहिं और सुगन्ध मेली, घालि शुभ पातर मही ॥
शुभ धातकी खंड मेरु पूरव, आदि जो जिन थान हैं। ते जजों मन वच काय शुभ तें, होय उर शुध ज्ञान है ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वदिशा सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो चन्दनं ॥ २ ॥

अक्षत अखंडित नीन नख शिख, धवल अति सुखदाय है। सुन्दर सुगन्ध स्वरूप मुक्ता, फल जिसे ले आय है।
शुभ धातकी खंड मेरु पूरब, आदि जो जिन थान है, ते जजों मन वच काय शुभ तें, होय उर शुभ ज्ञान है ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वदिशा सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अक्षतम् ॥ ३ ॥

फूल सुन्दर वरन नाना, गंध जुत शोभा मई। कल्पद्रुमके जान भविजन, लायके पूजा ठई।
शुभ धातकी खंड मेरु पूरब, आदि जोजिन थान है। ते जजों मन वच काय शुभ तें होय उर शुभ ज्ञान है ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो पुष्पम् ॥ ४ ॥

नैवेद्य खाजा और फीणी, घेवरा मोदक मई, इन आदि महती लेय चरु, जिन देवकी पूजा ठई।
शुभ धातकी खंड मेरु पूरब, आदि जो जिन थान है। ते जजों मन वच काय शुभ तें, होय उर शुध ज्ञान है ॥

ॐ ह्री धातकी खड पूर्वदिशा सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यम ॥ ५ ॥

दीप रतन स्वरूप जसे तम तने घातक सही। भरि थाल अपने हाथ में ले, आरती शुभ की मही ॥
शुभ धातकी खंड मेरु पूरब, आदि जोजिन थान है। ते जजों मन वच काय शुभ तें होय उर शुभ ज्ञान है ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्य. दीपम् ॥ ६ ॥

धूप दशधा अगर चंदन, और लाय कपूरजी। इन आदि गंध मिलाय सब ही, अगनि माहीं चूरजी ॥
शुभ धातकी खंड मेरु पूरब, आदि जो जिन थान है। ते जजों मन वच काय शुभ तें होय उर शुध ज्ञान है ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वदिशा संबधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो धूपम् ॥ ७ ॥

श्रीफल सुपारी लोंग खारक, और जान विदामजी। इन आदि बहु विधि लाय शुभ फल आपने हित कामजी।
शुभ धातकी खंड मेरु पूरब, आदि जो जिन थान है। ते जजों मन वच काय शुभ तें होय उर शुध ज्ञान है ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वदिशा सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो फलम् ॥ ८ ॥

जल चंदनाक्षत पुष्प चरु ले, दीप धूप भला सही। ये आनि आठों द्रव्य सुखदा, अर्घ ले निज कर मही ॥
शुभ धातकी खंड मेरु पूरब, आदि जोजिन थान है। ते जजों मन वच काय शुभ तें होय उर शुध ज्ञान है ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वदिशा सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम ॥ ९ ॥

छंद पद्धरि–लख खंड धातकी पूर्व मेर, तिन आदि और शुभ क्षेत्र हेर। तहां थान जिनेश्वर जान सोय, ते जजों भक्ति धर अरघ जोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वदिशा सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो महार्घम् ॥ १० ॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा—खंड धातकी पूर्व दिश, मेरु आदि जिन थान। ते मैं भक्ति उपाय के, जजों सकल तजि मान ॥

॥ छंद वेसरी ॥

पूरब मेरु धातकी खंडा, तहां हैं जिन मन्दिर अघ छंडा। धन्य तिन्हें पूजें उस ठाहीं, हम में जाने का बल नाहीं ॥ १ ॥
तातें इस ही थल में जानो, हाथ जोड़ करि हैं थुति मानो। इम थल तें यह अरजी स्वामी, भव भव शरण देहु मो नामी ॥२॥
और चाह मेरे कछु नाहीं, तुम गुण गान चाह उर माहीं। तुम थुति ही सुर शिव सुख देवे, तुम महिमा तें दुख नहिं वेवे ॥३॥
तुम प्रभु दीन–तार सुनि आयो, मैं अति दीन शरण तुम जायो। पतित उधारन विरद तिहारो, हूँ अति पतित जिनद मो तारो ॥४॥
तुम प्रभु अशरण शरण बताये, बहुते अशरण पार लगाये। इम सुनि जिन तुम शरणै आयो, मैं अशरण जिन तुम पद पायो ॥
नाथ नाहि ताके भव माहीं, तुम अनाथ के नाथ कहाहीं। जय जय जय करुणानिधि देवा, बहुत कठिन पाई तुम सेवा ॥६॥
जय जय भव सागर को नावा, जय जय भव वन साथ कहावा। जय जय शिव दायक जग पीवा, जय जय सुर हरि नाथ सदीवा ॥
जय जय धर्मी धर्मा सागर, गुण अनंत रत्नों के आकर। जय जय शिव दायक जग पीवा, जय जय तुम थुति हरप सदीवा ॥८॥
इत्यादिक थुति कर खग देवा, पुण्य उपाय जाय थल लेवा। कै जिन खेतर के नर सोई, पूजें तिन्हें धन्य फल होई ॥९॥
मैं तो शक्ति हीन हूँ स्वामी, किस विधि जाऊं अन्तर यामी। तातें इस ही थल तें देवा, मन वच काय करों तुम सेवा ॥१०॥

दोहा–दीप धातुकी जिन भवन, सो मैं जजों सु भाय। जजों और भव भाव धरि, जो कछु है सुख चाव ॥१२॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अघंम् ॥ इति ॥

## ॥ धातकी खड में पूर्व दिशा स्थित विजय मेरु संबंधी भरत क्षेत्र पूजा ॥

छंद-गीतिका–खंड धातकि पूर्व मेरु सु, भरत खेतर ता तनो। तहाँ विजय पूरब थान जिनके, किये विन के ये गिनो ॥
तिस थान जानो कोय विधि ना, भापि हों मन वचन ही। तातें सु द्रव्य मिलाय आठों, थापि जजि हों शुभ मही ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व मेरु सवधि भरत क्षेत्र जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्रावतरावतर सवौषट्।
ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व मेरु सम्बन्धि भरत क्षेत्र जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठ: ठ: स्थापन।
ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व मेरु सम्बन्धि भरत क्षेत्र जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्र मम सन्निधौ भव भव वषट् सन्निधिकरण।

छंद-जोगीरासा—निरमल पानी मैं कर आनी, गंगा जल सो भाई। कनक भारिका में करि के शुभ, अपने चित हरषाई ॥
खंड धातकी पूरब दिशि में, भरत क्षेत्र जिन राजे। ते सब मैं यहाँ भाव शुद्ध कर, पूजों सुर शिव काजे ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व मेरु भरत क्षेत्र सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो जल ॥ १ ॥

चंदन शुभ जल ते घसिके भवि, और कपूर मिलाई। गंध भली अलि को मन मोहन, रतन भारि भरि भाई ॥
खंड धातकी पूरब दिशि में, भरत क्षेत्र जिन राजे। ते सब मैं यहाँ भाव शुद्ध कर, पूजों सुर शिव काजे ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वमेरु भरतसम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो चन्दनम् ॥ २ ॥

मुक्ताफल से खंड विना शुध, अक्षत लेकर भाई। पूजन को अपने कर लेकर, मन वच तन हरषाई ॥
खंड धातकी पूरब दिशि में भरत क्षेत्र जिन राजे। ते सब मैं यहां भाव शुद्ध कर, पूजों सुर शिव काजे ॥ ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वमेरु भरतसबंधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अक्षतम् ॥ ३ ॥

फूल मनोज्ञ भले अधिकारी, नाना भांति सु प्यारे। जैसी शोभा कल्प पुष्प की, तैसी ही यह धारे ॥
खंड धात की पूरब दिशि में, भरत क्षेत्र जिन राजे। ते सब मैं यहां भाव शुद्ध कर, पूजों सुर शिव काजे ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वमेरु भरतक्षेत्रसंबंधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो पुष्पम् ॥ ४ ॥

षट रस पूर मनोज्ञ तुरत कर, शुभ नैवेद्य बनायो। खाजा फेनी मोदक आदिक, सो अपने कर लायो ॥
खंड धातकी पूरब दिशि में, भरत क्षेत्र जिन राजे। ते सब मैं यहां भाव शुद्धकर, पूजों सुर शिव काजे ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व मेरु भरतक्षेत्र सम्बन्धि जिनालयस्थजिनेभ्यो नैवेद्यम् ॥ ५ ॥

दीपक तमके हारी सुखदा, रतन थाल भरलायो। तिन प्रकाशतें घटपट दीखै, शुभचित अति हरषायो।
खंड धातकी पूरब दिशि में, भरत क्षेत्र जिन राजे। ते सब मैं यहां भाव शुद्धकर, पूजों सुर शिव काजे ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वमेरु भरतसम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो दीपम् ॥ ६ ॥

धूप सुगंध मिलाय सु दशधा, और कपूर सु भाई । जाके खवत धूम शिखा नभ, फल रहा महकाई ।
खण्ड धातकी पूरव दिशि में, भरत चेत्र जिन राजे । ते सब मैं यहां भाव शुद्धकर, पूजों सुर शिव काजे ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व मेरु भरतसम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो धूपम ॥ ७ ॥

श्रीफल लोंग विदाम सुपारी, पिस्तादिक शुभ भाई । इन आदिक बहुते फल लेके, पूजन को मन लाई ॥
खंड धातकी पूरव दिशिमें, भरत चेत्र जिन राजे । ते सब मैं यहां भाव शुद्धकर, पूजों सुर शिव काजे ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वमेरु भरतसम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो फलम् ॥ ८ ॥

जल चंदन अचत प्रसून ले, चरु दीपक सुखदाई । धूप फलादि मिलाय दरव वसु, अर्घ बना हर्षाई ॥
खंड धातकी पूरव दिशि में, भरत चेत्र जिन राजे । ते सब मैं यहां भाव शुद्धकर, पूजों सुर शिवकाजे ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंडपूर्वमेरु भरत सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

छंद पद्धरि—जल चंदन आदिक अर्घ लाय, भरत धातकी खंड थाय । जिन मन्दिर में जिन बिंब सोय, मैं जजों अरघ तिन भक्ति जोय ।

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वमेरु भरत सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

## ॥ प्रत्येक अर्घ ॥

चौपई—खंड धातकी पूरव मेर, भरत मांहिं उपसागर हेर । ताकी उतपति छेदक सोय, तिन पद अर्घ जजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वमेरु भरतसम्बन्धि उपसागर गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १ ॥

पूरब मेरु धातकी खंड, भारतवासी देव प्रचंड । या की उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्व मेरु सम्बन्धि देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

खण्ड धातकी पूरव भर्त, विजयारध खग गिरि सुख कर्त । या में उतपति छेदक सोय, तिन पद अर्घ जजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्व मेरु सम्बन्धि विजयार्द्ध गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३ ॥

याही विजयारध की जान, दक्षिण श्रेणी उत्तम ठान । याकी उतपति छेदक सोय, तिन पद अर्घ जजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व मरु संबंधि विजयार्द्ध दक्षिण श्रेणी गतिछेदक जिनेभ्यो अघम ॥ ४ ॥

याही विजयारध की जान, उत्तर श्रेणी उत्तम मान। या में उतपति छेदक सोय, तिन पद अर्घ जजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्व मेरु सम्बंधि विजयार्द्ध उत्तर श्रेणी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५ ॥

याही विजयारध पे सही, कूट कहे ते उत्तम मही। या में उतपति छेदक सोय, तिन पद अर्घ जजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्व मेरु सम्बन्धि विजयार्द्धकूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

इन ही कूटन पे शुभ भाय, देव रहै नाना सुख पाय। या में उतपति छेदक सोय, तिन पद अर्घ जजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वमेरु सम्बन्धि विजयार्द्धस्थित देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७ ॥

याही विजयारध सिध कूट, तापे जिन थल अघ तहँ छूट। तामें विंत्र देव जिन सोय, तिन पद अर्घ जजों मद-खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पूर्वमेरु सम्बन्धि विजयार्द्धस्थित सिद्धकूट जिन मन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ ८ ॥

खण्ड धातकी पूरब जान, खण्ड मलेच्छ भरत के मान। यामें उतपति छेदक सोय, तिन पद अर्घ जजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्डपूर्व मेरु सम्बन्धि म्लेच्छ खण्डगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ९ ॥

इस ही भारत म्लेच्छ सुजान, जिनमें वृषभाचल गिरि मान। या में उतपति छेदक सोय, तिन पद अर्घ जजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वमेरु सम्बन्धि म्लेच्छ खण्डस्थित वृषभाचल गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

खण्ड धातकी पूरब जान, ताको भरत क्षेत्र उनमान। यामें उतपति छेदक सोय, तिन पद अर्घ जजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्व मेरु सम्बन्धि भरत क्षेत्र गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ११ ॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा—खण्ड धातकी पूर्व दिश, भरत क्षेत्र मनलाय। तहँ जिनथल वंदूं सकल, आठों द्रव्य मिलाय ॥

सोरठा—दूजे द्वीप मझार, पूरब दिश को भरत जे। क्षेत्र भलो सुभकार, जीव तहां ते शुभ लहैं ॥ १ ॥

याहू के षट खण्ड, तिनमें इक आरज सही। पंच मलेच्छ जु खंड, विजयारध ता मध्य है ॥ २ ॥

जुग श्रेणी तिस माहिं, तहां रहै खग बल धरा। कूट तास के ठाहिं, देव वसै जिन सेवका ॥ ३ ॥

शिव सु कूट इक जोय, तापे जिन मन्दिर सही। सुर खग पूजैं सोय, सफल आपको भव करै ॥ ४

एक अयोध्या सोय, आरज-खण्ड विषै सही। उपसागर तहँ जोय, दोय म्लेच्छ आरज विषै ॥ ५ ॥
तीन मलेच्छ सुजान, खग गिरि की उत्तर दिशा। तहँ वृषभाचल मान, चक्री निज नाम हि लिखै ॥ ६ ॥
ऐसे या थल माहिं, पट खंड हि मन लाइये। क्षेत्र भरत के माहिं, जिन थल अघहारी सही ॥ ७ ॥
तिन जिन थल के माहिं, आय भविक पूजा करै। नाना पुण्य उपाय, पाप हरै पूरब किये ॥ ८ ॥
मो जावन की धीर, शक्ति नहीं तिस थान में। तातैं इस थल धीर, पूजों भावन अर्घ तें ॥ ९ ॥

दोहा—जंबू भरत के सम कथन, जान लेहु बुधिवान। पूजों या गति छेद को, जय जय जय भगवान ॥ १० ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व मेरु भरत क्षेत्र संबंधि जयमालार्घं ॥ इति०

## हेमवत क्षेत्र संबंधी गति छेदक अर्घ

छंद-अडिल्ल—

खण्ड धातकी पूरब हिमवत क्षेत्र ही, भोग भूमि है जघन मानुषी शुभ मही।
एक कोश तन आयु एक पलि जानिये, या गति छेदक देव जजों अघ हानिये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशि हिमवत क्षेत्र संबधि मनुष्य गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १ ॥

खण्ड धातुकी पूरब हिमवत है सही, भोग भूमि यह जघन सुखन की मही।
होय पशु यहां नभचर शुभके भावजी, या गति छेदक देव जजों कर चावजी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व दिशि हिमवत क्षेत्र संबधि नभचर जीव गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

याहि भोग भू माहि जीव थलचर सही, एक कोश तन सुन्दर-अति सुखकी मही।
होय पशू यहां थल चर शुभके भावजी, तिन गति छेदक देव जजों कर चावजी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व दिशि हिमवत क्षेत्र संबंधि थल चर पशु गति छेदक जिनेभ्य अर्घम् ॥ ३ ॥

याही खण्ड धात की पूरब दिश सही, हिमवत खेतर बीच नाभि गिरि की मही।
ढोलाकार उतुंग गोल शुभ जानिये, या-गति छेदक देव जजों थुति ठानिये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशि हिमवत क्षेत्र सम्बन्धि नाभि गिरि गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४ ॥

चौपई–खंड धातकी पूरब जान, हिमवत क्षेत्र सु आरज थान । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा हिमवत क्षेत्र सबंधि उत्पत्ति छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ५ ॥

## ॥ हरि क्षेत्र सम्बन्धि गतिछेदक अर्घ ॥

चौपई—पूरब खंड धातकी माहिं, हरि क्षेत्र आरज नर पाहिं । इनकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा हिमवत क्षेत्र मवधि मनुष्य गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घ ॥ ६ ॥

या ही हरि खेतर में सही, होय पशू नभचर इस मही । इनमें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वदिशा हरिक्षेत्र मध्यभोगभूमि सम्बन्धि नभचर जीव गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ७ ॥

इस ही क्षेत्र हरी मनलाय, थलचर जीव ऊपजै आय । इनमें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वदिशा हरिक्षेत्र मध्यमभोग भूमि सम्बन्धि थलचर जोवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८ ॥

इस ही हरी क्षेत्र में जान, नाभी पर्वत है हित दान । इनमें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पूर्वदिशा हरिक्षेत्र मध्यम भोगभूमि सम्बन्धि नाभिगिरि गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

छंद पद्धरि—हरि पूर्व धातकी खंड खेत, नर पशु सुर रहते सुख समेत । तन दोय कोश पलि दोय आय, न गतिछेदक के जजों पाय॥

ॐ ह्री धातकी खण्ड पूर्वहरिक्षेत्र सम्बन्धि मध्यमभोगभूमि गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घ ॥ १० ॥

चौपई–खंड धातकी पूरब जान, भोग भूमि उत्कृष्ट प्रमान । होय मनुष्य आर्य अवलोय, तिन गति छेद जजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्डपूर्वदिशा उत्कृष्ट भोगभूमि मनुष्यगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ११ ॥

इस ही भोग भूमि में जान, होय पशु नभचारी मान । इनकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्री धातकीखण्ड पूर्वदिशा उत्कृष्ट भोगभूमिसम्बन्धि नभचरजीव गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १२ ॥

इसही भोग भूमि थल माहिं, थलचर जीय होय मन लाहि । इनकी उतपति छेदक सोय तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्री धातकीखण्ड पूर्वदिशा उत्कृष्ट भोगभूमिसम्बन्धि थलचरजीव गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १३ ॥

इसही भोग भूमि थलमाहिं, मानुष पशु उपजै तहँ आहि । इनकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पूर्वदिशा उत्कृष्ट भोगभूमि सम्बन्धि मनुष्यगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १४ ॥

## ॥ जम्बू वृक्ष सम्बन्धि पूजा ॥

छंद अडिल्ल—

खंड धातकी पूरब मेरु सु जानिये, ताके जंबू वृक्ष रतनमय मानिये ।
ता ऊपर जिन थान बिंब जिनके सही, जान शक्ति मो नाहिं जजों इस ही मही ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्व मेरुसम्बन्धि जम्बूवृक्षस्थित जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्रावतरावतर ।
ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पूर्वमेरु सम्बन्धि जम्बूवृक्षस्थित जिन चैत्यालयस्थ अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः ।
ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पूर्वमेरु सम्बन्धि जम्बूवृक्षस्थित जिन अत्र मम सन्निधौ सन्निधिकरणम् ।

छंद लक्ष्मीवती—

नीर ले शुभग निरमल सु आभा मई, कनकझारी भरी आप कर ले ठई ।
धातकी खंड पूरब दिशा जानिये, वृक्ष जंबू तनो जिन भवन ठानिये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्व मेरु जम्बूवृक्ष सम्बन्धि जिन चैत्यालस्य जिनेभ्यो जलम् ॥ १ ॥

सुगन्ध चन्दन घसों नीर निर्मल भलो, लेय शुभ पात्र में पूजने को चलो ।
धातकी खण्ड पूरब दिशा जानिये, वृक्ष जंबू तनों जिन भवन ठानिये ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वमेरु जबूवृक्षसबधि जिन चैत्यालयस्थजिनेभ्यो चन्दनम् ॥ २ ॥

लेय अक्षत विना खंड उज्वल सही, लेय मुक्ता फला आश शुभ की मही ।
धातकी खण्ड पूरब दिशा जानिये, वृक्ष जंबू तनो जिन भवन ठानिये ॥

ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पूर्वमेरु जंबूवृक्षसम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अक्षत ॥ ३ ॥

फूल सुर द्रुम तने वरन नाना सही, लेय कर माल उर भक्ति जुत ह्वै रही ।
धातकी खण्ड पूरब दिशा जानिये, वृक्ष जंबू तनो, जिन भवन ठानिये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वमेरुजबूवृक्ष सबधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो पुष्पम् ॥ ४ ॥

छः रसों युक्त नैवेद्य मन लायजी, धार शुभ पात्र में आप कर भायजी ।
धातकी खण्ड पूरव दिशा जानिये, वृक्ष जम्बू तनों जिन भवन ठानिये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वमेरु जम्बू वृक्ष सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यम् ॥ ५ ॥

दीप मणि ज्योति सामान तम के हरा, थाल भरि आप कर लेय आयो खरा ।
धातकी खण्ड पूरव दिशा जानिये, वृक्ष जम्बू तनों जिन भवन ठानिये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वमेरु जबूवृक्ष सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो दीपम् ॥ ६ ॥

धूप दश विध भली कूट कर लाइयो, खेय वह्नी विषै हर्ष बहु पाइयो ।
धातकी खण्ड पूरब दिशा जानिये, वृक्ष जम्बू तनों जिन भवन ठानिये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्व मेरु जंबूवृक्ष सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो धूपम् ॥ ७ ॥

सुभग नारेल अरु लोंग बादामजी, आदि इन और फल लेय शिवकाम जी ।
धातकी खण्ड पूरब दिशा जानिये, वृक्ष जम्बू तनों जिन भवन ठानिये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वमेरु जंबूवृक्ष सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो फलम ॥ ८ ॥

नीर गंध तंदुला फूल चरु दीपजी, धूप फल मेलकर अर्घ शिव दीयजी ।
धातकी खण्ड पूर्वदिशा जानिये, वृक्ष जंबू तनों जिन भवन ठानिये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्व मेरु जबू वृक्ष सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

छंद गीतिका—धातकी खण्ड पूर्व दिशि में, वृक्ष जंबू जानिये । तिस ऊपरै जिन थान मणिमय, बिंब तिसमें मानिये ॥
तहँ देव खग तो जाय पूजैं, शक्ति हम में है नहीं । तातें जु इस थल थाप पूजें, अर्घ धरि निज कर महीं ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वमेरु जंबू वृक्ष सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम ॥ १० ॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा— दीप धातकी खण्ड में, पूरब दिशि को जान । जंबू तरु पे जिन भवन, जजों भक्ति उर आन ॥ १ ॥

चौपई—खण्ड धातकी पूरब मेर, ताकी दक्षिण दिश को हेर। थंभ एक सुभग मन हार, तापे कटनी तीन सुधार ॥ २ ॥
चौ दिशि कोट तनी विधि सही, वापी वन तें सोभैं मही। इत्यादिक रचना बहु मान, आगेजंबू दीप सो जान ॥ ३ ॥
ता ऊपर जंबू तरु जोय, शाखा चार कही शुभ सोय। शाखा तीन ऊपरैं सही, है जिन भवन पुण्य की मही ॥ ४ ॥
शाखा एक ऊपरैं सही, है जिन भवन पुण्य की मही। विंब तहां मणिमय मन लाय, पूजैं देव खगां नहँ जाय ॥ ५ ॥
अपने भव को उज्वल करै, नाना विधि की श्रुति उचरैं। अपनो आज सफल भव भयो, दर्श तिहारो मनमें लयो ॥६॥
आज पाप सब गये पलाय, आज पुण्य पायो अधिकाय। देखत देव सेव को चहैं, मो जिय शिव मारग को लहैं ॥७॥
जय जय जय जिन नायक देव, सेवक को निज मम कर लेव। मैं या भव में भ्रम्यो अपार, ताको नाहीं वारापार ॥८॥
जो पुण्ययोग आप पद लये, सो निज भव दुख को जल दये। इत्यादिक सुर खग दुति थान, लेय पुण्य अघ कर निज हान ।९।
ऐसे जंबू तरु जिन थान, रतन मई शुभ ठान सुजान। फूल पान फल कर रमणीक, ऐसो वृक्ष जंबू है ठीक ॥ १० ॥

दोहा— ऐसे जंबू तरु विषैं, थान जिनेश्वर सोय। जजों महा सुख कारणैं, और न वांछा कोय ॥ ११ ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड जम्बूवृक्ष सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो जयमाला पूर्णार्घम् ॥

## ॥ शालमली वृक्ष सम्बन्धि जिन चैत्यालय पूजा ॥

छंद अडिल्ल— खण्ड धातकी पूरब मेरु सुजानिये, शालमली तरु हेठ जिनालय मानिये।
ता ऊपर जिन विंब देव मन मोय है, जजों थापि इम थान पाप दुख खोय है ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वदिशा मेरु सम्बन्धि शालमली वृक्षस्थित जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्रावतरावतर संवौषट्।
ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वदिशा मेरु सम्बन्धि शालमली वृक्षस्थित जिन चैत्यालयस्थ अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनम्।
ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वदिशा मेरु सम्बन्धि शालमली वृक्षस्थित जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्र मम सन्निहितो सन्निधिकरणम्।

छंद अडिल्ल— निरमल नीर सुलाय कनक झारी भरों, लेव आय कर माहिं हरष हिरदै धरों।
पूर्व धातकी खण्ड शालमलि तरु सही, तहँ जिनवर के थान जजों शुभदा मही ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्व मेरु शालमलीवृक्ष सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो जलम् ॥ १ ॥

चंदन बावन नीर थकी घसि लाइयो, सुभग पात्र में घाल, देव गुण गाइयो ।
पूर्व धातकी खण्ड शालमलि तरु सही, तहँ जिनवर के थान जजों शुभदा मही ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वमेरु शाल्मलीवृक्ष सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो चन्दनम् ॥ २ ॥

अक्षत जान अखण्डित मुक्ता फल समा, गंध धार अति उज्जल लेकर अति रमा ।
पूर्व धातकी खण्ड शालमलि तरु सही, तहँ जिनवर के थान जजों शुभदा मही ॥

ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पूर्व मेरु शाल्मलीवृक्ष सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अक्षतम् ॥ ३ ॥

नाना वरण सुगंध फूल सुखदाय है, सो मैं लायो देव यजन कों भाय ।
पूर्व धातकी खण्ड शालमलि तरु सही, तहँ जिनवर के थान जजों शुभदा मही ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्व मेरुल्मलो वृक्ष सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो पुष्पम् ॥ ४ ॥

नाना रसमय पूर तुरत कर लाइयो, खाजा फीणी मोदक आदि सुभाइयो है ।
पूर्व धातकी खण्ड शालमलि तरु सही, तहँ जिनवर के थान जजों शुभदा मही ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्व मेरु शाल्मली वृक्ष सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यम् ॥ ५ ॥

दीपक रतन समान हरै तमभार को, थार मांहि ले आयो अति उजियार को ।
पूर्व धातकी खण्ड शालमलि तरु सही, तहँ जिनवर के थान जजों शुभदा मही ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्व मेरु शाल्मली वृक्ष सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो दीपम् ॥ ६ ॥

दशधा गंध मिलाय अगर आदिक सही, खेऊं वह्नि मझार चाव मो मन मही ।
पूर्व धातकी खण्ड शालमलि तरु सही, तहँ जिनवर के थान जजों शुभदा मही ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वमेरु शाल्मलि वृक्ष सम्बन्धि जिनालयस्थजिनेभ्यो धूपम् ॥ ७ ॥

श्रीफल लौंग बिदाम सुखारक जोइये, ते अपने कर लाय सुफल शिव होइये ।
पूर्व धातकी खण्ड शालमलि तरु सही, तहँ जिनवर के थान जजों शुभदा मही ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वमेरु शाल्मली वृक्ष सबधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो फलम् ॥ ८ ॥

जल चन्दन अक्षत पुष्प चरु दीप ही, धूपफला वसु द्रव्य मेलि लायो यहीं।
पूर्व धातकी खण्ड शालमलि तरु मही, तहँ जिनवर के थान जजों शुभदा मही ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पूर्वमेरु शाल्मली वृक्ष सवधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

चौपई—खंड धातकी पूरव जान, शालमली पे जिन थल मान। बिंब तहां शुचि जिनवर रूप, तिन पद जजों मिटै अघ धूप ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वमेरु शालमली वृक्ष सवधि जिन चैत्यालयेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा— खण्ड धातकी पूर्व दिश, शालमली तरु जान। तापे जिन थल पूजिये, मन वच तन पहिचान ॥

॥ छन्द वेसरी ॥

ये ही शालमली तरु जानो, रतनमई शोभा अधिकानो। रचना सकल तास समजोई, तिनकी रचना अदभुत होई ॥ २ ॥
शाखा तीन ऊपरैं भाई, देव रहैं तिनपे सुखदाई। इक शाखा ऊपर जिन गेहा, सुर खग ही पूजें कर नेहा ॥ ३ ॥
मोमें शक्ति जान की नाहीं, पूजन की वांछा अधिकाहीं। तातें मन वच काय लगाई, पूजों इस ही थल में भाई ॥ ४ ॥
धन्य तिन्हें जो परतछ जावें, भाग्य हीन मोसर नहिं पावें। मेरी शक्ति समा मैं कीनी, पूजा भक्ति भावना भीनी ॥ ५ ॥
जैसा फल प्रत्यक्ष सु होई, तैसो भाव जजै ले कोई। ऐसी जान पूज्य मैं ठानी, मो अघदेव करो सव हानी ॥ ६ ॥
दोहा—भाग्य भले मोसर मिल्यो, जिन पूजन को आय। ता फल भव भव जिय सुखी, होय सदा अघ जाय ॥ ७ ॥

ॐ ह्रीं शालमलीवृक्ष सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ इति ॥

## ॥ धातकी खण्ड की पूर्व मेरु सम्बन्धी गज दन्त पूजा ॥

छंद अडिल्ल— मेरु धातकी खंड दिशा पूरव कही, तहां चार गज दन्तन की उत्तम मही।
तिन चारन पे भवन चार जिन देवके, ते यहां थापिर जजों काय मन वच थके ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वमेरुसम्बन्धि चतुर्गजदन्तस्थित चैत्यालयस्थ जिन बिंब अत्रावतर २।
ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वमेरु सवधि चतुर्गजदन्तस्थित जिन बिंब अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनम्।
ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वमेरु सवधि चतुर्गजदन्तस्थित जिन बिंब अत्र मम सन्निधौ सन्निधिकरणम्।

चाल जोगीरासा—निरमल पानी त्रस विन कहिये कनक भारि में लायो, अपने करमें ले हरपे चित, सुफल सुमन ललचायो ।
खण्ड धातकी मेरु सु पूरब, गज दंतन पे जोवै । है जिन मन्दिर तहां विंब शुभ, पूजे से मद खोवै ॥
ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वमेरु गजदन्त संबंधि चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो जल ॥ १ ॥

चन्दन बावन पावनकारी, भावन भावत लायो, निरमल नीर थकी घसिके धर, कनक पियाले मायो ।
खण्ड धातकी मेरु सु पूरब, गज दन्तन पे जोवै । है जिन मन्दिर तहां विंब शुभ, पूजे से मद खोवै ॥
ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वमेरुगजदन्त सम्बन्धि चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो चदन ॥ २ ॥

अच्चत उज्वल मुक्ताफल से, खण्ड विना ले भाई । धोय किये शुचि ले अपने कर, भक्ति सहित उमगाई ॥
खण्ड धातकी मेरु सु पूरब, गज दन्तन पे जोवै । है जिन मन्दिर तहां विंब शुभ, पूजे से मद खोवै ॥
ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वमेरु गजदन्तसबधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अच्चतम् ॥ ३ ॥

फूल कलप तरु से ले आयो, वर्ण गंध बहुधारी । माल बनाय सुभाव हरप धरि, जग करि कामनि वारी ॥
खण्ड धातकी मेरु सु पूरब, गज दन्तन पे जोवै । है जिन मन्दिर तहां विंब शुभ, पूजे से मद खोवै ॥
ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वमेरु गजदन्त सबधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो पुष्पम् ॥ ४ ॥

खाजा फीणी मोदक घेवर, इन आदिक चरु भाई । पट रस पूरित ले अपने कर, भूख जु नाश कराई ।
खंड धातकी मेरु सु पूरब, गज दन्तन पे जोवै । है जिन मन्दिर तहां विंब शुभ, पूजे से मद खोवै ॥
ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पूर्वमेरु गजदन्तसम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यम ॥ ५ ॥

दीपक रतनमई से तमहर, ज्योति प्रकाशक जानो । धार कनक पातर में करले, तीरथ को उमगानो ॥
खंड धातकी मेरु सु पूरब, गज दन्तन पै जोवै । है जिन मन्दिर तहां विंब शुभ, पूजे से मद खोवे ॥
ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व मेरु गजदन्त सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो दीपम् ॥ ६ ॥

दशधा गंध सुधार अगरसी, नन्दन केलि मिलाई । खेवन को अपने करमें ले, कर्म दहन करवाई ॥
खंड धातकी मेरु सु पूरन, गज दन्तन पे जोवै । है जिन मन्दिर तहां विंब शुभ, पूजे से मद खोवै ॥
ॐ ह्रीं धातक खण्ड पूर्व मेरुगजदन्तसम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थजिनेभ्यो धूपम् ॥ ७ ॥

श्रीफल लोंग विदाम सुपारी, खारक अति सुखकारी। इन आदिक सु भले फल लायो, भक्ति हिये बहुधारी।
खण्ड धातकी मेरु सु पूरव, गज दन्तन पे जोवै। है जिन मन्दिर तहां बिंब शुभ, पूजे से मद खोवै॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वमेरु गजदन्त सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो फलम्॥ ८॥

जल चंदन अक्षत पहूपचरु, दीप धूप फल जानो। मेलि सकल करि अरघ मनोहर, ले आयो हित दानो॥
खंड धातकी मेरु सु पूरव, गज दन्तन पै जोवै। है जिन मन्दिर तहां बिंब शुभ पूजे से मद खोवै॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्व मेरु गजदन्त सर्वांग जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम्॥ ९॥

छंद अडिल्ल— खंड धातकी पूरव मेरु सु जानिये, ताके गज दन्तनपे जिन थल मानिये।
तहँ जिनवर के बिंब महा सुखदाय है, ते में अरघ चढाय जजों हित लाय है॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वमेरुगजदन्त सम्बन्धि जिनचैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम्॥ १०॥

॥ प्रत्येक अर्घ ॥

चौपाई—पूर्व धातकी खंड सुमेर, ताके गज दन्तन पर हेर। कूट कहे जो उत्तम खान, या गति छेद जजों भगवान॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्व मेरु गजदन्त सम्बन्धि कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं॥ १॥

इनही गजदन्तन पे सही, कूट कहे शोभा की मही। तिनपे देव व्यन्तरा रहै, या गति छेद जजों अघ दहै॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वमेरुगजदन्त सम्बन्धि कूटवासी देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं॥ २॥

याही मेरु प्रथम गजदन्त, ता ऊपर जिन थान सुसन्त। तिनमें बिंब जिनेश्वर सोय, तिनके पद पूजों मद खोय॥

ॐ ह्रीं धातको खड पूर्वमेरु प्रथमगजदन्त माल्यवान सम्बन्धि जिनालयस्थजिनेभ्यो अर्घम्॥ ३॥

इसी मेरु दूजो गजदन्त, ता ऊपरि जिन थान सुसन्त। तिनमें बिंब जिनेश्वर सोय, तिनके पद पूजों मद खोय॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वमेरु द्वितीय महा सौमनस गजदन्तसम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम्॥ ४॥

इसी मेरु तीजो गजदन्त, ता ऊपर जिन मंदिर सन्त। बिंब महा जिनवर के सोय, तिनके पद पूजों मदखोय॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पूर्वमेरुतृतीय विद्युत प्रभ गजदन्तसम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम्॥ ५॥

इसी मेरु चौथो गज दन्त, तापे जिन थल शोभावंत। विंब तहां जिनवर के सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वमेरु चतुर्थगन्धमादन गजदन्तसम्बन्धि जिनालयेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

दोहा— इन चारों गजदन्त पे, है जिन गेह अनूप। ते पूजों वसु द्रव्य तें, काटन संकट धूप ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वमेरु चतुर्गजदन्त सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो महार्घम् ॥ ७ ॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा— खंड धात पूरब दिशा, मेरु तने गजदन्त। तिनपे जिनके थान हैं, ते पूजों अघ हन्त ॥

चाल मुनियानंद— जान गजदन्त ये चार या मेरु के, कूट इन ऊपरे हैं घने घेरके।
(छंद लक्ष्मीवती) नाम परमाण सिध कूट आदिक सही, और तिन शीश सुर भवन शोभामई ॥ २ ॥
रंग आकार आदिक सबै सुख करा, मेरु सुम्मेरसम जान वरणन खरा ॥
कूट सिद्ध ऊपरै देव तिन थान है, ते जजों भाव धर देहि शिवदान है ॥ ३ ॥

सरठा— नमैं देव खग आय, उस ही थानक जायके। हम यहां भावन भाय, अर्घ जजों जिन पायजी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वमेरु विदेहक्षेत्र सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो जयमालार्घम् ॥ इति ॥

## ॥ धातकी खंड के पूर्व मेरु के पूर्व विदेहसम्बन्धि जिन चैत्यालय पूजा ॥

छंद गीतिका—मेरु धातकि खंड पूरब थान सकल विदेहजी। तिस मांहि मंदिर देव जिनके, कहे बहु गुण गेहजी ॥
वहां विंब है जिन देवजी के, देव जिन से जानिये। ते जजों मन वच काय सेती, अर्घ तें मन आनिये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वमेरु विदेहक्षेत्र सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्रावतरावतर संवौषट्।
ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व मेरु विदेहक्षेत्र संबधि जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनम्।
ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व मेरुविदेहक्षेत्र संबधि जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्र मम सन्निधौ सन्निधिकरणम्।

चाल जोगीरासा—नभसो निरमल नीर विना त्रस, क्षीरोदधि सो जानो। कनक पियालो धर कर आन्यो, हरष सहित अधिकानो ॥
खंड धातकी पूरब से सब, थान विदेह बताये। तहँ जिन मंदिर में जिन प्रतिमा, तिन पद पूजन आये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वमेरु विदेहक्षेत्र संवन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो जलम् ॥ १ ॥

चंदन वावन निर्मलधारी,नीर सुगंध घसाई । कनक पियाले धाल भगति जुत, अपने कर ले भाई ॥
खंड धातकी पूरव से सव, थान विदेह वताये । तहँ जिन मन्दिर में जिन प्रतिमा, तिन पद पूजन आये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वमेरुविदेह सम्वन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो चदनं ॥ २ ॥

अक्षत उज्वल खंड विना शुभ, वीन वीन कर लाये । शुभ पातर में धाल लेय कर, हरप हरप उमगाये ॥
खंड धातकी पूरव से सव, थान विदेह वताये । तह जिन मंदिर में जिन प्रतिमा, तिन पद पूजन आये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वमेरु विदेहक्षेत्र सम्वन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अक्षतम ॥ ३ ॥

फूल सुगंध सुवरण मनोहर, नाना रंग के भाई । काम नाशनी होय शक्तिफल, यों कर ले उमगाई ॥
खंड धातकी पूरव से सव, थान विदेह वताये । तहँ जिन मंदिर में जिन प्रतिमा, तिन पद पूजन आये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वमेरुविदेहक्षेत्र सम्वन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो पुष्पम् ॥ ४ ॥

पटरस पूरित तुरत वनाये, खाजा फीणी लायो । मोदक आदिक जे चरु निज कर, पूजन को उमगायो ॥
खंड धातकी पूरव से सव, थान विदेह वताये । तहँ जिन मन्दिर में जिन प्रतिमा, तिन पद पूजन आये ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वमेरु विदेहक्षेत्र सम्वन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यम ॥ ५ ॥

दीपक तमहर रतन मई सो, महा ज्योति परकाशी । कंचन पातर धाल घनेसे, करले वहु थुति भापी ॥
खंड धातकी पूरव से सव थान विदेह वताये । तहँ जिन मन्दिर में जिन प्रतिमा, तिनपद पूजन आये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व मेरु विदेहक्षेत्र सर्वधिजिनचैत्यालयस्थ जिनेभ्यो दीपम् ॥ ६ ॥

धूप अगर आदिक दश गन्धी, एक जगह करदीनी । खेवन को अघ जारन कारन, अपने कर में लीनी ॥
खंड धातकी पूरव से सव थान विदेह वताये । तहँ जिन मंदिर में जिन प्रतिमा, तिन पद पूजन आये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वमेरु विदेहक्षेत्र सम्वन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो धूपम् ॥ ७ ॥

श्रीफल लोंग विदाम सुपारी, खारक सुभग मिलाई । इन आदिक फल लेय मनोहर, हरपधार अधिकाई ॥

खंड धातकी पूरब से सब थान विदेह बताये । तहँ जिन मन्दिर में जिन प्रतिमा, तिन पद पूजन आये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व मेरु विदेह संबधि जिनालयस्थजिनेभ्यो फलम् ॥ ८ ॥

जल चन्दन अक्षत प्रसून चरु, दीप धूप फल भाई । मेलि सबों का अरघ बनाऊं, लेकर अति सुखदाई ॥
खंड धातकी पूरब से सब थान विदेह बताये । तहँ जिन मन्दिर में जिन प्रतिमा, तिन पद पूजन आये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व मेरु विदेह क्षेत्र संबधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अर्घं ॥ ९ ॥

छंद पद्धरि—कर अर्घ आप कर लेय आय,वरदीप धात पूरब बताय । जिन गेह विदेहन क्षेत्रमांहि, मैं पूजों थुतिकर अर्घ लाहि ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व मेरु विदेह क्षेत्र संबंधि जिनालयस्थजिनेभ्यो महार्घम् ॥ १० ॥

## ॥ प्रत्येक अर्घ ॥

चौपई—खंड धातकी पूरब येह, त्रस थावर युत क्षेत्र विदेह । इनमें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वमेरुविदेहक्षेत्र संबंधि त्रसस्थावर गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १ ॥

छंद अडिल्ल—
खंड धातकी पूरब मेरु विदेहजी, तहाँ खगा चल सबै रूप मय जेहजी ।
तामें उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व मेरु विदेह क्षेत्र सम्बन्धि वैताढगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

याही गिरि वैताढ दक्षिण दिश जानिये, जीव घने त्रस थावर, उपजत मानिये ।
तिनकी उतपति छेद भये भव पारजी । तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वमेरु संबंधि दक्षिण वैताढ गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३ ॥

याही विजयारध की उत्तर श्रेणि जी, थावर त्रस जिय होय दुःख सुख लेणि जी ।
तिनकी उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व मेरु विदेहक्षेत्र सम्बन्धि वैताढउत्तर श्रेणि गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ४ ॥

इस ही विजयारध के ऊपर जानिये, कूट महा शुभ थान दुःख की हानिये ।

तिनकी उतपति छेद भये भव पारजी । तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वमेरु विदेह क्षेत्रसम्बन्धि कूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५ ॥

इस ही खग गिरि ऊपर कूट बताइये, तिनके ऊपर देव रहैं धुनि गाइये ।
तिनकी उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खडपूर्व मेरु विदेहक्षेत्र सम्बन्धि विजयार्द्धकूटवासीगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

इसही विजयारध ऊपर सिध कूट है, तिसपे जिनके थान पाप सब छूट है ।
बिंब तहां जिनवर के सुभग विराजिये, तिन पद अर्घ चढाय जजों हित साजिये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वमेरु विदेहक्षेत्र सम्बन्धि सिद्धकूट जिनमन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ ७ ॥

खंड धातकी पूरब दिशि को जानिये, सरिता नाम विभंगा जल की खानिये ।
इनकी उतपति छेद भये भवपारजी, तिन पद अर्घ जजों मनवचतन सारजी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वमेरु विदेहक्षेत्रसम्बन्धि विभंगानदी गतिच्छेजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८ ॥

पूर्व धातकी खंड विषै शुभ जानिये, गिरि वक्षार सुनाम तुंग अधिकानिये ।
इनकी उतपति छेद भये भव पारजी । तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ।

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्व मेरु विदेहक्षेत्र सम्बन्धि वक्षारगिरि गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

इसही गिरि वक्षार उपरै है सही, कूट महा शुभ थान तरसथावर मही ।
इनकी उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्व मेरु विदेहक्षेत्रसम्बन्धि वक्षारकूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

इसही गिरि वक्षार ऊपरै है सही, सिद्धकूट जिनथान पुण्यकी शुभ मही ।
बिंब तहां जिनदेव जिसे सुखकारजी, तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व मेरु विदेहक्षेत्र सबधि सिद्धकूट जिन मन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ ११ ॥

इसही गिरि वक्षारकूटपे जानिये, देव रहैं सुखमान भले गुण खानिये।
इनकी उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ॥
ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्व मेरु विदेहक्षेत्र वक्षारसम्बंधि कूटवासी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १२ ॥

खंड धातकी पूरव दिश सु विदेह है, तिस थानक में सरिता रक्ता जेह है।
इनकी उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ॥
ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पूर्वमेरु विदेहक्षेत्रसम्बन्धि रक्तानदी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १३ ॥

पूर्व धातकी खंड विदेह सुसार है, रक्तोदानंदी तहँ बहु जल धार है।
इनकी उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ॥
ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वमेरु विदेहक्षेत्र सम्बन्धि रक्तोदानदी गतिच्छेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ १४ ॥

खंड धातकी पूरब दिशा विदेहजी, तिनमें उपदधि सागर जहां जलगेहजी।
इनकी उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ॥
ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वमेरु विदेहक्षेत्रसम्बन्धि उपदधिगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १५ ॥

मेरू पूर्व विदेह धातकी सार है, देश विदेह विषै वृषभाचल धार है।
इनकी उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ॥
ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पूर्व मेरु विदेहक्षेत्रसम्बन्धिवृषभाचलगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १६ ॥

खंड धातकी पूरब मेरु सुजानिये, देश विदेह सु नगर अयोध्या मानिये।
इनकी उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ॥
ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वमेरु विदेहक्षेत्र सम्बन्धिअयोध्यानगरी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १७ ॥

खंड धातकी पूरब मेरु विदेह में, देव रहै मगधादिक अपने गेह में।
इनकी उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ॥
ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पूर्व विदेहक्षेत्र सम्बन्धि मगधादिक देव गतिच्छेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ १८ ॥

खंड धातकी पूरव मेरु सुजानिये,तहां मलेच्छ सुखंड धर्म नहिं मानिये ।
इनकी उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ।

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वमेरु विदेहक्षेत्रसम्बन्धि म्लेच्छ खड गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १६ ॥

खंड धातकी पूरव सार विदेहजी, आरजखंड तहँ सार धर्मजुत जेहजी ।
इनमें उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वमेरु विदेहक्षेत्रसंबधि आर्यखंड गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २० ॥

छंद गीतिका—खंड धात सु मेरु पूरव, भले क्षेत्र विदेह में, तहां देव जिनके गेह सुन्दर, जजों थुति कर नेह में ।
तिस क्षेत्र मांही जनम मृत्यु छेद जे शिव थल लहा, तिन पांय को मैं जजों मन वच, काय कर सुख हो महा ॥

ॐ ह्रींधातकी खड विजयमेरु विदेहक्षेत्र सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २१ ॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा— खंड धातकी पूर्वदिशि, विजय मेरु शुभ ठाम । तिनके क्षेत्र विदेह में, जजों सु जिनवर धाम ॥ १ ॥

॥ छन्द वेसरी ॥

खंड धातकी पूरव मेरा, तहां विदेह क्षेत्र बहु घेरा । गिरि वखार तहां हितकारी, तहँ जिन मन्दिर हैं अवहारी ॥ २ ॥
षोडश तो वखार सु जानो, अरु बत्तीस खगाचल मानो । तिनमें जिन मन्दिर सुखकारी, ते हां जजों पाय मनहारी ॥ ३ ॥
और घने खेतर जुत गेहा, तिनको जजों ठान बहु नेहा । इत्यादिक तहँ ते जिन धामा, ते सब पूजों मन वच कामा ॥४॥
कंचन गेह बिंब मणिमय हैं, कृत्रिम अकृत्रिम समये हैं । देव खगां नरते पुण्यवाना, पूजे मन वच तन धरि काना ॥ ५ ॥
ताके फल शिव सुख उपजावै, जग भरमण में फेर न आवै । उनको तन पायो हितकारी, सेवै चरण भक्ति उरधारी ॥ ६ ॥
मुखते भक्ति करे हो दीना, जय जय जिन करुणा रस भीना । सेव तिहारी तें दुखजावै, पाप फंद में कबहु न आवै ॥ ७ ॥
हो अनाथ के नाथ दयाला, करुणा सागर गुण की माला । दीन दयाल दया हम कीजे, भव भव शरणो तुम पद दीजे ॥८॥
अहो देव तुम थुति बिन देवा, करी बहुत या जग की सेवा । अब कोउ सुकृत तुम ढिंग आयो, परसत ही भव सफल करायो

इत्यादिक भज विनती ठानै, लगे पाप सब अपने भानै। अब भी यहां जो भावन भासी, सो अब 'टेक' छोड शिवजासी ॥१०॥

दोहा—खंड धातकी पूर्व दिश, देव थान जो होय। तिनको अर्घ जजों सही, मन वच तन मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व विजय मेरु विदेह क्षेत्र संबधि पूजा जयमालार्घं (इति०)

## ॥ धातकी खंडविजयमेरु संबंधी विदेहक्षेत्र के वर्तमान चार जिनालय पूजा ॥

दोहा—खंड धातकी पूर्व के, थान विदेह सु जान। तहँ वर्तें हैं जिन चतुक, ते पूजों इस थान ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड विजयमेरु विदेहक्षेत्र संबधि वर्तमान चतुर्जिन अत्रावतरावतर संवौषट्

ॐ ह्रीं धातकी खंड विजय मेरु विदेह क्षेत्र संबधि वर्तमान चतुर्जिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठः ठः

ॐ ह्रीं धातकी खंड विजय मेरु विदेह क्षेत्र संबधि वर्तमान चतुर्जिन अत्र मम सन्निधौ सन्निधिकरणम्

छंद गीतिका-नीर निरमल गंग सरिता धार को लायो सही। भरि कनक झारी आप करले, उर विषै हुलसत मही ॥
खंड धात सु विजय मेरू, क्षेत्र सुभग विदेह जी। तहँ चार शाश्वत वरतते जिन, जजो सुभ धर नेह जी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड विजय मेरु विदेह क्षेत्र संबंधि वर्तमान चतुर्जिनेभ्यो जलं।

रगड़ बावन सुभग चन्दन, सलिल संग मिलाय जी। उर भक्ति जुत धर सुभग पातर, लेय अपने कर मही ॥
खंड धात सु विजय मेरू, क्षेत्र सुभग विदेह जी। तहँ चार शाश्वत वरतते जिन, जजो सुभ धर नेह जी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड विजय मेरु विदेह क्षेत्र संबधि वर्तमान चतुर्जिनेभ्यो चंदन।

अक्षत अखंडित महा उज्वल, नोक जुत अति सोहने। धरि सुभग पातर आप करले, लगे पाप जु धोवने ॥
खंड धात सु विजय मेरू, क्षेत्र सुभग विदेह जी। तहँ चार शाश्वत वरतते जिन, जजों सुभ धर नेह जी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड विजय मेरु विदेह क्षेत्र संबंधि वर्तमान चतुर्जिनेभ्यो अक्षत।

कल्प तरु से फूल सुन्दर गंध जुत मन मोहने। तिन दाम कर ले आप कर में, चल्यो काम विगोवने ॥
खंड धात सु विजय मेरू, क्षेत्र सुभग विदेह जी। तहँ चार शाश्वत वरतते जिन, जजों सुभ धर नेह जी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड विजय मेरु विदेह क्षेत्र संबधि वर्तमान चतुर्जिनेभ्यो पुष्पं।

नैवेद्य षट रस पूर वांछित, भूख वेदन के हरा । सुभग थाल मिलाय करले, यजन को मनवच करा ॥
खंड धात सु विजय मेरू, क्षेत्र सुभग विदेह जी । तहँ चार शाश्वत वरतते जिन, जजों सुभ धर नेह जी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड विजय मेरु विदेह क्षेत्र सबंधि वर्तमान चतुर्जिनेभ्यो नैवेद्य ।

दीप मणि मय नाश तम के ज्योति से परकाशिया । धरि कनक थाली लेय कर में पाप सब के टालिया ॥
खंड धात सु विजय मेरू, क्षेत्र सुभग विदेह जी । तहँ चार शाश्वत वरतते जिन, जजों सुभ धर नेह जी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड विजय मेरु विदेह क्षेत्र सवंधि वर्तमान चतुर्जिनेभ्यो दीप ।

धूप दस विधि गंध जुत ले, वस्तु मेल बनावही । फिर अगनि खेवन पूजने को, काय मन वच लावही ॥
खंड धात सु विजय मेरू, क्षेत्र सुभग विदेह जी । तहँ चार शाश्वत वरतते जिन, जजों सुभ धर नेह जी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड विजय मेरु विदेह क्षेत्र संबधि वर्तमान चतुर्जिनेभ्यो धूप ।

श्रीफल विदाम सु लोंग खारक, आदि शुभ फल लाइये । तिन तें जजों जिन देव के पद, मोक्ष फल मन भाइये ॥
खंड धात सु विजय मेरू, क्षेत्र सुभग विदेह जी । तहँ चार शाश्वत वरतते जिन जजों सुभ धर नेह जी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड विजय मेरु विदह क्षेत्र संबंधि वर्तमान चतुर्जिनेभ्यो फल ॥८॥

जल चंदनाक्षत पुष्प चरु वर, दीप धूप फला सही । ले आठ ही शुध द्रव्य सुन्दर, अरघ कर निज कर ठही ॥
खंड धात सु विजय मेरू, क्षेत्र सुभग विदेह जी । तहँ चार शाश्वत वरतते जिन, जजों सुभ धर नेह जी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड विजय मेरु विदेह क्षेत्र सवधि वर्तमान चतुर्जिनेभ्यो अर्घं ॥९॥

छंद–अडिल्ल—

खंड धातकी पूरव मेरु सु जानिये, क्षेत्र विदेह विषैं चव जिनवर मानिये ।
तिनके पद हों जजों द्रव्य वसु लायके, मन वच काया तीन लाय थुति गायके ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड विजय मेरु विदेह क्षेत्र संवधि वर्तमान चतुर्जिनेभ्यो अर्घं ॥ १० ॥

॥ प्रत्येक अर्घ ॥

छंद–अडिल्ल—

संजयंत जिन खंड धातकी में सही, रहे शाश्वते नाम भविक तारक मही ।

ते हौं पूजों मन वच द्रव्य चढाय के, करो मोहि शिव देव दीन सम भाय के ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व विजय मेरु विदेह क्षेत्र सबंधि शाश्वत सजयत जिनाय अर्घम् ॥१॥

खंड धातकी पूरब मेरु तहां सही, क्षेत्र विदेह स्वयंप्रभ जिन की है मही ।
ते हौं पूजों मन वच काय लगाय के, करो मोहि शिव देव, दीन सम भायके ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व विजय मेरु विदेह क्षेत्र संबधि शाश्वत स्वयप्रभ जिनाय अर्घम् ॥२॥

पूर्व धातकी खंड तहां जिन जानिये, ऋपभानन शुभ नाम शाश्वता मानिये ।
ते हौं पूजों मन वच काय लगाय के, करो मोहि शिव देव, दीन सम भायके ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व विजय मेरु विदेह क्षेत्र संबंधि शाश्वत ऋपभानन जिनाय अर्घम् ॥३॥

पूर्व धातकी मेरु तहां जिन अवतरा, अनंत वीर्य तिन नाम शाश्वते है खरा ।
ते हौं पूजों मन वच काय लगाय के, करो मोहि शिव देव, दीन सम भायके ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व विजय मेरु विदेह क्षेत्र सबंधि शाश्वत अनंतवीर्य जिनाय अर्घं ॥४॥

खंड धातकी पूरब दिशा बखानिये, ताको वर्णन भिन्न भिन्न ही मानिये ।
तिन पद सुर हरि पूज पुण्य बहुतो लहैं, मैं भी तिन पद जजों फलै सब अघ दहै ।

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व विजय मेरु विदेह क्षेत्र संबधि शाश्वत जिनेभ्यो महार्घं ॥५॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा–खंड धातकी में शाश्वते, तिष्ठै चव जिन सोय । नाम माल तिन की जपे, मिटे पाप सुख होय ॥१॥

छन्द–वेसरी

जिन संजातक देव बनावा, तिन पद जजे मिटे भव दावा । तातैं मैं पूजों चित लाई, भव भव मोकों भक्ति सदाई ॥२॥
देव स्वयं प्रभ सब हितकारी, मेट हमारी अघ–बुधि सारी । तुम शरणै आये सुख होई, भव की बाधा रहै न कोई ॥३॥
ऋपभानन जिनको ऋपि ध्यावै, ता फल अपने कर्म नशावै । ते जिन मोको होय सहाई, मो मन में अब ऐसी आई ॥४॥

अनंत वीर्य जिन अनंत सुज्ञानी, किये कर्म सब अपने हानी। औरन को शिव दे अघ तोरैं, ते जिन करुणा कर मो ओरैं ॥५॥
ये ही चारों जिन अघ हारी, छेदो मो फेरो संसारी। भो जिन ! और न वांच्छा कोई, भव भव शरण तिहारी होई ॥६॥
तुम शरणौं विन जग भरमायो, अब शुभ पुण्य उदय मो आयो। तार देव जिन विनती मेरी, मैं अब शरण देव जिन केरी ॥७॥
ऐसे मैं अति मन वच काई, पूजों पल पल शीश नमाई। तिन पद सुर खग पूज करावै, जय जय जय जिन धुनि मुख गावै ॥८॥
इत्यादिक शोभा किम कहिये, बुध थोरी गुण पार न पइये। देव विरद तारक है तेरो, मेट मेट जिन मो भव फेरो ॥९॥

दोहा—चार शाश्वते जिन सदा, खंड धातकी मांय। पूरब दिश में मैं जजों, आठों द्रव्य चढाय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड विजय मेरु विदेह क्षेत्र सवधि शाश्वत चतुर्जिनेभ्यो अर्घं

## धातकीखंड पूर्व दिशा में स्थित नील पर्वत संबंधी जिन पूजा

दोहा—खंड धातकी नील गिरि, पूरब दिशा अनूप। ता में जिन मन्दिर अचल, जजे मिटै भव धूप ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा नील कुलाचल सवधि जिनालयस्थ जिन अत्रावतरावतर सवौषट्।
ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा नील कुलाचल सवधि जिनालयस्थ जिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठ. ठ.।
ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा नील कुलाचल सवधि जिनालयस्थ जिन अत्र मम सन्निधौ, सन्निधिकरणम्।

छंद—अडिल्ल

निरमल जल शुभ कनक भारिका में भरो, भक्ति भाव करि शुद्ध तीन जोगन करों।
खंड धातकी पूरब दिश को जानिये, नीलगिरी जिन थान जजों अघ हानिये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा नील कुलाचल सवधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो जल ॥१॥

चंदन सुभग मिलाय नीर तें घसि लियो, कनक पियाले लाय अती हरषो हियो।
खंड धातकी पूरब दिश को जानिये, नीलगिरी जिन थान जजों अघ हानिये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा नील कुलाचल संवधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो चंदन ॥२॥

अक्षत उज्वल धोय शुद्ध करवाय के, खंड विवर्जित कनक थाल भरवाय के।
खंड धातकी पूरब दिश को जानिये, नीलगिरी जिन थान जजों अघ हानिये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा नील कुलाचल संबंधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अक्षतं ॥३॥

नाना वरण सु फूल सुगंध मिलाय के, लायो उर विधि सार मदन भय खायके।
खंड धातकी पूरव दिश को जानिये, नीलगिरी जिन थान जजों अघ हानिये॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व दिशा नील कुलाचल संबधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो पुष्प॥४॥

खाजा फीणी घेवर नाना रस मई, इन आदिक नैवेद्य लेय आयो सही।
खंड धातकी पूरव दिश को जानिये, नीलगिरी जिन थान जजों अघ हानिये॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व दिशा नील कुलाचल सबधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यं॥५॥

दीपक तम के नाश करन हारे सही, रतन मई ले हाथ हरष आयो सही।
खंड धातकी पूरव दिश को जानिये, नील गिरी जिन थान जजों अघ हानिये॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा नील कुलाचल सबधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो दीप॥६॥

दश विधि धूप मिलाय गंधकारी सही, अगनि मांहि धर खेऊं फल सब अघ दही।
खंड धातकी पूरव दिश को जानिये, नील गिरी जिन थान जजों अघ हानिये॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा नील कुलाचल सबधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो धूप॥७॥

फल ले लोंग विदाम सुपारी श्री फला, इन आदिक शुभ और अनेक जु निरमला।
खंड धातकी पूरव दिश को जानिये, नील गिरी जिन थान जजों अघ हानिये॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा नील कुलाचल सबधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो फल॥८॥

जल चंदन अच्छत पुष्प चरू लाइये, दीप धूप फल मेलि अर्घ उपजाइये॥
खंड धातकी पूरव दिश को जानिये, नील गिरी जिन थान जजों अघ हानिये॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा नील कुलाचल संबंधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अर्घं॥९॥

॥-प्रत्येक अर्घ॥

सोरठा—नील कुलाचल कूठ, तिनमें उतपति जे हरै। होय सिद्ध अघ छूट, तिन पद पूजों अर्घ सों॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा नील कुलाचल संबधि सिद्ध कूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम्॥१॥

नीलाचल पे देख, कूटन के वासीन को । तिन गति हर स्वयमेव, मोक्ष भये जिन पद नमों ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा नील कुलाचल संबंधि सिद्ध कूट वासी देव गतिछेदक अर्घम् ॥२॥

छंद–अडिल्ल—

नीलाचल की दक्षिण दिश को जानिये, भोग भूमि उत्कृष्ट सुखों की खानिये ।
ताकी उतपति छेद सिद्ध पद को गये, तिन पद अर्घ चढाय सबै ही अघ दहे ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा उत्कृष्ट भोग भूमि गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥३॥

खंड धातकी मेरु पूर्व दिश को सही, तहां समंधी वृक्ष दोय मणि मय कही ।
जंबू शाल मली शुभ तिन के नाम हैं, तिन पे जिन के थान जजों सुख धाम है ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व दिशा जबू शाल्मली वृक्ष संबधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम ॥४॥

इनही वृक्षन पे सुर तिष्ठत है सही, नाना विधि सुख लहै महा पुण्य की मही ।
तिन की गति को छेद भये जिनरायजी, अर्घ जजों तिन ही के पद थुति लायजी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व दिशा जंबू शाल्मली वृक्ष सबधि देव गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥५॥

खंड धातकी पूरब दिश को है सही, रम्यक नामा क्षेत्र अधिक शोभा मही ।
तहां भोग भू जान यहां सुख कारनी, इन गति छेद जजों थुति है अघ हारनी ॥

ॐ ही धातकी खड पूर्व दिशा रम्यक क्षेत्र सबधि मध्यम भोग भूमि गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥६॥

इस ही धरा मध्य नाभी गिरि है सही, तुंग ढोल आकार गोल ताकी मही ।
या में उतपति छेद भये शिव रायजी, तिनके पद ले अर्घ जजों मन लायजी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा नाभि गिर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥७॥

## ॥ रुक्मि कुलाचल स्थित जिन चैत्यालय पूजा ॥

छंद गीतिका–खंड धात सु पूर्वदिश में, रुक्मिनाम कुलाचला । तिस ऊपरै जिन थान सुंदर, देखि सुर खग मन चला ।
ते बिंब पूजें भक्ति सेती, भावना हम यहां करें । करि थापना आह्वान जुत ही, पूज अपने दुख हरें ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वदिशा रुक्मिनाम कुलाचलस्थित जिन चैत्यालयस्थजिन अत्रावतर २ आह्वाननम् ।

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशा रुक्मिनाम कुलाचलस्थित जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठ ठः स्थापनम् ।

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वदिशा रुक्मिनाम कुलाचल स्थित जिन चैत्यालयस्थ अत्र मम सन्निधौ भव भव, सन्निधिकरणम् ।

छंद अडिल्ल—

निरमल नीर सु लाय शुद्ध भावन सही, कनकझारिका धार भक्ति उरमें लही ।
खंड धातकी पूरब दिश रुक्मी गिरा, तिनपे जो जिन थान जजौं मो अघहरा ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वदिशा रुक्मि कुलाचलस्थित जिनालयस्थ जिनेभ्यो जलम् ॥ १ ॥

चंदन सुभग सुगंध नीर घसि लाइके, नाना विधि थुति कंठ कीन चित लायके ।
खंड धातकी पूरब दिश रुक्मी गिरा, तिनपे जो जिन थान जजौं मो अघहरा ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशरुक्मिकुलाचलस्थित जिनेभ्यो चन्दनम् ॥ २ ॥

अक्षत कुन्द समान अखंडित आन है, लायो नख शिख शुद्ध अखय पद मान है ।
खंड धातकी पूरब दिश रुक्मी गिरा, तिनपे जो जिन थान जजौं मो अघहरा ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वदिशा रुक्मि कुलाचलस्थित जिनालयस्थ जिनेभ्यो अक्षतम ॥ ३ ॥

नाना वरण सुगंध फूल शोभा मई, लायो पूजन काज हरष उरमें सही ।
खण्ड धातकी पूरब दिश रुक्मी गिरा, तिन पे जो जिन थान जजौं मो अघहरा ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशा रुक्मिकुलाचलस्थित जिनालयस्थ जिनेभ्यो पुष्पम् ॥ ४ ॥

षटरस जुत नैवेद्य तुरत कर लाइयो, खाजा फीणी और अधिक करवाइयो ।
खण्ड धातकी पूरब दिश रुक्मिगिरा, तिनपे जो जिन थान जजो मो अघहरा ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशा कुलाचलस्थित जिनालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यम ॥ ५ ॥

दीपक मणिमय तमहारक ले आइयो, चाहत ज्ञान उद्योत देव गुण गाइयो ।
खण्ड धातकी पूरब दिश रुक्मी गिरा, तिनपे जोजिन थान जजौ मो अघहरा ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पूर्वदिशा रुक्मि कुलाचलस्थित जिनालयस्थ जिनेभ्यो दीपम् ॥ ६ ॥

धूप सुगंध कपूर आदि मिलवायके, खेवन आयो जिन पद आगे भायके।
खण्ड धातकी पूरव दिश रुक्मी गिरा, तिनपे जो जिन थान जजौं मो अघहरा ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वदिशा रुक्मि कुलाचलस्थित जिनालयस्थ जिनेभ्यो धूपम् ॥ ७ ॥

श्रीफल लोंग विदाम सुपारी सुखमई, इन आदिक फल लेय चरन आयो सही।
खण्ड धातकी पूरव दिश रुक्मी गिरा, तिनपे जो जिन थान जजो मो अघहरा ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशा रुक्मि कुलाचलस्थित जिनालयस्थ जिनेभ्यो फलम् ॥ ८ ॥

जल चंदन अन्तत पुष्प चरु दीप ही, धूप फला इन आदि अरघ ठानी मही।
खण्ड धात की पूरव दिश रुक्मी गिरा, तिंनपे जो जिन थान जजौं मो अघहरा ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वदिशा रुक्मि कुलाचलस्थित जिनालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

छंद पद्धरि–दिश खण्ड धातकी पूर्वजोय, तहां रुक्मी परवत शीश होय। जिन मंदिरमें जिन विंब जान, हमपूजें तिनको अर्घ आन ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वदिशा रुक्मिपर्वत संबन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

पूरव दिश धातकि खंड थान, रुक्मी गिरि पै शुभ कूट जान। तिस थानक उतपति छेद सोय, ते पूजों मन वच काय जोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा रुक्मी कुलाचल सवधि कूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥२॥

दिश पूर्व धातकी खंड जान, तहँ पर्वत रुक्मी नाम मान। तिन कूटन वासी देव सोय, तिस गति छेदक पूजों सु जोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा रुक्मी कुलाचल सबंधि कूट वासी देव गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥३॥

दिश पूर्व धातकी खंड जान, रुक्मी गिरि को शुभ कुन्ड मान। ता के मधि उतपति छेद सोय, तिनके पद पूजों भक्त होय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा रुक्मी कुलाचल संवधि महा पुडरीक ह्रद उतपति छेदक अर्घम् ॥४॥

पूरव दिश धातकि मेरु जोय, तहाँ रुक्मी गिरि को कमल सोय। ताकी गति उतपति छेद सोय, तिनके पद पूजों अर्घ जोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व दिशा रुक्मो कुलाचल सवधि महा पुन्डरीक ह्रद स्थित कमल गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥५॥

पूरव सु धातकी खंड जोय, रुक्मी गिरि उतपति सरित सोय। इन में उतपति हर देव जान, तिनके पद पूजों अर्घ आन ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा रुक्मी गिरि संबंधि नदी उतपति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥६॥

इसही रुक्मी गिरि कुंड सोय, तहँ कमल निवासी देव होय। याकी उतपति के छेद जोय, तिनके पद पूजें हर्ष होय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व दिशा रुक्मी गिरि सवधि कमल वासी देव गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥७॥

रुक्मी गिरि धातकि खंड सार, पूरव दिश हृद ताको सुधार। तहँ रहैं देवि परिवार देव, तिन गति हरि पूजों धार सेव ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा रुक्मी गिरि सवधि कमल निवासी देवी परिवार गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥८॥

चौपाई–खंड धातकी पूरब दिशा, चेत्र हिरएय रहै शुभ लसा। याकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व दिशा सवधि हैरएयवत चेत्र गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥९॥

इसही चेत्र मध्य के मांहि, नाभी गिरि शुभ पर्वत ठाहिं। याकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूव दिशा हिरएयवत चेत्र सवधि नाभिगिरि छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥१०॥

इसही चेत्र हिरएय जु मांहि, कल्प वृक्ष दश विधि के ठाहिं। याकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातको खड पूर्व दिशा हिरएयवत चेत्र भोगभूमि सबंधि दश प्रकार कल्प वृक्ष गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥११॥

चेत्र हिरएय आर्य शुभ सार, तिनमें मनुप पशू बहुधार। याकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा हिरएयवत चेत्र सवधि मनुष्य पशु गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥१२॥

छंद–अडिल्ल—
खंड धातकी पूरब दिश रुक्मी गिरा, चेत्र हिरएय सु सार और शोभा धरा।
इनमें उतपति देव नरा तिरयग सही, तिन पद छेदक देव जजों पुण्य की मही ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा रुक्मीगिरि तथा हिरएयवत चेत्र गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥१३॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा–खंड धातकी पूर्व दिश, रुक्मी गिरि शुभ थान। तिनपे जिन मन्दिर सुभग, मैं पूजों धरि ध्यान ॥१॥

छन्द–वेसरी

इसही गिरि पूजन सुर आवै, नाना खग बहु भक्ति उपावै। मधुरी ध्वनि गावैं स्वर लाई, नृत्य करै बहु युक्ति उपाई ॥२॥
तार तार मुख तें इम भाखै, आप दीनता उर में राखै। इस विधि करि खग तो निज जाई, अपने करे सफल भव भाई ॥३॥

हम जाने की शक्ती नाहीं, भक्ति भाव पूजन को चाही। तातें यह विनती है मेरी, काटो देव जगत की फेरी ॥४॥
मैं अति दीन दीनपति देवा, भव भव मो को हो प्रभु सेवा। और न वांच्छा मेरे स्वामी, तार मोहि अब अन्तरयामी ॥५॥
तुम बिन और देव सब रागी, तातें मैं तुम पूजन लागी। तुमको पूज भये पशु देवा, मैं इम जान करों तुम सेवा ॥६॥

दोहा—

शक्ति हीन जाणों नहीं, भक्ति प्रेरणा पाय। यातें इसही थान ते, जजों महा थुति लाय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व दिशा रुक्मी नाम कुलाचल सबंधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् (इति)

## ॥ धातकी खंड की पूर्व दिशा में शिखरी पर्वत संबंधि पूजा ॥

दोहा—

खंड धातकी पूर्व दिश, शिखरी पर्वत जान। ताके ऊपर जिन भवन, थापि जजों इह थान ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व दिशा शिखरी पर्वत सबधि जिनालयस्थ जिन अत्रावतरावतर संवौषट्।
ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व दिशा शिखरी पर्वत सबंधि जिनालयस्थ जिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठ ठ स्थापनम।
ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा शिखरी पर्वत संबधि जिनालयस्थ जिन अत्र मम सन्निधौ सन्निधिकरणम्।

छंद–अडिल्ल—

निरमल नीर सु लाय सुभग पातर सही, भक्ति भाव करि पूजन की शुभ विधि ठही ॥
खंड धातकी पूरब दिश शिखरी गिरा, तिस पर सो जिन थान जजों सब अघ हरा ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा शिखरी पर्वत स्थित जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो जलं ॥१॥

चंदन घसि शुभ नीर भाव शुचि लाइये, कनक झारिका धार घने गुण गाइये।
खंड धातकी पूरब दिश शिखरी गिरा, तिस पर सो जिन थान जजों सब अघ हरा ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा शिखरी पर्वत स्थित जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो चंदन ॥२।

अक्षत लाय अखंड अखै पद कारणै, भावन भावन सार, कुमति के कारने।
खंड धातकी पूरब दिश शिखरी गिरा, तिस पर सो जिन थान, जजों सब अघ हरा ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वदिशा शिखरी कुलाचल सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अक्षतम् ॥

नाना वरण सुगन्ध फूल सुर वृक्षके, कामनाशके काज लाय शुभ धरम के।

खंड धातकी पूरब दिश शिखरी गिरा, तिस पर सो जिन थान, जजों सब अघ हरा ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वदिशा शिखरी कुलाचल सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो पुष्पम् ॥

घनरस जुत नैवेद्य तुरत करवायके, पातर धर उर भक्ति भाव चित लायके ।
खंड धातकी पूरब दिश शिखरी गिरा, तिस पर सो जिन थान, जजों सब अघ हरा ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वदिशा शिखरी कुलाचल सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यम् ॥

दीपक मणिमय सार हार तमके सही, कनकथाल में लाय भक्ति मुखतें रही ।
खंड धातकी पूरब दिश शिखरी गिरा, तिस पर सो जिन थान, जजों सब अघ हरा ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वदिशा शिखरी कुलाचलसम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो दीपम् ॥

दशधा गंध मिलाय धूप करके भली, ले आयो शुभ भाव वास चहुँदिश चली ।
खंड धातकी पूरब दिश शिखरी गिरा, तिस पर सो जिन थान, जजों सब अघ हरा ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पूर्वदिशा शिखरी कुलाचलसम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो धूपम् ॥

श्रीफल लौंग बिदाम सुपारी जानिये, इन आदिक फल और घने ले आनिये ।
खंड धातकी पूरब दिश शिखरी गिरा, तिस पर सो जिन थान, जजों सब अघ हरा ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पूर्वदिशा शिखरी कुलाचलसम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो फलम् ॥

जल चदन अक्षत पुष्प चरु दीप हो, धूप फला इन आदि अर्घ आगे ठही ।
खंड धातकी पूरब दिश शिखरी गिरा, तिस पर सो जिन चन्द्र, जजों सब अघ हरा ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पूर्वदिशा शिखरी कुलाचलसम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥

।
हरा ॥
:थ जिनेभ्यो महार्घम् ॥

## ॥ प्रत्येक अर्घ ॥

छंद अडिल्ल—

पूर्व धातकी खण्ड नाम शिखरी सई, सुन्दर वरण सुथान महा शोभा मई।
इनमें उतपति छेद सोय सुखकार है, तिनके पद मैं जजों सकल मद टार है॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वदिशा शिखरी पर्वसम्बन्धि जिन चैत्यालयेभ्यो अर्घम्॥ १॥

इस ही गिरि की कूट तुंग शुभ जानियें, सुखदायक है नयनन को यह थानिये।
तिनमें उतपति छेद सोय सुखकार है, तिनके पद मैं जजों सकल मदटार है॥

ॐ ह्री धातकीखड पूर्वदिशा शिखरीपर्वतसबधि सिद्धकूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम्॥ २॥

खण्डधातकी पूरब दिश शिखरी गिरा, तिनमें जो शुभ कुंड नीरसे है भरा।
तिनमें उतपति छेद सोय सुखकार है, तिनके पद मैं जजों सकल मदटार है॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पूर्वदिशा शिखरीपर्वतसम्बन्धि ह्रद उत्पत्तिछेदक जिनेभ्यो अर्घम्॥ ३॥

पूरब दिश, शिखरी गिर धातकि, खण्ड में, ह्रदमांही जो कमल नीर परखण्ड में।
तिनमें उतपति छेद सोय सुखकार है, तिनके पद मैं जजों सकल मदटार है॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशा शिखरीपर्वतसम्बन्धि ह्रदकमलगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम॥ ४॥

खण्ड धातकी पूरबदिश को जानिये, शिखरी गिरि तें उतपति सरिता मानिये।
तिनमें उतपति छेद सोय सुखकार है, तिनके पद मैं जजों सकल मदटार है॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशा शिखरी गिरिसम्बन्धि नदी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम्॥ ५॥

इस ही शिखरी गिरि की कमल निवासिनी, देवी औ परिवार दुःख की नाशिनी।
तिनमें उतपति छेद सोय सुखकार है, तिनके पद मैं जजों सकल मदटार है॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशा शिखरीगिरिसम्बन्धि देवी देव गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम्॥ ६॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा—

खण्ड धातकी पूर्वदिश, शिखरी गिरि सुखदाय। तापे जिनथल को जजों, मन वच काय लगाय॥

॥ छंद वेसरी ॥

इस गिरि धाम कह्यो जिन केरो, तुंग घनो अरु है बहु फेरो। सुर खगही तहँ वंदन जावे, नाना थुति कर अर्घ चढावे ॥ २ ॥
करौं गान मधुरी ध्वनि सोई, नटै नाट उर भक्ति सँजोई। अपने जनम सफल करवावै, जय जय जय जय घोष करावे ॥ ३ ॥
करै वीनती सुर खग आई, तार तार मोको जिनराई। या भव गहन वनी के माँही, तुम बिन कोई शरणो नाहीं ॥ ४ ॥
तुम शरणै आवे जो जीवा, सो जिय पावे सुसुख सदीवा। भो जिन तुम देवन के देवा, हरो पाप बकसो निज सेवा ॥ ५ ॥
सफल जीव ने जो तन पायो, श्रीजिनको नित अंग गमायो। ऐसे भक्तिधार सुर जावे, ताफल बहु विधि पुण्य उपावे ॥ ६ ॥

सोरठा— भक्तिवान तहँ जाय, मैं तो सब विधि दीन हूँ। तातैं इस ही ठाय, पूजन भावन सों करौं ॥ ७ ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वदिशा शिखरीपर्वतसम्बन्धि जिन चैत्यालयजिनेभ्यो जयमालार्घम् ॥ इति ॥

## ॥ धातकी खण्डके पूर्वदिशा में स्थित ऐरावतक्षेत्र पूजा ॥

छंद अडिल्ल—

ऐरावत शुभ क्षेत्र धातकी खण्ड है, शोहै जिनवर थान पुण्य परचण्ड है।
जाने की नहि शक्ति भाव पूजन भयो, तातैं इसही जगह थापि पूजन ठयो ॥

ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पूर्वदिशा ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धि जिनालयस्थ जिन अत्रावतरावतर संवौषट्।
ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पूर्वदिशा ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि जिनालयस्थ जिन अत्र तिष्ट तिष्ठ। ठ ठः स्थापनम्।
ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पूर्वदिशा ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि जिनालयस्थ अत्र मम सन्निधौ सन्निधिकरणम्।

चोपई—निरमल नीर भाव शुभ लाय, कनकपात्र में ले शुध भाय। खण्ड धात पूरव दिश सोय, पूजों जिन थल मन वच होय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वदिशा ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो जलम् ॥ १ ॥

चंदन बावन घसि कर होय, पावन नीर मिलाया सोय। खण्ड धात पूरव दिश सोय, पूजों जिन थल मन वच होय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पूर्वदिशा ऐरावतक्षेत्रसम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो चन्दनम् ॥ २ ॥

अक्षत उज्वल खण्ड न कोय, लायो कर शुध हर्षित होय। खण्डधात पूरव दिश सोय, पूजों जिन थल मन वच होय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पूर्वदिशा ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अक्षतम् ॥ ३ ॥

सुरतरु जैसे फूल सुलाय, गंध रंग तिनमें अधिकाय। खण्ड धात पूरव दिश सोय, पूजों जिन थल मन वच होय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशा ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो पुष्पम् ॥ ४ ॥

नानारस नैवेद्य बनाय, सुभगपात्र में धर उमगाय । खंड धात पूरब दिश सोय, पूजों जिनथल मन वच होय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वदिश ऐरावतक्षेत्रसम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यम् ॥ ५ ॥

दीपक रतन मई बनवाय, कनकथाल में सो धरवाय । खंड धात पूरब दिश सोय, पूजों जिन थल मन वच होय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वदिश ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो दीपम् ॥ ६ ॥

धूप अगर की दश विधि कही, सो में लायो हुलसत मही । खण्ड धात पूरब दिश सोय, पूजों जिन थल मन वच होय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा ऐरावतक्षेत्रसम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो धूपम् ॥ ७ ॥

श्रीफल लौंग विदाम सुजान, इन आदिक शुभ फल ले आन । खंड धात पूरब दिश सोय, पूजों जिन थल मन वच होय ।

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशा ऐरावत क्षेत्रसम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो फलम् ॥ ८ ॥

जल चंदन अच्छत अरु फूल, दीप धूप फल चरु अनुकूल । खंड धात पूरब दिश सोय, पूजों जिन थल मन वच होय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पूर्वदिशा ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

खंड धातकी पूरब दिशा, ऐरावत खेतर शुभ लसा । सिद्ध क्षेत्र तहँके सब जोय, तिनके अर्घ जजों सुख होय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वदिश ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धि सिद्धक्षेत्रेभ्यो अर्घ ॥ १ ॥

इसही ऐरावत थल माहिं, विजयारध परवत शुभ ठाहिं । ताके ऊपर श्रीजिन गेह, मो मैं पूजों कर बहु नेह ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पूर्वदिशा ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धि विजयार्द्ध स्थित चैत्यालयेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

खण्ड धात पूरब दिशि जान, ऐरावत खेतर शुभ मान । है उपसागर तामें मही, ता गति छेद नमों इस ठहीं ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पूर्वदिशा ऐरावत क्षेत्रसम्बन्धि उपसागर गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३ ॥

इसही ऐरावत दधि माहिं, देव रहैं मगधादिक ठाहिं । तिन गति छेद भये शिव राय, तिन पद पूजों अर्घ मिलाय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पूर्वदिशा ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धि मगधादिक देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४ ॥

इस ही ऐरावत के माहिं, नगर अयोध्या दिक बहु ठाहि । तिन गति छेद भये शिवराय, तिन पद पूजों अर्घ मिलाय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पूर्वदिशा ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि अयोध्यानगरी,गतिच्छेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५ ॥

याही ऐरावत का सही, विजयारध गिरि उत्तम मही । इसमें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजो मद खोय ।

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशा ऐरावत क्षेत्रसम्बन्धि विजयार्द्ध गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

इस ही ऐरावत के माहिं, विजयारध के कूट बताहिं । इसमें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वदिशा ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धि विजयार्द्ध कूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७ ॥

खड धातकी पूरब दिशा, ऐरावत विजयारध लसा । ताके कूट निवासी देव, ता गति छेद जजों करि सेव ॥

ॐ ह्रीं धातकीखडपूर्वदिशा ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि विजयार्द्ध स्थित देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८ ॥

धात खण्ड ऐरावत माहिं, पूरब दिश तहँ नन्दी पाहिं । तिन गति छेद भये भवपार, तिनको जजों अर्घ शिरधार ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वदिशा ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि नदी गतिच्छेनक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ९ ॥

इस ही ऐरावत थल माहिं, पंचमलेच्छ खण्ड समझाहिं । तिनमें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशा ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धि पंचम्लेच्छ खड गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

खण्ड धात ऐरावत जान, पूरब दिश वृषभाचल मान । ता में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।'

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशा ऐरावत क्षेत्रसम्बन्धि वृषभाचलगतिच्छेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ११ ॥

इस ही ऐरावत की सही, आरजखण्ड महा शुभ मही । तामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशा ऐरावत क्षेत्रसम्बन्धि आर्यखडगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १२ ॥

इस ही आरज खण्ड सु माहिं, जिन चौबीस हुए सुख पाहिं । तिनके पद में अरघ चढाय, पूजत हौं मन वच तन काय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशा ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धि अतीत चतुर्विंशति जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १३ ॥

इस ऐरावत खेतर माहिं, होनहार चौबीसी पाहि । तिन जिन बीस चार अवलोय, पूजों मन वच अरघ सजोय ।

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वदिशा ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धिअनागत चतुर्विंशति जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १४ ॥

ऐरावत इसही थल मांहि, वर्तमान जिनके सुखदाहि । तिनके पद वसु द्रव्य मिलाय, अर्घ उतारों भक्ति बढाय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वदिशा ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धि वर्तमान चतुर्विंशति जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १५ ॥

इस ऐरावत खेतर माहिं, तीनों चौबीसी सुख दाहि। तिनके पद शुभ अर्घ चढाय, पूजों मन वच काय लगाय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वदिशा ऐरावत क्षेत्र संबंधि भूत भविष्यत वर्तमान चतुर्विंशति जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १६ ॥

छंद अडिल्ल— खण्ड धातकी पूरब दिशको जानिये, ऐरावत शुभ क्षेत्र तहां सुख थानिये।
तामें उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद पूजों अर्घ धार कर थारजी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वदिशा ऐरावत क्षेत्र सबंधि उत्पत्तिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १७ ॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा— खण्ड धातकी पूर्वदिश, ऐरावत शुभ थान। धाम तहां जिन देवके, जजों अर्घ ले आन ॥ १ ॥

॥ छन्द वेसरी ॥

तिनके पूजे शिवसुख होई, अधिक और महिमा कहा जोई। पूजै सुर नर खग सुख काजे, देख विभूति देव सब लाजे ॥ १ ॥
तुङ्ग घने शुभ है आकारो, जिनको लखे मिटै अघ भारो। पुण्य विना उस थल किम जइये, तातें यहां ही भावन भइये ॥ ३ ॥
अष्टद्रव्य ले पूजा कीनी, भक्ति विषै निज परिणति दीनी। अरघ उतारों अघ क्षय काजे, ता फल पूरब कृत अघ भाजे ॥४॥
करों वीनती भो जिन देवा, आय लई तुम पद की सेवा। तुम शरणै बिन काल गमायो, सो सब विरथ गयो अघ पायो ॥५॥
अब काउ पुण्य योग तें देवा, आय लई तुम पद की सेवा। मो को तार वैन इम गाये, इत्यादिक करि पुण्य उपाये ॥६॥

सोरठ— पूजे जिनके पाय, अष्ट द्रव्य मिलवाय के। जय जय जय जिनराय, नमों चरन शिव कारणै ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशा ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धि जयमालाऽर्घम् ॥ इति ॥

## ॥ धातकी खंड पश्चिमदिशा अचल मेरु सम्बन्धी पूजा ॥

चौपई—खण्ड धातकी पश्चिम मेरु क्षेत्र कुलाचल आदिक हेर। जहां तहां जिन थानक होय, ते हों जजों शुद्ध मन होय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पश्चिमदिशा सबंधि मेर्वादिचैत्यालयस्थ जिन अत्रावतरावतर सवौषट्।
ॐ ह्रीं धातकी खंड पश्चिमदिशासबंधि मेर्वादि चैत्यालयस्थ जिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठः ठः।
ॐ ह्रीं धातकी खड पश्चिमदिशासंबंधि मेरुवादि चैत्यालयस्थ जिन अत्र मम सन्निहितौ सन्निधिकरणम।

छंद अडिल्ल—

निरमल नीर सु भाय लाय सुख कारजी, कनक पात्र धरि भक्ति भाव बहु धारजी।
खंड धातकी पश्चिम मेरादिक विषै, है जिन थान सु जजों तास फल अघ नशै ॥
ॐ ह्रीं धातकी खड पश्चिम दिशायां मेर्वादि जिनालयस्थ जिनेभ्यो जल ॥ १ ॥

चंदन घसिहों निर्मल नीर मिलाय के, कनक पात्र ले धार भाय मन लाय के।
खंड धातकी पश्चिम मेरादिक विषै, है जिन थान सु जजों तास फल अघ नशै ॥
ॐ ह्रीं धातकी खड पश्चिम दिशायां मेर्वादि जिनालयस्थ जिनेभ्यो चदन ॥ २ ॥

अक्षत उज्वल खंड विना शुभ लाइयो, कनक थाल में धाल घने गुण गाइयो।
खंड धात की पश्चिम मेरादिक विषै, है जिन थान सु जजों तास फल अघ नशै ॥
ॐ ह्रीं धातकी खड पश्चिम दिशायां मेर्वादि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अक्षत० ॥ ३ ॥

फूल सुगंध मनोज्ञ वरन नाना सही, सो ले अपने हाथ यजन मन सो ठही।
खंड धातकी पश्चिम मेरादिक विषै, है जिन थान सु जजों तास फल अघ नशै ॥
ॐ ह्रीं धातकी खड पश्चिम दिशाया मेर्वादि जिनालयस्थ जिनेभ्यो पुष्प० ॥ ४ ॥

नाना रस नैवेद्य बनाये सुख करा, खाजा फीणी आदि लाय हों सुख करा।
खंड धातकी पश्चिम मेरादिक विषै, है जिन थान सु जजों तास फल अघ नशै ॥
ॐ ह्रीं धातकी खड पश्चिम दिशायां मेर्वादि जिनालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यं० ॥ ५ ॥

दीपक रतन मई शुभ तम के हारजी, कनक थाल भरि आने कर थुति सारजी।
खंड धातकी पश्चिम मेरादिक विषै, है जिन थान सु जजों तास फल अघ नशै ॥
ॐ ह्रीं धातकी खंड पश्चिम दिशाया मेर्वादि जिनालयस्थ जिनेभ्यो दीप० ॥ ६ ॥

दशधा धूप मिलाय गंध बहुकारजी, खेऊं अगनि मझार पाप क्षय कारजी।
खंड धातकी पश्चिम मेरादिक विषैं, है जिन थान सु जजों तास फल अघ नशै ॥
ॐ ह्रीं धातकी खंड पश्चिम दिशा संबंधि मेर्वादि जिनालयस्थ जिनेभ्यो धूप० ॥ ७ ॥

तीन
लोक

श्रीफल लोंग विदाम सुपारी खारका, इन आदिक फल सारमुक्ति कर तारका।
खंड धातकी पश्चिम मेरादिक विषै, हैं जिन थान सु जजों तास फल अघ नशै ॥
ॐ ह्रीं धातकी खड पश्चिम दिशा संबधि मेर्वादि जिनालयस्थ जिनेभ्यो फलं० ॥ ८ ॥

जल चंदन अक्षत पुष्पं चरु दीप ही, धूप फलादिक ठान अरघ करमें ठही।
खंड धातकी पश्चिम मेरादिक विषै, है जिन थान सु जजों तास फल अघ नशै ॥
ॐ ह्रीं धातकी खड पश्चिम दिशा सबधि मेर्वादि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अर्घं० ॥ ६ ॥

अष्ट द्रव्य करि अर्घ बनाया सारजी, पूजन को उमगाय बना मन हारजी।
खंड धातकी पश्चिम मेरादिक विषै, है जिन थान सु जजों तास फल अघ नशै ॥
ॐ ह्रीं धातकी खड पश्चिम दिशा सबधि मेर्वादि जिनालयस्थ जिनेभ्यों महार्घं ॥ १० ॥

## जयमाला

दोहा— खंड धात पश्चिम दिशा, मेरादिक जिन थान। ते हों पूजों भाव धरि, जानत केवलज्ञान ॥ १ ॥

छंद—वेसरी

पश्चिम दिश के धातकि माही, जिन थानक जिस तिस थल माहीं। ते हों पूजों मन वच काई, ताके पूज बने शिव पाई ॥ २ ॥
शक्ति वहां जाने की नाहीं, प्रेरी भक्ति हिये उमगाही। ता वसि इस ही थल तें भाई, यजन आठ विधि अर्घ चढाई ॥ ३ ॥
ताकूं पूजन सुर सब आवैं, खग पूजे बहु पुण्य उपावैं। दीन होय मुखतें श्रुति बोले, लगे आपने अघ सब धोले ॥ ४ ॥
करैं नृत्य मधुरी धुनि गावैं, नाना विधि संगीत बजावैं। अपनो जनम सफल ता मानै, ज्यों ज्यों जिनकी भक्ति आनै ॥ ५ ॥
कह मुखसे श्री जिनवर देवा, भव भव माहिं देह तो सेवा। तेरी सेवा है सुख दानी, यह कहते हैं मुनिवर ज्ञानी ॥ ६ ॥

दोहा— इत्यादिक सुर खग नरा, श्रुति कर पूज सिधाय। हमहू इस थानक थकी, पूज भावना भाय ॥
ॐ ह्रीं धातकी खड पश्चिमदिशा संबधि मेर्वादि जिनालयस्थ जिनेभ्यो महार्घं ॥ इति० ॥

## ॥ धातकी खंड के पश्चिम में स्थित भरत क्षेत्र पूजा ॥

दोहा— खंड धात पश्चिम दिशा, भरत क्षेत्र शुभ थान। तहां गेह जिन देव के, जजों थाप इस थान ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पश्चिम दिशा भरत क्षेत्र सबंधि जिनालयस्थ जिन अत्रावतरावतर संवौषट्। आह्वाननम्।
ॐ ह्रीं धातकीखंड पश्चिम दिशा भरत क्षेत्र संबंधि जिनालयस्थ जिन अत्र तिष्ठ, तिष्ठ, ठः ठः स्थापनम्।
ॐ ह्रीं धातकीखंड पश्चिम दिशा भरत क्षेत्र संबंधि जिनालयस्थ जिन अत्र मम सन्निधौ संन्निधिकरणम्।

छंद अडिल्ल—

क्षीरोदधि को निरमल नीर सु लाइयो, नाना विधि जिन देव तने गुण गाइयो।
खंड धातकी पश्चिम भरत सुहावना, पूजत श्री जिनदेव पुण्य बहु पावना॥
ॐ ह्रीं धातकी खंड पश्चिम दिशा भरत क्षेत्र संबंधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो जलं॰ ॥ १ ॥

चंदन गंध अपार सु घस करि लाइयो, नाना विधि जिन देव तने गुण गाइयो।
खंड धातकी पश्चिम भरत सुहावना, पूजत श्री जिनदेव पुण्य बहु पावना॥
ॐ ह्रीं धातकी खंड पश्चिम दिशा भरत क्षेत्र संबंधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो चंदनं॰ ॥ २ ॥

खंड विवर्जित अक्षत उज्वल जानिये, शुद्ध नीर से धोय आप कर आनिये।
खंड धातकी पश्चिम भरत सुहावना, पूजत श्री जिनदेव पुण्य बहु पावना॥
ॐ ह्रीं धातकी खंड पश्चिम दिशा भरत क्षेत्र संबंधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अक्षतं॰ ॥ ३ ॥

फूल सुगंध अपार वरन नाना मई, मानो सुर तरु तने अधिक शोभा लई।
खंड धातकी पश्चिम भरत सुहावना, पूजत श्री जिनदेव पुण्य बहु पावना॥
ॐ ह्रीं धातकीखंड पश्चिम दिशा भरत क्षेत्रसंबंधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो पुष्पं॰ ॥ ४ ॥

नाना रस नैवेद्य बने सुख दायजी, सो मैं कनक तने पातर धर लायजी।
खंड धातकी पश्चिम भरत सुहावना, पूजत श्री जिनदेव पुन्य बहु पावना॥
ॐ ह्रीं धातकी खंड पश्चिम दिशा भरत क्षेत्र संबंधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यं॰ ॥ ५ ॥

दीपक तम हर लाय भक्ति मन में धरी, लेय आरती आप वचन मन तन करी।
खंड धातकी पश्चिम भरत सुहावना, पूजत श्री जिनदेव पुन्य बहु पावना॥
ॐ ह्रीं धातकी खंड पश्चिम दिशा भरत क्षेत्र संबंधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो दीपं॰ ॥ ६ ॥

दशधा धूप सुगंध अगर आदिक करी, वह्नी शुभ पर जाल लेय तामें धरी ।
खंड धातकी पश्चिम भरत सुहावना, पूजत श्री जिनदेव पुण्य बहु पावना ॥

ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पश्चिमदिशासम्बन्धि भरतक्षेत्र सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो धूपम् ॥ ७ ॥

श्रीफल खारक लोंग बिदाम मिलाइयो, इन आदिक फल और लेय उमगाइयो ।
खंड धातकी पश्चिम भरत सुहावना, पूजत श्री जिनदेव पुण्य बहु पावना ॥

ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पश्चिमदिशासम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो फलम् ॥ ८ ॥

जल चन्दन अक्षत पुष्प चरु दीप ही, धूप फलादिक ठान अरघ करमें ठही ।
खंड धातकी पश्चिम भरत सुहावना, पूजत श्री जिनदेव पुण्य बहु पावना ॥

ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पश्चिमदिशा भरतक्षेत्र सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥

## ॥ प्रत्येक अर्घ ॥

चौपई—पश्चिम धात खण्ड के माहिं, भरत विषै जिन थानक पाहिं । तिनको अष्ट दरब मिलवाय, पूजत हो नाना गुण पाय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पश्चिमदिशा भरतक्षेत्रसम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १ ॥

खंड धातकी पश्चिम जान, है वैताढ खगा चल मान । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पश्चिमदिशा भरतक्षेत्रसम्बन्धि वैताढ गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

खंड धातकी पश्चिम दिशा, भरत अयोध्या नगरी लसा । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पश्चिमदिशा भरतक्षेत्र सम्बन्धि अयोध्यानगरी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३ ॥

खंड धातकी पश्चिम सार, सागर रक्षक सुर वल धार । या की उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पश्चिमदिशा भरतक्षेत्रसम्बन्धि सागर रक्षक देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४ ॥

इस ही गिरि वैताढ मझार, कूट कहे सुन्दर आकार । यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पश्चिमदिशा भरतक्षेत्र सम्बन्धि वैताढ कूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५ ॥

इसही खग गिरि कूंटन शीश, देव बसे हैं, विसवा वीस । तिनकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पश्चिमदिशा भरतक्षेत्रसम्बन्धि विजयार्द्ध कूटवासी देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

इसही विजयारध पे जान, सिद्धकूट पे जिन थल मान । तिनमें बिंब विराजै सौय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पश्चिमदिशा भरतक्षेत्रसम्बन्धि विजयार्द्धस्थित सिद्धकूट जिन मन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ ७ ॥

खंड धात पश्चिमदिशि माहिं, म्लेच्छ भरत के पंच बताहिं । यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पश्चिम दिशा भरतक्षेत्रसम्बन्धि पंच म्लेच्छ खंड उत्पत्तिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८ ॥

खंड धात पश्चिम दिशि जान, तामें वृषभाचल गिरि मान । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पश्चिमदिशा भरतक्षेत्र सम्बन्धि वृषभाचलगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

इसही भरतक्षेत्र के माहिं, सिद्ध क्षेत्र पुण्य की ठाहिं । तिनमें मन वच काय लगाय, अर्घ चढाऊं भक्ति उपाय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पश्चिमदिशा भरतक्षेत्र सम्बन्धि सिद्ध क्षेत्रभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

पश्चिमधात भरत के माहिं, गति हर सिद्ध भये दुख नाहिं । और सिद्ध क्षेत्र जिन थान, इन पद अर्घ जजों धरि ध्यान ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पश्चिमदिशा भरतक्षेत्र सम्बन्धि जिनेभ्यो महार्घम् ॥ ११ ॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा— पश्चिम धात सु खंड में भरत थान जिन धाम । तिनमें पूजों अर्घ धरि, चहत मोक्ष का ठाम ॥ १ ॥

॥ छन्द वेसरी ॥

खंड दूसरा जानो भाई, पश्चिम दिश में भरत उपाही । तामें जिनके धाम अनूपा, जजों मिटै सब अघ की धूपा ॥ २ ॥

जाने की मो शक्ति नाहीं, इस ही थल में भावन भाई । करों पूज मेरे शुभ काजे, आठ दरब श्री जिनराजे ॥ ३ ॥

करों भक्ति जो जिनवर देवा, भव भव मोहि देव निज सेवा । भक्ति किये तेरी शिव जावे, भजे देव जिन सुर उपजावे ॥४॥

या भव गहन वनी के माहीं, क्रोधादिक जिय क्रूर रहाहीं । व्यसन सात भीलन की वस्ती, तिन आगे सब का बल नस्ती ॥५॥

ऐसी अटवी में हम आये, भो जिन बहुविधि संकट पाये । सो दुख तुम बिन कौन निवारे, मै अनाथ हूँ शरण तिहारे ॥६॥

दोहा— ऐसी विनती करत ही, उपजत पुण्य सु आय । नमों चरण को शीश मैं, जय जय जय जिनराय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पश्चिमदिशा भरतक्षेत्र सम्बन्धि जिनालयस्थ जयमालाऽर्घम् ॥ इति ॥

## ॥ हिमवान पर्वत सम्बन्धी जिनालय पूजा ॥

दोहा—खंड धात पश्चिम दिशा, गिरि हिमवन शुभ जान । तिस शिर जिन मन्दिर सही, जजों थापि थुति आन ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पश्चिमदिशा हिमवन कुलाचलसंबधि जिनचैत्यालयस्थ जिन अत्रावतरावतर ।

ॐ ह्रीं धातकीखड पश्चिमदिशा हिमवन कुलाचलसम्बन्धि जिनचैत्यालयस्थ जिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ । ठ ठ ।

ॐ ह्रीं धातकीखंड पश्चिमदिशा हिमवन कुलाचल संबधि जिनचैत्यालयस्थ जिन अत्र मम सन्निधौ सन्निविकरणम् ।

चौपई—नीर मनोहर झारी धरों, ले अपने कर थुति अनुसरों । धात सु पश्चिम हिमवत सोय, ताके जिन वन्दूं मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पश्चिमदिशा हिमवत पर्वतसम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो जल ॥१॥

चंदन भलो गंध जुत सार, कनक तने पातर में धार । धात सु पश्चिम हिमवत सोय, ताके जिन वन्दूं मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पश्चिमदिशा हिमवतपर्वत सम्बन्धि जिनालयस्थजिनेभ्यो चदन ॥ २ ॥

अक्षत उज्वल स्वच्छ अपार, मुक्ताफल से श्वेत सुधार । धात सु पश्चिम हिमवन सोय, ताके जिन वन्दूं मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पश्चिमदिशा हिमवत पर्वतसम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अक्षतम् ॥ ३ ॥

नाना वरण फूल शुभ सार, ले आये अति ही सुखकार । धात सु पश्चिम हिमवत सोय, ताके जिन वन्दूं मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पश्चिमदिशा हिमवतपर्वत सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो पुष्पम् ॥ ४ ॥

नूतन रसमयकर नैवेद, लायो कर उरको निरखेद । धात सु पश्चिम हिमवत सोय, ताके जिन वन्दूं मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पश्चिमदिशा हिमवत पर्वतसम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यम् ॥ ५ ॥

दीपक रतनमई सुखदाय, लायो तम नाशन हित भाय । धात सु पश्चिम हिमवत सोय, ताके जिन वन्दूं मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पश्चिमदिशा हिमवत कुलाचलसम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो दीपम ॥ ६ ॥

धूप सुगंध लाय दशजात, अगनि विषै डारों उमगात । धात सु पश्चिम हिमवत सोय, ताके जिन वन्दूं मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पश्चिमदिशा हिमवत कुलाचलसम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो धूपम् ॥ ७ ॥

श्रीफल लौंग बिदाम सुपार, इन आदिक बहु फल करधार । धात सु पश्चिम हिमवत सोय, ताके जिन वन्दूं मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पश्चिमदिशा हिमवत कुलाचलसम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो फलम् ॥ ८ ॥

जल चंदन अक्षत चरु लेय, फूल दीप फल धूप मिलेय। धात सु पश्चिम हिमवत सोय, ताके जिन वन्दूं मद खोय ॥
ॐ ह्रीं धातकीखंड पश्चिमदिशा हिमवत कुलाचलसम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

॥ प्रत्येक अर्घ ॥

चौपई—याहि हिमाचल ऊपर सही, कूट कहे अति शोभा मई। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥
ॐ ह्रीं धातकीखंड पश्चिमदिशा हिमवत कुलाचलसम्बन्धि कूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १ ॥

इनही कूटन पे सुर रहैं, अपनी शुभ परिणति फल लहैं। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥
ॐ ह्रीं धातकीखंड पश्चिमदिशा हिमवत कुलाचलसम्बन्धि कूट निवासी देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

याहि हिमाचल पे इकजान, कुंड पदम नामा सुख खान। यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥
ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पश्चिमदिशा हिमवतपर्वत सम्बन्धि पद्महृद गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३ ॥

इस ही पदम कुंड के माहिं, है शुभ कमल शोभ अधिकाहिं। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥
ॐ ह्रीं धातकीखंड पश्चिमदिशा हिमवत पर्वत पद्महृदसम्बन्धि कमलगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४ ॥

या ही हिमवत कुंड जु माहि, कमल वासिनी देवी ठाहिं। ता गति छेद भये सिध सोय, तिनके पद पूजौं मद खोय ॥
ॐ ह्रीं धातकीखड पश्चिमदिशा हिमवत पर्वत पद्महृद सम्बन्धि कमलनिवासी देवीगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५ ॥

याही हिमवन गिरितैं सार, नन्दी निकली जल की धार। यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥
ॐ ह्रीं धातकीखंड पश्चिमदिशा हिमवत पर्वत सम्बन्धि गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

खंड धात पश्चिम दिश जान, हिमवत क्षेत्र सुशोभा थान। याकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥
ॐ ह्रीं धातकीखड पश्चिमदिशा हिमवतक्षेत्र सम्बन्धि उत्पत्तिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ७ ॥

छंद अडिल्ल—
खंड धातकी पश्चिम दिशि हिमवन सही, तामें बहु विधि रचना अति ही बन रही।
तिनमें उतपति छेद सिद्ध पद पाय है, तिन पद अर्घ चढाये उर मद जाय है ॥
ॐ ह्रीं धातकीखंड पश्चिमदिशा हिमवन पर्वत उत्पत्तिछेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७ ॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा—— परिचम गिरि हिमवन शिखर, खंड धातकी मांहिं । तहां गेह जिन देवके, जजों भक्ति मन लाय ॥ १ ॥

छंद पद्धरि—मैं शक्ति हीन बहु देव नाथ, वहां जाना नहिं मेरे जु हाथ । धनि जीवन को तहँ पूज जाय, मैं इसही थलतें भक्तिभाय॥२॥
भो देवां पति जिन देव नाथ, मैं अरज करूं हूँ जोरि हाथ । अति दीन मोहि जानों सुदेव, मैं जाचों भव भव आप सेव॥३॥
तुम सेवा करें मुनिन्द आय, जिन सेवा पातक दूर जाय । हरि सुर पूजें बहु भक्ति जोय, मैं हूँ पूजों इक चित्त होय ॥४॥
मैं किये पाप बहुते सुजान, ताको फल दुखदा अब पिछान । तातें भो जिनवर अरज येह, दुख नाहिं मोहि हो करो जेह ।५।
तुम विना और नहिं दीन पाल, मैं दीन घनों बुध को जु बाल । तुम करुणासागर भो जिनेश, मेरो अति ही प्रभु दीन भेष ६
इम जान तार देवाधि देव, मैं आठ दरब ले करो सेव । तुम नाम धार ते सुगति होय, तो भक्ति मोहि दे नमों तोय ॥

दोहा—— ऐसे थुति कर भाव जुत, खंड धात की थान । परिचम दिश जिन देव थल, जजों 'टेक' उर आन ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड परिचमदिशा हिमवान पर्वत सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो जयमालार्घम् ॥

## ॥ धातकी खंडके पश्चिमदिशा में स्थित महा हिमवान गिरि पूजा ॥

चौपई—खंड धातकी पश्चिम दिशा, महा हिमवान कुलाचल लसा । ता पर हैं जिनवर के थान, तेह जजों थापि इस थान ॥

ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पश्चिमदिशा महाहिमवान कुलाचल सम्बन्धि जिनालयस्थ जिन अत्रावतरावतर संवौषट् ।
ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पश्चिमदिशा महाहिमवान कुलाचल सम्बन्धि जिनालयस्थजिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ । ठः ठः स्थापनम् ।
ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पश्चिमदिशा महाहिमवान कुलाचल सम्बन्धि जिनालयस्थ अत्र मम सन्निधौ सन्निधिकरणम् ।

छंदपुअडिल्ल—— निरमल जल शुभ गंगादिक को लाइयो, कनकझारिका माहिं धार गुण गाइयो ।
पश्चिम धातकि खंड महा हिमवान है, ताके जिन थल जजों पुण्य के थान है ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड महा हिमवान कुलाचल सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो जलम् ॥ १ ॥

चंदन महा सुगंध नीर घसि लाइयो, ताकी गंध लुभाय भ्रमर भरमाइयो ।
पश्चिम धातकि खंड महा हिमवान है, ताके जिन थल जजों पुण्य के थान है ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पश्चिमदिशा महा हिमवान कुलाचल सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो चन्दनम् ॥ २ ॥

अक्षत उत्तम खंड-विना उज्वल सही, मुक्ताफल से शोभमान अखियन मही ।
पश्चिम धातकि खंड महा हिमवान है, ताके जिन थल जजों पुण्य के थान है ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पश्चिमदिशा महा हिमवान कुलाचलसम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अक्षतम् ॥ ३ ॥

सुर द्रुम से वर कुसुम लाय करपें लिया, नाना वरण अपार गंध जुत शोभया ।
पश्चिम धातकि खंड महा हिमवान है, ताके जिन थल जजों पुण्य के थान है ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पश्चिमदिशा महा हिमवान कुलाचल सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो पुष्पम् ॥ ४ ॥

षटरस पूरित तुरत ठान के चरु किया, कनकथाल में लेय हृदय हर्षित भया ।
पश्चिम धातकि खंड महा हिमवान है, ताके जिन थल जजों पुण्य के थान है ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पश्चिमदिशा महा हिमवान कुलाचल सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यम् ॥ ५ ॥

दीपक मणि आकार महातम के हरा, लेय आरती आयो सुर शिव की धरा ।
पश्चिम धातकि खड महा हिमवान है, ताके जिन थल जजों पुण्य के थान है ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पश्चिमदिशा महा हिमवान कुलाचलसम्बन्धि जिनलायस्थ जिनेभ्यो दीपम् ॥ ६ ॥

धूप सुगंध मिलाय महा सुखदायजी, लायो अग्निमझार खेवने भायजी ।
पश्चिमधातकि खंड महा हिमवान है, ताके जिन थल जजों पुण्य के थान है ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पश्चिमदिशा महा हिमवान कुलाचलसम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो धूपम् ॥ ७ ॥

श्रीफल खारक लोंग विदाम सुजानिये, इन आदिक फलसार भाव धरि मानिये ।
पश्चिम धातकि खंड महा हिमवान है, ताके जिन थल जजों पुण्य के थान है ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पश्चिमदिशा महा हिमवान कुलाचल सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो फलम् ॥ ८ ॥

जल चंदन अक्षत फूल चरु दीप ही, धूप फला वसु द्रव्य अर्घ तिनकी मही ।
पश्चिम धातकि खंड महा हिमवान है, ताके जिन थल जजों पुण्य के थान है ॥

ॐ ह्रीं धातकीखण्डपश्चिमदिशा महा हिमवान कुलाचलसबंधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

## ॥ प्रत्येक अर्घ ॥

चौपई—याहि महा हिमवन गिरि शीश, कूट कहे सुन्दर जगदीश । तामें उतपति हर शिव होय, तिनपद अर्घ जजों मदखोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पश्चिमदिशा महा हिमवान कुलाचल सम्बन्धि कूटवासी देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

इस ही कूटन के थल माहिं, देव रहै निज पुण्य वसाहिं । तिन गति छेद भये भव पार, ताके पद पूजों थुति धार ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पश्चिमदिशा महा हिमवान कुलाचलसम्बन्धि कूटवासी देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

याहि महा हिमवन गिरि माहिं,कुंड बन्यो तहँ बहु जल पाहिं । ताकी उतपति हर शिव होय,तिन पद अर्घ जजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं धातकी खड पश्चिम दिशा महा हिमवान गिरि सवधि महापद्मह्रदगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३ ॥

इसही गिर ह्रद माहि सुजान, पुण्य कमल को सुन्दर पान । ताकी उत्पति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पश्चिमदिशा महाहिमवान सम्बन्धि कमलगतिछेदक जिनेभ्या अर्घम् ॥ ४ ॥

याही कमल किरणका मांहि, देवी रहै महा सुख पाहिं । याकी उतपति हरि शिव होय, तिन पद अर्घ जजौं मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पश्चिमदिशा महा हिमवान कुलाचलसम्बन्धि कमलवासिनी देवीगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५ ॥

याही देवी के परिवार, देवी देव वसै अतिसार । तिन गति छेद भए भवपार, तिन पद अर्घ जजो थुति धार ॥

ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पश्चिमदिशा महाहिमवान कुलाचल कमलनिवासिनी देवी परिवार देवी देवगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घ ॥ ६ ॥

इस ही ह्रदतै जल की रासि, नदी दोय चली जिन भासि । तिनकी उतपति छेदक सोय,सो सिधपूजौं मनमद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पश्चिमदिशा महाहिमवान कुलाचल सम्बन्धि नदीगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७ ॥

छन्द अडिल्ल—

जघन भागभू महा हिमवन भरतसी । एक पल्य तिथि एक कोश तन सुख लसी ॥
ऐसे नर पशु होय कालका सरल है । तिन गतिछेदक देव पूजतें अघ दहै ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पश्चिमदिशा महाहिमवान दक्षिण दिशा जघन्य भोग भूमि नर पशु गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ८ ॥

इसही जघन भोग भूमिही जानिये । परवत ढोलाकार नाभि गिर मानिये ॥
याकी गति हरि देव भए सिध सोय है । तिनके पद मैं जजों हरण मन होय है ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पश्चिमदिशा महाहिमवान पर्वत दक्षिण दिशा जघन्य भोग भूमि नाभि गिर नाम पर्वत उतपति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥९॥

आयु दाय पाल-काय ...

ॐ ह्रीं धातकी खंड पश्चिम महाहिमवान उत्तर दिशा मध्यभोग भूमिगति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १० ॥

इसही के मधि आर्य क्षेत्र में जानिये । नाभि नाम गिर सोय ढोल सो मानिए ॥
याकी उतपति छेदक सो पूजों सही । आठ दरब से अरघ ठानि पूजों यहीं ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पश्चिम दिशा महा हिमवान उत्तर दिशि मध्य भोग भूमि वृषभाचल पर्वत उत्पत्ति छेदक जिनेभ्यो अर्घंम् ॥ ११ ॥

ऐसे महा हिमवान संबंधी उतपति । भोग भूमि दोय जघन मध्य वरतें जिती ॥
इनमें उतपति छेद भए भव पार जी । तिनके पद में जजों महा सुखकार जी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पश्चिम दिशा महा हिमवान कुलाचल संबंधि जघन्य भोग भूमि, मध्य भोगभूमि गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घंम् ॥ १२ ॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा–पश्चिम दिशा जु धातकी, महा हिमवन गिर सोय । ता पर जिन मंदिर सही, ते पूजों मद खोय ॥ १ ॥

छन्द वेसरी

खंड धातकी पश्चिम भाई, महाहिमवान कुलाचल थाई । लंबो तो क्षेतर सम जानो, ऊंचो चौडो अति सम मानों ॥ २
तामें कुण्ड कमल मधि जानो, देवी धाम फूल में मानों । और कमल बहु हैं जिम माहीं, तहँ देवी परिवार रहाहीं ॥ ३
नदी चलैं नीर विकराला, बडी धार अरु वेग कराला । ऊपर शिखर तने हैं कूटा, तिनमें देव रहें अब छूटा ॥ ४ ॥
और कूट इकपे जिनगेहा, तहँ सुर खग पूजैं कर नेहा । करैं भक्ति नाना गुण गावें, अपने आनम सुफल करावें ॥ ५
दोऊ पारस गिर के भाई, जघन्य मध्य आरज थल थाई । तिन दोऊ क्षेतर के माहीं, दोय नाभि गिर हैं सुख ठाहीं ।
इत्यादिक रचना बहु होई, जाने जिनको विरला कोई । गिरपै जो जिन भवन बतावे, ताको हमने शीश नवावें ॥ ७

दोहा–ऐसे जिन पूजकनिको, मन वच भावन भाय । "टेक" सांच जीवन जिको, जिनवर को गुण गाय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पश्चिम दिशा महा हिमवान कुलाचल संबंधि जिनपूजा जयमाला पूर्णार्घंम् ( ...

## ॥ धातकी खंड पश्चिम दिशा निषध कुलाचल संबंधी पूजा ॥

चौपई—खण्ड धातकी पश्चिम दिशा, नाम निषध पर्वत शुभ लसा। तापे जिनके मंदिर सार, सो इहां थापि जजों सुख धार ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पश्चिम दिशा निषध कुलाचल संबंधि जिनालयस्थ जिन अत्र अवतर २ संवौषट् आह्वानन।

अत्र तिष्ठ तिष्ठ, ठः ठः स्थापनं। अत्र मम सन्निधौ भव भव वषट् सन्निधिकरणं।

चौपई—जल निर्मल गंगादिक लाय, तिन ढिंग लावत पाप पलाय। खंड धातकी पश्चिम माहिं, निषध कुलाचल जजों सुभाहिं ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पश्चिम दिशा निषध कुलाचल संबंधि जिन चैत्यालय जिनेभ्यो जलं ॥ १ ॥

चन्दन निरमल जल घसि लाय, मन वच तन करि भक्ति उपाय। खड धातकी पश्चिम माहिं, निषध जिनालय जजों सुभाहिं ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पश्चिम दिशा निषध कुलाचल संबंधि जिन चैत्यालय जिनेभ्यो चन्दनं ॥ २ ॥

अक्षत उज्ज्वल शुद्ध अपार, मुक्ताफल से धर कर सार। खंड धातकी पश्चिम माहिं, निषध कुलाचल जजों सुभाहिं ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पश्चिम दिशा निषध कुलाचल संबधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अक्षतं ॥ ३ ॥

फूल सुगंध वरन अधिकाय, तिनकी माल ठानिले आय। खंड धातकी पश्चिम माहिं, निषध कुलाचल जजों सुभाहिं ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पश्चिम दिशा निषध कुलाचल संबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो पुष्प ॥ ४ ॥

नाना रस नैवेद्य बनाय, खाजा फेनी आदिक लाय। खंड धातकी पश्चिम माहिं, निषध जिनालय जजों सुभाहिं ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पश्चिम दिशा निषध कुलाचल संबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यं ॥ ५ ॥

दीपक रतन मई तमहार, भरकर थाल लाय हितकार। खंड धातकी पश्चिम माहिं, निषध जिनालय जजों सुभाहिं ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पश्चिम दिशा निषध कुलाचल संबंधि जिन चैत्यालय जिनेभ्यो दीपं ॥ ६ ॥

दशधा धूप सुगंध मिलाय, अगनि विषै खेऊं मन लाय। खंड धातकी पश्चिम माहिं, निषध कुलाचल जजों सुभाहिं ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पश्चिम दिशा निषध कुलाचल संबधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो धूपं ॥ ७ ॥

श्रीफल लोंग बादाम सुपार, इन आदिक बहु फल ले सार। खंड धातकी पश्चिम माहिं, निषध जिनालय जजों सुभाहिं ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पश्चिम दिशा निषध कुलाचल संबधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो फलं ॥ ८ ॥

तीन लोक

जल चंदन अक्षत पुष्प सार, नैवेद दीप धूप फल धार। खंड धातकी पश्चिम माहिं, निषध जिनालय जजों सुभाहि ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पश्चिम दिशा निषध कुलाचल संबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

## ॥ प्रत्येक अर्घ ॥

सोरठा—इसही गिरतैं सोय, नदी निकसती जल भरी। ता गति छेदक होय, तिन पद पूजों अर्घ सों ॥

ॐ धातकी खंड पश्चिम दिशा निषध कुलाचल संबंधि उत्पत्ति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १ ॥

इसहि कुलाचल शीश, कुन्ड बन्यो जल राशि को। इन गति छेदक सोय, तिन पद पूजों अर्घ सों ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पश्चिम दिशा निषध कुलाचल संबंधि उतपति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

इनही द्रह विच सोय, कमल रतन मय सार है। तिन गति छेदक सोय, तिनके पद पूजों सही ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पश्चिम दिशा निषध कुलाचल संबंधि कमल गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३ ॥

इसही कमलनि माहिं, देव निवासी सुख करै। तिन गति हरि शिव ठाहिं, ते मैं पूजों अर्घ सों ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पश्चिम दिशा निषध कुलाचल संबंधि कमल वासिनी देवी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४ ॥

इसही निषध सुशीश, कूट कहे ऊरध घने। तिन गतिछेदक ईश, तिन पद अर्घ जजों सदा ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पश्चिम दिशा कुलाचल सम्बन्धि कूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५ ॥

इन कूटन के माहिं, देव रहै सुख से सदा। तिन गति छेदक माहिं, सो मैं पूजों अर्घ से ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पश्चिम दिशा निषध कुलाचल संबंधि कूट वासी देव गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

छंद—अडिल्ल —

पर्वत कुन्ड कमल सरिता श्री आदि जो, तिन गति छेदक देव जजों अघवाद जो।
इस गिर के शिर देव जिनेश्वरथान जी, ताको अर्घ जजों मन वच तन आन जी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पश्चिम दिशा निषध कुलाचल संबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७ ॥

चौपई—इसही निषध कुलाचल जान, भोग भूमि उत्कृष्ट हि मान। ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पश्चिम दिशा निषध कुलाचल संबंधि उत्कृष्ट भोग भूमि गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८ ॥

कुंडल गिरि पूरव दिश सार, कनक प्रभा शुभ कूट सु धार। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुंडल गिरि पूर्व दिशा कनकप्रभ नामाकूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १२ ॥

याही कूट ऊपरै जेय, कनक प्रभ सुर निवसै तेय। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुंडल गिरि पूर्व दिशा कनक प्रभानामाकूट वासी कनक प्रभादेव गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥१२॥

कुंडल गिरि पूरव दिश जान, सिद्ध कूट जापे जिन थान। तिनमें बिंब विराजे सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुंडल गिरि पूर्व दिशा सिद्धकूट जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घं ॥१३॥

ऐसे कुंडल गिरि के सार, कूट पांच वासी सुरधार। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुंडल गिरि पूर्व दिशा संबंधि पञ्चकूट वासी देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥१४॥

कुंडल गिरि दक्षिण दिश जेय, कूट रजत जानों शुभ तेय। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुंडल गिरि दक्षिण दिशा रजत कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥१५॥

याही रजत कूट पे सही, नाम रजत सुख से है कही। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुंडल गिरि दक्षिण दिशा रजत कूट वासी रजत देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥१६॥

कुंडल गिरि दक्षिण दिश सार, कूट नाम रजताम सु धार। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुंडल गिरि दक्षिण दिशा रजताम नाम कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥१७॥

या रजताम कूट के मांहि, नाम देव रजताम रहांहि। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुंडल गिरि दक्षिण दिशा रजताम देव गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥१८॥

कुंडल गिरि दक्षिण दिश मान, सुप्रभ नामा कूट सुजान। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुंडल गिरि दक्षिण दिशा सुप्रभनामा कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥१९॥

कूट सु प्रभा या सम जान, देव सु प्रभा रहै हित मान। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध-पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुंडल गिरि दक्षिण दिशा सुप्रभनामा कूट वासी सुप्रभ नाम देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥२०॥

कुंडल गिरि दक्षिण दिश जान, महा प्रभा इक कूट पिछान। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुंडल गिरि दक्षिण दिशा महाप्रभा कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥२१॥

कूट महा प्रभा के मांहि, देव महाप्रभ एक रहाय। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुडल गिरि दक्षिण दिशा महाप्रभ कूटवासी देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २२ ॥

कुंडल गिरि दक्षिण दिश जेय, सिद्धातन है कूट सु तेय। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुण्डल गिरि सिद्धायतन कूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २३ ॥

कुंडल गिरि दक्षिण दिश जान, देव बसै यो कूट प्रमान। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुंडल गिरि दक्षिण दिशा सबंधि सिद्धायतन कूटवासी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २४ ॥

कुंडल गिरि पश्चिम दिश जान, अंक कूट शोभा की खान। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुण्डल गिरि पश्चिम दिशा अंककूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २५ ॥

इस ही कूट ऊपरै कही, देव अंक बसै यहाँ सही। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिद्ध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुण्डलगिरिपश्चिमदिश अक कूटस्थित अक नाम देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २६ ॥

कुंडलगिरि पश्चिम दिश तास, कूट अंकप्रभ नामा जास। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुण्डलगिरि पश्चिमदिशा अङ्क प्रभनाम कूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २७ ॥

याही कूट अङ्क प्रभ मांहि, देव अङ्कप्रभ नाम कहांहि। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुण्डलगिरि पश्चिमदिशा अक प्रभनामा कूटवासी अंक प्रभदेवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २८ ॥

कुंडल गिरि पश्चिम दिश जास, है मणिकूट नाम परकास। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुण्डलगिरि पश्चिमदिशामणिकूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २९ ॥

याही शुभ मणि कूट सुमांहि, देव रहै मणि नामा ठांहि। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुण्डलगिरि पश्चिमदिशामणिकूटवासी मणिकूट नामदेवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३० ॥

कुंडल गिरि ऊपर सुखकार, मणिप्रभ कूट कह्यौ निरधार। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुण्डलगिरि पश्चिमदिशामणिप्रभकूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३१ ॥

कुंडलगिरि पश्चिमदिश जान, मणिप्रभ कूट देव तिथि मान। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुण्डलगिरि पश्चिमदिशा मणिप्रभकूटवासी मणिप्रभदेवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३२ ॥

कुंडल गिरि पश्चिम दिश सार, कूट कह्यो सिद्धायतन सार। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुण्डलगिरि पश्चिमदिशा सिद्धायतन कूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३३ ॥

कुंडल गिर पश्चिम की दिशा, ऐसे कूट पंच शुभ लसा। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुण्डलगिरि पश्चिमदिशासम्बन्धि पचकूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३४ ॥

कुंडल गिरि उत्तर दिश सार, रुचक कूट नामा सुखकार। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुण्डलगिरि उत्तरदिशा रुचकनामा कूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३३ ॥

याही रुचक कूट के मांहि, रुचक नाम सुर निवसै ठांहि। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुण्डलगिरि उत्तरदिशा रुचकनामा कूटवासी रुचकनामादेवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ३४ ॥

कुंडल गिरि उत्तरदिश सार, है रुचकाम कूट सुखकार। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुण्डलगिरि उत्तरदिशारुचकाम नाम कूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३५ ॥

या रुचकाम कूट की मही, है रुचकाम देव थिति सही। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुण्डलगिरि उत्तरदिशारुचकाम कूटवासी रुचकाम देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३६ ॥

कुंडलगिरि उत्तर कूं जेय, है हिमवत शुभ कूट सुलेय। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुण्डलगिरि उत्तरदिशा हिमवतकूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३७ ॥

याही हिमवन कूट मझार, देव रहैं हिमवत ही सार। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुण्डलगिरि उत्तरदिशा हिमवतकूटवासी हिमवत देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३८ ॥

कुंडल गिरि उत्तर दिश सही, मन्दिर कूट सोलवीं कहो। तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुण्डलगिरि उत्तरदिशा मदिरनाम कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३६ ॥

इसही कूट ऊपरै जान, मंदिर नाम देव हित मान। ताकी उतपति छेदक सोय ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥ ४० ॥

ॐ ह्रीं कुण्डलगिरिउत्तरदिशा मदिरनाम कूटस्थित मंदिरनाम देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४० ॥

कुंडलगिरि उत्तर दिश जान, सिद्धायतन कूट पहचान। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुण्डलगिरिउत्तरदिशासिद्धायतन कूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४१ ॥

कुंडल गिरि की उत्तरदिशा, ऐसे पांच कूट सुर वसा। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कुण्डलगिरि उत्तरदिशा पञ्चकूटवासी देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४२ ॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा—

कुण्डल गिरि है ग्यारमो, तापे कूट सु वीस। चार है ऊपर जिन भवन, ते वंदों निश दीश ॥ १ ॥

॥ छन्द वेसरी ॥

कुण्डल द्वीप ग्यारमो जानो, ता मधि परवत इक अधिकानो। तापे कूट वीस है भाई, तिनके नाम सुनों सुखदाई ॥ २ ॥
वज्रकूट वज्राप्रभ कूटा, कनक फेरि कनकाप्रभ छूटा। ये तो चार कूट सुनि भाई, पूरव दिश जानो सुखदाई ॥
रजतकूट कूटारजताभा, सुप्रभ महाप्रभा कर लाभा। ये चव दक्षिण कूटें जानो, अब सुनि पश्चिम कूट सुथानो ॥ ४ ॥
अंक अंकप्रभा मणि कूटा, मणिप्रभा में सब सुख लूटा। ये चव कूट पश्चिम को जोई, उत्तर कथा सुनो जो होई ॥ ५ ॥
रुचक कूट रुचकाम सु जोई, हिमवत मन्दिर कूट जु होई। उत्तर दिशा कूट जो गाये, ये सव चव दिश कूट सु पाये ॥६॥
इन सब कूटन पे सुर वासा, कूटनाम जो सुर का जासा। इन सबके भीतर चवकूटा, तिनपे जिन थल हैं अघ छूटा ॥७॥
ऐसे कुंडलगिरि में भाई, रचना कही महा सुखदाई। कुंडलगिरि का नीचै व्यासा, दस हजार द्वयसै विस भासा ॥८॥
ऊपर व्यास सु चार हजारा, द्वयसै चालिस जोजन धारा। ऊँचा कुंडल गिरि पहचानो, जोजन सहस पचेत्तर मानों ॥६॥
कुंडल गिरि का वर्णन भाई, कनक जिसा सबको सुखदाई। रचना और अनेक वताई, सो श्रुत में जानो अधिकाई ॥१०॥

कुंडल भू मंडल आकारी, कुंडल शोभे अति ही भारी। तापे चव दिश चव जिन गेहा, पूजें तहां देव करि नेहा ॥११॥

दोहा— हम जानें मैं दीन हैं, सुर जैहैं, अन नांहि। तातैं भावन भावके, जजैं अरघ इस ठांहि ॥

ॐ ह्रीं कुण्डलगिरि चवदिश सम्वन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घं ॥ १२ ॥

## इति कुण्डल गिरि पूजा ॥

## ॥ प्रत्येक अर्घ ॥

दीप शंखवर जानों सही, द्वादशमों अति सुख की मही। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं शखवरद्वीपगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ११ ॥

शंखनाम वरदीप सुजान, ताको स्वामी देवप्रभ मान। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं शखवरद्वीप स्वामी देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १२ ॥

शंखवर नामा सागर जेय, भोग भूमि सी मही गिनेय। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं शखवरसमुद्र गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १३ ॥

यहां शंखवर स्वामी देव, पूरव पश्चिम धरा सु मेव। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ शखवर स्वामी देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १४ ॥ इति ॥

## तेरहवां द्वीप रुचिकगिरि संवन्धी जिन चैत्यालयस्थ पूजा ॥

दोहा— रुचिकनाम पर्वत सही, द्वीप तेरहवें मांहि। तापे चवदिश जिन भवन, ते पूजों श्रुति लांहि ॥

ॐ ह्रीं रुचकगिरिसम्बन्धि जिनचैत्यालयस्थ अत्राऽवतरावतर संवौषट् आह्वाननं ॥
अत्र तिष्ठ ठः ठः स्थापनं। अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् सन्निधिकरण ॥

चाल मुनियानन्द— नीर शुभतर मंगा शुभग पातर लयो, भक्ति जुत आप मैं भाव भावत भयो।
रुचिक गिर चवदिशा थान जिनके सही, सो जजों मन वेचन काय सुख की मही ॥

ॐ ह्रीं रुचिकगिरि सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थजिनेभ्यो जल ॥ १ ॥

बावनो गंध जुत अगर तगरैं कही, नीरतें रगड़ कर लाइयो पुनि मही।
रुचिक गिरि चवदिशा थान जिनकेसही, सो जजों मन वचन काय सुखकी मही ॥
ॐ ह्रीं रुचिकगिरिसंबंधिजिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो चन्दनं ॥ २ ॥

अक्षत अति उज्ज्वला खंडविन शुभ करा, धोय शुद्ध नीर ले आपने कर धरा।
रुचिक गिरि चवदिशा थान जिनके सही, सो जजों मन वचन काय सुखकी मही।
ॐ रुचिकगिरिसम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अक्षतं ॥ ३ ॥

फूल शुभ वरन के गंध नाना कहे, गूंथितिन माल कर आपने कर लये।
रुचिक गिरि चव दिशा थान जिनदेव के, सो जजों मन वचन काय शुभ होयके ॥
ॐ ह्रीं रुचिकगिरिसम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो पुष्प ॥ ४ ॥

शुभग नैवेद्य ले मोदका आदिजी, खाजला सेवडी फेनका सादजी।
रुचिक गिरि चव दिशा थान जिनके सही, सो जजों मन वचन काय शुभकी मही ॥
ॐ ह्रीं रुचिकगिरि सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यं ॥ ५ ॥

मणिमयी दीपका हार तम के सही, थालभर लाइयो भक्तिधर उर मही।
रुचिकगिरि चव दिशा थान जिनके सही, सो जजों मन वचन काय शुभकी मही ॥
ॐ ह्रीं रुचिकगिरि सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो दीपं ॥ ६ ॥

धूप दश गंध मिलि पीसकर लाइयो, खेयहूँ अग्नि मध्य भक्ति उपजाइयो।
रुचिकगिरि चव दिशा थान जिनके सही, सो जजों मन वचन काय सुखकी मही ॥
ॐ ह्रीं रुचिकगिरि सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो धूपम् ॥ ७ ॥

श्रीफला लोंग खारक महा सुखमही, आदि इन और फल ल्याइयो हम सही।
रुचिकगिरि चवदिशा थान जिनके सही, सो जजों मन वचन काय सुख की मही ॥
ॐ ह्रीं रुचिक गिरि सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो फल ॥ ८ ॥

नीर चंदन अच्चत पुष्प चरु दीपजी, धूप फल अर्घ ले आइयो समीपजी ।
रुचिकगिरि चव दिशा थान जिनके सही, सो जजों मन वचन काय सुख की मही ॥
ॐ ह्रीं रुचिकगिरि चवदिशासम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

॥ प्रत्येक अर्घ ॥

अर्घ शुभ मेलि द्रव्य आठ की जानिये, नीर फल गन्ध आदि शुद्ध ले मानिये ।
रुचिक गिरि पूर्वदिश थान जिनको सही, ते जजों भक्तिकर जान पुनि की मही ॥
ॐ ह्रीं रुचिकगिरि पूर्वदिशासम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १ ॥

नीर गंध अच्चता पुष्प चरु दीपजी, धूप फल आदि मिलवाय ले सर्वजी ।
रुचिक गिरि दच्चिण दिश थान जिनको सही, ते जजों भक्तिकर जान पुनि की मही ॥
ॐ ह्री रुचिकगिरिदच्चिणदिशा सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम ॥ २ ॥

नीर गंध आदि दे द्रव्य वसु आनिये, इन तीन मेल के अर्घ शुभ ठानिये ।
रुचिक पश्चिमदिशा थान जिनके सही, ते जजों भक्तिकर जानि पुनि की मही ॥
ॐ ह्रीं रुचिकगिरिपश्चिमदिशासम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३ ॥

आठ ही द्रव्य वस्तु छांटकर लाइयो, अरघ कर भक्ति ते हरष गुण गाइयो ।
रुचिक उत्तरदिशा थान जिनको सही, ते जजों भक्ति कर जानि पुनि की मही ॥
ॐ ह्रीं रुचिकगिरि उत्तरदिशाराम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४ ॥

॥ वेसरी छन्द ॥

रुचिक नाम परवत सुखदाई, ताकी चवदिश जिन थल पाई । देव जजों प्रत्यच्च जे थाना, हमको यहां ते अर्घ चढाना ॥
ॐ ह्रीं रुचिकगिरि चवदिशा सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५ ॥

## ॥ कूटवासी देव गति छेदक अर्घ ॥

चौपाई—रुचिक नाम परवत है सही, ताकें पूरव दिश शुभ मही। कनक नाम इक कूट सु जोय, या गति छेद जजों मद खोय।

ॐ ह्रीं रुचिक गिरि पूर्व दिशा संबंधि कनक कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ६ ॥

रुचिक नामा गिरि पूरब सार, कांचन नाम कूट सुखकार। तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय।

ॐ ह्रीं रुचिक गिरि पूर्वदिशा काचन नामा कूटगति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ७ ॥

रुचक नाम पूरव सुखकार, पूरव तपन कूट सुखधार। तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिक गिरि पूरव दिशा तपन नामा कूटगति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ८ ॥

पूरव रुचिक शीश पहचान, स्वस्तिक नाम कूट मन आन। तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिक गिरि पूर्व दिशा स्वस्तिक नामा कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ९ ॥

रुचिक नाम गिरि पूरव जान, कूट सुभद्र नाम तिसमान! ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिक गिरि पूर्व दिशा सुभद्रनाम कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १० ॥

रुचिक नाम गिरि पूरव जान, कूट नाम अंजन शुभ गान। तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिक गिरि पूर्व दिशा अंजनककूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ११ ॥

पूरव रुचिक शिखर पे जान, अंजन-मूल कूट शुभ मान। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिक गिरि पूर्व दिशा अंजन मूल नाम कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १२ ॥

पूरव रुचिक शिखर पे सार, वज्र नाम इक कूट सु धार। तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिक गिरि पूर्व दिशा वज्र नाम कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १३ ॥

इन आठन कूटन के मांहि, देवीदिक्कुमारका पांहि। तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिक गिरि पूर्व दिशा कूट निवासिनी दिक्कुमार देवी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १४ ॥ इति०

## ॥ दक्षिण दिशा संबंधि कूट गति छेद अर्घ ॥

चौपई—रुचिक नाम गिरि दक्षिण जान, स्फटिक नाम कूट सुख दान । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ।

ॐ ह्रीं रुचिक गिरि दक्षिण दिशा स्फटिक नामा कूटगति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १५ ॥

रुचिक नाम परवत की सार, दक्षिण रजत कूट मनहार । तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिक गिरि दक्षिण दिशा रजत कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १६ ॥

रुचिक परवता दक्षिण जेय, कुमुद कूट को नाम गिनेय । तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिक गिरि दक्षिण दिशा कुमुद नाम कूटगति छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ १७ ॥

रुचिक नाम गिरि दक्षिण दिशा, नलिन नाम इक कूट सु लसा । तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिक गिरि दक्षिण दिशा नलिन नाम कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १८ ॥

दक्षिण रुचिक शिखर की जान, पदम कूट अति सुंदर मान । तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिक गिरि दक्षिण दिशा पद्म नामा कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १९ ॥

दक्षिण रुचिक परवत पे सार, कूट नाम शशि है अविकार । तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिक गिरि दक्षिण दिशा शशिनाम कूटगति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २० ॥

रुचिक नाम गिरि दक्षिण धरा, कूट नाम वैश्रवण सुर वरा । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिक गिरि दक्षिण दिशा वैश्रवण नाम कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २१ ॥

रुचिक नाम परवत मन लाय, दक्षिण कूट वैडूरज भाय । ताकी उतपति छेदक सोय, पे सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिक गिरि दक्षिण दिशा वैडूर्य नाम कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २२ ॥

इनही आठ कूट मन लाय, ऊपर देवी वास कराय । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिक गिरि दक्षिण दिशा आठकूटवासिनी देवी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २३ ॥ इति०

## ॥ पश्चिम दिशा संबंधि कूट गति छेदक अर्घ ॥

चौपई—पश्चिम रुचिक गिरि पे जान, कूट अमोघ नाम पहचान। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय।

ॐ ह्रीं रुचिक गिरि पश्चिम दिशा संबंधि अमोघ नाम कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २४ ।

रुचिक परवत पश्चिम दिश सार, स्वस्तिक नाम कूट मन धार। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिक गिरि पश्चिम दिशा संबधि स्वस्तिक नाम कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २५ ॥

याही गिरी पश्चिम दिश जान, मंदिर नामा कूट सुमान। तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिक गिरि पश्चिम दिशा संबंधि मंदिर नामा कूटगति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २६ ॥

रुचिक गिरी पश्चिम दिश सार, कूट नाम है हिमवत धार। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिकगिरि पश्चिमदिशा हिमवतकूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २७ ॥

रुचिक नाम गिरि पश्चिम लाय, राजनाम है कूट सुभाय। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिकगिरि पश्चिमदिशा राजनामकूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २८ ॥

पश्चिम रुचिक शिखर के जान, राज्योत्तम शुभ कूट बखानि। तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिकगिरि पश्चिमदिशाराज्योत्तमनाम कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २९ ॥

रुचिक नाम पश्चिम गिरि धरा, चन्द्रनाम तहां कूट सु वरा। तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिकगिरि पश्चिमदिशा चन्द्रनामकूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३० ॥

रुचिकनाम पश्चिमदिश थान, कूट सुदर्शन जान सुजान। तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिकगिरि पश्चिमदिशा सम्बन्धि कूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३१ ॥

येही अष्ट कूट मन लाय, तिनपे देवी वास कराय। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिकगिरिपश्चिमदिशा अष्टकूट निवासिनी देवीगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३२ ॥

॥ इति पश्चिमदिशा सम्पूर्ण ॥

## उत्तर दिशा सम्बन्धि कूटगतिच्छेदक अर्घ ॥

चौपई—रुचिक नाम गिरि उत्तर दिशा, विजयकूट को नाम सुलसा। तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिकगिरि उत्तरदिशा विजयनाम कूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३३ ॥

रुचिकनाम उत्तर गिरि सही, वैजयन्त शुभ कूट सु मही। तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिकगिरिउत्तरदिशा वैजयन्त कूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३४ ॥

उत्तर रुचिक गिरी पहचान, नाम जयन्त कूट सुख मान। तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिकगिरि उत्तरदिशा जयन्तनामाकूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३५ ॥

याही रुचिक गिरि की उत्तरा, अपराजित शुभ कूट जु धरा। तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिकगिरि उत्तरदिशा अपराजितनाम कूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३६ ॥

रुचिक शिखर उत्तर की दिशा, कुण्डल नाम कूट शुभ लसा। तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिकगिरि उत्तरदिशा कुडलनाम कूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३७ ॥

रुचिक परवत उत्तर सुखदाय, रुचिक नाम तहां कूट बताय। तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिकगिरि उत्तरदिशा रुचिकनाम कूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३८ ॥

रुचिक नाम गिरि उत्तर जाय, रतनावत है कूट सुभाय। तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिकगिरि उत्तरदिशारत्नावतनाम कूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३९ ॥

रुचिक नाम गिरि उत्तर दिशा, सर्व रतन इक कूट सु लसा। तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिकगिरि उत्तरदिशा सर्वरत्ननाम कूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४० ॥

येही उत्तर कूट सु आठ, इनपे देवी वसै सु ठाठ। तिनकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिकगिरि उत्तरदिशा अष्टकूटवासनीदेवीगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४१ ॥

रुचिक नाम गिरि पूरव जान, विमल नाम कूट शुभ मान । तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्री रुचिकगिरि पूरवदिशा अभ्यन्तरवर्तीविमलनामकूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४२ ॥

रुचिक परवत दक्षिण सुखकार, नित्यालोक कूट मन धार । तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं रुचिकगिरिदक्षिणदिशा अभ्यन्तरवर्ती नित्यालोकनामकूटगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४३ ॥

रुचिक शिखर पश्चिम जे धरा, कूट स्वयंप्रभ नाम सु खरा । तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं रुचिकगिरि पश्चिमदिशा अभ्यन्तरवर्ती स्वयप्रभनाम कूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४४ ॥

उत्तर रुचिक शिखर के जान, नित्योद्योत कूट मन आन । तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं रुचिकगिरि उत्तरदिशा अभ्यन्तरवर्ती नित्योद्योतनामकूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४५ ॥

इनही चारों कूटन मांहि, देवी वास करें सुख पांहि । तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं रुचिकगिरि चतुर्दिशा अभ्यन्तरवर्ती कूटवासिनी देवीगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४६ ॥

रुचिकनाम गिरि पूरव सार, कूट कही वैडूर्य उदार । तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं रुचिकगिरिनाम पूर्वदिशा अभ्यन्तरवर्ती वैडूर्य कूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४७ ॥

रुचिकनाम गिरि दक्षिण दिशा, रुचिकनाम तहां कूट सु लसा । तामें उतपति छेदक सोय ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं रुचिकगिरिदक्षिणदिशा अभ्यन्तरवर्तीरुचिकनामा कूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४८ ॥

रुचिक नाम गिरि पश्चिम जान, है मणिनाम कूट सुखखानि । तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं रुचिकगिरि पश्चिमदिशा अभ्यन्तरवर्ती मणिनामकूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४९ ॥

रुचिकनाम गिरि उत्तर सार, राज्योत्तम है कूट सुधार । तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं रुचिकगिरि उत्तरदिशा अभ्यन्तरवर्ती राज्योत्तमकूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५० ॥

ये ही चार कूट सुख थान, इनपें देवी वास सु जान । तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं रुचिकगिरि चतुर्दिशा चतुर्कूटवासी देवीगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५१ ॥

रुचिक गिरी अभ्यन्तरदशा, कूट जिनेन्द्र नाम तिन लसा । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुचिकगिरि चवदिशा अभ्यन्तरवर्ती जिनेन्द्रनामकूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ५२ ॥

गीता छंद— कूट चालिस चार ऊपर रुचिक गिरि पे जानिये, तिन माहि चालिस कूट ऊपर वास देवी मानिये ।
इन कूट वासिनी देवगति हर, चार पे जिन थल सही, ते जजों मन वच काय द्रव ले जान अति पुनिकी मही ॥

ॐ ह्रीं रुचिकगिरि सबंधि चतुश्चत्वारिंशतकूटगतिच्छेदक तथा कूटवासिनी देवीगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५३ ॥

॥ जयमाल ॥

दोहा— रुचिक नाम गिरि ऊपरैं, चवदिश चव जिन धाम । तहां जाय तो सुर जजें, हम पूजें इम ठाम ॥ १ ॥

॥ छन्द वेसरी ॥

दीप तेरमा रुचिक बताया, ता मधि रुचिक नाम गिरि थाया । सहस चौरासी तुंग सु जानों, इतनो ही मोटापन मानो ॥२॥
नीचे ऊपर को सम व्यासा, ता मधि ऊपर देवी खासा । इक इक दिश वसु कूट बताये, तिनपे देवी बसै सुभाये ॥ ३ ॥
त्रय त्रय कूट अभ्यन्तर जानो, सब मिलिकूट चवालिस थानो । इन सब कूटन का विस्तारा, तुंग पांचसो जोजन सारा ॥४॥
एते ही चौड़े भू गाये, ऊपर चौडे अर्द्ध बताये । पूरब कनक कूट है भाई, विजया देवि बसै सुखपाई ॥ ५ ॥
कांचन कूट महा सुखदाई, वैजयन्ति देवी थुति गाई । तपन कूट के ऊपर वासो, करैं जयन्ती देवी आसो ॥ ६ ॥
स्वस्तिक कूट ऊपरै भाई, अपराजित सुर की थिति पाई । कूट सुभद्र ऊपरै वासो, नन्दा देवी को है आसो ॥ ७ ॥
अंजन कूट ऊपरैं होई, नंदावती सुरी थिति जोई । अंजन मूल कूट पे जोई, नंदोत्तर देवी शुभ होई ॥ ८ ॥
वज्र कूट ऊपर सुखदाई, देवी नंदषेणा धुनि गाई । ये वसु देवी पूरब वासी, गर्भ समै जिन माता दासी ॥ ९ ॥
झारी भृंगारादिक राखै, हर्ष सहित माकी थुति भाखे । अपनो भव धन मानत देवी, हम जिन मात चरण अब सेवी ॥१०॥
स्फटिक दिशा दक्षिण में गाई, तहाँ इच्छा देवी थिति पाई । रजत कूट पे देवी वासो, सुरी समाहारा सुख रासो ॥११॥
कुमुद कूट पे सुरी रहावे, सुप्रकीर्णा नाम कहावे । नलिन कूट वासी सो होई, यशोधरा देवी है सोई १२॥
पदम कूट की बसने हारी, लक्ष्मी नाम सुरी शुभकारी । भली कूट शशि ऊपर थाना, शेषवती देवी का जाना ॥१३॥

कूट वैश्रवण ऊपरि वासो, देवि चित्रगुप्ता को आमो । कूट नाम वैडूर्य सु थानों, है वसुंधरा देवी मानों ॥१४॥
ये दक्षिण वासी वसु देवी, जिन प्रभु जनम समय अति सेवी । हाथ आरसा अपने राखे, भक्ति सहित मधुरे धन भाखे ॥१५॥
पश्चिम कूट अमोघ बताया, इलासुरी तहां वासा पाया । स्वस्तिक कूट वासिनी देवी, सुरा नाम धारक जिन सेवी ॥१६॥
मंदिर नाम कूट की वासी, देवि नाम पृथ्वी सुख रासी । हिमवत कूट वास तिन कीनों, पद्मावती नाम जिन लीनो ॥१७॥
राजकूट पे जो थिति लावो, एकनाम देवी मन लावो । राज्योत्तम कूट को थानो, नाम नवमिका देवी जानो ॥१८॥
चंद्रकूट पे तिन थिति पाई, सीतानाम सुरी सो गाई । है सुदर्शन कूट सु थानो, भद्रा देवी तहां सुख मानो ॥१९॥
ये वसु देवी पश्चिम वासी, हाथ छत्रत्रय जिनकी दासी । जन्म समै माता पद सेवे, भक्ति सहित सच्चा सुख देवे ॥२०॥
विजय कूट उत्तर थिति लावे, सुरी अलंभूषा गुण गावे । वैजयंत कूटन की वासी, कैसी मिश्र देवि सुख रासी ॥२१॥
नाम जयंत कूट की थानी, देवी पुंडरीकनी जानी । अपराजिता कूट थिति लावे, सो वारुणी सरस्वती भावे ॥२२॥
कुंडल कूट वास तिन कीनों, आशा देवी तिनको दीनों । रुचिक कूट पे वास करावे, सत्या देवी सब मन भावे ॥२३॥
कूट रतनवत वासी होई, ह्री नामा देवी जे जोई । सर्वरत्न है कूट सुथाना, श्री देवी का धाम बताना ॥२४॥
ये वसु देवी उत्तर वासा, जिन गर्भ समें मात की दासा । चामर हाथ भक्ति उर आनें, मात तनी सेवा बहु ठानें ॥२५॥
अब चव कूट अभ्यन्तर गाये, मनुष लोक दिश पूरब पाये । पहले विमल कोटि तिस वासी, कनका देवी है सुख रासी ॥२६॥
नित्यालोक कूट तिस वासी, सतह्रदा देवी सुख राशी । कूट स्वयंप्रभ वास करावे, चित्रा कनक सुरी कहलावे ॥२७॥
नित्योद्योत कूट थिति लावे, सो सौदामिनि सुरी कहावे । ये चव देवी जिन अवतारें, सर्व दिशा को निर्मल धारें ॥२८॥
इनतें और अभ्यन्तर जानो, चार कूट देवन के थानों । कूट नाम वैडूरज मांही, रुचिका नामा सुरी बसाही ॥२९॥
रुचिक कूट वासी जो देवी, रुचिक कीर्ति तिस नाम सु सेवी । है मणि कूट नाम की वासी, रुचिक कान्ता देवी खासी ॥३०॥
राज्योत्तम है कूट अनूपा, तहां थिति रुचिक प्रभा सुरि रूपा । जिन जनमें ये चव सुरि आवे, जाति कर्म ये सकल करावे॥३१॥
इन दोवीसी कूटन मांही, इतनी ही देवी निवसाही । देवी निज निज काज करावे, विनय भक्ति तें पुण्य उपारें ॥ ३२ ॥
इमि सब रुचिक दीपके मांही, रुचिक नाम गिरि अति छवि ठांही । वलयाकार कनक मय सारो, शोभा कहत न लहिये पारो॥३३॥
इनके फेर अभ्यन्तर जानो, कूट चार शुभ तीरथ थानो । तिनके नाम जिनेन्द्र कूटा, परमत सकल पाप मल छूटा ॥ ३४ ॥

तिन कूटन ऊपर जिन गेहा, पूजे देव करे बहु नेहा । हम भी जिन थल मन वच काई, इहां तें पूजत अर्घ चढाई ॥३५॥
करें भक्ति बहु जन जगनाथा, भव भव देहि आप पद साथा । मैं अति दीन सुनें को मेरी, सुनो देव तुम हर भव फेरी ॥३६॥
दोहा—— दीप रुचिक आगे अवर, जिन थल पईये नांहि । दीप तेरमें लों सकल, पूजों जिन गृह ठांहि ॥

ॐ ह्रीं रुचिकद्वीप सकल जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो जयमाला पूर्णार्घम् ॥

॥ इति रुचिक द्वीप पूजा सम्पूर्णम् ॥

## ॥ द्वीपादि अर्घ ॥

चौपई--द्वीप असंख्या आगे और, ते सब जघन्य भोग भू ठोर । इनमें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं असख्यात दीपगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १ ॥

असंख्यात सागर तुम मान, द्वीप अन्त में तिनको मान । तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं असंख्यात समुद्रगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

द्वीप समुद्र असंख्यामांहि, देव रहें रक्षक तिन ठांहि । तिनकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं असख्यातद्वीप समुद्रस्वामी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३ ॥

## ॥ अन्तिम षोडश द्वीपसमुद्रगतिच्छेदकअर्घ ॥

चौपई—द्वीप नाम मनशिला बताय, द्वीप अन्तरा षोडश पाय । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं अन्तिमषोडशद्वीपान्तर्गत मनशिला द्वीपगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ४ ॥

द्वीप नाम हरताल पिछान, यामें भी आरज जिय मान । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं हरितालवरद्वीपगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५ ॥

द्वीप नाम सुनि आगे और, है सिंदूरवर दीप जु ठोर । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं सिन्दूरवरदीपगतिच्छेदक जिनेभ्यो ॥ ६ ॥

द्वीप नाम भाखूं सुखदाय, है वरश्याम मधुर शुभ जाय । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं श्यामवरद्वीप गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७ ॥

अञ्जन वर है द्वीप महान, उपजत पशू जुगलिया आन । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं अञ्जनवर द्वीप गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८ ॥

हिंगुल वर शुभ द्वीप बताय, मनुपराशि तहां कबहु न जाय । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं हिंगुलिवरद्वीप गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

आगे और धरा मन लाय, द्वीप रूप्यवर सब सुखदाय । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रूप्यवर द्वीप गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

सुवरण वर है द्वीप महान, मोटी धरा सकल शोभान । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं स्वर्णवरद्वीप गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ११॥

और दीप शुभ तिनके नाम, दीप वज्रवर अति सुख ठाम । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं वज्रवरद्वीपगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १२ ॥

दीप वैडूर्यवर है शुभ धरा, तिनमें उपजत तिर्यञ्च खरा । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं वैडूर्यवरद्वीपगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १३ ॥

दीप नाम अब आगे सुनो, नाम नाग वर शोभे घनो । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं नागवरद्वीप गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १४ ॥

है शुभ दीप भूत वर सार, ताकी उपमा को नहिं पार । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं भूतवरद्वीपगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ १५ ॥

द्वीप नाम सुन सब मनलाय, द्वीप यक्षवर सब सुखदाय । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं यक्षवरद्वीपगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १६ ॥

द्वीप देववर सब में सार, ताकी पटतर और न धार । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं देववरद्वीपगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १७ ॥

है अहीन्द्रवर दीप अनूप, सबहो सागर में जिम भूप । ताकी उतपनि छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं अहीन्द्रवरद्वीपगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १८ ॥

नाम स्वयंभू रमण सुजान, सब द्वीपन से यह अति मान । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं स्वयभूरमणद्वीप मध्यभागगिरिअर्द्धभोगभूमि गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १६ ॥

अर्द्ध स्वयंभू गिरि के पार, द्वीप मांहि भूकर्म सु धार । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं स्वयम्भूगिरिपारसम्वन्धि कर्मभूमिगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घ ॥ २० ॥

द्वीप तने जे भाखे नाम, तैसे सागर नाम सुठाम । तिनकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं अन्तिम षोडशद्वीप समुद्रगतिच्छेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ २१ ॥

षोडशगिरि दधि दीप मझार, देव रहे स्वामी इन सार । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं अन्तिमषोडशद्वीप समुद्रस्वामी देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २२ ॥

नाम स्वयम्भू रमण सुजान, सागर अन्त विषे पहिचान । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं स्वयम्भू रमणसमुद्रगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २३ ॥

याही सागर स्वामी जान, देव कहे नाना सुख खान । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं स्वयम्भू रमणस्वामी देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २४ ॥

चार ही कोण अन्त लो जान, तिनमें पशू रहे अधिकान । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं मध्यलोकान्तचतुर्कोणसम्बन्धि गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २५ ॥

गीता छंद—सागर सु द्वीप असंख्य जानो, भोग भूमिन में सही । केइ थान तिनमें कर्मभूमी यथा जोग सुख लख मही ॥

तिन तने स्वामी देव संख्या विना रचना सारजी । तिन मांहि उतपति छेद जो सिध ते जजों शिवकारजी ॥

ॐ ह्रीं असंख्यातद्वीपसागर तथा स्वामी देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो महार्घम् ॥ २६ ॥ इति ॥

## ॥ मध्यलोक के अन्त में ज्योतिर्लोक की असंख्यात जिन चैत्यालय पूजा ॥

दोहा—
ज्योतिष लोक विमान में असंख्यात जिन धाम । ते पूजों शुभ भाव धरि, थाप इहां शिवकाम ॥

ॐ ह्रीं पञ्चप्रकारज्योतिषी विमानस्थित असख्यात जिन चैत्यालयस्थ जिन विंव अत्रावतरावतर संवौषट् आह्वानन ॥

अत्र तिष्ठ ठः ठः स्थापन ॥ अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् सन्निधिकरण ॥

चौपई—असविन निरमल नीर सुजान, सो में धर पातर में आन । ज्योतिष लोक असंख्य जिन गेह, तेहूं पूजों धर वहु नेह ॥

ॐ ह्रीं ज्योतिर्लोके असंख्यात विमानसम्बन्धि जिनेभ्यो जल ॥ १ ॥

मलय सुगन्ध नीर घसवाय, कनक रकेबी में धरि लाय । ज्योतिष लोक असंख्य जिन गेह, तेहूं पूजों धरि वहु नेह ॥

ॐ ह्रीं ज्योतिर्लोके असख्यात विमान सम्बन्धि जिनेभ्यों चन्दनम् ॥ २ ॥

अक्षत उज्ज्वल गंध अपार, खंड रहित ल्यायो हितधार । ज्योतिष लोक असंख्य जिन गेह, ते हों पूजों धरि वहु नेह ॥

ॐ ह्रीं ज्योतिर्लोके असख्यात जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अक्षतम् ॥ ३ ॥

पुष्प सुगध वरन सुखदाय, मानों कल्पद्रुम के लाय । ज्योतिष लोक असंख्य जिन गेह, तेहों पूजों धरि वहु नेह ॥

ॐ ह्रीं ज्योतिर्लोके असख्यात जिनचैत्यालयस्थ जिनेभ्यो पुष्पं ॥ ४ ॥

खाजा फेनी घेवर सार, इन आदिक वहु ले हितकार । ज्योतिष लोक असंख्य जिन गेह, ते हों पूजों धरि वहु नेह ॥

ॐ ह्रीं ज्योतिष लोक संबधि असख्यात जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यं ॥५॥

दीपक रतन मई तमहार, सो हूं ल्याया भरि करि थार । ज्योतिष लोक असंख्य जिन गेह, ते हों पूजों धरि वहु नेह ॥

ॐ ह्रीं ज्योतिष लोक सबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो दीपं ॥ ६ ॥

बावन चंदन आदि सुगन्ध, दशधा ले आयो विनफंद । ज्योतिष थान असंख्य जिन गेह, ते हों पूजों धरि वहु नेह ॥

ॐ ह्रीं ज्योतिष लोक संबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो धूप ॥ ७ ॥

श्रीफल लौंग बदाम मिलाय, इन आदिक बहु फल शुभ लाय। ज्योतिप थान असंख्य जिन गेह, ते हों पूजों धरि बहु नेह ॥

ॐ ह्रीं ज्योतिप लोक सबधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो फल ॥ ८ ॥

जल चंदन अच्छत पुष्प सार, चरु दीपक फल धूप अपार। ज्योतिप थान असंख्य जिन गेह, ते हों पूजों धरि बहु नेह ॥

ॐ ह्रीं ज्योतिषलोक सबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

पंच प्रकार ज्योतिपी देव, तिनके थान बने बिन खेव। तिन सबमें इक इक जिन गेह, ते हों पूजों धरि बहु नेह ॥

ॐ ह्रीं पचप्रकार ज्योतिप देव विमान सबधि जिन चैत्यालय जिनेभ्यो अर्घम् ॥१०॥

## ॥ प्रत्येक अर्घ ॥

चौपई—सूर्य विमान विषैं जिन गेह, ते हों जजों ठानि बहु नेह। ता फल मोच्छ स्वर्ग पद पाय, और कहा भाखूँ अधिकाय ॥

ॐ ह्रीं सूर्य विमान सबधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १ ॥

चंद्र विमान महा शुभ धरा, तामधि जिनका मंदिर खरा। ते हों पूजों अर्घ चढ़ाय, ता फल स्वर्ग मोच्छ पद पाय ॥

ॐ ह्रीं चद्रविमान सबधि जिन चैत्यालस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

काल विकाल नाम ग्रह जान, सबके आदि कह्यो यह मान। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं काल विकाल नाम ग्रहगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३ ॥

लोहित नामा ग्रह मन लाय, पुण्यवती पाई परजाय। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं लोहित नाम ग्रहगतिच्छेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४ ॥

कनक भला ग्रह ताको नाम, भोगन सुख पाई शुभ ठाम। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कनकनाम ग्रहगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ५ ॥

ग्रहै सुनो नाम संस्थान, कनक स्थान लखो संस्थान। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कनकसस्थान नामग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

अब सुनि और ग्रह के नाम, अन्तरद है पुण्य सु धाम। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं अन्तरद नाम ग्रह गतिच्छेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७ ॥

आगे और सुनो मनलाय, कचयव नाम ग्रह सुखदाय । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कचयवनामग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८ ॥

दुंदुभि नाम ग्रह मन लाय, ताकी महिमा कौन कहाय । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं दुंदुभिनामग्रहगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

है ग्रहनाम रतननिभ सही, ज्योतिष पुर में देव सु कही । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रत्ननिभनाम ग्रहग्रतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥१०॥

रूपनिर्भास नाम ग्रह जान, ये ज्योतिष देवनि में भान । ताकी उत्पति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रूपनिभासनामग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ११ ॥

और सुनो ग्रह नाम प्रवान, नील नाम ग्रह सुखमय जान । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं नीलनामग्रहगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ १२ ॥

नीलाभास नाम ग्रह जेय, पंच जाति ज्योतिष में तेय । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं नीलाभासनामग्रहगच्छिेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १३ ॥

और सुनो ज्योतिष सुर भेव, अश्व नाम धारक यह देव । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं अश्वनामधारक ग्रहगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥१४॥

अश्व स्थान नाम ग्रह पाय, सो ग्रह ज्योतिष नाम कहाय । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं अश्वस्थान नामग्रहगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १५ ॥

पंच ज्योतिषी में ग्रह जान, तिनमें कोश नाम ग्रह मान । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कोशनाम ग्रहगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १६ ॥

कंस वरण या सुर को नाम, सो ग्रह ज्योतिष है शुभ ठाम । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कंस वरण नामग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १७ ॥

और सुनो ज्योतिष सुर भेव, कंस का ग्रह जानो देव। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं कस नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १८ ॥

ज्योतिष देव तनें सव भेव, शंख प्रमाण नामा ग्रह देव। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं शख परिमाण नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १९ ॥

शंख वरण ज्योतिष सुर जेय, ते भी इन ग्रह में गिन लेय। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं शख वरण नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २० ॥

नाम उदय ज्योतिष सुर मान, सो ग्रह पुण्य थकी उपजान। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं उदय नाम ग्रह गतिच्छेक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २१ ॥

पच वरण ज्योतिष जो देव, ते ग्रह जिनकी करि है सेव। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं पच वरण नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २२ ॥

और धार ज्योतिष के भेद, है तिल नामाग्रह निरखेद। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं तिल नाम ग्रह गतिच्छेक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २३ ॥

तिलपुछनाम देव सो जान, ज्योतिष देवन में ग्रह मान। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्री तिलपुच्छ नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २४ ॥

चाररराशि है ज्योतिष देव, सो यह ग्रह नाम स्वयमेव। ताकी उतपात छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं चाररराशि नाम ग्रह गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २५ ॥

धूम नाम सुर अति सुखकार, ये ग्रह नाम देव पुनि धार। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध-पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं धूम नाम ग्रह गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २६ ॥

और देव ज्योतिष सुनि वीर, धूमकेतु ग्रह नाम सु धीर। तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं धूमनाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २७ ॥

ग्रह इक संस्थान मन लाय, ये भी ज्योतिष देव कहाय । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं एक संस्थान ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २८ ॥

अच्चनाम ज्योतिष सुर मांहि, सो भी यह ग्रह जान कहांहि । ताकी उतपति छेदक सोय ते, सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं अच्च नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २९ ॥

नाम कलेवर है ग्रह सार, ज्योतिष देवन में निरधार । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कलेवर नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३० ॥

अब सुनि और ज्योतिषी देव, नाम विकट ग्रह लख स्वयमेव । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं विकट नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३१ ॥

अभिनसिंह है ता को नाम, सो ग्रह सब सुखन को धाम । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं अभिन्नसोय नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३२ ॥

आगे और सुनों इक नाम, है ग्रह नाम ग्रंथि सुख धान । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं ग्रन्थि नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३३ ॥

येक नाम अद्भुत है सही, भान नाम ग्रह सुख की मही । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं भान नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३४ ॥

धारो नाम एक अनुसार, चतुः पाद है ग्रह सुखकार । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं चतुः पद नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३५ ॥

विद्युत जिह्व इस ग्रह को नाम, पुण्य वसा पायो यह धाम । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं विद्युत जिह्व नाम गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ३६ ॥

ज्योतिष देवन में बहु भेव, है नभनाम ग्रह शुभ देव । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्री नभ नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३७ ॥

सदृश नाम ज्योतिषी देव, ये ग्रह सुख भोगत स्वयमेव । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं सदृश नाम ग्रह गति छेदकर्त्तजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३८ ॥

निलय नाम ग्रह जानि सु सार, ज्योतिष देवन में सुखकार । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं निलय नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३६ ॥

नाम काल है ग्रह को सही, अद्भुत रचना ताकी कही । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं काल नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्या अर्घम् ॥ ४० ॥

काल केतु ग्रह ज्योतिष देव, भोगत सुख पुन्य ते स्वयमेव । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं काल केतु ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४१ ॥

और अनय ग्रह नाम सुधार, ये भी ज्योतिष में सुरसार । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं अनयग्रह नाम ग्रह गतिच्छेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ ४२ ॥

ज्योतिष में सिंहायु सुजान, यो ग्रह प्रगट आपनो थान । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं सिंहायु नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो ॥ ४३ ॥

और ग्रह को भाखो नाम, विपुल नाम ग्रह सुख की ठाम । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं निपुल नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ४४ ॥

फेर काल है ज्योतिष सार, ये ग्रह पुन्य थकी अवतार । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं काल ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४५ ॥

महाकाल ग्रह ताको नाम, जाको ि ज्यो पुन्य को धाम । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं महा काल नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४६ ॥

है ग्रह रूद्रनाम इक सही, ते पाई लच्मी अधिकही । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रुद्र नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४७ ॥

महारुद्र ज्योतिष जो देव, सो ग्रह तिष्ठै थान स्वयमेव । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं महा रुद्र नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४८ ॥

नाम संतान ज्योतिषी सार, ये ग्रह होय पुन्य फल धार । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं सतान नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४९ ॥

और जानि ज्योतिष के भेव, संभव नाम देव ग्रह जेव । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं सभव नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५० ॥

ज्योतिष देव मांहि बहु भेव, सर्वारथ ग्रह अद्भुत देव । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ।

ॐ ह्रीं सर्वार्थी नामा ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५१ ॥

है दिश नाम ज्योतिषी देव, सो ग्रह अपनो शुभ फल लेव । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं दिशा नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५२ ॥

शान्ति नाम है अति द्युति धार, सेवत जिन मंगल शुभकार । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं शान्ति नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५३ ॥

है वस्तूनि नाम जो देव, यो ग्रह ज्योतिष को शुभ टेव । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं वस्तूनि नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५४ ॥

निश्चल नाम देव ज्योतिषी, है ग्रह तातें दुर्मति छकी । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं निश्चल नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५५ ॥

देव ज्योतिषी में यह पाय, प्रलंभ नाम ग्रह सुख को पाय । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं प्रलभ नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५६ ॥

है निरमंत्र ज्योतिषी सुर सार, ये सबही ग्रह के बलधार । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं निर्मंत्र नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५७ ॥

ज्योतिप मान देव जो जान, यो ग्रह औरन में सुखखान । ताकी उतपति छेदक सोय, तै सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं ज्योतिष्मान नाम देव गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५८ ॥

भासुर नाम ज्योतिपी सार, यह सब ही ग्रह में सुखकार । ताकी उतपति छेदक सोय ते सिध, पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐह्रीं भासुर नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ५६ ॥

नाम स्वयंप्रभ देव सयान, ये ग्रह भलो धरे है ज्ञान । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं स्वयं प्रभ नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ६० ॥

नाम विरज जे देव अमान, या ग्रह ने पायो पुनि थान । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं विरज नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ६१ ॥

है निरदोप ज्योतिप सुर जेय, ये ग्रह अपने शुभ फल लेय । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ।
ॐ ह्रीं निर्दुःख नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ६२ ॥

वीतशोक ग्रह महिमाधार, ज्योतिप देवनमें सिरदार । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं वीतशोक नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६३ ॥

सीमंकर है ज्योतिप राय, सो ग्रह सब जीवन सुखदाय । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं सीमंकर नाम ग्रह गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ ६४ ॥

और सुनो देवन के नाम, क्षेमंकर ग्रह अति सुखधाम । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं क्षेमंकरनाम ग्रह गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ ६५ ॥

अभयंकर सुर सब में सही, उपमा दायक शुभ ग्रह मही । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं अभयङ्करनाम ग्रह गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ ६६ ॥

विजय नाम ग्रह अति छविकार, ज्योतिप देवन में निरधार । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं विजयनाम ग्रह गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ ६७ ॥

ज्योतिप वैजयंत सुरजान, सबही ग्रह में यह सुखखान । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं वैजयन्तनाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥६८॥

है जयंत नाम ग्रह धार, ज्योतिप देवन में हितकार । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं जयन्तनाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६९ ॥

अपराजित है देव सुजान, ज्योतिप में यह ग्रह सुखमान । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं अपराजितनाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७० ॥

विमल नाम ग्रह सुखमय जान, पंच जाति ज्योतिप में मान । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं विमलनाम ग्रह गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ ७१ ॥

त्रस्त नाम देव ज्योतिपी, है शुभ ग्रह वाणी जिन असी । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं त्रस्ततानाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७२ ॥

विजयिष्णु ग्रह ताको नाम, ज्योतिप सुर में परगट धाम । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं विजयिष्णुनाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७३ ॥

नाम विकस ग्रह ज्योतिप सुरा, अपने शुभ फल बहु लख धरा । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों सब मद खोय ॥
ॐ ह्रीं विकसनाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७४ ॥

हैकरि काष्ठ देव को नाम, ये ग्रह होय पुन्य को धाम । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं हैकरिकाष्ठनाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७५ ॥

और ज्योति सुन ज्योतिप नाम, है इक जटि ग्रह उत्तम ठाम । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं एक जटिनाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७६ ॥

अग्नि ज्वाल ग्रह अति बलकार, ताकी शिखर और निरधार । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं अग्निज्वालनाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ७७ ॥

है जल केतु देव इक सार, सब ग्रह मांहि जान सुखकार । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं जलकेतुनाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७८ ॥

केतु नाम सुर सुखकर सार, ज्योतिष में यह ग्रह बलधार । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं केतुनाम ग्रह गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ ७९ ॥

क्षीर नाम देव यह सही, ज्योतिष पंच मांही ग्रह कही । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं क्षीरसनाम ग्रह गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घं ॥ ८० ॥

देव ज्योतिषी पंच प्रकार, तिनमें अघ नामा ग्रह धार । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं अघ नाम ग्रह गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ ८१ ॥

श्रवण देव ज्योतिषी कह्यो, सो भी ग्रह अद्भुत बन रह्यो । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं श्रवण नाम ग्रह गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ ८२ ॥

राहु नाम ग्रह सब ही जान, पावत यह पद शुभ तैं आन । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं राहु नाम ग्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८३ ॥

महा ग्रह ज्योतिषी बखान, पंच जाति में यह ग्रह मान । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं महाग्रह नाम ग्रह गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ ८४ ॥

भाव ग्रह यह देव प्रमान, सब ही ग्रह में यह बलवान । तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं भावग्रह नाम ग्रह गतिछेदक सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ ८५ ॥

मंगल नाम देव यो जान, सो ग्रह सब ग्रह में सुखदान । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं मङ्गलनाम ग्रह गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ ८६ ॥

नाम शनीचर ग्रह को सही, सो तो जानत है सब मही । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं शनिश्चरनाम ग्रह गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ ८७ ॥

बुद्धनाम ज्योतिष सुरजेय, सब ग्रह मध्य यह गिन लेय। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं बुधनाम ग्रहगतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ ८८ ॥

शुक्लनाम ग्रह अति बलवान, सो प्रसिद्ध है जगमें आन। ताकी उतपति छेदक सोय, तें सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं शुक्लनाम ग्रहगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८९ ॥

बृहस्पति नाम देवजो सही, यह ग्रह प्रगट है शुभ मही। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं बृहस्पति नाम ग्रहच्छेदक रिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ ९० ॥

छंद पद्धरि—

यह ग्रह अट्ठासी जोय सार, इनके विमान मणि मई सुधार।
तिनमें मणिमय जिन गेह सोय, मैं पूजों मन वच शुद्ध होय ॥

ॐ ह्रीं अष्टाशीतिः ग्रह विमान सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९१ ॥

## ॥ अट्ठाईस नक्षत्रसम्बन्धि अर्घ ॥

चौपई—कृतिका नाम ज्योतिषी जान, यह नक्षत्र पंच में मान। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं कृतिकानाम नक्षत्र गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ १ ॥

पंच जाति ज्योतिष में सही, नाम रोहिणी उनके मही। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रोहिणीनाम नक्षत्र गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

है नक्षत्र मृगशीर्षा सार, ज्योतिष में ये भी निरधार। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं मृगशीर्षानाम नक्षत्र गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३ ॥

आद्रा नाम ज्योतिषी देव, ये नक्षत्र भी जानो भेव। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं आद्रानाम नक्षत्र गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ ४ ॥

नाम पुनर्वसु जानो सही, जाति नक्षत्र मांहि इन कही। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुनर्वसुनाम नक्षत्र गतिच्छेदकसिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ ५ ॥

पुष्य नक्षत्र सु जानो सार, ज्योतिपदेवन में निरधार। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्यनामनक्षत्र गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घं ॥ ६ ॥

असलेखा है ज्योतिप परा, राशि नक्षत्र नाम इन धरा। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों सब मद खोय ॥

ॐ ह्रीं आश्लेपानाम नक्षत्र गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ ७ ॥

जान नक्षत्र मघा परमान, ज्योतिप देवन में यह मान। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं मघानाम नक्षत्र गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घम ॥ ८ ॥

पूर्वा फाल्गुनी मनलाय, जाति नक्षत्र रहे सुखदाय। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पूर्वाफाल्गुनी नाम नक्षत्र गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

और नक्षत्र जानिये येह, उत्तरा फाल्गुनी गिन लेह। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं उत्तराफाल्गुनी नाम नक्षत्र गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

हस्तनाम नक्षत्र सु सार, ताको जानत जग निरधार। ताकी उत्पति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं हस्तनाम नक्षत्र गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ ११ ॥

चित्रानाम नक्षत्र सार, ज्योतिप देवन में निरधार। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं चित्रानाम नक्षत्र गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ १२ ॥

नाम नक्षत्र स्वाति है सही, देवन में ज्योतिप की मही। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं स्वातिनाम नक्षत्र गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ १३ ॥

नाम विशाखा ज्योतिप सार, जाति नक्षत्र मांहि इन धार। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं विशाखानाम नक्षत्र गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ १४ ॥

अनुराधा है ज्योतिप देव, जान नक्षत्रन में स्वयमेव। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं अनुराधा नाम नक्षत्र गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घं ॥ १५ ॥

जेष्ठा नाम नक्षत्र सुजेय, पंच जाति ज्योतिष में तेय। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं जेष्ठा नाम नक्षत्र गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घं ॥ १६ ॥

ज्योतिष नाम नक्षत्रन मांहि, मूल नक्षत्र रहै सुख पांहि। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय।

ॐ ह्रीं मूल नाम नक्षत्र गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ १७ ॥

पूर्वाषाढ़ नक्षत्र जु सार, नाना विधि ऋद्धि के धार। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पूर्वाषाढ नाम नक्षत्र गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घं ॥ १८ ॥

उत्तराषाढ़ ज्योतिषी सुरा, है नक्षत्र मांही इस धरा। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं उत्तराषाढ नाम नक्षत्र गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घं ॥ १९ ॥

अभिजित नाम नक्षत्र हि जान, याकी बहु ऋद्धी सुख खान। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं अभिजित नामा नक्षत्र गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ २० ॥

श्रवण नाम नक्षत्र जु सार, सो है प्रगट भूमि निरधार। ताको उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं श्रवण नाम नक्षत्र गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ २१ ॥

नाम धनिष्टा ज्योतिष देव, ये पुनितें सुखिया स्वयमेव। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिद्ध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं धनिष्टा नाम नक्षत्र गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ २२ ॥

है नक्षत्र शतभिष इकसार, ज्योतिष में जानों निरधार। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं शतभिषा नाम नक्षत्रगतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ २३ ॥

पूर्व भाद्रपद ज्योतिष जान, जाति नक्षत्र मांहि यह मान। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पूर्व भाद्रपद नाम नक्षत्र गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ २४ ॥

उत्तर भाद्रपद जानो देव, ज्योतिष मांहि जु नक्षत्र एव। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं उत्तर भाद्रपद नाम नक्षत्र गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घं ॥ २५ ॥

नाम रेवती जानो देव, है नक्षत्र ज्योतिप को भेव। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं रेवती नाम नक्षत्र गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ २६ ॥

अश्विनी नाम नक्षत्र सु जेय, प्रकट पुण्य फल ही भोगेय। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं अश्विनी नाम नक्षत्र गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ २७ ॥

भरणी नाम नक्षत्र जु सही, यो पद भले पुन्य तैं लही। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं भरणी नाम नक्षत्र गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ २८ ॥

छंद पद्धड़ी—

ये वीसरु आठ नक्षत्र जान, भिन भिन इक के सुविमान मान।
तहं मंदिर श्री जिनराज सोय, ते पूजों मन वच हरप होय ॥

ॐ ह्रीं अष्टाविंशति नक्षत्र संबंधि विमानस्थित जिन चैत्यालयस्थ सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ २९ ॥

चौपाई—तारा विमान असंख्या जोय, तिन मधि इक इक जिन थल सोय। तिनमें प्रतिमा जिन आकार, जिन पद अर्घ जजों थुति धार ॥

ॐ ह्रीं असंख्याततारा ज्योतिपी विमान सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३० ॥

ज्योतिप तारा देव विमान, जाति असंख्या अद्भुत थान। तिन में उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं ज्योतिप देव तारा विमान असंख्यात गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो अर्घम् ॥ ३१ ॥

शशि सूरज तारा ग्रह जान, और नक्षत्र पांच मन आन। इनकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पंच ज्योतिपी देव विमानोत्पत्ति गतिच्छेदक सिद्धेभ्यो एवं असंख्यात जिन चैत्यालयस्थ जिन बिम्बेभ्यो अर्घम् ॥ ३२ ॥

## जयमाला

दोहा—पंच जाति ज्योतिप सुरा, विना खंख्य इन थान। तिनमें जे जिन गेह हैं, जजों छांडि निज मान ॥ १ ॥

॥ पेसरी छंद ॥

चन्द्र सूर्य ग्रह जानो भाई, नाम नक्षत्र और समझाई। तारा मिले पांच परकारा, ज्योतिप देव इनों में सारा ॥ २ ॥
चन्द्र विमान तनें विस्तारा, योजन वडा कछुक कम सारा। कोश लघू तिनके मन लाओ, अष्टादश शत कछु कम पाओ ॥३॥

इसही शंखा देश सु माहि, वृषभाचल गिरि उत्तम ठाहि । यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे शंखा देश स्थित वृषभाचल गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ६७ ॥

इसही शंखा देश सुजान, विजयारध गिरि उत्तर मान । यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे शंखा देशास्थित विजयार्द्ध गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ६८ ॥

याही विजयारध की जान, दक्षिण श्रेणी को शुभ मान । यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे शखा देशास्थित दक्षिण श्रेणी विजयार्द्धस्य गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ६९ ॥

याही शंखा देश मझार, विजयारध उत्तर दिश सार । यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे शंखा देश स्थित विजयार्द्धस्य उत्तर श्रेणी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७० ॥

याही विजयारध के शीश, कूट महा सुन्दर अति दीश । यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे शंखा देशस्थित विजयार्द्ध कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७१ ॥

याही विजयारध शिरजान, कूट वास करते सुर मान । यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे शखा देशस्थित कूट वासी देव गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७२ ॥

याही विजयारध शिर कूट, तापे जिन मन्दिर अघ छूट । यामें बिंब विराजे सोय, अर्घ थकी पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे शखा देशस्थित विजयार्द्ध सबंधि सिद्ध कूट मन्दिरेभ्य अर्घम् । ७३ ॥

याही शंखा देश मझार, आरज खंड जानि सुख कार । यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे शंखा देश स्थित आर्य खण्ड गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७४ ।

याही शंखा देश मझार, है उपसागर जल की धार । यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे शखा देश स्थित उपसागर गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७५ ॥

याही शंखा देश मझार, अरजा पुर चक्री को सार । यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे शखा देश स्थित चक्री संबधि अरजा देश गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७६ ॥

याही शंखा देश सु माहिं, रक्ता नंदी है शुभ ठाहिं । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे शंखा देशे रक्ता नदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ७७ ॥

याही शंखा देश सु मांहि, रक्तोदा नंदी जल ठांहिं। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे शंखा देश स्थित रक्तोदा नदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम्॥ ७८॥

इसही शंखा देश सुजान, मगधादिक सुर वसि है मान। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे शखा देश स्थित मगधादिक देव गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम्॥ ७६॥

छंद अडिल्ल—

याही शंखा देश सु मांहीं जानिये, जिन मंदिर शुभ खान महा हित दानिये।
तिन पै विंब जिनेश्वर के अघ हार हैं, मैं पूजों मन लाय करो भव पार हैं॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे शंखादेशसंबधि जिनमंदिरेभ्यो अर्घम्॥ ८०॥ इति॥

## ॥ निलिनी देश संबंधि अघ ॥

चौपई—प्रथम मेरु पश्चिम दिश जान, नलिनी देश महा सुख खान। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे निलिनीदेश उत्पत्तिछेदक जिनेभ्यो अर्घम्॥ ८१॥

याही नलिनी देश मझार, खंड मलेच्छ पंच अधिकार। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे निलनिदेशस्थित पंचम्लेच्छखंड गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम्॥ ८२॥

इसही नलिनी देश सु मांहि, वृपभाचल गिरि अति सुख ठांहि। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिम विदेहे निलिनी देशस्थित वृपभाचल गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम्॥ ८३॥

इसही नलिनी देश मझार, विजयारध जानों गिरिसार। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरुपश्चिम विदेहे निलनि देशस्थित विजयार्द्ध गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम्॥ ८४॥

याही विजयारध के सही, दक्षिण श्रेणी उत्तम मही। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे निलिनी देशस्थित विजयार्द्धस्य दक्षिणश्रेणी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम्॥ ८५॥

इस ही विजयारध के मांहि, उत्तर श्रेणी अति सुख ठांहिं। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे निलिनी देशस्थित विजयार्द्धस्य उत्तरश्रेणीगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम्॥ ८६॥

याही विजयारध की सही, कूट कहे अति ऊरध मही । या में उत्पति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥
ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे निलिनीदेशस्थित विजयार्द्धस्य कूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८७ ॥

ये ही खग गिरि कूट सु मान, तिनके वासी देव सु भान । या में उत्पति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥
ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे निलिनी देशस्थित विजयार्द्धवासी देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८८ ॥

याही खग गिरि के शिर कूट, है जिन मन्दिर अघ से छूट । या में बिंब विराजे सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥
ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे निलिनिदेशविजयार्द्धसिद्ध कूट जिन मन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ ८९ ॥

या ही नलिनी देश मझार, आर्य खंड जानों सुखकार । या में उत्पति छेदक सोय, तिनके पदपूजों मद खोय ॥
ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे निलिनी देशस्थित आर्यखंड गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९० ॥

निलिनी देश याहि थल माहिं, है उपसागर जलनिधि ठाहिं । या में उत्पति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥
ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे निलिनी देशस्थित उपसागर गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९१ ॥

या ही निलिनी देश मझार, विरजा पुर चक्री का सार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥
ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे निलिनि देशस्थित चक्री सम्बन्धि विरजापुर गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९२ ॥

या ही नलिनी देश मझार, नन्दी रक्ता है सुखकार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥
ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे निलिनी देशस्थित रक्तानदी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९३ ॥

या ही नलिनी देश मझार, नन्दी रक्तोदा जलधार । यां में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥
ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे निलिनीदेशस्थित रक्तोदा नाम नदी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९४ ॥

या ही नलिनी देश मझार, देव रहै मगधादिक सार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥
ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे निलिनी देशस्थित मगधादिक देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९५ ॥

याही नलिनी देश मझार, है जिन मंदिर अघ को टार । या में बिंब विराजे सोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे निलिनीदेश सम्बन्धि जिन मन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ ९६ ॥

## ॥ सप्तम कुमुदा देश सम्बन्धि अर्घ ॥

चोपई—प्रथम देश पश्चिम दिश जान, नाम कुमुद है गुण की खान । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरुपश्चिमविदेहे सीतोदादक्षिणतटे कुमुदादेश–उत्पत्तिछेदक–जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९७ ॥

या ही कुमुदा देश जु माहिं, पंच मलेच्छ थान अधिकाहिं । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरुपश्चिमविदेहे कुमुदादेशस्थित पंचम्लेच्छ खंड गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९८ ॥

या ही कुमुदा देश मझार, वृषभाचल गिरि जानों सार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरुपश्चिमविदेहे कुमुदादेशस्थित वृषभाचल गतिच्छेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९९ ॥

इस ही कुमुद देशमें सही, विजयारध गिरि उत्तम कही । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे कुमुदादेशस्थित विजयार्द्ध गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १०० ॥

इस ही विजयारध की जान, दक्षिण श्रेणी उत्तम मान । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे कुमुदादेशस्थित विजयार्द्धस्य दक्षिणश्रेणी गतिच्छेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ १०१ ॥

याही विजयारध की सही, उत्तर श्रेणी उत्तम मही । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिम विदेहे कुमदा देशस्थित विजयार्द्धस्य उत्तर श्रेणी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १०२ ॥

याही विजयारध की जान, कूट कहे शोभा की खान । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरुपश्चिम विदेहे कुमुदा देश स्थित विजयार्द्धस्य कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १०३ ॥

याही विजयारध पे जान, देव कूट वासी जु महान । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे कुमदा देश स्थित विजयार्द्ध वासी देव गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १०४ ॥

याही विजयारध के शीश, सिद्ध कूट जिन विसवा वीस । तिनमें विंब जिनेश्वर सोय, तिन पद अर्घ जजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे कुमुदा देश स्थित विजयार्द्धे सिद्ध कूट जिन मन्दिरेभ्यो अर्घं ॥ १०५ ॥

याही कुमुदा देश जु मांहिं, आरज खंड महा सुख ठाहि । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे कुमदा देश स्थित आर्य खंड गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १०६ ॥

याही कुमुदा देश मझार, उपसागर है बहु जल धार । यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे कुमुदा देश स्थित उपसागर गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १०७ ॥

याही कुमुदा देश मझार, चक्री पुर अशोक है सार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे कुमुदा देश स्थित चक्री संबंधि अशोक पुर गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १०८ ॥

याही देश कुमुद थल माहिं, रक्ता नंदी बहु शुभ पाहिं । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरुपश्चिम विदेहे कुमुदा देश स्थित रक्ता नंदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १०९ ॥

याही कुमुद देश में जान, रक्तोदा नंदी जल खान । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे कुमुदा देश स्थित रक्तोदा नदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ११० ॥

याही कुमुदा देश में थाय, देव बड़े मगधादिक पाय । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे कुमुदा देश स्थित मगधादिक देव गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १११ ॥

याही कुमुदा देश मझार, है जिन थान घने गुन धार । तिनमें बिंब विराजे सोय, तिनको पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे कुमुदादेश स्थित जिनालयेभ्यो अर्घं ॥ ११२ ॥

## ॥ अष्टम सरिता देश संबंधी अर्घ ॥

प्रथम देश पश्चिम दिश जोय, सीतोदा दक्षिण तट होय । सरिता देश महा सुख खान, या गति छेद जजों अघ हान ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सीतोदा दक्षिण तटे सरिता देश उत्पति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ११३ ॥

याही सरिता देश सु जोय, खंड म्लेच्छ थान है सोय । या गति छेद भये भव पार, तिनके पांय जजों हित धार ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सरिता देश स्थित पच म्लेच्छ खड गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ११४ ॥

इसही सरिता देश सु जान, वृषभाचल पर्वत हित खान । या गति छेद भये भव पार, तिनके पांय जजों हित धार ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सरिता देश स्थित वृषभाचल गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ११५ ॥

इसही सरिता देश सु जान, विजयारध जानों सुख खान । या गति छेद भये भव पार, तिनके पांय जजों हित धार ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सरिता देश स्थित विजयार्द्ध गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ११६ ॥

इस ही विजयारध की जान, दक्षिण श्रेणी सुख की खान । या गति छेद भये भव पार, तिनके पांय जजों हित धार ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सरिता देश स्थित विजयार्द्धस्य दक्षिण श्रेणी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ११७ ॥

याही विजयारध की जेय, उत्तर श्रेणी सुर सम तेय । या गति छेद भये भव पार, तिनके पांय जजों हित धार ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सरिता देश स्थित विजयार्द्धस्य उत्तर श्रेणी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ११८ ॥

याही खग चल ऊपर सही, कूट कहे अति शोभा मई । या गति छेद भये भव पार, तिनके पांय जजों हित धार ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सरिता देश स्थित विजयार्द्ध कूट गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ११९ ॥

इनही कूटन ऊपर सही, देव रहै भुगतै सुख मही । या गति छेद भये भव पार, तिनके पांय जजों हित धार ॥

ॐ ही प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सरिता देश स्थित विजयार्द्ध कूटवासी देव गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १२० ॥

या ही विजयारध शिर जान, सिद्ध कूट पै जिन थल मान । या गति छेद भये भव पार, तिनके पांय जजों हित धार ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सरिता देश स्थित विजयार्द्ध संबधि कूट जिन मन्दिरेभ्यो अर्घं ॥ १२१ ॥

इस ही सरित देश का सही, आरज खंड महा सुख मही । या की उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों हरपित होय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सरिता देश स्थित आर्य खंड गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १२२ ॥

याही सरित देश में सही, है उपसागर जल की मही । या की उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों हरपित होय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सरिता देश स्थित उपसागर गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १२३ ॥

याही सरित देश में सही, वीतशोक चक्री पुर कही । या की उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों हरपित होय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सरिता देश स्थित चक्री सवंधी वीत शोकपुर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ १२४ ॥

इसही सरित देश के मांहि, है रक्ता नंदी जल ठाहिं। या की उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों हरषित होय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सरिता देश स्थित रक्तानदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १२५ ॥

याही सरित देश में जान, रक्तोदा नंदी जल मान। या की उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों हरषित होय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सरिता देश स्थित रक्तोदा नदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १२६ ॥

इस ही सरित देश में सही, देव बसै मगधादिक कही। या की उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों हरषित होय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सरिता देश स्थित मगधादिक देव गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १२७ ॥

इस ही सरिता देश जु सही, है जिन मंदिर पुण्य सु मही। तिन में बिंब जिनेश्वर सोय, तिन पद पूजों हरषित होय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सरिता देव स्थित जिन मंदिरेभ्यो अर्घम् ॥ १२८ ॥

प्रथम मेरु पश्चिम दिश जान, सीतोदा दोउ तट पर मान। भूधारण उपवन ही थाय, तिन गति छेदक पूजों पांय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सीतोदा दक्षिण उभय तटे भूधारण वन गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १२९ ॥

## ॥ सीतोदा उत्तर तट संबंधी देश–रचना गति छेदक अर्घ ॥

चौपई–प्रथम मेरु पश्चिम दिश जान, वप्रादेश महा गुण खान। या में उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे सीतोदा उत्तर तटे वप्रादेश उत्पत्तिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १३० ॥

इस ही वप्रादेश मझार, खंड मलेच्छ धर्म बिनसार। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथ मेरु पश्चिमविदेहे सीतोदा उत्तरतटे वप्रादेशस्थित पचम्लेच्छ खड उत्पत्तिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १३१ ॥

याही वप्रा देश सु माहिं, वृषभाचल जानों गिरि ठाहि। या में उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरू पश्चिम विदेहे वप्रा देश स्थित वृषभाचल गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १३२ ॥

या ही वप्रा देश मझार, विजयारध गिरि जानों सार। या में उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे वप्रादेश स्थित विजयार्द्ध गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १३३ ॥

इस ही विजयारध की जान, दक्षिण श्रेणी सुख की खान। या में उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिमविदेहे वप्रा देश स्थित विजयार्द्धस्य दक्षिण श्रेणी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १३४ ॥

याही वप्रादेश सुमांहि, विजयारध उत्तर दिश ठांहि। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरुपश्चिमविदेहे वप्रादेशस्थित विजयार्द्धस्य उत्तरश्रेणि गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १३५ ॥

याही खगचल ऊपर सही, कूट कहे ते उत्तम मही। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरुपश्चिमविदेहे वप्रादेशस्थित विजयार्द्धस्य कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १३६ ॥

इस ही कूट ऊपरैं सही, देव बसै भुगतैं सुख मही। या में उतपति छेदक सोय तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे वप्रादेशस्थित विजयार्द्धवासी देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १३७ ॥

याही विजयारध शिरजान, सिद्धकूट पे जिन थल मान। तहां विंब जिनवर के सोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे वप्रादेशस्थित विजयार्द्धे सिद्धकूट जिन मन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ १३८ ॥

या ही वप्रादेश मझार, आरज खंड महागुण धार। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे वप्रादेशस्थित आर्यखडगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १३९ ॥

याही वप्रादेश सु मांहि, है उपसागर जल की ठांहि। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे वप्रादेशस्थित उपसागर गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १४० ॥

याही वप्रादेश मझार, विजयारध चक्री की सार। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिमविदेह वप्रादेशस्थित चक्री सम्बन्धि विजयार्द्धपुरी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १४१ ॥

या ही वप्रादेश मझार, रक्तानंदी है जल धार। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिमविदेहे वप्रादेशस्थित रक्तानदी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १४२ ॥

या ही वप्रादेश सुजान, रक्तोदा नंदी जलखान। या में उतपति छेदक सोय, तिन के पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे वप्रादेशस्थित रक्तोदा नदी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १४३ ॥

वाही वप्रादेश मझार, देव रहै मगधादिक सार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरुपश्चिमविदेहे वप्रादेशस्थित मगधादिकदेवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १४४ ॥

याही वप्रादेश सुजान, है जिन भवन महा सुखदान । तिनमें बिंब जिनेश्वर सोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे वप्रादेशस्थित जिन मन्दिरेभ्यो महार्घम् ॥ १४५ ॥

## ॥ सुदर्शनमेरु के पश्चिम में सीतोदा नदी के उत्तर तट सुवप्रादेश सम्बन्धि अर्घ ॥

मेरु पश्चिम नदि उत्तरा, देश सु वप्रा जानों खरा । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सीतोदा उत्तरतटे सुवप्रादेश उत्पत्तिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १४६ ॥

याहि सु वप्रा देश मझार, खंड मलेच्छ धर्म विनसार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सुवप्रादेशस्थित पंचम्लेच्छखड उत्पत्तिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १४७ ॥

याहि सुवप्रा देश सुजान, वृषभाचल गिरि है सुखखान । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथस मेरु पश्चिम विदेहे सुवप्रादेशस्थित वृषभाचल गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १४८ ॥

याहि सुवप्रा देश वखान, तामें विजयारध गिरि जान । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिमविदेहे सुवप्रादेशस्थित विजयार्द्ध गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १४९ ॥

याही विजयारध की जान, दक्षिण श्रेणी सुभ की खान । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सुवप्रादेशस्थित विजयार्द्ध दक्षिण श्रेणी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १५० ॥

याही विजयारध की जान, उत्तर श्रेणी गुण की खान । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों पद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सुवप्रादेशस्थिन उत्तर श्रेणी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १५१ ॥

याही विजयारध के जान, कूट महा ऊंचे सुख खान । यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सुवप्रादेशस्थित विजयार्द्धस्य कूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १५२ ॥

याही विजयारध शिर कूट, तिन वासी सुर सुख बहु लूट । यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिम विदेहे सुवप्रादेशस्थित विजयार्द्ध वासी देव गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १५३ ॥

याही विजयारध शिर जेय, सिद्ध कूट पे जिन थल तेय । यामें बिम्ब विराजे सोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरुपश्चिम विदेह सुवप्रादेशस्थित सिद्ध कूट जिन मदिरेभ्यो अर्घम् ॥ १५४ ॥

याहि सुवप्रादेश बखान, आरज खंड महा सुख दान । यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिम विदेहे सुवप्रादेशस्थित आर्य खड गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १५५ ॥

याहि सुवप्रादेश मझार, है उपसागर जल बहु धार । यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सुवप्रा देशस्थित उपसागर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १५६ ॥

याहि सुवप्रादेश मझार, वैजयंत चक्री पुर सार । यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिम विदेहे सुवप्रादेशस्थित चक्री सबधि वैजयंत पुर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १५७ ॥

याहि सुवप्रादेश बखान, रक्ता नंदी जल निधि जान । यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिमविदहे सुवप्रादेशस्थित रक्ता नदी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १५८ ॥

इसहि सुवप्रादेश मझार, रक्तोदा नंदी अधिकार । यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सु वप्रा देश स्थित रक्तोदा नदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १५९ ॥

याहि सुवप्रा देश बखान, देव वसैं मगधादिक जान । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सुवप्रा देश स्थिते मगधादिक देव गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ १६० ॥

याहि सुवप्रा देश मझार, है जिन भवन पुण्य के तार । या में बिंब विराजै सोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेह सुवप्रा देश संस्थिते जिन चैत्यालयेभ्यो अर्घं ॥ १६१ ॥

## ॥ सुदर्शन मेरु पश्चिम दिशा में पश्चिम विदेह संबंधी महावप्रा देश गति छेदक अर्घ ॥

मेरु पश्चिम सीतोदा जान, ताकी उत्तर दिश को मान । महा सु वप्रा देश सु जोय, या गति छेद जजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं सुदर्शन मेरु पश्चिम विदेहे सीतोदा उत्तर तटे महावप्रा देश उत्पति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १६२ ॥

याहि महा वप्रा शुभ देश, पंच म्लेच्छ खंड शुभ भेप। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं सुदर्शन मेरु पश्चिम विदेहे सीतोदा उत्तर तटे महावप्रादेश स्थिते पच म्लेच्छ खंड गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १६३ ॥

याहि महा वप्रा जु मझार, वृपभाचल जानों हितकार। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं सुदर्शन मेरु पश्चिम विदेहे महा वप्रा देश संस्थिते वृपभाचल गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १६४ ॥

इस महा वप्रा देश मझार, विजयारध गिरि जानों सार। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं सुदर्शन मेरु पश्चिम विदेहे महा वप्रा देश संस्थिते विजयार्द्ध गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १६५ ॥

याही विजयारध की जान, दक्षिण श्रेणी महा गुण खान। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं सुदर्शन मेरु पश्चिम विदेहे महा वप्रा देश संस्थिते विजयार्द्धस्य दक्षिण श्रेणी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १६६ ॥

इस ही विजयारध की जान, उत्तर श्रेणी बहु गुण खान। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं सुदर्शन मेरू पश्चिम विदेहे महा वप्रा देश संस्थिते विजयार्द्धस्य उत्तर श्रेणी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १६७ ॥

या ही विजयारध पे सही, कूट कहे अति सुख की मही। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं सुदर्शन मेरू पश्चिम विदेहे महा वप्रा देश स्थित विजयार्द्धस्य कूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १८६ ॥

या ही विजयारध पे जान, कूट तने वासी सुर मान। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं सुदर्शन मेरू पश्चिम विदेहे महावप्रादेशस्थित विजयार्द्धस्य कूटवासी देवगति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १६९ ॥

याही विजयारध पे जान, सिद्ध कूट पे जिन थल मान। या में विंब विराजे सोय, तिन पद अर्घ जजों मद खोय।

ॐ ह्रीं सुदर्शन मेरू पश्चिम विदेहे महा वप्रा देशे विजयार्द्ध संस्थिते सिद्ध कूट जिन मंदिरेभ्यो अर्घम् ॥ १७० ॥

याही महा सु वप्रा देश, आरज खंड महा शुभ भेप। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं सुदर्शन मेरू पश्चिम विदेहे महा वप्रा देश संस्थिते आर्य खंड गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १७१ ॥

या महा वप्रा देश मझार, है उपसागर जल की धार। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय।

ॐ ह्रीं सुदर्शन मेरू पश्चिम विदेहे महा वप्रा देश संस्थिते उपसागर गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १७२ ॥

या महा वप्रा देश सु भाय, चक्री पुर जयंता मन लाय । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं सुदर्शन मेरु पश्चिम विदेह महा वप्रा देश स्थित चक्री संबंधि जयत नगरी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १७३ ॥

या महा वप्रा देश बखान, रक्ता नंदी जलनिधि जान । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं सुदर्शन मेरु पश्चिम विदेहे महा वप्रा देश सस्थित रक्तानदी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १७४ ॥

या महा वप्रा देश विशाल, रक्तोदा नंदी विन ताल । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं सुदर्शन मेरू पश्चिम विदेहे महा वप्रा देश संस्थित रक्तोदा नदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १७५ ॥

या महा वप्रा देश सदीव, देव रहै मगधादिक जीव । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुपश्चिम विदेहे महा वप्रा देश सस्थिते मगधादिक देवगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १७६ ॥

याहि महा वप्रा शुभ देश, ता में जिन मंदिर शुभ भेष । तिन में विंव विराजे सोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय ।

ॐ ह्रीं सुदर्शन मेरु पश्चिमविदेहे महा वप्रा देशसंस्थिते-जिनमन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ १७७ ॥

## ॥ सुदर्शन मेरु के पश्चिम में पश्चिम विदेह वप्रकावती देश गति छेदक अर्घ ॥

मेरु पश्चिम नदी उत्तरा, देश वप्रकावती शुभ धरा । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं सुदर्शन मेरु पश्चिम विदेहे सीतो उत्तर तटे वप्रकावती देश उतपति गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १७८ ॥

याहि वप्रकावती सुदेश, खंड मलेच्छ धर्म विन लेश । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं सुदर्शन मेरु पश्चिम विदेहे सीतोदा तटे वप्रकावती संदेशस्थिते पच म्लेच्छ खंड गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १७९ ॥

याहि वप्रकावती सदेश, ता में वृषभाचल शुभ भेष । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं सुदर्शन मेरुपश्चिम विदेह वप्रकावती देश संस्थिते वृषभाचल गति च्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १८० ॥

देश वप्रकावती सु जोय, तापे विजयारध की जोय । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं सुदर्शन मेरु पश्चिम विदेहे वप्रकावती देश संस्थिते विजयार्द्धगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १८१ ॥

याहि वप्रकावती सु देश, देव नसै मगधादिक वेश, या मे उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं सुदर्शन मेरु पश्चिम विदेहे वप्रकावती देश सबंधि मगधादिक गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १९२ ॥

याहि वप्र कावती सु देश, तहं जिन मंदिर सुन्दर वेश । या में विंब विराजे सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं सुदर्शन मेरु पश्चिम विदेहे वप्रकावती देश स्थित जिन मदिरेभ्यो अर्घम् ॥ १९३ ॥

## ॥ सुदर्शन मेरु के पश्चिम में पश्चिम विदेह के गधा देश संबंधी अर्घ ॥

प्रथम मेरु पश्चिम दिश जान, सीतोदा नंदी तट मान । गंधा देश सुरग सम जोय, या गति छेदक जजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सीतोदा उत्तरतटे गधादेश उत्पति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १९४ ॥

याही गंधा देश मझार, खंड मलेच्छ धर्म जहं टार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे सीतोदाउत्तरतटे गंधादेशस्थित पच म्लेच्छ गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ १९५ ॥

या ही गंधा देश सुजान, वृपभाचल जानों सुख खान । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सीतादा उत्तर तटे गधादेश स्थित वृपभाचल गति छेदक जिनेभ्योऽर्घं ॥ १९६ ॥

इसही गंधा देश मझार, विजयारध जानों सुख कार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिम विदेहे गधा देश स्थित विजयार्द्ध गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ १९७ ॥

या ही विजयारध की जोय, दक्षिण श्रेणी उत्तम सोय, या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिम विदेहे गधा देश स्थित विजयार्द्ध दक्षिण श्रेणी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १९८ ॥

इस ही खगचल की मन लाय, उत्तर श्रेणी अति सुखदाय । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे गधा देशस्थित विजयार्द्ध स्य उत्तर श्रेणी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १९९ ॥

इस ही विजयारध शिर जान, कूट कहे अति ऊंचे मान । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे गंधा देशस्थित विजयार्द्ध कूट गति च्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २०० ॥

या ही विजयारध के शीश, कूट कहे अति सुंदर दीश । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिमविदेहे गधा देश स्थित विजयार्द्ध कूट वासी देव गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २०१ ॥

या विजयारध ऊपर सही, देव जिनेश्वर थानक मही । या में बिंब विराजे सोय, तिन पद अर्घ जजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे गंधा देश स्थित जिन मदिरेभ्यो अर्घं ॥ २०२ ॥

या ही गंधा देश सुजान, तामें आरज खंड सु मान । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे गंधा देश स्थित आर्य खड गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २०३ ॥

या ही गंधा देश मझार, है उपसागर बहु जल धार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे गंधा देश स्थित उपसागर गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २०४ ॥

याही गंधा देश मझार, चक्री पुर चक्री को सार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे गंधा देश स्थित चक्री सम्बन्धि चक्री पुर गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २०५ ॥

इस ही गंधा देश मझार, रक्ता नंदी बहु जल धार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे गधा देश स्थित रक्ता नदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २०६ ॥

या ही गंधा देश मझार, रक्तोदा नंदी जल धार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे गधा देश स्थित रक्तोदा नदी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २०७ ॥

याही गंधा देश महान, है जिन भवन पाप क्षय थान । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे गंधा देश स्थित जिन चैत्यालयेभ्यो अर्घम् ॥ २०८ ॥

याही गंधा देश सु जोय, देव रहै मगधादिक सोय, या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे गधा देश स्थित मगधादिक देव गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २०९

## ॥ पश्चिम विदेह संबंधी सुगंधा देश गति छेदक अर्घ ॥

प्रथम मेरु पश्चिम दिश जान, सीतोदा उतर तट मान । देश सुगंधा उत्तम मही, या गति छेदक पूजों सही ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सीतोदा उत्तर तटे सुगंधा देश उत्पति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २१० ॥

याहि सुगंधा देश महान, खंड मलेच्छ धर्म विन थान । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सुगधा देश स्थित पंच म्लेच्छ खड उत्पति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २११ ॥

याहि सुगंधा देश मझार, वृषभाचल जानों गिरि सार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ही प्रथममेरु पश्चिम विदे० सुगधा देश स्थित वृषभाचल गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २१२ ॥

याहि सुगंधा देश सुजान, विजयारध गिरि उत्तम ठान । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिम विदेहे सुगधा देशसस्थिते विजयार्द्ध गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २१३ ॥

याही विजयारध की सार, दक्षिण श्रेणी शुभ करतार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिमविदेहे सुगधादेश संस्थित विजयार्द्ध दक्षिण श्रेणी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २१४ ॥

या ही विजयारध की जेय, उत्तर श्रेणी बहु सुख मेय । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिम विदेहे सुगधा देश स्थित विजयार्द्धस्य उत्तर श्रेणी गति च्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २१५ ॥

याही विजयारध शिर सार, कूट कहे ऊंचे सुखकार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे सुगधादेश संस्थित विजयार्द्धस्य कूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २१६ ॥

इस ही कूट ऊपरै सही, देव बसै अति सुख की मही । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरुपश्चिमविदेहे सुगन्धादेशसस्थित विजयार्द्धस्य देवगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २१७ ॥

याहि सुगन्धा देश महान, विजयारध सिध कूट बखान । या में विंब विराजे सोय, तिन पद अर्घ जजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरुपश्चिमविदेहे सुगंधादेशसंस्थितविजयार्द्धस्य सिद्धकूट जिनमन्दिरेभ्यो अर्घम ॥ २१८ ॥

याहि सुगंधा देश मझार, आर्य खंड जानों हितकार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरुपश्चिमविदेहे सुगन्धादेशस्थित आर्यखडगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २१९ ॥

याहि सुगंधा देश सु सार, तामें उपसागर जलधार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सुगन्धादेशस्थित उपसागरउत्पत्ति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २२० ॥

याहि सुगंधा देश स्वरूप, खडग पुरी चक्री थल रूप । या में उतपति छेदक मोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे सुगन्धादेशस्थित चक्रीमन्वन्ति खडगपुर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २२१ ॥

याहि सुगंधादेश विशाल, रक्ता नंदी जल की धार । या में उतपति छेदक मोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे सुगन्धादेशस्थित रक्तानदी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २२२ ॥

याहि सुगन्धा देश विशाल, रक्तोदा नन्दी जल ताल । या में उतपति छेदक मोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरुपश्चिमविदेहे सुगन्धादेशस्थित रक्तोदा नदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २२३ ॥

याहि सुगंधा देश मझार, देव रहैं मगधादिक सार । यामें उतपति छेदक मोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे सुगन्धादेशस्थितमगधादिक देव गति छेदकजिनेभ्यो अर्घं ॥ २२४ ॥

याहि सुगंधा देश महान, हैं जिन थानक पुण्य सुदान । या में थिर विराजे मोय, तिन पद अर्च जजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिम विदेहे सुगन्धादेशमध्यस्थित जिन मंदिरेभ्यो अर्घं ॥ २२५ ॥

॥ प्रथममेरु पश्चिमविदेह में सीतोदा नदी के उत्तरतट में स्थित गंधिला देशसंबन्धि अर्घ ॥

प्रथम मेरु पश्चिम दिश सार, देश गंधिला जग मनहार । या मे उतपति छेदक मोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरुपश्चिम विदेहे सीतोदा उत्तर तटे गंधिलादेश उत्पत्ति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २२६ ॥

देश गंधिला इस ही माहिं, खंड मलेच्छ धर्मबिन ठाहिं । या में उतपति छेदक मोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिम विदेहे सीतोदा उत्तर तटे गंधिला देश स्थित म्लेच्छखण्ड गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २२७ ॥

याहि गंधिला देश मझार, वृषभाचल जानों हितकार । यामें उतपति छेदक मोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरुपश्चिमविदेहे सीतोदाउत्तरतटे गंधिलादेशस्थित वृषभाचल गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २२८ ॥

देश गंधिला इस ही ठोर, विजयारध गिरि सब शिर मोर । यामें उतपति छेदक मोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिम विदेहे सीतोदा उत्तर तटे गंधिलादेशस्थित विजयार्द्ध गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २२९ ॥

याही विजयारध की सही, दच्छिण श्रेणी उत्तम मही । यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे गधिलादेशस्थित विजयार्द्धस्य दच्छिणश्रेणी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २३० ॥

या ही विजयारध की मान, उत्तर श्रेणी सुर सम जान । यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिमविदेहे गंधिला देशस्थित विजयार्द्धस्य उत्तरश्रेणी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २३१ ॥

इस ही विजयारध पर जेय, कूट कहे उत्तम थल तेय । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिम विदेहे गधिलादेशस्थित विजयार्द्धस्य कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २३२ ॥

याही विजयारध शिर जान, देव बसै कूटन के थान । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिमविदेहे गंधिलादेशस्थित कूटवासी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २३३ ॥

याही विजयारध पे सहीं, सिद्ध कूट पे जिन थल मही । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे गधिला देशस्थित सिद्धकूट जिनमन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ २३४ ॥

याहि गंधिला देश मझार, आरज खंड महा सुखकार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे गंधिला देशस्थित आर्यखंड गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २३५ ॥

याहि गंधिला देश सु जोय, है उपसागर जलनिधि तोय । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे गंधिलादेश स्थित उपसागर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २३६ ॥

इस ही देश गंधिला ठाहिं, चक्री नगर अयोध्या थाहिं । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे गधिलादेशे चक्रीसम्बन्धि अयोध्यापुरी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २३७ ॥

देश गंधिला इस ही माहिं, रक्तानंदी है जल ठाहिं । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेहे गंधिला देशस्थित रक्तानदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २३८ ॥

याहि गंधिला देश मझार, रक्तोदा नंदी जलधार । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरुपश्चिम विदेहे गंधिला देशस्थित रक्तोदानदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २३९ ॥

इस हि गंधिला देश सुथान, देव रहें मगधादिक जान। यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे गंधिला देशस्थित मगधादिक देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २४० ॥

देश गंधिला या में सही, हैं जिन भवन पुण्य की मही। या में बिंब विराजै सोय, तिन पद अर्घ जजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिम विदेहे गंधिला देशस्थित मगधादिक जिन मन्दिरेभ्यो अर्घं ॥ २४१ ॥

## ॥ प्रथममेरु पश्चिमविदेह में गंधमालिनी देश सम्बन्धि गतिछेदक अर्घ ॥

प्रथम मेरु पश्चिम है सोय, सीतोदा उत्तर तट होय। गंधमालनी देश महान, या गति छेद जजों शिव थान ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे सीतोदा उत्तरतटे गंधमालिनी देशउत्पत्तिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २४२ ॥

इस ही गंध मालिनी देश, खंड मलेच्छ धर्म नहिं लेश। यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरुपश्चिम विदेहे गंधामलिनि देशस्थित पंचम्लेच्छखंड गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २४३ ॥

देश जु गंध मालिनी जान, है वृषभाचल तिस पर भान। यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिम विदेहे गंध मालिनी देशस्थित वृषभाचल गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २४४ ॥

इसही गंध मालिनी देश, विजयारध जानों शुभ भेष। यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे गंध मालिनी देशस्थित विजयार्द्ध गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २४५ ॥

गंध मालिनी देश सु माहिं, विजयारध दक्षिण दिश ठाहिं। यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे गधमालिनी देशस्थित विजयार्द्धदक्षिणश्रेणी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २४६ ॥

इस ही विजयारध की सार, उत्तर श्रेणी है सुखकार। यामें उतपतिछेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरुपश्चिमविदेहे गधमालिनी देशस्थित विजयार्द्धस्य उत्तरश्रेणि गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २४७ ॥

याही विजयारध पे सही, कूट कहे ऊंचे सुख मही। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरुपश्चिमविदेहेगधमालिनी देशस्थित विजयार्द्धस्य कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ २४८ ॥

इस ही विजयारध शिर जेय, कूट निवासी है सुर तेय। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे गधमालिनी देशस्थित विजयार्द्धवासी देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २४९ ॥

या ही विजयारध के शीश, सिद्धकूट पे जिन थल दीश। या में बिंब विराजे सोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे गधमालिनी देशस्थित सिद्धकूट जिन मन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ २५० ॥

याही गंध मालिनी देश, आरजखंड कह्यो शुभ भेष। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे गंधमालिनी देशस्थित आर्यखंडगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २५१ ॥

गंध मालिनी शुभ थल माहिं, है उपसागर जलनिधि ठाहि। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे गंधमालिनी देशस्थित उपसागर गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २५२ ॥

या ही गंध मालिनी देश, चक्री नगर अवध्या तेस। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे गन्धमालिनी देशस्थित अवध्यानगरो गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २५३ ॥

या ही गंध मालिनी धरा, रक्ता नंदी है जल भरा। या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिमविदेहे गन्धमालिनी देशस्थित रक्तानदी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २५४ ॥

गंध मालिनी देश महान, रक्तोदानंदी शुभ मान। यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे गन्धमालिनी देशस्थित रक्तोदा नदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २५५ ॥

याही गंध मालिनी देश, देव रहै मगधादिक भेष। यामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे गन्धमालिनी देशस्थित मगधादिक देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २५६ ॥

गंध मालिनी देश मझार, है जिन भवन पुण्य मय सार। या में बिंब जिनेश्वर तने, मन वच पूजों अर्घ सुठने ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु पश्चिमविदेहे गन्धमालिनी देशस्थित जिन मन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ २५७ ॥

छंद गीतिका—इस मेरु पश्चिम दिशा शिवदा कहे षोडश थान ये। इन क्षेत्र बीस विचित्र रचना और भवन प्रमानिये ॥
इन भवन बीच सु बिंब मणिमय, शोभ को मुखतें कहै। तिन पांय अर्घ चढाय भविजन, कष्ट बिन सुर शिव लहै ॥

ॐ ह्रीं गन्धमालिनी देश सम्बन्धि श्री जिन चैत्यालयेभ्यो पूर्णार्घम् ॥

## ॥ जयमाला ॥



दोहा— प्रथम मेरु पश्चिम दिशा, सीतोदा के तीर। जुग तट पे षोडश सुभग, थान विदेह सु वीर ॥

छंद बेसरी—पद्मा देश सुपद्मा जानो, देश महा पद्मा फिर मानो। देश पद्मकावती सु भाई, शंखा देश पंचमा थाई ॥२॥
नलिनी देश देश शिर मोरा, कुमदा देश सातमी ठोरा। सरित देश है अष्टम वीरा, प्रथम मेरुको पश्चिम तीरा ॥३॥
सीतोदा नन्दी की जानो, दक्षिण तट शुभ देश बखानो। अब वाही सरिता के थाये, उत्तर तट वसु देश बताये ॥४॥
तिनके नाम जोर के कहिये, वप्रादेश प्रथम ही लहिये। देश सुवप्रा दूजा भाई, देश महावप्रा सुखदाई ॥५॥
देश वप्रकावती स्वरूपा, गंधा देश देशमें भूपा। देश सुगंधा षष्टम जानो, गंधलादेश सातमा मानो ॥६॥
गंधमालिनी अष्टम देशा, सब मिलि अष्टम देश सुभेषा। षोडश देश कहे हितकारी, तहँते लहै भव्य शिवनारी ॥७॥
इनमें इक इक पुर सुखदाई, इन बिन दूसर उपजे नाहीं। अश्वपुरी पहली सुख ठाहीं, इनके भेद सुनो हितदाही ॥८॥
दूजी सिंह पुरी सब जानों, महापुरी तीजी मन आनो। विजय पुरी चौथी शुभ गाई, अरजा पंचम नगर सुभाई ॥९॥
विरजा षष्टम नगरी गाई, नाम अशोक सप्तमी भाई। पुरी वीतशोका मन ल्यावो, नवमी विजयापुरी सु गावो ॥१०॥
वैजयन्त नगरी शुभ जानो, नगरी फेर जयन्ती आनो। नगरी अपरा जिता सुहाई, चक्रीपुरी सकल मन भाई ॥११॥
खडग पुरी सब को सुख रूपा, नाम अजोध्या पुर सब भूपा। अन्त अवध्या पुर मन भावो, शोभा अधिक सहित समझावो १२
ये षोडश चक्री पुर गाये, कनक रतन जुत मन्दिर भाये। मुनि भोजन तहँ नित कर जावे, विहरत जिन भी उस थल जावे १३
इत्यादिक ये देश अनूपा, प्रथम मेरु पश्चिम दिश भूपा। थान विदेह जु शुभ थल गाये, पुण्यवान जीवन ने पाये ॥२४॥
जिन मुख की वाणी तहां हो है, सुनि भवि अपने अघ मल धो है। देवागम तहँ होय सदीवा, सेवै जिन उत्सवमें जीवा ॥१५॥
कनक कोट चक्री पुर थायो, तुंग घने अति सुन्दर गायो। बड़े द्वार ताके इक सहसा, छोटे द्वार अधिक गिन जैसा ॥१६॥
तिनके मणिमय जान कपाटा, तिन देखत सुर का मद फाटा। ता पुर में चौपथ मग जानो, तिन को एक सहस परमानो ॥१७॥
द्वादस सहस गली तहं गाई, इत्यादिक रचना बहु पाई। पुर के बाह्य बाग शुभ गाये, तीन सैंकड़ा साठ गिनाये ॥१८॥
पुरजन राज भवन सब जानो, रतन मई सब ही सुख थानो। इन आदिक रचना हितकारी, पश्चिम क्षेत्र विदेह अपारी ॥१९॥

जीव तहां पुण्य पाप उपावै, अपने भाव जसी गति जावै। या गति छेद वरी शिव नारी, तिन पद अर्घ जजों सुख कारी ॥२०॥

दोहा— प्रथम मेरु पश्चिम दिशा, षोडश थान विदेह। तिन गति हर शिव को गये, सो पूजों करि नेह।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु पश्चिम विदेह सबधि जयमाला पूर्णार्घं ॥ इति ॥

## ॥ विदेह सम्बन्धि वक्षार गिरि स्थित चैत्यालय पूजा ॥

छंद गीतिका—वक्षार जंबू तने षोडश, मेरु दो तरफा परे। हैं वरन सबके हेम से, निज शोभ से सुर मन हरे।
गिरि कौन दक्षिण और उत्तर से सभी नदियां घिरी। तिन कूट पर हैं भवन जिनके, पूजते जिन को हरी ॥

ॐ ह्रीं विदेह क्षेत्र षोडश वक्षार गिरि सबंधि जिनालयस्थ जिन अत्रावतरावतर संवौषट्, आह्वाननम्।

ॐ ह्रीं विदेह क्षेत्र षोडश वक्षार गिरि संबंधि जिनालयस्थ जिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठः ठः स्थापनम्।

ॐ ह्रीं विदेह क्षेत्र षोडश वक्षार गिरि संबंधि जिनालयस्थ जिन अत्र मम सन्निधौ सन्निधिकरणम्।

## ॥ प्रत्येक अर्घ ॥

चौपई—प्रथम मेरु प्रथम वक्षार, चित्र कूट तसु नाम विचार। ता ऊपर जिन भवन उजास, मैं पूजों शिव पुर प्रकाश।

ॐ ह्रीं जबू द्वीपे विदेहक्षेत्र चित्र कूट वक्षार सबंधि सिद्ध कूट जिन मंदिरेभ्यो अर्घं ॥ १ ॥

दूजो पद्म कूट वक्षार, तिनपे जिनको मंदिर सार। विंब तहां जिनके अवलोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरो विदेह क्षेत्र पद्मकूट नाम वक्षार संबधि सिद्ध कूट जिन मंदिरेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

तीजो नलिन नाम वक्षार, तापर जिन मन्दिर अधिकार। विंब तहां जिन के अवलोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरोः विदेह क्षेत्रे नलिन नाम वक्षार स्थित सिद्ध कूट जिन मंदिरेभ्यो अर्घं ॥ ३ ॥

चौथो एक शैल वक्षार, तापर जिन मन्दिर हितकार। विंब तहां जिन के अवलोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरोः विदेह क्षेत्रे एक शैल वक्षार स्थित सिद्ध कूट जिन मन्दिरेभ्यो अर्घम ॥ ४ ॥

नाम त्रिकूट पंचमों शैल, तापे जिन मन्दिर विन मैल। विंब तहां जिनके अवलोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरो विदेह क्षेत्रे त्रिकूट नाम वक्षार स्थित जिन मन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ ५ ॥

पष्ठम वैश्रवण वखार, ताके ऊपर जिन गृह सार । विंब तहां जिनके अवलोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय ।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरोः विदेहक्षेत्रे वैश्रवण नाम वखार स्थित जिन मंदिरेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

अंजनात्म सप्तम वखार, जिनके भवन तास पे सार । विंब तहां जिनके अवलोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय ।

ॐ ह्रीं प्रथममेरोः विदेहक्षेत्रे अजनात्म वखार स्थित जिन मंदिरेभ्यो अर्घं ॥ ७ ॥

अंजन अष्टम शुभ वखार, जिन मन्दिर तापे अघ टार । विंब तहां जिनके अवलोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय ।

ॐ ह्री प्रथममेरोः विदेहक्षेत्रे अजन नाम वखार स्थित जिन मन्दिरेभ्यो अर्घं ॥ ८ ॥

श्रद्धावान जान वखार, ता ऊपर जिन भवन सु सार । विंब तहां जिनके अवलोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय ।

ॐ ह्रीं प्रथममेरोः विदेह क्षेत्रे श्रद्धावान वखार स्थित जिन मन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

विजटावान वखार सुजान, ऊपर ताके जिन थल मान । विंब तहां जिनके अवलोय, तिन पद पूजों अर्घ सँजोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरोः विदेहक्षेत्रे विजटावान वखार स्थित जिन मन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

आशीविष वखार सुजान, ऊपर ताके जिन थल मान । विंब तहां जिनके अवलोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरोः विदेहेक्षेत्रे अशीविष वखारस्थित जिन मन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ ११ ॥

नाम सुखावह शुभ वखार, ता ऊपर जिन मन्दिर सार । विंब तहां जिनके अवलोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथमेमरोः विदेहेक्षेत्रे सुखावह नाम वखारस्थित जिन मन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ १२ ॥

चन्द्रमाल परवत वखार, ऊपर जिन मन्दिर सुखकार । विंब तहां जिनके अवलोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरो. विदेहेक्षेत्रे चन्द्रमालवखार स्थित जिनमन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ १३ ॥

सूर्यमाल वखार सुजोय, ता ऊपर जिन थानक होय । विंब तहां जिनके अवलोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरो विदेहक्षेत्रे सूर्यमाल वखारस्थित जिनमन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ १४ ॥

नागमाल वखार अनूप, ऊपर जिन थल सुन्दर रूप । विंब तहां जिनके अवलोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरो विदेहक्षेत्रे नागमाल वखारस्थित जिन मन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ १५ ॥

देवमाल पर्वत वक्षार, ता ऊपर जिन मन्दिर सार। बिंब तहां जिनके अवलोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरोः विदेहक्षेत्रे देवमालवक्षारस्थित जिन मन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ १६ ॥

अडिल्ल—

षोडश हैं वक्षार मेरु परथम तने, तिन ऊपर जिन थान पुण्य थानक बने।
बिंब तहां मणि मई अकृत्रिम हैं सही, तिनके पद में पूजों चाहन शिव मही ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरोः विदेहक्षेत्रे चित्रकूट नाम वक्षार गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १७ ॥

सोरठा—

प्रथम जान वक्षार, चित्रकूट तिस नाम है। या गति छेदक सार, तिन पद पूजों हर्ष कर ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु-विदेहे क्षेत्रे चित्रकूट नाम वक्षार गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १८ ॥

दूजो जो वक्षार, पद्मकूट तसु नाम है। या गति छेदक सार, तिन पद पूजों हर्षकर ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु-विदेहक्षेत्रे पद्मकूटवक्षार गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १९ ॥

तीजो पर्वत सोय, नलिन कूट तसु नाम है। या गति छेदक सोय, तिन पद पूजों हर्षकर ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु-विदेहक्षेत्रे नलिननाम वक्षार गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २० ॥

चौथा पर्वत सोय, एकशैल तिस नाम है। या गति छेदक सोय, तिन पद पूजों हर्ष धर ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु-विदेहक्षेत्रे एकशैलवक्षार गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २१ ॥

नाम त्रिकूट सुजोय, पंचम गिर वक्षारहै। या गति छेदक सोय, तिन पद पूजों हर्ष धर ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु-विदेहक्षेत्रे चित्रकूटनाम वक्षार गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २२ ॥

कूट वैसरवण सोय, अष्टम है वक्षार गिर। या गति छेदक सोय, तिन पद पूजों हर्ष धर ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु-विदेहक्षेत्रे वैश्रवणनामवक्षार गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २३ ॥

अंजनात्मा सु होय, है वक्षार शुभा मही। या गति छेदक सोय, तिन पद पूजों अर्घ धर ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरु विदेहक्षेत्रे अंजनात्मवक्षार गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं २४ ॥

अंजन अष्टम सोय, है वक्षार सुहावना। या गति छेदक सोय, तिन पद पूजों हर्षधर ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरो विदेहे क्षेत्रे अजननाम वक्षार गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २५ ॥

श्रद्धावान जु सोय, गिरि वक्षार विदेह में। या गति छेदक सोय; तिन पद पूजों हर्षधरः ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरो विदेहक्षेत्रे श्रद्धावान वक्षार गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

विजटावान जु होय, दशमा गिरि वक्षार है। या गति छेदक सोय, तिन पद पूजों हर्षधर ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरो विदेहक्षेत्रे विजटावान वक्षारगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २७ ॥

आशीविष है सोय, एकादश वक्षार ही। या गति छेदक सोय, तिन पद पूजों अर्घ धर ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरोः विदेहक्षेत्रे आशीविष वक्षार गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २८ ॥

नाम सुखावह होय, द्वादशमा वक्षार का। या गति छेदक सोय, तिन पद पूजों अर्घ धर ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरो. विदेहक्षेत्रे सुखावह वक्षार गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २९ ॥

चद्रमाल है सोय, तेरहमा वक्षार ही। या गति छेदक सोय, तिन पद पूजों अर्घधर ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरो. विदेहक्षेत्रे चंद्रमाल नाम वक्षार गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३० ॥

सूर्य माल है सोय, चौदहमां वक्षार जी। या गति छेदक सोय, तिन पद पूजों हर्ष धर ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरोः विदेह क्षेत्रे सूर्यमाल वक्षार गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३१ ॥

नागमाल है सोय, पन्द्रहमा वक्षार का। या गति छेदक सोय, तिन पद पूजों हर्ष धर ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरोः विदेहक्षेत्रे नागपाल वक्षार गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३२ ॥

देव माल जु सोय, षोडशमा वक्षार है। या गति छेदक सोय, तिन पद पूजों हर्ष धर।

ॐ ह्रीं प्रथममेरोः विदेहक्षेत्रे देवमाल वक्षार गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३३ ॥

दोहा— षोडश गिरि वक्षार हैं, प्रथम मेरु के जान। तिन गति छेदक देव के, पांय जजों हित मान।

ॐ ह्रीं प्रथममेरोः विदेहक्षेत्र संबंधि वक्षार गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३४ ॥

॥ द्वादश विभंगा नदी गति छेदक अर्घ ॥

चौपई—गाधवती सरिता मन लाय, जानि विभंगा अति जल ठाय। या गति छेदक देव जु होय, तिन पद पूजों हरषित होय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु सबधि गाधवती विभंगा नदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३५ ॥

जानि विभंगा नदी सु सार, है द्रहवती नाम सुखकार। या गति छेदक देव जु होय, तिन पद पूजों हर्षित होय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु संबधि द्रहवती विभगा नदी गति-छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३६ ॥

पंकवती सरिता जल धार, दूजी नदी विभंगा सार। या गति छेदक देव जु होय। तिन पद पूजों हर्षित होय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु सम्बन्धि पकवतो विभंगा नदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३७ ॥

तप्त जला नंदी को नाम, वेग घने दीरघ जल ठाम। या गति छेदक देव जु होय, तिन पद पूजों हर्षित होय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु सबंधि तप्तजला विभगा नदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३८ ॥

मत्तजला सरिता जल खान, शोभै तट दोनों अधिकान। या गति छेदक देव जु होय, तिन पद पूजों हर्षित होय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु सबंधि मत्तजला विभगा नदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३९ ॥

उनमतजला नदी है सार, उज्वल वरणी तट पे धार। या गति छेदक देव जु होय, तिन पद पूजों हर्षित होय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु संबधि उनमत्तजला विभगा-नदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४० ॥

क्षारोदा नंदी को नाम, दोऊ तट शोभा वन धाम। या गति छेदक देव जु होय, तिन पद पूजों हर्षित होय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु संबधि क्षारोदा विभंगा नदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४१ ॥

सीतोदा नंदी है जेय, ताके जल अति निर्मल तेय। या गति छेदक देव जु होय, तिन पद पूजों हर्षित होय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु सबधि सीतोदा विभगा नदी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४२ ॥

श्रोतवाहिनी सरिता जान, क्षेत्र विदेह मांहि यह मान। या गति छेदक जु होय, तिन पद पूजों हर्षित होय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु सबधि श्रोत वाहिनी विभगा नदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४३ ॥

गंभीर मालिनी सरिता सार, क्षेत्र विदेह विषै जल धार। या गति छेदक देव जु होय, तिन पद पूजों हर्षित होय।

ॐ ह्रीं प्रथम मेरु संबधि गंभीर मालिनी विभंगा नदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४४ ॥

फेन मालिनी नंदी सार, वहती क्षेत्र विदेह मझार। या गति छेदक देव जु होय, तिन पद पूजों हर्षित होय।

ॐ ह्रीं प्रथममेरु संबधि फेन मालिनी विभगा नदी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४५ ॥

उर्मिमालिनी सरिता सार, चेत्र विदेह विषैं निरधार । या गति छेदक देव जु होय, तिन पद पूजों हर्षित होय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरुसंबंधि उर्मिमालिनी विभंगा नदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४६ ॥

छंद—अडिल्ल—

एती द्वादश नदी विभंगा जानिये, चेत्र विदेह विषै अति जल की खानिये ।
मान पोत्र द्रहतै चलि सरिता है मिली, तिन गति हर शिव लई जजों हो बुध भली ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरोः षोडश वक्षार सवंधि द्वादश विभंगा नदी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४७ ॥

प्रथम मेरु के षोडश लख वक्षारजी, द्वादश और विभंगा सरिता सारजी ।
तिन की उतपति छेद सिद्ध पद पाइयो, तिन पद हम यह मन वच अर्घ चढाइयो ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरो. षोडश वक्षार सबधि द्वादश नदी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४८ ॥

## ॥ प्रत्येक बक्षार संबंधी चार चार कूट गतिछेदक अर्घ ॥

चौपई—चित्र कूट परथम वक्षार, तापे चित्र कूट है सार । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथममेरोः चित्र कूट वक्षार संवंधि चित्रकूटगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १ ॥

चित्र कूट ऊपर ही सही, सिद्ध कूट है सुख की मही । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।

ॐ ह्रीं प्रथममेरो चित्र कूट बक्षार संबंधि सिद्ध कूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

चित्र कूट परथम वक्षार, तापे कच्छा कूट जु सार । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथम मेरोः चित्र कूट बक्षार संवधि कच्छा कूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ३ ॥

इसही चित्र कूट वक्षार, ऊपर कूट सु कच्छा सार । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरोः चित्र कूट बक्षार संवधि सु कच्छा कूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४ ॥

दूजो पद्म नाम वक्षार, तापे नलिन कूट है सार । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरो' पद्मनाम वक्षार संबधि नलिननाम कूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५ ॥

पद्म द्वितिय वक्षार उचार, तापे सिद्ध कूट मन धार । ताकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं प्रथममेरो' पद्म वक्षार सवंधि सिद्ध कूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

इसही भोग भूमि थलमाहिं, मानुष पशु उपजै तहँ आहि । इनकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पूर्वदिशा उत्कृष्ट भोगभूमि सम्बन्धि मनुष्यगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १४ ॥

## ॥ जम्बू वृक्ष सम्बन्धि पूजा ॥

छंद अडिल्ल—

खंड धातकी पूरब मेरु सु जानिये, ताके जंबू वृक्ष रतनमय मानिये ।
ता ऊपर जिन थान बिंब जिनके सही, जान शक्ति मो नाहिं जजों इस ही मही ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्व मेरुसम्बन्धि जम्बूवृक्षस्थित जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्रावतरावतर ।
ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पूर्वमेरु सम्बन्धि जम्बूवृक्षस्थित जिन चैत्यालयस्थ अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः ।
ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पूर्वमेरु सम्बन्धि जम्बूवृक्षस्थित जिन अत्र मम सन्निधौ सन्निधिकरणम् ।

खंद लक्ष्मीवती—

नीर ले शुभग निरमल सु आभा मई, कनकझारी भरी आप कर ले ठई ।
धातकी खंड पूरब दिशा जानिये, वृक्ष जंबू तनो जिन भवन ठानिये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्व मेरु जम्बूवृक्ष सम्वन्धि जिन चैत्यालस्य जिनेभ्यो जलम् ॥ १ ॥

सुगन्ध चन्दन घसों नीर निर्मल भलो, लेय शुभ पात्र में पूजने को चलो ।
धातकी खण्ड पूरब दिशा जानिये, वृक्ष जंबू तनों जिन भवन ठानिये ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वमेरु जबू वृक्षसबधि जिन चैत्यालयस्थजिनेभ्यो चन्दनम् ॥ २ ॥

लेय अक्षत विना खंड उज्वल सही, लेय मुक्ता फला आश शुभ की मही ।
धातकी खण्ड पूरब दिशा जानिये, वृक्ष जंबू तनो जिन भवन ठानिये ॥

ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पूर्वमेरु जंबूवृक्षसम्वन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अक्षत ॥ ३ ॥

फूल सुर द्रुम तने वरन नाना सही, लेय कर माल उर भक्ति जुत ह्वै रही ।
धातकी खण्ड पूरब दिशा जानिये, वृक्ष जंबू तनो, जिन भवन ठानिये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वमेरुजवूवृक्ष सबधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो पुष्पम् ॥ ४ ॥

छः रसों युक्त नैवेद्य मन लायजी, धार शुभ पात्र में आप कर भायजी ।
धातकी खण्ड पूरव दिशा जानिये, वृक्ष जम्बू तनों जिन भवन ठानिये ॥
ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वमेरु जम्बू वृक्ष सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यम् ॥ ५ ॥

दीप मणि ज्योति सामान तम के हरा, थाल भरि आप कर लेय आयो खरा ।
धातकी खण्ड पूरव दिशा जानिये, वृक्ष जम्बू तनों जिन भवन ठानिये ॥
ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वमेरु जबूवृक्ष सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो दीपम् ॥ ६ ॥

धूप दश विध भली कूट कर लाइयो, खेय वही विषै हर्ष बहु पाइयो ।
धातकी खण्ड पूरब दिशा जानिये, वृक्ष जम्बू तनों जिन भवन ठानिये ॥
ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्व मेरु जंबूवृक्ष सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो धूपम् ॥ ७ ॥

सुभग नारेल अरु लोंग बादामजी, आदि इन और फल लेय शिवकाम जी ।
धातकी खण्ड पूरब दिशा जानिये, वृक्ष जम्बू तनों जिन भवन ठानिये ॥
ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वमेरु जंबूवृक्ष सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो फलम ॥ ८ ॥

नीर गंध तंदुला फूल चरु दीपजी, धूप फल मेलकर अर्घ शिव दीयजी ।
धातकी खण्ड पूर्वदिशा जानिये, वृक्ष जंबू तनों जिन भवन ठानिये ॥
ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्व मेरु जबू वृक्ष सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

छंद गीतिका–धातकी खण्ड पूर्व दिशि में, वृक्ष जंबू जानिये । तिस ऊपरै जिन थान मणिमय, बिंब तिसमें मानिये ॥
तहँ देव खग तो जाय पूजैं, शक्ति हम में है नहीं । तातें जु इस थल थाप पूजें, अर्घ धरि निज कर महीं ॥
ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वमेरु जंबू वृक्ष सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम ॥ १० ॥

॥ जयमाला ॥

दोहा– दीप धातकी खण्ड में, पूरब दिशि को जान । जंबू तरु पे जिन भवन, जजों भक्ति उर आन ॥ १ ॥

चौपई—खण्ड धातकी पूरव मेर, ताकी दक्षिण दिश को हेर । थंभ एक सुभग मन हार, तापे कटनी तीन सुधार ॥ २ ॥
चौ दिशि कोट तनी विधि सही, वापी वन तें सोभैं मही । इत्यादिक रचना बहु मान, आगेजंबू दीप सो जान ॥ ३ ॥
ता ऊपर जंबू तरु जोय, शाखा चार कही शुभ सोय । शाखा तीन ऊपरैं सही, है जिन भवन पुण्य की मही ॥ ४ ॥
शाखा एक ऊपरैं सही, है जिन भवन पुण्य की मही । बिंब तहां मणिमय मन लाय, पूजैं देव खगां नहँ जाय ॥ ५ ॥
अपने भव को उज्वल करैं, नाना विधि की श्रुति उचरैं । अपनो आज सफल भव भयो, दर्श तिहारो मनमें लयो ॥६॥
आज पाप सब गये पलाय, आज पुण्य पायो अधिकाय । देखत देव सेव को चहैं, मो जिय शिव मारग को लहैं ॥७॥
जय जय जय जिन नायक देव, सेवक को निज मम कर लेव । मैं या भव में भ्रम्यो अपार, ताको नाहीं वारापार ॥८॥
जो पुण्ययोग आप पद लये, सो निज भव दुख को जल दये। इत्यादिक सुर खग दुति थान, लेय पुण्य अघ कर निज हान ।९।
ऐसे जंबू तरु जिन थान, रतन मई शुभ ठान सुजान । फूल पान फल कर रमणीक, ऐसो वृक्ष जंबू है ठीक ॥ १० ॥

दोहा— ऐसे जंबू तरु विषैं, थान जिनेश्वर सोय । जजों महा सुख कारणैं, और न वांछा कोय ॥ ११ ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड जम्बूवृक्ष सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो जयमाला पूर्णार्घंम् ॥

## ॥ शालमली वृक्ष सम्बन्धि जिन चैत्यालय पूजा ॥

छंद अडिल्ल— खण्ड धातकी पूरव मेरु सुजानिये, शालमली तरु हेठ जिनालय मानिये ।
ता ऊपर जिन बिंब देव मन मोय है, जजों थापि इम थान पाप दुख खोय है ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वदिशा मेरुसम्बन्धि शालमली वृक्षस्थित जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्रावतरावतर संवौषट् ।
ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वदिशा मेरु सम्बन्धि शालमली वृक्षस्थित जिन चैत्यालयस्थ अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनम् ।
ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वदिशा मेरु सम्बन्धि शालमली वृक्षस्थित जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्र मम सन्निहितो सन्निधिकरणम् ।

छंद अडिल्ल— निरमल नीर सुलाय कनक झारी भरों, लेव आय कर माहिं हरष हिरदै धरों ।
पूर्व धातकी खण्ड शालमलि तरु सही, तहँ जिनवर के थान जजों शुभदा मही ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्व मेरु शालमलीवृक्ष सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो जलम् ॥ १ ॥

चंदन बावन नीर थकी घसि लाइयो, सुभग पात्र में घाल, देव गुण गाइयो ।
पूर्व धातकी खण्ड शालमलि तरु सही, तहँ जिनवर के थान जजों शुभदा मही ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वमेरु शाल्मलीवृक्ष सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो चन्दनम् ॥ २ ॥

अक्षत जान अखण्डित मुक्ता फल समा, गंध धार अति उज्वल लेकर अति रमा ।
पूर्व धातकी खण्ड शालमलि तरु सही, तहँ जिनवर के थान जजों शुभदा मही ॥

ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पूर्व मेरु शालमलीवृक्ष सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अक्षतम् ॥ ३ ॥

नाना वरण सुगंध फूल सुखदाय है, सो मैं लायो देव यजन कों भाय ।
पूर्व धातकी खण्ड शालमलि तरु सही, तहँ जिनवर के थान जजों शुभदा मही ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्व मेरुल्मलो वृक्ष सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो पुष्पम् ॥ ४ ॥

नाना रसमय पूर तुरत कर लाइयो, खाजा फीणी मोदक आदि सुभाइयो है ।
पूर्व धातकी खण्ड शालमलि तरु सही, तहँ जिनवर के थान जजों शुभदा मही ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्व मेरु शाल्मली वृक्ष सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यम् ॥ ५ ॥

दीपक रतन समान हरै तमभार को, थार मांहि ले आयो अति उजियार को ।
पूर्व धातकी खण्ड शालमलि तरु सही, तहँ जिनवर के थान जजों शुभदा मही ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्व मेरु शाल्मली वृक्ष सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो दीपम् ॥ ६ ॥

दशधा गंध मिलाय अगर आदिक सही, खेऊं वह्नि मझार चाव मो मन मही ।
पूर्व धातकी खण्ड शालमलि तरु सही, तहँ जिनवर के थान जजों शुभदा मही ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वमेरु शाल्मलि वृक्ष सम्बन्धि जिनालयस्थजिनेभ्यो धूपम् ॥ ७ ॥

श्रीफल लौंग बिदाम सुखारक जोइये, ते अपने कर लाय सुफल शिव होइये ।
पूर्व धातकी खण्ड शालमलि तरु सही, तहँ जिनवर के थान जजों शुभदा मही ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वमेरु शाल्मली वृक्ष सबधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो फलम् ॥ ८ ॥

जल चन्दन अक्षत पुष्प चरु दीप ही, धूपफला वसु द्रव्य मेलि लायो यहीं।
पूर्व धातकी खण्ड शालमलि तरु मही, तहँ जिनवर के थान जजों शुभदा मही ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पूर्वमेरु शाल्मली वृक्ष सवधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

चौपई—खंड धातकी पूरव जान, शालमली पे जिन थल मान। बिंब तहां शुचि जिनवर रूप, तिन पद जजों मिटै अघ धूप ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वमेरु शालमली वृक्ष सवधि जिन चैत्यालयेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

॥ जयमाला ॥

दोहा— खण्ड धातकी पूर्व दिश, शालमली तरु जान। तापे जिन थल पूजिये, मन वच तन पहिचान ॥

॥ छन्द वेसरी ॥

ये ही शालमली तरु जानो, रतनमई शोभा अधिकानो। रचना सकल तास समजोई, तिनकी रचना अदभुत होई ॥ २ ॥
शाखा तीन ऊपरैं भाई, देव रहें तिनपे सुखदाई। इक शाखा ऊपर जिन गेहा, सुर खग ही पूजें कर नेहा ॥ ३ ॥
मोमें शक्ति जान की नाहीं, पूजन की वांछा अधिकाहीं। तातें मन वच काय लगाई, पूजों इस ही थल में भाई ॥ ४ ॥
धन्य तिन्हें जो परतछ जावें, भाग्य हीन मोसर नहिं पावें। मेरी शक्ति समा मैं कीनी, पूजा भक्ति भावना भीनी ॥ ५ ॥
जैसा फल प्रत्यक्ष सु होई, तैसो भाव जजै ले कोई। ऐसी जान पूज्य मैं ठानी, मो अघदेव करो सब हानी ॥ ६ ॥
दोहा—भाग्य भले मोसर मिल्यो, जिन पूजन को आय। ता फल भव भव जिय सुखी, होय सदा अघ जाय ॥ ७ ॥

ॐ ह्रीं शालमलीवृक्ष सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ इति ॥

## ॥ धातकी खण्ड की पूर्व मेरु सम्बन्धी गज दन्त पूजा ॥

छंद अडिल्ल— मेरु धातकी खंड दिशा पूरव कही, तहां चार गज दन्तन की उत्तम मही।
तिन चारन पे भवन चार जिन देवके, ते यहां थापिर जजों काय मन वच थके ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वमेरुसम्बन्धि चतुर्गजदन्तस्थित चैत्यालयस्थ जिन बिंब अत्रावतर २।
ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वमेरु सवधि चतुर्गजदन्तस्थित जिन बिंब अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनम्।
ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वमेरु सवधि चतुर्गजदन्तस्थित जिन बिंब अत्र मम सन्निधौ सन्निधिकरणम्।

चाल जोगीरासा—निरमल पानी त्रस विन कहिये कनक भारि में लायो, अपने करमें ले हरपे चित, सुफल सुमन ललचायो ।
खण्ड धातकी मेरु सु पूरब, गज दंतन पे जोवै । है जिन मन्दिर तहां बिंब शुभ, पूजे से मद खोवै ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वमेरु गजदन्त संबंधि चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो जल ॥ १ ॥

चन्दन बावन पावनकारो, भावन भावत लायो, निरमल नीर थकी घसिके धर, कनक पियाले मायो ।
खण्ड धातकी मेरु सु पूरब, गज दन्तन पे जोवै । है जिन मन्दिर तहां बिंब शुभ, पूजे से मद खोवै ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वमेरुगजदन्त सम्बन्धि चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो चदन ॥ २ ॥

अच्छत उज्जल मुक्ताफल से, खण्ड बिना ले भाई । धोय किये शुचि ले अपने कर, भक्ति सहित उमगाई ॥
खण्ड धातकी मेरु सु पूरब, गज दन्तन पे जोवै । है जिन मन्दिर तहां बिंब शुभ, पूजे से मद खोवै ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वमेरु गजदन्तसम्बधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अक्षतम् ॥ ३ ॥

फूल कलप तरु से ले आयो, वर्ण गंध बहुधारी । माल बनाय सुभाव हरप धरि, जग करि कामनि वारी ॥
खण्ड धातकी मेरु सु पूरब, गज दन्तन पे जोवै । है जिन मन्दिर तहां बिंब शुभ, पूजे से मद खोवै ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वमेरु गजदन्त सबधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो पुष्पम् ॥ ४ ॥

खाजा फीणी मोदक घेवर, इन आदिक चरु भाई । पट रस पूरित ले अपने कर, भूख जु नाश कराई ।
खंड धातकी मेरु सु पूरब, गज दन्तन पे जोवै । है जिन मन्दिर तहां बिंब शुभ, पूजे से मद खोवै ॥

ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पूर्वमेरु गजदन्तसम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यम् ॥ ५ ॥

दीपक रतनमई से तमहर, ज्योति प्रकाशक जानो । धार कनक पातर में करले, तीरथ को उमगानो ॥
खंड धातकी मेरु सु पूरब, गज दन्तन पै जोवै । है जिन मन्दिर तहां बिंब शुभ, पूजे से मद खोवे ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व मेरु गजदन्त सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो दीपम् ॥ ६ ॥

दशधा गंध सुधार अगरसी, नन्दन केलि मिलाई । खेवन को अपने करमें ले, कर्म दहन करवाई ॥
खंड धातकी मेरु सु पूरब, गज दन्तन पे जोवै । है जिन मन्दिर तहां बिंब शुभ, पूजे से मद खोवै ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्व मेरु गजदन्तसम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थजिनेभ्यो धूपम् ॥ ७ ॥

श्रीफल लोंग विदाम सुपारी, खारक अति सुखकारी। इन आदिक सु भले फल लायो, भक्ति हिये बहुधारी।
खण्ड धातकी मेरु सु पूरव, गज दन्तन पे जोवै। है जिन मन्दिर तहां बिंब शुभ, पूजे से मद खोवै ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वमेरु गजदन्त सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो फलम् ॥ ८ ॥

जल चंदन अक्षत पहूपचरु, दीप धूप फल जानो। मेलि सकल करि अरघ मनोहर, ले आयो हित दानो ॥
खंड धातकी मेरु सु पूरव, गज दन्तन पै जोवै। है जिन मन्दिर तहां बिंब शुभ पूजे से मद खोवै ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्व मेरु गजदन्त सर्वावि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

छंद अडिल्ल— खंड धातकी पूरव मेरु सु जानिये, ताके गज दन्तनपे जिन थल मानिये।
तहँ जिनवर के बिंब महा सुखदाय है, ते में अरघ चढाय जजों हित लाय है ॥

ॐ ह्रौं धातकीखड पूर्वमेरुगजदन्त सम्बन्धि जिनचैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

## ॥ प्रत्येक अर्घ ॥

चौपाई—पूर्व धातकी खंड सुमेर, ताके गज दन्तन पर हेर। कूट कहे जो उत्तम खान, या गति छेद जजों भगवान ॥

ॐ ह्रौं धातकी खण्ड पूर्व मेरु गजदन्त सम्बन्धि कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १ ॥

इनही गजदन्तन पे सही, कूट कहे शोभा की मही। तिनपे देव व्यन्तरा रहै, या गति छेद जजों अघ दहै ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वमेरुगजदन्त सम्बन्धि कूटवासी देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २ ॥

याही मेरु प्रथम गजदन्त, ता ऊपर जिन थान सुसन्त। तिनमें बिंब जिनेश्वर सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातको खड पूर्वमेरु प्रथमगजदन्त माल्यवान सम्बन्धि जिनालयस्थजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३ ॥

इसी मेरु दूजो गजदन्त, ता ऊपरि जिन थान सुसन्त। तिनमें बिंब जिनेश्वर सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वमेरु द्वितीय महा सौमनस गजदन्तसम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४ ॥

इसी मेरु तीजो गजदन्त, ता ऊपर जिन मंदिर सन्त। बिंब महा जिनवर के सोय, तिनके पद पूजों मदखोय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पूर्वमेरुतृतीय विद्युत प्रभ गजदन्तसम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५ ॥

इसी मेरु चौथो गज दन्त, तापे जिन थल शोभावंत। विंब तहां जिनवर के सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वमेरु चतुर्थगन्धमादन गजदन्तसम्बन्धि जिनालयेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

दोहा— इन चारों गजदन्त पे, है जिन गेह अनूप। ते पूजों वसु द्रव्य तें, काटन संकट धूप ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वमेरु चतुर्गजदन्त सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो महार्घम् ॥ ७ ॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा— खंड धात पूरव दिशा, मेरु तने गजदन्त। तिनपे जिनके थान हैं, ते पूजों अघ हन्त ॥

चाल मुनियानंद— जान गजदन्त ये चार या मेरु के, कूट इन ऊपरे हैं घने घेरके।
(छंद लक्ष्मीवती) नाम परमाण सिध कूट आदिक सही, और तिन शीश सुर भवन शोभामई ॥ २ ॥
रंग आकार आदिक सबै सुख करा, मेरु सुम्मेरसम जान वरणन खरा ॥
कूट सिद्ध ऊपरै देव तिन थान है, ते जजों भाव धर देहि शिवदान है ॥ ३ ॥

सरठा— नमैं देव खग आय, उस ही थानक जायके। हम यहां भावन भाय, अर्घ जजों जिन पायजी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वमेरु विदेहक्षेत्र सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो जयमालार्घम् ॥ इति ॥

## ॥ धातकी खंड के पूर्व मेरु के पूर्व विदेहसम्बन्धि जिन चैत्यालय पूजा ॥

छंद गीतिका—मेरु धातकि खंड पूरव थान सकल विदेहजी। तिस मांहि मंदिर देव जिनके, कहे बहु गुण गेहजी ॥
वहां बिंब है जिन देवजी के, देव जिन से जानिये। ते जजों मन वच काय सेती, अर्घ तें मन आनिये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वमेरु विदेहक्षेत्र सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्रावतरावतर संवौषट्।
ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व मेरु विदेहक्षेत्र सवधि जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनम्।
ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व मेरुविदेहक्षेत्र संबधि जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्र मम सन्निधौ सन्निधिकरणम्।

चाल जोगीरासा—नभसो निरमल नीर विना त्रस, क्षीरोदधि सो जानो। कनक पियालो धर कर आन्यो, हरष सहित अधिकानो ॥
खंड धातकी पूरब से सब, थान विदेह बताये। तहँ जिन मंदिर में जिन प्रतिमा, तिन पद पूजन आये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वमेरु विदेहक्षेत्र संबन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो जलम् ॥ १ ॥

चंदन बावन निर्मलधारी,नीर सुगंध घसाई । कनक पियाले धाल भगति जुत, अपने कर ले भाई ॥
खंड धातकी पूरब से सब, थान विदेह बताये । तहँ जिन मन्दिर में जिन प्रतिमा, तिन पद पूजन आये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वमेरुविदेह सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो चदनं ॥ २ ॥

अक्षत उज्वल खंड विना शुभ, बीन बीन कर लाये । शुभ पातर में धाल लेय कर, हरप हरप उमगाये ॥
खंड धातकी पूरब से सब, थान विदेह बताये । तह जिन मंदिर में जिन प्रतिमा, तिन पद पूजन आये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वमेरु विदेहक्षेत्र सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अक्षतम ॥ ३ ॥

फूल सुगंध सुवरण मनोहर, नाना रंग के भाई । काम नाशनी होय शक्तिफल, यों कर ले उमगाई ॥
खंड धातकी पूरब से सब, थान विदेह बताये । तहँ जिन मंदिर में जिन प्रतिमा, तिन पद पूजन आये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वमेरुविदेहक्षेत्र सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो पुष्पम् ॥ ४ ॥

पटरस पूरित तुरत बनाये, खाजा फीणी लायो । मोदक आदिक जे चरु निज कर, पूजन को उमगायो ॥
खंड धातकी पूरब से सब, थान विदेह बताये । तहँ जिन मन्दिर में जिन प्रतिमा, तिन पद पूजन आये ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वमेरु विदेहक्षेत्र सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यम ॥ ५ ॥

दीपक तमहर रतन मई सो, महा ज्योति परकाशी । कंचन पातर धाल घनेसे, करले बहु थुति भाषी ॥
खंड धातकी पूरब से सब थान विदेह बताये । तहँ जिन मन्दिर में जिन प्रतिमा, तिनपद पूजन आये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व मेरु विदेहक्षेत्र सबंधिजिनचैत्यालयस्थ जिनेभ्यो दीपम् ॥ ६ ॥

धूप अगर आदिक दश गन्धी, एक जगह करदीनी । खेवन को अघ जारन कारन, अपने कर में लीनी ॥
खंड धातकी पूरब से सब थान विदेह बताये । तहँ जिन मंदिर में जिन प्रतिमा, तिन पद पूजन आये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वमेरु विदेहक्षेत्र सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो धूपम् ॥ ७ ॥

श्रीफल लोंग बिदाम सुपारी, खारक सुभग मिलाई । इन आदिक फल लेय मनोहर, हरपधार अधिकाई ॥

खंड धातकी पूरब से सब थान विदेह बताये। तहँ जिन मन्दिर में जिन प्रतिमा, तिन पद पूजन आये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व मेरु विदेह संबधि जिनालयस्थजिनेभ्यो फलम् ॥ ८ ॥

जल चन्दन अक्षत प्रसून चरु, दीप धूप फल भाई। मेलि सबों का अरघ बनाऊं, लेकर अति सुखदाई ॥
खंड धातकी पूरब से सब थान विदेह बताये। तहँ जिन मन्दिर में जिन प्रतिमा, तिन पद पूजन आये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व मेरु विदेह क्षेत्र संवधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अर्घं ॥ ९ ॥

छंद पद्धरि—कर अर्घ आप कर लेय आय, वरदीप धात पूरब बताय। जिन गेह विदेहन क्षेत्रमांहि, मैं पूजों थुतिकर अर्घ लाहि ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व मेरु विदेह क्षेत्र संबंधि जिनालयस्थजिनेभ्यो महार्घम् ॥ १० ॥

॥ प्रत्येक अर्घ ॥

चौपई—खंड धातकी पूरब येह, त्रस थावर युत क्षेत्र विदेह। इनमें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वमेरुविदेहक्षेत्र संबंधि त्रसस्थावर गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १ ॥

छंद अडिल्ल—

खंड धातकी पूरब मेरु विदेहजी, तहाँ खगा चल सबै रूप मय जेहजी।
तामें उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व मेरु विदेह क्षेत्र सम्बन्धि वैताढगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

याही गिरि वैताढ दक्षिण दिश जानिये, जीव घने त्रस थावर, उपजत मानिये।
तिनकी उतपति छेद भये भव पारजी। तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वमेरु संवंधि दक्षिण वैताढ गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३ ॥

याही विजयारध की उत्तर श्रेणि जी, थावर त्रस जिय होय दुःख सुख लेणि जी।
तिनकी उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व मेरु विदेहक्षेत्र सम्बन्धि वैताढउत्तर श्रेणि गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ४ ॥

इस ही विजयारध के ऊपर जानिये, कूट महा शुभ थान दुःख की हानिये।

तिनकी उतपति छेद भये भव पारजी । तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वमेरु विदेह क्षेत्रसम्बन्धि कूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५ ॥

इस ही खग गिरि ऊपर कूट बताइये, तिनके ऊपर देव रहैं धुनि गाइये ।
तिनकी उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खडपूर्व मेरु विदेहक्षेत्र सम्बन्धि विजयार्द्धकूटवासीगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

इसही विजयारध ऊपर सिध कूट है, तिसपे जिनके थान पाप सब छूट है ।
बिंब तहां जिनवर के सुभग विराजिये, तिन पद अर्घ चढाय जजों हित साजिये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वमेरु विदेहक्षेत्र सम्बन्धि सिद्धकूट जिनमन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ ७ ॥

खंड धातकी पूरब दिशि को जानिये, सरिता नाम विभंगा जल की खानिये ।
इनकी उतपति छेद भये भवपारजी, तिन पद अर्घ जजों मनवचतन सारजी ॥

ॐ ह्रीं धातक खण्ड पूर्वमेरु विदेहक्षेत्रसम्बन्धि विभंगानदी गतिच्छेजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८ ॥

पूर्व धातकी खंड विषै शुभ जानिये, गिरि वक्षार सुनाम तुंग अधिकानिये ।
इनकी उतपति छेद भये भव पारजी । तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ।

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्व मेरु विदेहक्षेत्र सम्बन्धि वक्षारगिरि गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

इसही गिरि वक्षार उपरै है सही, कूट महा शुभ थान तरसथावर मही ।
इनकी उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्व मेरु विदेहक्षेत्रसम्बन्धि वक्षारकूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

इसही गिरि वक्षार ऊपरै है सही, सिद्धकूट जिनथान पुण्यकी शुभ मही ।
बिंब तहां जिनदेव जिसे सुखकारजी, तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व मेरु विदेहक्षेत्र सबधि सिद्धकूट जिन मन्दिरेभ्यो अर्घम् ॥ ११ ॥

इसही गिरि वक्षारकूटपे जानिये, देव रहैं सुखमान भले गुण खानिये ।
इनकी उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ॥
ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्व मेरु विदेहक्षेत्र वक्षारसम्बंधि कूटवासी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १२ ॥

खंड धातकी पूरब दिश सु विदेह है, तिस थानक में सरिता रक्ता जेह है ।
इनकी उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ॥
ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पूर्वमेरु विदेहक्षेत्रसम्बन्धि रक्तानदी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १३ ॥

पूर्व धातकी खंड विदेह सुसार है, रक्तोदानंदी तहँ बहु जल धार है।।
इनकी उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ॥
ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वमेरु विदेहक्षेत्र सम्बन्धि रक्तोदानदी गतिच्छेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ १४ ॥

खंड धातकी पूरब दिशा विदेहजी,तिनमें उपदधि सागर जहां जलगेहजी ।
इनकी उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ॥
ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वमेरु विदेहक्षेत्रसम्बन्धि उपदधिगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १५ ॥

मेरू पूर्व विदेह धातकी सार है, देश विदेह विषै वृषभाचल धार है ।
इनकी उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ॥
ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पूर्व मेरु विदेहक्षेत्रसम्बन्धिवृषभाचलगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १६ ॥

खंड धातकी पूरब मेरु सुजानिये, देश विदेह सु नगर अयोध्या मानिये ।
इनकी उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ॥
ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वमेरु विदेहक्षेत्र सम्बन्धिअयोध्यानगरी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १७ ॥

खंड धातकी पूरब मेरु विदेह में, देव रहै मगधादिक अपने गेह में ।
इनकी उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ॥
ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पूर्व विदेहक्षेत्र सम्बन्धि मगधादिक देव गतिच्छेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ १८ ॥

खंड धातकी पूरव मेरु सुजानिये,तहां मलेच्छ सुखंड धर्म नहिं मानिये।
इनकी उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी।

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वमेरु विदेहक्षेत्रसम्बन्धि म्लेच्छ खड गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १६ ॥

खंड धातकी पूरव सार विदेहजी, आरजखंड तहँ सार धर्मजुत जेहजी।
इनमें उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद अर्घ जजों मन वच तन सारजी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वमेरु विदेहक्षेत्रसंबधि आर्यखंड गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २० ॥

छंद गीतिका—खंड धात सु मेरु पूरव, भले क्षेत्र विदेह में, तहां देव जिनके गेह सुन्दर, जजों श्रुति कर नेह में।
तिस क्षेत्र मांही जनम मृत्यु छेद जे शिव थल लहा, तिन पांय को मैं जजों मन वच, काय कर सुख हो महा ॥

ॐ ह्रींधातकी खड विजयमेरु विदेहक्षेत्र सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २१ ॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा— खंड धातकी पूर्वदिशि, विजय मेरु शुभ ठाम। तिनके क्षेत्र विदेह में, जजों सु जिनवर धाम ॥ १ ॥

॥ छन्द वेसरी ॥

खंड धातकी पूरव मेरा, तहां विदेह क्षेत्र बहु घेरा। गिरि वखार तहां हितकारी, तहँ जिन मन्दिर हैं अघहारी ॥ २ ॥
षोडश तो वखार सु जानो, अरु बत्तीस खगाचल मानो। तिनमें जिन मन्दिर सुखकारी, ते हां जजों पाय मनहारी ॥ ३ ॥
और घने खेतर जुत गेहा, तिनको जजों ठान बहु नेहा। इत्यादिक तहँ ते जिन धामा, ते सब पूजों मन वच कामा ॥४॥
कंचन गेह बिंब मणिमय हैं, कृत्रिम अकृत्रिम समये हैं। देव खगां नरते पुण्यवाना, पूजे मन वच तन धरि काना ॥ ५ ॥
ताके फल शिव सुख उपजावै, जग भरमण में फेर न आवै। उनको तन पायो हितकारी, सेवै चरण भक्ति उरधारी ॥ ६ ॥
मुखते भक्ति करे हो दीना, जय जय जिन करुणा रस भीना। सेव तिहारी तें दुखजावै, पाप फंद में कबहु न आवै ॥ ७ ॥
हो अनाथ के नाथ दयाला, करुणा सागर गुण की माला। दीन दयाल दया हम कीजे, भव भव शरणो तुम पद दीजे ॥८॥
अहो देव तुम श्रुति बिन देवा, करी बहुत या जग की सेवा। अब कोउ सुकृत तुम ढिंग आयो, परसत ही भव सफल करायो

इत्यादिक भज विनती ठानै, लगे पाप सब अपने भानै। अब भी यहां जो भावन भासी, सो अब 'टेक' छोड शिवजासी ॥१०॥

दोहा—खंड धातकी पूर्व दिश, देव थान जो होय। तिनको अर्घ जजों सही, मन वच तन मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व विजय मेरु विदेह क्षेत्र सबधि पूजा जयमालार्घं (इति०)

## ॥ धातकी खंडविजयमेरु संबंधी विदेहक्षेत्र के वर्तमान चार जिनालय पूजा ॥

दोहा—खंड धातकी पूर्व के, थान विदेह सु जान। तहँ वर्ते हैं जिन चतुक, ते पूजों इस थान ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड विजयमेरु विदेहक्षेत्र सबधि वर्तमान चतुर्जिन अत्रावतरावतर सवौषट्

ॐ ह्रीं धातकी खंड विजय मेरु विदेह क्षेत्र सबधि वर्तमान चतुर्जिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठ' ठ

ॐ ह्रीं धातकी खंड विजय मेरु विदेह क्षेत्र संबधि वर्तमान चतुर्जिन अत्र मम सन्निधौ सन्निधिकरणम्

छंद गीतिका—नीर निरमल गंग सरिता धार को लायो सही। भरि कनक झारी आप करले, उर विषै हुलसत मही ॥
खंड धात सु विजय मेरू, क्षेत्र सुभग विदेह जी। तहँ चार शास्वत वरतते जिन, जजो सुभ धर नेह जी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड विजय मेरु विदेह क्षेत्र सबंधि वर्तमान चतुर्जिनेभ्यो जलं।

रगड़ बावन सुभग चन्दन, सलिल संग मिलाय जी। उर भक्ति जुत धर सुभग पातर, लेय अपने कर मही ॥
खंड धात सु विजय मेरू, क्षेत्र सुभग विदेह जी। तहँ चार शास्वत वरतते जिन, जजो सुभ धर नेह जी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड विजय मेरु विदेह क्षेत्र सबधि वर्तमान चतुर्जिनेभ्यो चंदन।

अक्षत अखंडित महा उज्वल, नोक जुत अति सोहने। धरि सुभग पातर आप करले, लगे पाप जु धोवने ॥
खंड धात सु विजय मेरू, क्षेत्र सुभग विदेह जी। तहँ चार शास्वत वरतते जिन, जजों सुभ धर नेह जी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड विजय मेरु विदेह क्षेत्र संबंधि वर्तमान चतुर्जिनेभ्यो अक्षत।

कल्प तरु से फूल सुन्दर गंध जुत मन मोहने। तिन दाम कर ले आप कर में, चल्यो काम विगोवने ॥
खंड धात सु विजय मेरू, क्षेत्र सुभग विदेह जी। तहँ चार शास्वत वरतते जिन, जजों सुभ धर नेह जी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड विजय मेरु विदेह क्षेत्र सबधि वर्तमान चतुर्जिनेभ्यो पुष्पं।

नैवेद्य षट रस पूर वांछित, भूख वेदन के हरा । सुभग थाल मिलाय करले, यजन को मनवच करा ॥
खंड धात सु विजय मेरू, क्षेत्र सुभग विदेह जी । तहँ चार शाश्वत वरतते जिन, जजों सुभ धर नेह जी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड विजय मेरु विदेह क्षेत्र सबंधि वर्तमान चतुर्जिनेभ्यो नैवेद्य ।

दीप मणि मय नाश तम के ज्योति से परकाशिया । धरि कनक थाली लेय कर में पाप सब के टालिया ॥
खंड धात सु विजय मेरू, क्षेत्र सुभग विदेह जी । तहँ चार शाश्वत वरतते जिन, जजों सुभ धर नेह जी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड विजय मेरु विदेह क्षेत्र सबंधि वर्तमान चतुर्जिनेभ्यो दीप ।

धूप दस विधि गंध जुत ले, वस्तु मेल बनावही । फिर अगनि खेवन पूजने को, काय मन वच लावही ॥
खंड धात सु विजय मेरू, क्षेत्र सुभग विदेह जी । तहँ चार शाश्वत वरतते जिन, जजों सुभ धर नेह जी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड विजय मेरु विदेह क्षेत्र संबधि वर्तमान चतुर्जिनेभ्यो धूप ।

श्रीफल विदाम सु लौंग खारक, आदि शुभ फल लाइये । तिन तें जजों जिन देव के पद, मोक्ष फल मन भाइये ॥
खंड धात सु विजय मेरू, क्षेत्र सुभग विदेह जी । तहँ चार शाश्वत वरतते जिन जजों सुभ धर नेह जी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड विजय मेरु विदह क्षेत्र संबंधि वर्तमान चतुर्जिनेभ्यो फल ॥८॥

जल चंदनाक्षत पुष्प चरु वर, दीप धूप फला सही । ले आठ ही शुध द्रव्य सुन्दर, अरघ कर निज कर ठही ॥
खंड धात सु विजय मेरू, क्षेत्र सुभग विदेह जी । तहँ चार शाश्वत वरतते जिन, जजों सुभ धर नेह जी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड विजय मेरु विदेह क्षेत्र सबधि वर्तमान चतुर्जिनेभ्यो अर्घं ॥९॥

छंद–अडिल्ल—

खंड धातकी पूरब मेरु सु जानिये, क्षेत्र विदेह विषै चव जिनवर मानिये ।
तिनके पद हों जजों द्रव्य वसु लायके, मन वच काया तीन लाय थुति गायके ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड विजय मेरु विदेह क्षेत्र संबधि वर्तमान चतुर्जिनेभ्यो अर्घं ॥ १० ॥

॥ प्रत्येक अर्घ ॥

छंद–अडिल्ल—

संजयंत जिन खंड धातकी में सही, रहे शाश्वते नाम भविक तारक मही ।

ते हों पूजों मन वच द्रव्य चढाय के, करो मोहि शिव देव दीन सम भाय के ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व विजय मेरु विदेह क्षेत्र सबंधि शाश्वत सजयत जिनाय अर्घम् ॥१॥

खंड धातकी पूरव मेरु तहां सही, क्षेत्र विदेह स्वयंप्रभ जिन की है मही ।
ते हों पूजों मन वच काय लगाय के, करो मोहि शिव देव, दीन सम भायके ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व विजय मेरु विदेह क्षेत्र संबधि शाश्वत स्वयप्रभ जिनाय अर्घम् ॥२॥

पूर्व धातकी खंड तहां जिन जानिये, ऋषभानन शुभ नाम शाश्वता मानिये ।
ते हों पूजों मन वच काय लगाय के, करो मोहि शिव देव, दीन सम भायके ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व विजय मेरु विदेह क्षेत्र संबंधि शाश्वत ऋषभानन जिनाय अर्घम् ॥३॥

पूर्व धातकी मेरु तहां जिन अवतरा, अनंत वीर्य तिन नाम शाश्वते हैं खरा ।
ते हों पूजों मन वच काय लगाय के, करो मोहि शिव देव, दीन सम भायके ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व विजय मेरु विदेह क्षेत्र सबंधि शाश्वत अनंतवीर्य जिनाय अर्घं ॥४॥

खंड धातकी पूरव दिशा बखानिये, ताको वर्णन भिन्न भिन्न ही मानिये ।
तिन पद सुर हरि पूज पुण्य बहुतो लहैं, मैं भी तिन पद जजों फलै सब अघ दहै ।

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व विजय मेरु विदेह क्षेत्र संबधि शाश्वत जिनेभ्यो महार्घं ॥५॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा—खंड धातकी में शाश्वते, तिष्ठै चव जिन सोय । नाम माल तिन की जपे, मिटे पाप सुख होय ॥१॥

छन्द–वेसरी

जिन संजातक देव बनावा, तिन पद जजे मिटे भव दावा । तातैं मैं पूजों चित लाई, भव भव मोकों भक्ति सदाई ॥२॥
देव स्वयं प्रभ सब हितकारी, मेट हमारी अघ–बुधि सारी । तुम शरणै आये सुख होई, भव की बाधा रहै न कोई ॥३॥
ऋषभानन जिनको ऋषि ध्यावै, ता फल अपने कर्म नशावै । ते जिन मोको होय सहाई, मो मन में अब ऐसी आई ॥४॥

अनंत वीर्य जिन अनंत सुज्ञानी, किये कर्म सब अपने हानी। औरन को शिव दे अघ तोरै, ते जिन करुणा कर मो ओरै ॥५॥
ये ही चारों जिन अघ हारी, छेदो मो फेरो संसारी। भो जिन! और न वांच्छा कोई, भव भव शरण तिहारी होई ॥६॥
तुम शरणैं विन जग भरमायो, अब शुभ पुण्य उदय मो आयो। तार देव जिन विनती मेरी, मैं अब शरण देव जिन केरी ।७।
ऐसे मैं अति मन वच काई, पूजों पल पल शीश नमाई। तिन पद सुर खग पूज करावै, जय जय जय जिन धुनि मुख गावै ।८।
इत्यादिक शोभा किम कहिये, बुध थोरी गुण पार न पइये। देव विरद तारक है तेरो, मेट मेट जिन मो भव फेरो ॥९॥

दोहा—चार शाश्वते जिन सदा, खंड धातकी मांय। पूरब दिश में मैं जजों, आठों द्रव्य चढाय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड विजय मेरु विदेह क्षेत्र सबधि शाश्वत चतुर्जिनेभ्यो अर्घं

## धातकीखंड पूर्व दिशा में स्थित नील पर्वत संबंधी जिन पूजा

दोहा—खंड धातकी नील गिरि, पूरब दिशा अनूप। ता में जिन मन्दिर अचल, जजे मिटै भव धूप ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा नील कुलाचल सबधि जिनालयस्थ जिन अत्रावतरावतर सवौषट्।
ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा नील कुलाचल सबधि जिनालयस्थ जिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठ. ठ.।
ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा नील कुलाचल सबधि जिनालयस्थ जिन अत्र मम सन्निधौ, सन्निधिकरणम्।

छंद—अडिल्ल

निरमल जल शुभ कनक भारिका में भरो, भक्ति भाव करि शुद्ध तीन जोगन करों।
खंड धातकी पूरब दिश को जानिये, नीलगिरी जिन थान जजों अघ हानिये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा नील कुलाचल सबधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो जल ॥१॥

चंदन सुभग मिलाय नीर तें घसि लियो, कनक पियाले लाय अती हरषो हियो।
खंड धातकी पूरब दिश को जानिये, नीलगिरी जिन थान जजों अघ हानिये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा नील कुलाचल संबधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो चंदन ॥२॥

अक्षत उज्वल धोय शुद्ध करवाय के, खंड विवर्जित कनक थाल भरवाय के।
खंड धातकी पूरब दिश को जानिये, नीलगिरी जिन थान जजों अघ हानिये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा नील कुलाचल संबंधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अक्षतं ॥३॥

नाना वरण सु फूल सुगंध मिलाय के, लायो उर विधि सार मदन भय खायके।
खंड धातकी पूरब दिश को जानिये, नीलगिरी जिन थान जजों अघ हानिये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व दिशा नील कुलाचल संबधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो पुष्प ॥४॥

खाजा फीणी घेवर नाना रस मई, इन आदिक नैवेद्य लेय आयो सही।
खंड धातकी पूरब दिश को जानिये, नीलगिरी जिन थान जजों अघ हानिये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व दिशा नील कुलाचल सबधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यं ॥५॥

दीपक तम के नाश करन हारे सही, रतन मई ले हाथ हरप आयो सही।
खंड धातकी पूरब दिश को जानिये, नील गिरी जिन थान जजों अघ हानिये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा नील कुलाचल सबधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो दीप ॥६॥

दश विधि धूप मिलाय गंधकारी सही, अगनि मांहि धर खेऊं फल सब अघ दही।
खंड धातकी पूरब दिश को जानिये, नील गिरी जिन थान जजों अघ हानिये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा नील कुलाचल सबधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो धूप ॥७॥

फल ले लौंग बिदाम सुपारी श्री फला, इन आदिक शुभ और अनेक जु निरमला।
खंड धातकी पूरब दिश को जानिये, नील गिरी जिन थान जजों अघ हानिये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा नील कुलाचल सबधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो फल ॥८॥

जल चंदन अच्छत पुष्प चरू लाइये, दीप धूप फल मेलि अर्घ उपजाइये ॥
खंड धातकी पूरब दिश को जानिये, नील गिरी जिन थान जजों अघ हानिये ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा नील कुलाचल संबंधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अर्घं ॥९॥

॥-प्रत्येक अर्घं ॥

सोरठा—नील कुलाचल कूठ, तिनमें उतपति जे हरै। होय सिद्ध अघ छूट, तिन पद पूजों अर्घ सों ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा नील कुलाचल संबधि सिद्ध कूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घंम् ॥१॥

नीलाचल पे देख, कूटन के वासीन को । तिन गति हर स्वयमेव, मोक्ष भये जिन पद नमों ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा नील कुलाचल संबंधि सिद्ध कूट वासी देव गतिछेदक अर्घम् ॥२॥

छंद—अडिल्ल—

नीलाचल की दक्षिण दिश को जानिये, भोग भूमि उत्कृष्ट सुखों की खानिये ।
ताकी उतपति छेद सिद्ध पद को गये, तिन पद अर्घ चढाय सबै ही अघ दहे ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा उत्कृष्ट भोग भूमि गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥३॥

खंड धातकी मेरु पूर्व दिश को सही, तहां समंधी वृक्ष दोय मणि मय कही ।
जंबू शाल मली शुभ तिन के नाम हैं, तिन पे जिन के थान जजों सुख धाम है ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व दिशा जबू शाल्मली वृक्ष संबधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम ॥४॥

इनही वृक्षन पे सुर तिष्ठत है सही, नाना विधि सुख लहै महा पुण्य की मही ।
तिन की गति को छेद भये जिनरायजी, अर्घ जजों तिन ही के पद थुति लायजी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व दिशा जंबू शाल्मली वृक्ष सबधि देव गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥५॥

खंड धातकी पूरब दिश को है सही, रम्यक नामा क्षेत्र अधिक शोभा मही ।
तहां भोग भू जान यहां सुख कारनी, इन गति छेद जजों थुति है अघ हारनी ॥

ॐ ह्री धातकी खड पूर्व दिशा रम्यक क्षेत्र सबधि मध्यम भोग भूमि गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥६॥

इस ही धरा मध्य नाभी गिरि है सही, तुंग ढोल आकार गोल ताकी मही ।
या में उतपति छेद भये शिव रायजी, तिनके पद ले अर्घ जजों मन लायजी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा नाभि गिर गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥७॥

## ॥ रुक्मि कुलाचल स्थित जिन चैत्यालय पूजा ॥

छंद गीतिका—खंड धात सु पूर्वदिश में, रुक्मिनाम कुलाचला । तिस ऊपरै जिन थान सुंदर, देखि सुर खग मन चला ।
ते बिंब पूजें भक्ति सेती, भावना हम यहां करें । करि थापना आह्वान जुत ही, पूज अपने दुख हरैं ॥

ॐ ह्री धातकी खड पूर्वदिशा रुक्मिनाम कुलाचलस्थित जिन चैत्यालयस्थजिन अत्रावतर २ आह्वाननम् ।

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशा रुक्मिनाम कुलाचलस्थित जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठ ठः स्थापनम् ।

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशा रुक्मिनाम कुलाचल स्थित जिन चैत्यालयस्थ अत्र मम सन्निधौ भव भव, सन्निधिकरणम् ।

छंद अडिल्ल—

निरमल नीर सु लाय शुद्ध भावन सही, कनकझारिका धार भक्ति उरमें लही ।
खंड धातकी पूरव दिश रुक्मी गिरा, तिनपे जो जिन थान जजौं मो अघहरा ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वदिशा रुक्मि कुलाचलस्थित जिनालयस्थ जिनेभ्यो जलम् ॥ १ ॥

चंदन सुभग सुगंध नीर घसि लाइके, नाना विधि थुति कंठ कीन चित लायके ।
खंड धातकी पूरव दिश रुक्मी गिरा, तिनपे जो जिन थान जजौं मो अघहरा ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशरुक्मिकुलाचलस्थित जिनेभ्यो चन्दनम् ॥ २ ॥

अक्षत कुन्द समान अखंडित आन है, लायो नख शिख शुद्ध अखय पद मान है ।
खंड धातकी पूरव दिश रुक्मी गिरा, तिनपे जो जिन थान जजौ मो अघहरा ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वदिशा रुक्मि कुलाचलस्थित जिनालयस्थ जिनेभ्यो अक्षतम ॥ ३ ॥

नाना वरण सुगंध फूल शोभा मई, लायो पूजन काज हरप उरमें सही ।
खण्ड धातकी पूरव दिश रुक्मी गिरा, तिन पे जो जिन थान जजौ मो अघहरा ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशा रुक्मिकुलाचलस्थित जिनालयस्थ जिनेभ्यो पुष्पम् ॥ ४ ॥

षटरस जुत नैवेद्य तुरत कर लाइयो, खाजा फीणी और अधिक करवाइयो ।
खण्ड धातकी पूरव दिश रुक्मिगिरा, तिनपे जो जिन थान जजो मो अघहरा ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशा कुलाचलस्थित जिनालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यम ॥ ५ ॥

दीपक मणिमय तमहारक ले आइयो, चाहत ज्ञान उद्योत देव गुण गाइयो ।
खण्ड धातकी पूरव दिश रुक्मी गिरा, तिनपे जोजिन थान जजौ मो अघहरा ॥

ॐ ह्री धातकीखंड पूर्वदिशा रुक्मि कुलाचलस्थित जिनालयस्थ जिनेभ्यो दीपम् ॥ ६ ॥

धूप सुगंध कपूर आदि मिलवायके, खेवन आयो जिन पद आगे भायके ।
खण्ड धातकी पूरब दिश रुक्मी गिरा, तिनपे जो जिन थान जजौं मो अघहरा ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वदिशा रुक्मि कुलाचलस्थित जिनालयस्थ जिनेभ्यो धूपम् ॥ ७ ॥

श्रीफल लोंग बिदाम सुपारी सुखमई, इन आदिक फल लेय चरन आयो सही ।
खण्ड धातकी पूरब दिश रुक्मी गिरा, तिनपे जो जिन थान जजो मो अघहरा ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशा रुक्मि कुलाचलस्थित जिनालयस्थ जिनेभ्यो फलम् ॥ ८ ॥

जल चंदन अच्छत पुष्प चरु दीप ही, धूप फला इन आदि अरघ ठानी मही ।
खण्ड धात की पूरब दिश रुक्मी गिरा, तिंनपे जो जिन थान जजौं मो अघहरा ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वदिशा रुक्मि कुलाचलस्थित जिनालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

छंद पद्धरि—दिश खण्ड धातकी पूर्वजोय, तहां रुक्मी परवत शीश होय । जिन मंदिरमें जिन बिंब जान, हमपूजें तिनको अर्घ आन ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वदिशा रुक्मिपर्वत संबन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

पूरब दिश धातकि खंड थान, रुक्मी गिरि पै शुभ कूट जान । तिस थानक उतपति छेद सोय, ते पूजों मन वच काय जोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा रुक्मी कुलाचल सबंधि कूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥२॥

दिश पूर्व धातकी खंड जान, तहँ पर्वत रुक्मी नाम मान । तिन कूटन वासी देव सोय, तिस गति छेदक पूजों सु जोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा रुक्मी कुलाचल सबंधि कूट वासी देव गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥३॥

दिश पूर्व धातकी खंड जान, रुक्मी गिरि को शुभ कुन्ड मान । ता के मधि उतपति छेद सोय, तिनके पद पूजों भक्त होय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा रुक्मी कुलाचल संबधि महा पुडरीक ह्रद उतपति छेदक अर्घम् ॥४॥

पूरब दिश धातकि मेरु जोय, तहाँ रुक्मी गिरि को कमल सोय । ताकी गति उतपति छेद सोय, तिनके पद पूजों अर्घ जोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व दिशा रुक्मो कुलाचल सबधि महा पुन्डरीक ह्रद स्थित कमल गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥५॥

पूरब सु धातकी खंड जोय, रुक्मी गिरि उतपति सरित सोय । इन में उतपति हर देव जान, तिनके पद पूजों अर्घ आन ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा रुक्मी गिरि संबंधि नदी उतपति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥६॥

इसही रुक्मी गिरि कुंड सोय, तहँ कमल निवासी देव होय। याकी उतपति के छेद जोय, तिनके पद पूजें हर्ष होय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व दिशा रुक्मी गिरि सवधि कमल वासी देव गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥७॥

रुक्मी गिरि धातकि खंड सार, पूरव दिश हृद ताको सुधार। तहँ रहैं देवि परिवार देव, तिन गति हरि पूजों धार सेव ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व दिशा रुक्मी गिरि सवधि कमल निवासी देवी परिवार गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥८॥

चौपाई–खंड धातकी पूरव दिशा, क्षेत्र हिरण्य रहै शुभ लसा। याकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व दिशा सवधि हैरण्यवत क्षेत्र गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥९॥

इसही क्षेत्र मध्य के मांहि, नाभी गिरि शुभ पर्वत ठाहिं। याकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूव दिशा हिरण्यवत क्षेत्र सवधि नाभिगिरि छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥१०॥

इसही क्षेत्र हिरण्य जु मांहि, कल्प वृक्ष दश विधि के ठाहिं। याकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातको खड पूर्व दिशा हिरण्यवत क्षेत्र भोगभूमि सवंधि दश प्रकार कल्प वृक्ष गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥११॥

क्षेत्र हिरण्य आर्य शुभ सार, तिनमें मनुष पशू बहुधार। याकी उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा हिरण्यवत क्षेत्र सवधि मनुष्य पशु गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥१२॥

छंद–अडिल्ल—

खंड धातकी पूरव दिश रुक्मी गिरा, क्षेत्र हिरण्य सु सार और शोभा धरा।
इनमें उतपति देव नरा तिरयग सही, तिन पद छेदक देव जजों पुण्य की मही ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा रुक्मीगिरि तथा हिरण्यवत क्षेत्र गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥१३॥

॥ जयमाला ॥

दोहा–खंड धातकी पूर्व दिश, रुक्मी गिरि शुभ थान। तिनपे जिन मन्दिर सुभग, मैं पूजों धरि ध्यान ॥१॥

छंद–वेसरी

इसही गिरि पूजन सुर आवै, नाना खग बहु भक्ति उपावै। मधुरी ध्वनि गावैं स्वर लाई, नृत्य करैं बहु युक्ति उपाई ॥२॥

तार तार मुख तें इम भाखै, आप दीनता उर में राखै। इस विधि करि खग तो निज जाई, अपने करे सफल भव भाई ॥३॥

हम जाने की शक्ती नाहीं, भक्ति भाव पूजन को चाही । तातें यह विनती है मेरी, काटो देव जगत की फेरी ॥४॥
मैं अति दीन दीनपति देवा, भव भव मो को हो प्रभु सेवा । और न वांच्छा मेरे स्वामी, तार मोहि अब अन्तरयामी ॥५॥
तुम बिन और देव सब रागी, तातें मैं तुम पूजन लागी । तुमको पूज भये पशु देवा, मैं इम जान करों तुम सेवा ॥६॥

दोहा—
शक्ति हीन जाणों नहीं, भक्ति प्रेरणा पाय । यातें इसही थान ते, जजों महा थुति लाय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व दिशा रुक्मी नाम कुलाचल सबंधि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ( इति )

## ॥ धातकी खंड की पूर्व दिशा में शिखरी पर्वत संबंधि पूजा ॥

दोहा—
खंड धातकी पूर्व दिश, शिखरी पर्वत जान । ताके ऊपर जिन भवन, थापि जजों इह थान ॥

ॐ ह्रीं धातको खंड पूर्व दिशा शिखरी पर्वत सबंधि जिनालयस्थ जिन अत्रावतरावतर संवौषट् ।
ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्व दिशा शिखरी पर्वत सबंधि जिनालयस्थ जिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ । ठ ठ स्थापनम् ।
ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा शिखरी पर्वत संबधि जिनालयस्थ जिन अत्र मम सन्निधौ सन्निधिकरणम् ।

छंद—अडिल्ल—
निरमल नीर सु लाय सुभग पातर सही, भक्ति भाव करि पूजन की शुभ विधि ठही ॥
खंड धातकी पूरब दिश शिखरी गिरा, तिस पर सो जिन थान जजों सब अघ हरा ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा शिखरी पर्वत स्थित जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो जलं ॥१॥

चंदन घसि शुभ नीर भाव शुचि लाइये, कनक झारिका धार घने गुण गाइये ।
खंड धातकी पूरब दिश शिखरी गिरा, तिस पर सो जिन थान जजों सब अघ हरा ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा शिखरी पर्वत स्थित जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो चंदन ॥२।

अक्षत लाय अखंड अखै पद कारणै, भावन भावन सार, कुमति के कारने ।
खंड धातकी पूरब दिश शिखरी गिरा, तिस पर सो जिन थान, जजों सब अघ हरा ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वदिशा शिखरी कुलाचल सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अक्षतम् ॥

नाना वरण सुगन्ध फूल सुर वृक्षके, कामनाशके काज लाय शुभ धरम के ।

खंड धातकी पूरब दिश शिखरी गिरा, तिस पर सो जिन थान, जजों सब अघ हरा ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वदिशा शिखरी कुलाचल सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो पुष्पम् ॥

घनरस जुत नैवेद्य तुरत करवायके, पातर धर उर भक्ति भाव चित लायके ।
खंड धातकी पूरब दिश शिखरी गिरा, तिस पर सो जिन थान, जजों सब अघ हरा ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वदिशा शिखरी कुलाचल सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यम् ॥

दीपक मणिमय सार हार तमके सही, कनकथाल में लाय भक्ति मुखतें रही ।
खंड धातकी पूरब दिश शिखरी गिरा, तिस पर सो जिन थान, जजों सब अघ हरा ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वदिशा शिखरी कुलाचलसम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो दीपम् ॥

दशधा गंध मिलाय धूप करके भली, ले आयो शुभ भाय वास चहुँदिश चली ।
खंड धातकी पूरब दिश शिखरी गिरा, तिस पर सो जिन थान, जजों सब अघ हरा ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पूर्वदिशा शिखरी कुलाचलसम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो धूपम् ॥

श्रीफल लौंग बिदाम सुपारी जानिये, इन आदिक फल और घने ले आनिये ।
खंड धातकी पूरब दिश शिखरी गिरा, तिस पर सो जिन थान, जजों सब अघ हरा ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पूर्वदिशा शिखरी कुलाचलसम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो फलम् ॥

जल चंदन अक्षत पुष्प चरु दीप हो, धूप फला इन आदि अर्घ आगे ठही ।
खंड धातकी पूरब दिश शिखरी गिरा, तिस पर सो जिन चन्द्र, जजों सब अघ हरा ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पूर्वदिशा शिखरी कुलाचलसम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥

।

हरा ॥

:थ जिनेभ्यो महार्घम् ॥

छंद अडिल्ल—

## ॥ प्रत्येक अर्घ ॥

पूर्व धातकी खण्ड नाम शिखरी सई, सुन्दर वरण सुथान महा शोभा मई।
इनमें उतपति छेद सोय सुखकार है, तिनके पद मैं जजों सकल मद टार है॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वदिशा शिखरी पर्वसम्बन्धि जिन चैत्यालयेभ्यो अर्घम्॥ १॥

इस ही गिरि की कूट तुंग शुभ जानियें, सुखदायक है नयनन को यह थानिये।
तिनमें उतपति छेद सोय सुखकार है, तिनके पद मैं जजों सकल मदटार है॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पूर्वदिशा शिखरीपर्वतसबधि सिद्धकूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम्॥ २॥

खण्डधातकी पूरब दिश शिखरी गिरा, तिनमें जो शुभ कुंड नीरसे है भरा।
तिनमें उतपति छेद सोय सुखकार है, तिनके पद मैं जजों सकल मदटार है॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पूर्वदिशा शिखरीपर्वतसम्बन्धि ह्रद उत्पत्तिछेदक जिनेभ्यो अर्घम्॥ ३॥

पूरब दिश, शिखरी गिर धातकि, खण्ड में, ह्रदमांही जो कमल नीर परखण्ड में।
तिनमें उतपति छेद सोय सुखकार है, तिनके पद मैं जजों सकल मदटार है॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशा शिखरीपर्वतसम्बन्धि ह्रदकमलगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम॥ ४॥

खण्ड धातकी पूरवदिश को जानिये, शिखरी गिरि तें उतपति सरिता मानिये।
तिनमें उतपति छेद सोय सुखकार है, तिनके पद मैं जजों सकल मदटार है॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशा शिखरी गिरिसम्बन्धि नदी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम्॥ ५॥

इस ही शिखरी गिरि कै कमल निवासिनी, देवी औ परिवार दुःख की नाशिनी।
तिनमें उतपति छेद सोय सुखकार है, तिनके पद मैं जजों सकल मदटार है॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशा शिखरीगिरिसम्बन्धि देवी देव गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम्॥ ६॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा—

खण्ड धातकी पूर्वदिश, शिखरी गिरि सुखदाय। तापे जिनथल को जजों, मन वच काय लगाय॥

॥ छद वेसरी ॥

इस गिरि धाम कह्यो जिन केरो, तुंग घनो अरु है बहु फेरो । सुर खगही तहँ वंदन जावे, नाना थुति कर अर्घ चढावे ॥ २ ॥
करौं गान मधुरी ध्वनि सोई, नटै नाट उर भक्ति सँजोई । अपने जनम सफल करवावै, जय जय जय जय घोष करावे ॥ ३ ॥
करै वीनती सुर खग आई, तार तार मोको जिनराई । या भव गहन वनी के माँही, तुम बिन कोई शरणो नाहीं ॥ ४ ॥
तुम शरणै आवे जो जीवा, सो जिय पावे सुसुख सदीवा । भो जिन तुम देवन के देवा, हरो पाप बकसो निज सेवा ॥ ५ ॥
सफल जीव ने जो तन पायो, श्रीजिनको नित अंग गमायो । ऐसे भक्तिधार सुर जावे, ताफल बहु विधि पुण्य उपावे ॥ ६ ॥

सोरठा— भक्तिवान तहँ जाय, मैं तो सब विधि दीन हूँ । तातैं इस ही ठाय, पूजन भावन सों करों ॥ ७ ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वदिशा शिखरीपर्वतसम्बन्धि जिन चैत्यालयजिनेभ्यो जयमालार्घम् ॥ इति ॥

## ॥ धातकी खण्डके पूर्वदिशा में स्थित ऐरावतक्षेत्र पूजा ॥

छंद अडिल्ल— ऐरावत शुभ क्षेत्र धातकी खण्ड है, शोहै जिनवर थान पुण्य परचण्ड है ।
जाने की नहि शक्ति भाव पूजन भयो, तातैं इसही जगह थापि पूजन ठयो ॥

ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पूर्वदिशा ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धि जिनालयस्थ जिन अत्रावतरावतर संवौषट् ।
ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पूर्वदिशा ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि जिनालयस्थ जिन अत्र तिष्ट तिष्ठ । ठ ठः स्थापनम् ।
ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पूर्वदिशा ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि जिनालयस्थ अत्र मम सन्निधौ सन्निधिकरणम् ।

चौपई—निरमल नीर भाव शुभ लाय, कनकपात्र में ले शुध भाय । खण्ड धात पूरव दिश सोय, पूजौं जिन थल मन वच होय ॥
ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वदिशा ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो जलम् ॥ १ ॥

चंदन बावन घसि कर होय, पावन नीर मिलाया सोय । खण्ड धात पूरव दिश सोय, पूजौं जिन थल मन वच होय ॥
ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पूर्वदिशा ऐरावतक्षेत्रसम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो चन्दनम् ॥ २ ॥

अक्षत उज्वल खण्ड न कोय, लायो कर शुध हर्षित होय । खण्डधात पूरव दिश सोय, पूजौं जिन थल मन वच होय ॥
ॐ ह्रीं धातकीखण्ड पूर्वदिशा ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अक्षतम् ॥ ३ ॥

सुरतरु जैसे फूल सुलाय, गंध रंग तिनमें अधिकाय । खण्ड धात पूरव दिश सोय, पूजौं जिन थल मन वच होय ॥
ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशा ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो पुष्पम् ॥ ४ ॥

नानारस नैवेद्य बनाय, सुभगपात्र में धर उमगाय । खंड धात पूरब दिश सोय, पूजों जिनथल मन वच होय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वदिश ऐरावतक्षेत्रसम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यम् ॥ ५ ॥

दीपक रतन मई बनवाय, कनकथाल में सो धरवाय । खंड धात पूरब दिश सोय, पूजों जिन थल मन वच होय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वदिश ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो दीपम् ॥ ६ ॥

धूप अगर की दश विधि कही, सो में लायो हुलसत मही । खण्ड धात पूरब दिश सोय, पूजों जिन थल मन वच होय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्व दिशा ऐरावतक्षेत्रसम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो धूपम् ॥ ७ ॥

श्रीफल लोंग विदाम सुजान, इन आदिक शुभ फल ले आन । खंड धात पूरब दिश सोय, पूजों जिन थल मन वच होय ।

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशा ऐरावत क्षेत्रसम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो फलम् ॥ ८ ॥

जल चंदन अक्षत अरु फूल, दीप धूप फल चरु अनुकूल । खंड धात पूरब दिश सोय, पूजों जिन थल मन वच होय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पूर्वदिशा ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १ ॥

खंड धातकी पूरब दिशा, ऐरावत खेतर शुभ लसा । सिद्ध क्षेत्र तहँके सब जोय, तिनके अर्घ जजों सुख होय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वदिश ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धि सिद्धक्षेत्रेभ्यो अर्घ ॥ १ ॥

इसही ऐरावत थल माहिं, विजयारध परवत शुभ ठाहिं । ताके ऊपर श्रीजिन गेह, सो मैं पूजों कर बहु नेह ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पूर्वदिशा ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धि विजयार्द्ध स्थित चैत्यालयेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

खण्ड धात पूरब दिशि जान, ऐरावत खेतर शुभ मान । है उपसागर तामें मही, ता गति छेद नमों इस ठहीं ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पूर्वदिशा ऐरावत क्षेत्रसम्बन्धि उपसागर गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३ ॥

इसही ऐरावत दधि माहिं, देव रहैं मगधादिक ठाहिं । तिन गति छेद भये शिव राय, तिन पद पूजों अर्घ मिलाय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पूर्वदिशा ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धि मगधादिक देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४ ॥

इस ही ऐरावत के माहिं, नगर अयोध्या दिक बहु ठाहि । तिन गति छेद भये शिवराय, तिन पद पूजों अर्घ मिलाय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पूर्वदिशा ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि अयोध्यानगरी,गतिच्छेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५ ॥

याही ऐरावत का सही, विजयारध गिरि उत्तम मही । इसमें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजो मद खोय ।

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशा ऐरावत क्षेत्रसम्बन्धि विजयार्द्ध गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

इस ही ऐरावत के माहिं, विजयारध के कूट बताहिं । इसमें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वदिशा ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धि विजयार्द्ध कूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७ ॥

खड धातकी पूरब दिशा, ऐरावत विजयारध लसा । ताके कूट निवासी देव, ता गति छेद जजों करि सेव ॥

ॐ ह्रीं धातकीखडपूर्वदिशा ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि विजयार्द्ध स्थित देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८ ॥

धात खण्ड ऐरावत माहिं, पूरब दिश तहँ नन्दी पाहिं । तिन गति छेद भये भवपार, तिनको जजों अर्घ शिरधार ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वदिशा ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धि नदी गतिच्छेनक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ६ ॥

इस ही ऐरावत थल माहिं, पंचमलेच्छ खण्ड समझाहिं । तिनमें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशा ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धि पंचम्लेच्छ खड गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १० ॥

खण्ड धात ऐरावत जान, पूरब दिश वृषभाचल मान । ता में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ।'

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशा ऐरावत क्षेत्रसम्बन्धि वृषभाचलगतिच्छेदकजिनेभ्यो अर्घम् ॥ ११ ॥

इस ही ऐरावत की सही, आरजखण्ड महा शुभ मही । तामें उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशा ऐरावत क्षेत्रसम्बन्धि आर्यखडगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १२ ॥

इस ही आरज खण्ड सु माहिं, जिन चौवीस हुए सुख पाहिं । तिनके पद में अरघ चढाय, पूजत हौं मन वच तन काय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशा ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धि अतीत चतुर्विंशति जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १३ ॥

इस ऐराबत खेतर माहिं, होनहार चौबीसी पाहिं । तिन जिन बीस चार अवलोय, पूजों मन वच अरघ सजोय ।

ॐ ह्रीं धातकी खण्ड पूर्वदिशा ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धिअनागत चतुर्विंशति जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १४ ॥

ऐरावत इसही थल मांहि, वर्तमान जिनके सुखदाहि । तिनके पद वसु द्रव्य मिलाय, अर्घ उतारों भक्ति बढाय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वदिशा ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धि वर्तमान चतुर्विंशति जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १५ ॥

इस ऐरावत खेतर माहिं, तीनों चौबीसी सुख दाहि। तिनके पद शुभ अर्घ चढाय, पूजों मन वच काय लगाय ॥

ॐ ह्रीं धातकी खड पूर्वदिशा ऐरावत क्षेत्र संबंधि भूत भविष्यत वर्तमान चतुर्विंशति जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १६ ॥

छंद अडिल्ल— खण्ड धातकी पूरब दिशको जानिये, ऐरावत शुभ क्षेत्र तहां सुख थानिये।
तामें उतपति छेद भये भव पारजी, तिन पद पूजों अर्घ धार कर थारजी ॥

ॐ ह्रीं धातकी खंड पूर्वदिशा ऐरावत क्षेत्र सबंधि उत्पत्तिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १७ ॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा— खण्ड धातकी पूर्वदिश, ऐरावत शुभ थान। धाम तहां जिन देवके, जजों अर्घ ले आन ॥ १ ॥

॥ छन्द वेसरी ॥

तिनके पूजे शिवसुख होई, अधिक और महिमा कहा जोई। पूजै सुर नर खग सुख काजे, देख विभूति देव सब लाजे ॥ १ ॥
तुङ्ग घने शुभ है आकारो, जिनको लखे मिटै अघ भारो। पुण्य विना उस थल किम जइये, तातें यहां ही भावन भइये ॥ ३ ॥
अष्टद्रव्य ले पूजा कीनी, भक्ति विषै निज परिणति दीनी। अरघ उतारों अघ क्षय काजे, ता फल पूरब कृत अघ भाजे ॥४॥
करों वीनती भो जिन देवा, आय लई तुम पद की सेवा। तुम शरणै विन काल गमायो, सो सब विरथ गयो अघ पायो ॥५॥
अब काउ पुण्य योग तें देवा, आय लई तुम पद की सेवा। मो को तार वैन इम गाये, इत्यादिक करि पुण्य उपाये ॥६॥

सोरठ— पूजे जिनके पाय, अष्ट द्रव्य मिलवाय के। जय जय जय जिनराय, नमों चरन शिव कारणै ॥

ॐ ह्रीं धातकीखड पूर्वदिशा ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धि जयमालाऽर्घम् ॥ इति ॥

## ॥ धातकी खंड पश्चिमदिशा अचल मेरु सम्बन्धी पूजा ॥

चौपई—खण्ड धातकी पश्चिम मेरु क्षेत्र कुलाचल आदिक हेर। जहां तहां जिन थानक होय, ते हौं जजों शुद्ध मन होय ॥

ॐ ह्रीं धातकीखंड पश्चिमदिशा सबंधि मेर्वादिचैत्यालयस्थ जिन अत्रावतरावतर संवौषट्।
ॐ ह्रीं धातकी खंड पश्चिमदिशासबंधि मेर्वादि चैत्यालयस्थ जिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठः ठः।
ॐ ह्रीं धातकी खड पश्चिमदिशासंबंधि मेर्वादि चैत्यालयस्थ जिन अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् सन्निधिकरणम्।

छंद अडिल्ल—

निरमल नीर सु भाय लाय सुख कारजी, कनक पात्र धरि भक्ति भाव बहु धारजी।
खंड धातकी पश्चिम मेरादिक विषै, है जिन थान सु जजों तास फल अघ नशै॥
ॐ ह्रीं धातकी खड पश्चिम दिशायां मेर्वादि जिनालयस्थ जिनेभ्यो जल॥ १॥

चंदन घसिहों निर्मल नीर मिलाय के, कनक पात्र ले धार भाय मन लाय के।
खंड धातकी पश्चिम मेरादिक विषै, है जिन थान सु जजों तास फल अघ नशै॥
ॐ ह्रीं धातकी खड पश्चिम दिशायां मेर्वादि जिनालयस्थ जिनेभ्यो चदन॥ २॥

अक्षत उज्वल खंड विना शुभ लाइयो, कनक थाल में धाल घने गुण गाइयो।
खंड धात की पश्चिम मेरादिक विषै, है जिन थान सु जजों तास फल अघ नशै॥
ॐ ह्रीं धातकी खड पश्चिम दिशायां मेर्वादि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अक्षत०॥ ३॥

फूल सुगंध मनोज्ञ वरन नाना सही, सो ले अपने हाथ यजन मन सो ठही।
खंड धातकी पश्चिम मेरादिक विषै, है जिन थान सु जजों तास फल अघ नशै॥
ॐ ह्रीं धातकी खड पश्चिम दिशाया मेर्वादि जिनालयस्थ जिनेभ्यो पुष्प०॥ ४॥

नाना रस नैवेद्य बनाये सुख करा, खाजा फीणी आदि लाय हों सुख करा।
खंड धातकी पश्चिम मेरादिक विषै, है जिन थान सु जजों तास फल अघ नशै॥
ॐ ह्रीं धातकी खड पश्चिम दिशायां मेर्वादि जिनालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्य०॥ ५॥

दीपक रतन मई शुभ तम के हारजी, कनक थाल भरि आने कर थुति सारजी।
खंड धातकी पश्चिम मेरादिक विषै, है जिन थान सु जजों तास फल अघ नशै॥
ॐ ह्रीं धातकी खंड पश्चिम दिशाया मेर्वादि जिनालयस्थ जिनेभ्यो दीप०॥ ६॥

दशधा धूप मिलाय गंध बहुकारजी, खेऊं अगनि मझार पाप क्षय कारजी।
खंड धातकी पश्चिम मेरादिक विषैं, है जिन थान सु जजों तास फल अघ नशै॥
ॐ ह्रीं धातकी खंड पश्चिम दिशा संबंधि मेर्वादि जिनालयस्थ जिनेभ्यो धूप०॥ ७॥

श्रीफल लौंग विदाम सुपारी खारका, इन आदिक फल सारमुक्ति कर तारका।
खंड धातकी पश्चिम मेरादिक विषै, हैं जिन थान सु जजौं तास फल अघ नशै ॥
ॐ ह्रीं धातकी खंड पश्चिम दिशा संबधि मेर्वादि जिनालयस्थ जिनेभ्यो फलं० ॥ ८ ॥

जल चंदन अच्छत पुष्पं चरु दीप ही, धूप फलादिक ठान अरघ करमें ठही।
खंड धातकी पश्चिम मेरादिक विषै, है जिन थान सु जजौं तास फल अघ नशै ॥
ॐ ह्रीं धातकी खंड पश्चिम दिशा संबधि मेर्वादि जिनालयस्थ जिनेभ्यो अर्घं० ॥ ९ ॥

अष्ट द्रव्य करि अर्घ बनाया सारजी, पूजन को उमगाय बना मन हारजी।
खंड धातकी पश्चिम मेरादिक विषै, है जिन थान सु जजौं तास फल अघ नशै ॥
ॐ ह्रीं धातकी खंड पश्चिम दिशा संबधि मेर्वादि जिनालयस्थ जिनेभ्यों महार्घं ॥ १० ॥

## जयमाला

दोहा— खंड धात पश्चिम दिशा, मेरादिक जिन थान। ते हौं पूजों भाव धरि, जानत केवलज्ञान ॥ १ ॥

छंद—वेसरी

पश्चिम दिश के धातकि माही, जिन थानक जिस तिस थल माहीं। ते हौं पूजों मन वच काई, ताके पूज बने शिव पाई ॥ २ ॥
शक्ति वहां जाने की नाहीं, प्रेरी भक्ति हिये उमगाही। ता वसि इस ही थल तें भाई, यजन आठ विधि अर्घ चढाई ॥ ३ ॥
ताकूं पूजन सुर सब आवै, खग पूजे बहु पुण्य उपावै। दीन होय मुखतें थुति बोले, लगे आपने अघ सब धोले ॥ ४ ॥
करै नृत्य मधुरी धुनि गावै, नाना विधि संगीत बजावै। अपनो जनम सफल ता मानै, ज्यों ज्यों जिनकी भक्ति आनै ॥ ५ ॥
कह मुखसे श्री जिनवर देवा, भव भव माहिं देह तो सेवा। तेरी सेवा है सुख दानी, यह कहते हैं मुनिवर ज्ञानी ॥ ६ ॥

दोहा— इत्यादिक सुर खग नरा, थुति कर पूज सिधाय। हमहू इस थानक थकी, पूज भावना भाय ॥
ॐ ह्रीं धातकी खंड पश्चिमदिशा संबधि मेर्वादि जिनालयस्थ जिनेभ्यो महार्घं ॥ इति० ॥

## ॥ धातकी खंड के पश्चिम में स्थित भरत क्षेत्र पूजा ॥

दोहा— खंड धात पश्चिम दिशा, भरत क्षेत्र शुभ थान। तहां गेह जिन देव के, जजौं थाप इस थान ॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा–पुष्कर आधे दीप में, जे जिन मंदिर होय । ते सब मन वचकायतैं, जजों अर्घ ले जोय ॥ १ ॥

॥ चेसरी छन्द ॥

अर्ध पुष्कर जो द्वीप अनूपा, सुन्दर अधिक सकल में भूपा । तहां गेह जिनके सुखदाई, पूजैं देव खगासुर आई ॥ २ ॥
अपना जन्म सफल कर आवैं, देव जिनेश तनी थुति गावैं । करैं नृत्य सुर खग नर भारी, हरैं पाप पुण्य ले अधिकारी ॥ ३ ॥
हम में शक्ति ज्ञान की नाहीं, तातैं इह थानक थुति गाहीं । अष्ट द्रव्य सुन्दर ले आए, इहा तें जिन पद अर्घ चढाए ॥
फिर विनती हम इस विधि ठानैं, पुनि पुनि भक्ति करैं सुख गावैं । अहो देव देवापति देवा, भव भव देय आपनी सेवा ॥ ५ ॥
बिन तुम सेव देव जिन राई, मैं चव गति नाच्यो अधिकाई । तिन दुख की मुख तैं क्या कहिए, तुम सर्वज्ञ सकल लख लहिए ॥
भो जिन अब तो शरण तिहारो, तुम मेटो भव वन संसारो । तुम बिन और शरण नहि कोई, करो योग्य सो तुम अब होई ॥
दोहा–ऐसे विनती ठानि कैं, पूजा करिय जिनेश । ताको फल यह ऊपजै, मिटै चार गति भेश ॥ ८ ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध द्वीप सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो जयमाला पूर्णार्घम ॥ इति ॥

## ॥ पुष्करार्द्ध द्वीप के पूर्व दिशा संबंधि जिन चैत्यालय पूजा ॥

दोहा–पुष्करार्द्ध द्वीप की, पूरब दिशि को जोय । जिन मन्दिर राजैं सुभग, जजों थाप इहां सोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध द्वीप पूर्व दिशा सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्रावतरावतर संवौषट् ॥
अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनं । अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् ॥

चौपई–निर्मल नीर चीर दधि समा, ले आयो कर पातर रमा । पुष्कर अर्ध पूर्व दिश माहिं, जिन मन्दिर तें जजों सुभाहिं ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध द्वीप पूर्व दिशा सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो जल ॥ १ ॥

चन्दन घसि जल सुभग मिलाय, गंध घनी सो हम ले आय । पुष्कर अर्ध पूर्व दिशि माहिं, जिन मंदिर जे जजों सुभाहिं ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध द्वीप पूर्व दिशा संबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो चन्दनं ॥ २ ॥

अक्षत मुक्ता फल सम जोय, उज्ज्वल खण्ड बिना ले सोय । पुष्कर अर्ध पूर्व दिश माहिं, जिन मंदिर जे जजों सुभाहिं ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध द्वीप पूर्व दिशा संबधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अक्षतं ॥ ३ ॥

फूल सुगंध बना रंग सोय, मानो कमल बेलि के होय। पुष्कर अर्ध पूर्व दिश माहिं, जिन मंदिर जे जजों सुभाहिं ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध द्वीप पूर्व दिशा संबधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो पुष्पं ॥ ४ ॥

नाना रस नैवेद्य बनाय, ले आयो बहु भक्ति चढ़ाय। पुष्कर अर्ध पूर्व दिश माहिं, जिन मंदिर जे जजों सुभाहिं ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध द्वीप पूर्व दिशा संबधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्यं ॥ ५ ॥

दीपक रतन मई तम हार, ले अपने कर हर्ष सुधार। पुष्कर अर्ध पूर्व दिश माहिं, जिन मंदिर जे जजों सुभाहिं ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध द्वीप पूर्व दिशा संबधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो दीपं ॥ ६ ॥

दशधा धूप गंध जुत सार, खेवन आयो हर्ष अपार। पुष्कर अर्ध पूर्व दिश माहिं, जिन मंदिर जे जजों सुभाहिं ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध द्वीप पूर्व दिशा संबधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो धूपं ॥ ७ ॥

योग्य बदाम सुपारी लोंग, ले आयो तुम पूजन योग। पुष्कर अर्ध पूर्व दिश माहिं, जिन मंदिर जे जजों सुभाहिं ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध द्वीप पूर्व दिशा संबधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो फलं ॥ ८ ॥

जल चन्दन अक्षत पुष्प लाय, इन आदिक वसु द्रव्य सुभाय। पुष्कर अर्ध पूर्व दिश माहिं, जिन मंदिर जे जजों सुभाहिं ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध द्वीप पूर्व दिशा संबधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९ ॥

## ॥ प्रत्येक अर्घ ॥

चौपई–पुष्कर अर्ध द्वीप के माहि, पूरब भरत क्षेत्र के माहिं, तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध द्वीप पूर्व दिशायां भरतक्षेत्र संबधि उत्पत्ति छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ १ ॥

भरत पूर्व पुष्कर में जहां, देव रहे सुखवासी तहां। या में उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध द्वीप पूर्व दिशा या भरत क्षेत्र सम्बन्धि देव गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २ ॥

इसही भरत क्षेत्र सुभ ठाम, उपजत मनुप पशू गुण धाम। या में उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध द्वीप पूर्व दिशाया भरत क्षेत्र संबधि मनुष्य पशु गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३ ॥

पुष्कर अर्ध भरत भू ओर, विजयारध खगगिरि शुभ ठोर। तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पूर्व दिशायां भरत क्षेत्र संबधि विजयार्द्ध गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४ ॥

इसही विजयारध के कूट, तुंग घने देखत दुख छूट। तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध द्वीप पूर्व दिशाया भरत क्षेत्र संबंधि विजयार्द्ध कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ५ ॥

इनही कूटन के शिर जान, देव रहे नाना सुख खान। तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध द्वीप पूर्व दिशाया भरत क्षेत्र विजयार्द्ध कूट वासी देव गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ६ ॥

इसही विजयारध पै सही, कूट शीश जिन मंदिर कही। तहां विम्ब जिनके आकार, ते हों जजों सकल मद टार ॥
ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध द्वीप पूर्व दिशायां विजयार्द्ध कूट संबधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घं ॥ ७ ॥

पुष्कर पूर्व भरत के मांहि, सिद्ध क्षेत्र सुर शिव सुखदांहि। ते हों मन वच हर्ष बढाय, पूजों आठों अंग नमाय ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध द्वीप पूर्व दिशाया भरत क्षेत्र सबधि सिद्ध क्षेत्रेभ्यो अर्घं ॥ ८ ॥

याही भरत क्षेत्र के मांहि, खंड म्लेच्छ पंच शुभ ठांहि। तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं पुकप्रार्द्ध द्वीप पूर्व दिशाया भरत क्षेत्र सबधि पचम्लेच्छ खड गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ९ ॥

भरत अर्ध पुष्कर की ठोर, वृषभाचल पर्वतगिरि और। तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध द्वीप पूर्व दिशाया भरत क्षेत्र सबधी वृषभाचल पर्वत गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १० ॥

ऐसे भरत सु पुष्कर मांहि, पूरब दिश जिन थल सो पांहि। तिन में बिंब जिनेश्वर तने, जिन पद पूजि सकल अघ हनें ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध द्वीप पूर्व दिशायां भरत क्षेत्र सबधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घं ॥ ११ ॥

पुष्कर अर्ध पूर्व हिमवान्, ताके ऊपर जिनको थान। तामें बिंब देव जिन राज, सो मैं पूजो सुरशिव काज ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध द्वीप पूर्व दिशायां हिमवान कुलाचल शीश जिन चत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम ॥ १२ ॥

इसही हिमवन पै सही, कूट कहे तिनके शुभ मही। तिन में उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध द्वीप पूर्व दिशाया हिमवान् कुलाचल सबधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १३ ॥

इनही कूटन उपरि सही, देव रहे नाना सुख मही। या की उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों सब मद खोय ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध द्वाप पूर्व दिशाया हिमवान कुलाचल कूटवासी देव गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १४ ॥

इनही कूटन ऊपरि जेय, कुंड पदम नामा जलगेय। ता में उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों सब मद खोय ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध द्वीप पूर्व दिशायां हिमवान सबधि पद्म ह्रद गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १५ ॥

इनहीं कुण्ड विषै सुखकार, कमल घने आगम अनुसार । तामैं उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों सब मद खोय ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं द्वीप पूर्व दिशाया हिमवान संबंधि पद्म ह्रद कमल गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १६ ॥
इनही कमल वास करतार, देवी देव रहे अधिकार । तिन में उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों सब मद खोय ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं द्वीप पूर्व दिशाया हिमवान पर्वत सबंधि कमल निवासी देवी, देव गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १७ ॥
इस ही पदम कुंड तें सही, सरिता तीन चली जल मही । या में उतपति छेदक सोय, तिनके पद पूजों मद खोय ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पूर्व दिशि पद्म कुंड सम्बन्धी नदी गतिच्छेदक जिनभ्यो अर्घं ॥ १८ ॥
पुष्कराद्धं पूरब दिश मांहि, हिमवन क्षेत्र बहुत सुख पाहि । तिन में उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं द्वीप पूर्व दिशाया हिमवन क्षेत्र गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ १९ ॥
इस ही हिमवत आरज ठांन, मनुप पशु गति छेदक जान । तिन में उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों सब मद खोय ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं द्वीप पूर्व दिशा हिमवत क्षेत्र सम्बन्धी नर पशु गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २० ॥
इस ही हिमवत क्षेतर मांहि, नाभि नाम पर्वत सुख ठाहिं । तिन में उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों सब मद खोय ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं द्वीप पूर्व दिशा हिमवत क्षेत्र सम्बन्धि नाभि गिरि गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २१ ॥
अर्ध पूर्व पुष्कर की धरा, महा हिमवत पर्वत तिहि खरा । तिन में उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों सब मद खोय ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पूर्व दिशा महा हिमवन पर्वत सम्बन्धि उत्पत्ति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २२ ॥
याहि महा हिमवन गिरि शीश, कूट कहे सुन्दर शुभ ईश । तिन की उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों सब मद खोय ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पूर्व दिशा महा हिमवन पर्वत सम्बन्धि कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २३ ॥
इस ही हिमवन कूट सुजान, जिन मन्दिर है पुण्य सुखान । तिन में बिम्ब जिनेश्वर सोय, ते मैं पूजों मन वच होय ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं द्वीप पूर्व दिशा महा हिमवान पर्वत शीश जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घं ॥ २४ ॥
इस हि महा हिमवन के कूट, तिन में देव बसैं अघ छूट । तिन में उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों सब मद खोय ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं द्वीप पूर्व दिशा महाहिमवान कूट वासी देव गतिच्छेदक जिनभ्यो अर्घं ॥ २५ ॥
इस ही महा हिमवन गिरि ठोर, ऊपर महा पदम कुंड और । तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों सब मद खोय ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं द्वीप पूर्व दिशा महा हिमवान पर्वत सम्बन्धि महा पद्म ह्रद गति च्छेदक जिनभ्यो अर्घं ॥ २६ ॥

याहि महा पद्म कुंड माहिं, कमल कहे सुन्दर शुभ ठांहि। तिन में उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों सब मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध द्वीप पूर्व दिशा महाहिमवन गिरि महा पद्म ह्रद सम्बन्धि कमल गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २७ ॥

इस ही कमलनि में सुख खांनि, देवी देव रहै अधिकानि। तिनकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों सब मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध द्वीप पूर्व दिशा महाहिमवान महा पद्म कुंड सम्बन्धि कमल देवी देव गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २८ ॥

इस ही महा पदम द्रह तनी, सरिता दोय चली जलघनी। तिनमें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों सब मद खोय ॥

ॐ ह्रीं अर्ध पुष्कर पूर्व दिशा महा पद्म कुंड सम्बन्धि सरिता गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ २९ ॥

अर्द्ध पूर्व पुष्कर खंड सही, तांको हरि क्षेत्र शुभ मही। तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों सब मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध द्वीप पूर्व दिशा हरिनामा क्षेत्र गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३० ॥

याही हरि क्षेत्र के मांहि, नर तिर्यंच जुगल उपजांहि। यामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों सब मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध द्वीप पूर्व दिशा हरि क्षेत्र सम्बन्धि मनुष्य पशु गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३१ ॥

इस ही हरि क्षेत्र के मांहि, पर्वत नाभि कह्यो सुख ठांहि। तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध द्वीप पूर्व दिशा हरि क्षेत्र सम्बन्धि नाभि गिरि गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३२ ॥

अडिल्ल छन्द—पुष्करार्ध शुभ द्वीप पूर्व दिश जानिये, निषध नाम तहां पर्वत एक बखानिये।
ऊपर ताके जिन मंदिर शुभसार हैं, ते ही पूजों भाव सहित सुखकार हैं ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध द्वीप पूर्व दिशा निषध नाम कुलाचल सम्बन्धि जिन चैत्यालय जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३३ ॥

चौपाई—या ही निषध शिखर पे जान, कूट कहे बहु सुख की खान। तिनमें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों सब मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्ध द्वीप पूर्व दिशा निषध कुलाचल सम्बन्धि कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३४ ॥

इनही कूटन ऊपर सही, देव रहै नाना शुभ मही। तिनमें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्ध पूर्व दिशा निषध कुलाचलसंबंधि कूट वासी देव गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३५ ॥

याहि निषध कुलाचल ठौर, ऊपर कुंड तहां जल जोर। तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्ध पूर्व दिशा निषध कुलाचल सबंधि तिगंछ नामा कुंडगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३६ ॥

याहि कुंडतिगंछ सु मांहि, कमल बने मणिमय शुभ ठांहि। तिनमें उतपति छेदक सोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध दिशा पूर्व निषध पर्वत कुंड संबंधि कमलगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३७ ॥

इनही कमल वास करतार, देवी देव बसे बहुसार । तिनकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्ध पूर्व दिशा तिगच्छ कुंड संबंधि कमल वासी देवी देव गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३८ ॥

याहि कुंड तिगंछ सुमांहि, नदी दोय चलैं जल ठांहि । तिनकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्ध पूर्व दिशा तिगछ कुंड संबंधि नदी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३९ ॥

छन्द पद्धरि-वर पुष्कर पूरव दीप सोय, तहां क्षेत्र विदेहसु थान जोय । तिस थांन देव जिनराज गेह, ते पूजों मनवच अर्घ लेय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्ध द्वीप पूर्व विदेह क्षेत्र संबंधि जिनचैत्यालय जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४० ॥

चौपाई-पुष्करार्ध पूरव दिश मांहि, मेरु विदेह क्षेत्र के ठांहि । ताके भद्रशाल वन धाम, है जिन गेह जजों शिवकाम ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्ध पूर्व दिशा सुदर्शन मेरौ भद्रशाल वन संबंधि जिन चैत्यालय जिनेभ्यो अर्घम ॥ ४१ ॥

याहि मेरु सोमनस वन सही, है जिन मंदिर चव वन मही । तिनमें बिंब कहे जिन राज, ते ही जजों सुरग शिवकाज ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्ध पूर्व दिशा सुदर्शन मेरौ सोमनस वन संबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४२ ॥

पुष्करार्ध पूरव दिश सोय, मेरु तहां नंदन वन जोय । तामें जिन मंदिर अघहरा, ते ही जजों अर्घ ले खरा ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्ध पूर्व दिशायां सुदर्शन मेरौ नंदन वन संबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४३ ॥

इसही मेरू ऊपर सार, पांडुक नामा सुभ वन धार । तहां चार जिन मंदिर मही, तेहूँ जजों लेन शिव मही ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्ध पूर्व दिशायां सुदर्शन मेरौ पांडुक नामा वन संबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४४ ॥

इस ही मेरु कहे सब थान, देव रहै नाना सुख मान । तिनकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध द्वीपस्य पूर्व दिशायां सुदर्शन मेरु संबंधि देव गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४५ ॥

इस ही पांडुक वन में सोय, पांडुक नाम शिला अवलोय । तिनकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्ध पूर्व दिशाया मेरौ पाण्डुक वन संबंधि पांडुक शिला उत्पत्ति जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४६ ॥

इस ही मेरु संबंधी जोय, चव गजदंत ऊपरै सोय । है जिन मंदिर चव अघहरा, ते सब जजों सुरगशिव करा ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पूर्व दिशा चतुर्गजदंतसंबंधी जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४७ ॥

इन ही चव गजदंत के मांहि, देव रहै कूटन के ठांहि । तिनकी उतपति हरि शिव गये, जिन सिध पायन को हम नये ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पूर्व दिशा मेरु चतुर्गजदंतसंबंधी देव गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४८ ॥

इनही चनगजदंतन मांहि, जीव ऊपजे केइक मांहि । तिन गति छेद भये भवपार, सो जिन जजों सकल मदटार ॥

ॐ ह्री पुष्कराद्ध पूर्व दिशा मेरु चतुर्गजदंत संबधि जीवउत्पत्ति छेदक जिनभ्यो अर्घं ॥ ४६ ॥

इस ही मेरु संबंधी दोय, जंबूशालमली तरु सोय । तिनके थान जिनेश्वर जांनि, पूजा करों हरप शुभ ठांनि ॥

ॐ ह्री पुष्कराद्ध पूर्व दिशा जंबूशालमली वृक्ष संबधी जिनचैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घं ॥ ५० ॥

इस ही जंबूशालमलि मांहि, देव रहैं तरु ऊपर ठांहि । तिनकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पूर्व दिशा जबूशालमली वृक्ष निवासी देव गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५१ ॥

याहि मेरु दक्षिण दिश सोय, भोग भूमि उत्कृष्टी जोय । याकी उतपति छेदक सोय, ते सिध जजों सकल मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पूर्व दिशा मेरु दक्षिण दिशा उत्कृष्ट भोग भूमि गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५२ ॥

इसही मेरु की उत्तर दिशा, भोग भूमि उत्कृष्टी लसा । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पूर्व मेरू उत्तर दिशा उत्कृष्ट भोग भूमि संबंधी उत्पतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ५३ ॥

इसही मेरु संबंधी जान, गिरिवक्षार शिखर शुभ मान । तिनपे जिन मंदिर जे होय, ते सब पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पूर्व दिशा मेरु संबधि षोडश वक्षार उपरि जिनचैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५४ ॥

याहि मेरु बिदेह सुमांहि, जे सब गिरि वक्षार सुजान । तिन में देव बसैं सुखकार, तिन गति छेद जजों श्रुतिधार ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पूर्व दिशा विदेह संबधी षोडश वक्षार वासी देव गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ५५ ॥

इसही क्षेत्र विदेह सुमांहि, नंदी सकल महाजल ठांहि । तिन गति छेद भये सिध सोय, तिन पद पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पूर्व दिशा विदेह क्षेत्र संबधि नदी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५६ ॥

याहि क्षेत्र विदेह मझार, विजयारध पर्वत सो सार । तिन में उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ सजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पूर्व दिशा विदेह क्षेत्र संबधि द्वात्रिंशत् बिजयार्ध पर्वत गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५७ ॥

इनही बिजयारधं के शीश, कूट कहे अति सुन्दर दीश । तिनकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पूर्व दिशा बिदेह क्षेत्र संबन्धि विजयार्ध कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ५८ ॥

इनही कूटन के शिर जोय, देव रहै अति सुखिया होय । तिनकी उतपति हर शिव गये, ते सिध हमने सब पूजिये ॥

ॐ ह्री पुष्कराद्ध पूर्व दिशा विदेह क्षेत्र विजयार्ध कूट वासी देव गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ५९ ॥

इनही विजयारध के शीश, कूट कहैं सिद्धारथ दीश। तिनमें ही जिन मंदिर सोय, ते मैं पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पूर्व दिशा विदेह विजयार्ध सवन्धि सिद्धार्थ कूट स्थित जिन चैत्यालय जिनेभ्यो अर्घ ॥ ६० ॥

इस ही क्षेत्र विदेह सुमांहि, वृषभाचल पर्वत शुभ ठांहि। तिनमें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पूर्व दिशा विदेह क्षेत्र सबंधि वृषभाचल पर्वत गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ६१ ॥

इस ही क्षेत्र विदेह मझार, है उप सागर बहु जल धार, तिनमें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पूर्व दिशा विदेह क्षेत्र संबंधि उपसमुद्र गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६२ ॥

इन ही क्षेत्र विदेह मझार, भूतार्णवदेवार्णवसार। तिनमें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों सब मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पूर्व दिशा विदेह क्षेत्र भूतार्णव देवार्णव वन सबंधि उत्पतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६३ ॥

पूरब पुष्करार्द्ध शुभ मेर, तहँ वन भद्रशाल औ हेर। तिनमें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों सब मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पूर्व दिशा मेरु सबंधि भद्रशालादिवन गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६४ ॥

अडिल्ल छन्द—पुष्करार्द्ध पूरब दिश मैं शुभ जानिए, पर्वत नील सुनाम कुलाचल मानिये।
ताकी उतपति छेद भये भवपार जी, ते सिध पूजों मन वचकाय सुधार जी ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पूर्व दिशा मेरु संबंधि नील कुलचल गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ६५ ॥

चौपई—इस ही नील कुलाचल शीश, कूट कहे अति शोभा दीश। तिन गति छेद भए भवपार, ते सिध पूजों मनवच सार ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्ध पूर्व दिशा मेरु संबधि नील नामा कुलाचल कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६६ ॥

इस ही कूटन पे शुभधाम, देव रहैं जिनको सुख थाम। इनकी गति हरि ते शिव गये, तिनपद हम मनवच क्रम नये ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पूर्व दिशा मेरु नील कुलाचल सबंधि कूट वासी देव गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६७ ॥

याहि नील कुलाचल मांहि, कूट शीश जिन मन्दिर ठांहि। तेही मन वच काय बनाय, पूजों भली भक्ति मन लाय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पूर्व दिशा मेरु नील कुलाचल सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६८ ॥

इस ही नील कुलाचल सार, ऊपर कुण्ड कह्यो निरधार। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों मन वच होय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पूर्व दिशा नील कुलाचल सम्बन्धि केसरी नामा ह्रद गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६९ ॥

याही कुण्ड विषें शुभकार, कमल कहे सुख के करतार। तिनकी गति को हरि शिव होय, ते सिध पूजों मन वच होय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पूर्व दिशा नील कुलाचल सम्बन्धि कमल गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ७० ॥

इन ही कमलन मांहि सुजान, देवी देव रहै अधिकान । तिन की उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों सब मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पर्व दिशा नील कुलाचल द्रह सवधि कमलवासी देवगति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७१ ॥

याही नीलाचल द्रह थकी, नदी दोय चली जल थकी । तिन की उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों सबमद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पूर्व दिशानील कुलाचल सवंधि नदी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ७२ ॥

छंद अडिल्ल— पुष्कराद्ध सुदीप पूर्व दिश जानिये, रम्यक नामा क्षेत्र सु आरज मानिये ।
ताकी उतपति छेद भये भवपारजी, ते सिध पूजों सार सकल मदटारजी ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध द्वीप पूर्व दिशाया रम्यक नाम देश गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७३ ॥

चौपाई—याही रम्यक थल के मांहि, है गिरि नाभि महा सुख ठांहि । तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों सब मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पूर्व दिशाया रम्यक क्षेत्र सवधि नाभि नाम पर्वत गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ७४ ॥

याही रम्यक क्षेतर मांहि, मनुप पशु उपजै तिस ठांहि । तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पूर्व दिशाया रम्यक क्षेत्र सवधि मनुष्य पशु गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ७५ ॥

पुष्कराद्ध पूरब दिश मांहि, रुकमी नाम कुलाचल पांहि । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पूर्व दिशा रुक्मि नाम कुलाचल गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ७६ ॥

याही रुकमी गिरि पे सही, कूट कहे अति शोभा मही । तिनमें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पूव दिशाया रुक्मि नाम कुलाचल संवधि कूटगति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ७७ ॥

इनही कूटन के शिर जान, देव रहे नाना सुख मान । तिनकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पूर्व दिशा रुक्मी नाम कुलाचल कूटवासी देवगति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ७८ ॥

याही रुकमी गिरि पे कूट, तिन ऊपर जिन थल अघ छूट । बिंब तहां जिनवर के सही. ते हों पूजों पुण्य सु मही ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पूर्व दिशा रुक्मि गिरि संवधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घं ॥ ७९ ॥

याही रुकमी गिरि पे सही, कुंड एक जल धारा कही । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पूर्व दिशा रुक्मि कुलाचल सवधि द्रह गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ८० ॥

याही गिरी कुंड के मांहि, कमल कहे मणिमय अधिकांहि । तिनकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धे पूर्व दिशा रुक्मि नाम कुलाचल कुंड कमल गति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ८१ ॥

इनही कमलन ऊपर सहीं, देवी देव रहे सुख मही । तिनकी उतपति छेदक मोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धे पूर्व दिशा रुक्मि कुलाचल सबंधि कमलवासी देवी देवगति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ८२ ॥

याही रुकमी गिरि पे सही, नंदी दोय चले जल मही । तिनकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धे पूर्व दिशा रुक्मि कुलाचल संबंधि नदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ८३ ॥

पूरव पुष्करार्ध मंझार, हैरण्य क्षेत्र बसै शुभकार । तामें उतपति छेदक मोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पूर्व दिशा हैरण्यवत क्षेत्र सबंधि उत्पत्ति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ८४ ॥

या हैरण्य क्षेत्र के माहिं, पर्वत नाम नाभि गिरि पांहि । तिनमें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धे पूर्व दिशा हैरण्य क्षेत्र संबधि नाभि नाम गिरि उत्पत्ति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८५ ॥

इस ही हैरण्य क्षेत्र भू ठोर, मनुष्य पशू उपजत है जोर । तिनकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धे पूर्व दिशा हैरण्य क्षेत्र सबंधि मनुष्य पशु गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ८६ ॥

पुष्कराद्धे पूर्व दिश माहिं, शिखरी नाम कुलाचल पाहि । ताके ऊपर है जिन गेह, तिनको पूजों करि बहु नेह ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धे पूर्व दिशा शिखरी नाम कुलाचल संबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम ॥ ८७ ॥

याहीं शिखरी गिरि पे सही, कूट कहे नाना सुख मही । याकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धे पूर्व दिशा शिखरी नाम कुलाचल संबंधि कूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ८८ ॥

इनही कूटन ऊपर सही, देव रहे सब सुख की मही । इनकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ।

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धे पूर्व दिशा शिखरी नाम कुलाचल कूट वासी देव गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८९ ॥

याही शिखरी गिरि ये सार, कुंड कह्यो बहु जल की धार । ताकी उतपति छेदक मोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धे द्वीप पूर्व दिशा शिखरी नाम कुलाचल द्रह गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९० ॥

याही शिखरी के द्रह माहिं, कमल कहे मणिमय शुभ ठांहि । तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धे पूर्व दिशा शिखरी नाम कुलाचल द्रह कमल गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ९१ ॥

इनही कमलन के मधि रहे, देवी देव महा सुख लहैं। तिनकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोग ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पूर्व दिशा शिखरी नाम कुलाचल ह्रद कमल वासी देवी देव गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ९२ ॥

याही शिखरी गिरि तें जान, नदी तीन चली जल खान। तिनकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पूर्व दिशा शिखरी नाम कुलाचल संबंधि नदी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ९३ ॥

छंद—अडिल्ल—

पूरव पुष्कर द्वीप माहिं शुभकार हैं, शिखरी नाम कुलाचल सुख आगार है।
तामें उतपति छेद भये भवपारजी, ते सिध पूजों मन वच काया सारजी ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पूर्व दिशा शिखरी कुलाचल संबधि गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ९४ ॥

पूरव पुष्कर द्वीप माहिं को जानिये, ऐरावत है क्षेत्र महा सुख खानिये।
तामें जे जिन गेह महा तीरथ मही, ते हों मन वच काय जजों शिवदा सही ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पूर्व दिशा ऐरावत क्षेत्र सबधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९५ ॥

चौपाई—याही ऐरावत थल मांहि, आरज खँड महा सुख ठांहि। तामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पूर्व दिशा ऐरावत क्षेत्र सबंधि आर्य खड गतिदछेदक जिनेभ्यो अर्घ ॥ ९६ ॥

याही आरज क्षेतर मांहि, है जिन मन्दिर पुण्य सु ठांहि। बिंब तहां जिनके आकार, ते हों जजों अरघ धरिसार ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पूर्व दिशा ऐरावत क्षेत्र आर्य खड सबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घ ॥ ९७ ॥

इसही खँड आरज की ठोर, है सिध क्षेतर तीरथ जोर। तिनको मन वच काय लगाय, पूजों अर्घ लेय थुति गाय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पूर्व दिशाया ऐरावत क्षेत्र आर्यखड सबंधि सिद्ध क्षेत्रेभ्यो अर्घम ॥ ९८ ॥

या आरज क्षेतर में जान, होय गये चौबीस सो मान। ते जिन वसु विधि अर्घ चढ़ाय, पूजों मन वच तन थुतिलाय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पूर्व दिशायां ऐरावत क्षेत्र सबंधि अतीत चतुर्विंशति जिनेभ्यो अर्घम ॥ ९९ ॥

याही ऐरावत जिन देव, वर्तमान अब हैं स्वयमेव। तिनको मनवचकाय लगाय, अर्घ थकी पूजों थुति लाय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पूर्व दिशाया ऐरावत क्षेत्र सबधि वर्तमान चतुर्विंशति जिनेभ्यो अर्घम ॥ १०० ॥

याहि ऐरावत थल माँहि, आगामी जिन हो हैं ठांहि। ते चौवीसों ही भगवान, पूजों अर्घ आनि धर ध्यान ॥
ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पूर्व दिशा ऐरावत क्षेत्र सबंधि अनागत चतुर्विंशति जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १०१ ॥

या ऐरावत आरज मान, देव वसे नाना सुख ठांन। तिन ऊपर जिन मन्दिर सोय, ते हों पूजों मन वच होय ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पूर्व दिशा ऐरावत क्षेत्र सबधि आर्य क्षेत्र स्थित देव गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १०२ ॥

याही ऐरावत में सही, होय तीन चौवीसी कही। तिन जिनवर के दो पद जान, अर्घ चढाऊँ सुध तन आन ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पूर्व दिशा ऐरावत क्षेत्र संबधि भूत भविष्यत वर्तमान चतुर्विंशति जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १०३ ॥

याही ऐरावत थल मांहि, विजयारध पर्वत खग ठांहि। तिन गति छेद भये भरपार, ते सिध पूजों मनवच सार ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पूर्व दिशा ऐरावत क्षेत्र सबधि विजयार्ध गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १०४ ॥

याही ऐरावत वैताढ, तापे कूट कहे सुख वाढ। तिनकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पूर्व दिशा ऐरावत क्षेत्र विजयार्द्ध संबधि कूट गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १०५ ॥

इनही कूटन ऊपर सही, देव रहे शोभा मन मही। तिनकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पूर्व दिशा ऐरावत क्षेत्र विजयार्द्ध कूटवासी देवगति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १०६ ॥

याही विजयारध के शीश, जिन मन्दिर अति शोभा दीश। तिनमें विंब विराजे सोय, अर्घ जजों शुभ मन वच होय ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पूर्व दिशा ऐरावत क्षेत्र सबधि विजयार्द्ध शीश जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १०७ ॥

याही ऐरावत की जान, विजयारध जुग श्रेणी मान। यामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों सब मद खोय ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पूर्व दिशा ऐरावत क्षेत्र विजयार्ध युगल श्रेणी गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १०८ ॥

या ऐरावत आरज माहिं, उपसागर बहु जल तहां पाहिं। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पूर्व दिशा ऐरावत आरज क्षेत्र सबंधि उप समुद्र गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १०९ ॥

इसही ऐरावत की ठोर, पंचम्लेच्छ धर्म विन और। तिनकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पूर्व दिशा ऐरावत क्षेत्र संबधि पचम्लेच्छ खंड गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ११० ॥

या ऐरावत क्षेतर माहिं, वृषभाचल पर्वत मन लाहि। यामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पूर्व दिशा ऐरावत क्षेत्र संबंधि वृषभाचल पर्वत गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १११ ॥

या आरज ऐरावत मान, देव वसे मगधादिक ठांन । ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पूर्व दिशा ऐरावत क्षेत्र संबधि मगधादिक देव गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ११२ ॥

या ऐरावत क्षेतर माहि, नाभी गिरि पर्वत शुभ ठांहि । यामें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पूर्व दिशा ऐरावत क्षेत्र संबधि नाभि गिरि गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ११३ ॥

याही ऐरावत थल माहिं, जिन मन्दिर शोभा अधिकांहि । तिनमें विंव जिनेश्वर सोय, अर्घ वनाय जजों मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पूर्व दिशा ऐरावत क्षेत्र सबधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ११४ ॥

छंद–अडिल्ल—

पुष्कराद्धं वर द्वीव सु ऐरावत सही, नाना विधि रचना जुत ताकी शुभ मही ।
ताकी उतपति छेद भये भव पारजी, ते सिध पूजों मन वच काया सारजी ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पूर्व दिशा ऐरावत क्षेत्र सबधि चक्रीपुर आदि नाना रचना उत्पति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ११५ ॥

## ॥ जयमाला ॥

दोहा— पूरव पुष्कराद्धं में, मेरु आदि जिनगेह । ते सव पूजों भक्ति धर, धार हिये वहु नेह ॥ १ ॥

छद वेसरी–पुष्कराद्धं पूरव दिश भाई, मेरु एक के वन सुखदाई । चव गजदंत विरछ जुग जान, जंबू शालमली मन आन ॥ २ ॥
याही मेरु उत्तर दखिणाउ, पर्वत पट अति जान सिखाऊ । सात क्षेत्र सुन इनके नामा, पहला भरत महा सुख ठामा ॥ ३ ॥
यामें विजयारध गिरि भाई, दूजो क्षेत्र हैमवत पाई । यामें भोगभूमि सो जानो, तामें जवन्य रीति सब मानों ॥ ४ ॥
क्षेतर तीजो हरि सुखकारी, चतुर्थ क्षेत्र विदेह सु धारी । या विदेह में और सु ठामा, क्षेत्र वतीस जान शुभ धामा ॥ ५ ॥
षोडश यामें गिरि वखारा, नाम विभंगा द्वादश धारा । गिरि वैताढ वत्तीस अनूपा, इन आदिक वहु और स्वरूपा ॥ ६ ॥
रम्यक क्षेत्र और शुभ जानो, हैरण्यवत क्षेतर शुभ मानो । सप्तम ऐरावत है भाई, विजयारथ है याकी ठांई ॥ ७ ॥
फेर कहूँ षट गिरि के नामा, हिमवन फिर महाहिम वन ठांमा । तृतीय निषध कुलाचल होई, चतुर्थ नील महा शुभ जोई ॥८॥
रुक्मी पर्वत है अधिकारा, पष्टम शिखरी पर्वत सारा । इन सब पे इक इक हद जानो, इह मधि कमल सुरन को थानो ॥ ६ ॥
सव ही गिरि मेरादिक भाई, तिन पर जिनवर के थल पाई । तिनको सुर खग पूजे सारे, भवित करें तातें अ न न्यारे ॥ १० ॥
सप्त क्षेत्र में तीस सुधामा, कर्म भूमि अरु आरज ठामा । अन आरज में धर्म जु नाहीं, कर्म भूमि में सिध थल पाई ॥ ११ ॥

तिनमें क्षेत्र विदेह सु थानो, तहां सदा है शिवपुर जानो। सदा काल चौथा ही होई, काल फिरन यहां होय न कोई ॥ १२ ॥
भरत ऐरावत क्षेतर मांही, काल फिरन पट विधि तिन ठांहि। चौथे काल तहां शिव होई, और काल वृष श्रावक जोई ॥ १३ ॥
ऐसे इस क्षेतर ते जानो, काल फिरन की रीति पिछानो। ते सिध लोक शिखर पे होई, भक्ति धार मैं पूजों सोई ॥ १४ ॥

दोहा— ऐसे क्षेतर अर्द्ध में, पूरव दिश को जान। सिध थानक जिन गेह सब, जजों सु मन वच ठांनि।

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पूर्व दिशा सवधिजिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो पूर्णार्घम् ॥ इत ॥

## ॥ पुष्कराद्धं पश्चिम दिशा संबंधि जिन चैत्यालय पूजा ॥

दोहा— दीप सु पुष्कर अर्द्ध की, पश्चिम दिशा जु जान। जिन मंदिर सब अघ हरा, जजों थाप थुति आन ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशा सवधि जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्रावतरावतर सवौपट् आह्वानन।
ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशा संवधि जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापन।
ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिमदिशा सवधि जिन चैत्यालयस्थ जिन अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् सन्निधिकरण।

चौपई—नीर निरमलो प्राशुक हिमा, ले आयो कर पातर रमा। पुष्कराद्धं पश्चिम दिश सोय, पूजों जिन मंदिर जे होय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशा सवधि जिन चैत्याजयस्थ जिनेभ्यो जल ॥ १ ॥

चंदन बावन गंध अपार, ले आयो जल ते घसि सार। पुष्कराद्धं पश्चिम दिश सोय, पूजों जिन मंदिर जे होय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशा सवधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो चन्दनं ॥ २ ॥

अक्षत उज्वल नखसिखसार, धोय किये उर को सुखकार। पुष्कराद्धं पश्चिम दिश सोय, पूजों जिन मंदिर जे होय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशा सवधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अक्षत ॥ ३ ॥

फूल मनोज्ञ रंग अधिकाय, सो मैं ले आयो शुभ भाय। पुष्कराद्धं पश्चिम दिश सोय, पूजों जिन मंदिर जे होय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशा संवधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो पुष्प ॥ ४ ॥

नाना रस नैवेद्य बनाय, ले आयो उर हरप बढाय। पुष्कराद्धं पश्चिम दिश सोय, पूजों जिन मंदिर जे होय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशा सवधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो नैवेद्य ॥ ५ ॥

दीपक रतनमई करवाय, शुभग पात्र में धरि हम लाय। पुष्कराद्धं पश्चिम दिश सोय, पूजों जिन मन्दिर जे होय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशा सबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो दीपं ॥ ६ ॥

धूप करी दशधा गंध लेय, अग्नि माहिं खेवक उमगेय । पुष्करार्द्ध पश्चिम दिश सोय, पूजों जिन मन्दिर जे होय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशा संबधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो धूपं ॥ ७ ॥

श्रीफल लौंग बिदाम अपार, पूंगीफल इम आदिक सार । पुष्करार्द्ध पश्चिम दिश सोय, पूजों जिन मंदिर जे होय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशा सबधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो फलं ॥ ८ ॥

जल गंधाक्षत पुष्प मिलाय, चरु दीपक फल धूप सुलाय । पुष्करार्द्ध पश्चिम दिश सोय, पूजों जिन मंदिर जे होय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशा सबधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

## प्रत्येक अर्घ

चौपई—पुष्करार्द्ध पश्चिम दिश जान, तामें भरत क्षेत्र शुभ खान । तिस थानक जिन मन्दिर सोय, ते हों पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशा भरत क्षेत्र सबधि जिन चैत्यलायस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥

याही भरत क्षेत्र के माहिं, सिद्ध क्षेत्र शुभ तीरथ ठांहि । कर्म काट तहां ते शिव गये, तिन सिध पाय अरघ धर नये ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशा भरत क्षेत्र संबधि सिद्ध क्षेत्रेभ्यो अर्घम ॥ २ ॥

भरत क्षेत्र इसही दिश ओर, जिन चौबीस देव शिरमोर । काल अतीत विषे हैं गये, तिन पद अर्घ लाय हम नये ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशा भरत क्षेत्र सबधि अतीत चतुर्विंशति जिनेभ्यो अर्घम ॥ ३ ॥

याही भरत भूमि के माहि, वर्तमान जिनवर सो पांहि । वर्तमान वरते अघहरा, ते चौबीस जजों शुभ धरा ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशा भरत क्षेत्र सबधि वर्तमान चतुर्विंशति जिनेभ्यो अर्घम ॥ ४ ॥

पुष्करार्द्ध पश्चिम की धरा, जिन चौबीस भरत के खरा । आगम काल हो यंगे सही, ते प्रभु पूजों शिव की मही ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशा भरत क्षेत्र सबधि अनागत चतुर्विंशति जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५ ॥

याही भरत धरा में जान, विजयारध पे जिन थल मान । तिनको मन वच काय सुधरा, अर्घ जजों बहु विनय उच्चरा ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशा भरत क्षेत्र विजयार्ध सबधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६ ॥

इसही भरत क्षेत्र को सही, आरज खंड भलो शुभ मही । याकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों मन शुध होय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशा भरत क्षेत्र संबंधि आर्य खंड गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ७ ॥

याही आरज खेतर ठार, उप सागर अति जल को धारै । याकी उतपति छेदक सोय, ते जिन पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशा भरत क्षेत्र [illegible] ॥

याही भरत माहिं सुखकार, देख रहे आरज खल सार । तिन गति छेद कों जिन सोय, ते जिन पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशा भरत क्षेत्र [illegible] ॥

याही भरत क्षेत्र में मही, विजयारध गिरि नग की सही । याकी उतपति छेदक सोय, ते जिन पूजों मन वच होय ।

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशा भरत क्षेत्र [illegible] ॥

याही विजयारध के शीश, कूट कहे सुन्दर शुभ दीस । उनकी उतपति छेदक सोय, ते जिन पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशा भरत क्षेत्र [illegible] ॥

उनही कूटन पे सुर रहे, ते नाना शोभा सुख लहे । उनकी उतपति छेदक सोय, ते जिन पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशा भरत क्षेत्र [illegible] ॥

याही भरत क्षेत्र मे मही, पंच अनारज खेतर सही । उनकी उतपति छेदक सोय, ते जिन पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशा भरत क्षेत्र [illegible] ॥

इनही क्षेत्र अनारज ठोर, मध्य भाग वृषभाचल जोर । यामें उतपति छेदक सोय, ते जिन पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशा भरत क्षेत्र [illegible] ॥

याही भरत क्षेत्र की मही, नाना विधि की रचना कही । तिनमें उतपति छेदक सोय, ते जिन पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशा भरत क्षेत्र [illegible] नाना विधि रचना [illegible] ॥

छंद–अडिल्ल— पुष्करार्द्ध शुभद्वीपतनों पश्चिम दिशा, हिमवन नाम कुलाचल परम सुहावना ।

ता ऊपर जिनधाम अकृत्रिम मणिमई, ते हों पूजों अर्घ ल्याय मन वच सही ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशा हिमवन कुलाचल [illegible] ॥

चौपई–याही हिमवन गिरि पे जान, कूट कहे ग्यारह सुखदान । तिनकी उतपति छेदक सोय, ते जिन पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशा हिमवन कुलाचल [illegible] ॥

इनही कूटन ऊपर सार, देव रहे नाना सुखकार । तिनकी उतपति छेदक सोय, ते जिन पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशा हिमवन कुलाचल [illegible] ॥

याही हिमवन पर्वत ठोर, कुंड कह्यो तामें जल नोर। ताकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशा हिमवान कुलाचल सम्बन्धि ह्रदगति छेदक जिनेभ्यो अर्घंम ॥ १६ ॥

याही कुंड विषै अति जान, कमल कह्यो मणिमय सो मान। याकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशा हिमवान कुलाचल सवधि ह्रद कमल गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ २० ॥

याही कमल मांहि शुभ थान, देवी देव रहैं तहां जान। तिनकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशा हिमवन ह्रदकमलवासी देवगति छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ २१ ॥

याही हिमवन पर्वत थकी, नदी तीन तहां में थकी। तिनकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशा हिमवन कुलाचल सवधि नदी गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ २२ ॥

याही हिमवन पर्वत मांहि, वहु विधि रचना कहिये ताहि। तिनकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशा हिमवान कुलाचल सवधि अनेक रचना गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २३ ॥

आगे हिमवत खेतर मांहि, मनुष्य पशु आरज सव पांहि। तिनकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशा हिमवत क्षेत्र सवधि मनुष्य पशु गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ २४ ॥

याही हिमवत खेतर मांहि, नाभि नाम गिरि पर्वत पांहि। तिनकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशाया हिमवन क्षेत्र संवधि नाभि गिरि नामा पर्वत गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २५ ॥

याही हिमवत क्षेत्र सु जान, आर्य जीव वहुत विधिमान। तिनमें उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशाया हिमवन क्षेत्र सवधि गति छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ २६ ॥

छंद अडिल्ल—

पुष्कराद्धं शुभ द्वीप सु पश्चिम जानिये, महा हिमवान कुलाचल तहां इक मानिये।
ता ऊपर जिन धाम जजों सो सुखमई, अरघ लेय कर मांहि भक्ति धर उर सही ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशाया महा हिमवान कुलाचल ऊपरि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ २७ ॥

चौपई—याहि महाहिमवन गिरि जान, कुट मनोज्ञ कहे हितदान। ताकी उत्पति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशाया महा हिमवान कुलाचल सवधि कूटगति छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ २८ ॥

इन ही कूट ऊपरैं जान, देव वसै अति ही सुखमान। तिनकी उतपति छेदक सोय, ते सिध पूजों सव मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धे पश्चिम दिशाया महा हिमवान क्षेत्र सवधि कूटवासी देवगति छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ २६ ॥

याहि महाहिमवन गिरि जोय, कुण्ड महा जलथानक सोय। तिनकी उत्पति छेदक सोय, ते सिध पूजों सब मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पश्चिम दिशायां हिमवान कुलाचल संबधि ह्रदगति छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ३० ॥

याही कुण्ड महा जल मांहि, कमल कहे मणिमय सो ठांहि। ताकी उत्पति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पश्चिम दिशायां महाहिमवन कुलाचल सबंधि कमलगति छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ३१ ॥

इनही कमलनि के मध सार, देवी देव रहें अधिकार। तिन की उत्पति छेदक सोय, सिद्ध नमों सब ही मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पश्चिम दिशाया महाहिमवान सबंधि ह्रद कमल वासी देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३२ ॥

याहि महा हिमवन तैं जान, नदी दोय चली जल खान। तिनकी उत्पति छेदक सोय, सिद्ध नमों सब ही मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पश्चिम दिशाया महा हिमवान सबंधि नदीगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३३ ॥

याहि महा हिमवन गिरि मान, नाना रूप स्थान अधिकान। तिनकी उत्पति छेदक सोय, सिद्ध नमों सब ही मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पश्चिम दिशायां महा हिमवान गिरि संबंधि नाना रूप स्थान गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घं । ३४ ॥

पुष्कराद्ध पश्चिम दिशि जान, हरि खेतर ताके अधिमान। तिनकी उत्पति छेदक सोय, सिद्ध नमों सब ही मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पश्चिम दिशाया हरि क्षेत्र सबंधि उत्पत्तिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३५ ॥

याही हरि क्षेत्र में सही, मनुष्य पशु उपजें इस मही। तिनकी उत्पति छेदक सोय, सिद्ध नमों सब ही मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पश्चिम दिशायां हरि क्षेत्र सबंधि मनुष्य पशुगति छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३६ ॥

इस ही हरि क्षेत्र में जान, नाभिमान पर्वत मन आन। तिन की उत्पति छेदक सोय, सिद्ध नमों सब ही मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पश्चिम दिशायां हरि क्षेत्र सबंधि नाभि गिरि गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३७ ।

पश्चिम पुष्कराद्ध भू मांहि, निषध नाम पर्वत सो पांहि। ताकी उत्पति छेदक सोय, सिद्ध नमों सब ही मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पश्चिम दिशाया हरिक्षेत्रस्य निषध कुलाचल सम्बन्धि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३८ ॥

याही निषध कुलाचल मान, कूट मनोज्ञ तास पै जान। तिन में उत्पति छेदक सोय, सिद्ध नमों सब ही मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पश्चिम दिशाया हरि क्षेत्रस्य निषध कुलाचल सबंधि कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ३९ ॥

इन ही कूटन ऊपर सार, देव रहे वहु लब्धि के धार। तिनकी उत्पति छेदक सोय, सिद्ध नमों सब ही मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पश्चिम दिशाया निषध कुलाचल सबंधि कूटवासी देव गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४० ॥

याही निपध कुलाचल शीश, कुण्ड एक जल ही जल दीश। ता में उत्पति छेदक सोय, सिद्ध नमों सब ही मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशायां निपध कुलाचल सवधि ह्रदगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४१ ॥

याही कुण्ड विषै मन लाय, कमल कहे मणिमय सब भाय। तिनकी उत्पति छेदक सोय, सिद्ध नमों सब ही मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पश्चिम दिशाया निषध कुलाचलस्य ह्रद सबधि कमल गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४२ ॥

इन ही कमल किरण के माहिं, देवी देव वसै अधिकांहि। ता में उत्पति छेदक सोय, सिद्ध नमों सब ही मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पश्चिम दिशाया निपध कुलाचलस्य ह्रद सबधि कमल वासी देवी देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ४३ ॥

इन ही निपध कुण्ड तै मान, नदी दोय चली जल खान। तिन में उत्पति छेदक सोय, सिद्ध नमों सब ही मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशाया निपध कुलाचल सवधि नदी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४४ ॥

याही निपध कुलाचल मांहि. भूमि अनेक सुभग शुभ ठांहि। तामें उत्पति छेदक सोय, सिद्ध नमों सब ही मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशाया निपध कुलाचल सवधि सर्व रचनागतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४५ ॥

छंद अडिल्ल—

पश्चिम पुष्कर अर्ध माहि को जानिये, क्षेत्र विदेह सुथान महा सुख मानिये।
तामें जिनके थान तीर्थ सब अघ हरा, तेहूं पूजों अर्घलेय मन वच धरा ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशाया विदेह क्षेत्र सबधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घं ॥ ४६ ॥

चौपई—याही विदेह क्षेत्र के माहिं, सिद्ध क्षेत्र तीरथ शुभ ठांहि। तिन की उत्पति छेदक सोय, सिद्ध नमों सब ही मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशाया विदेह क्षेत्र सबधि सिद्ध क्षेत्रेभ्यो अर्घम् ॥ ४७ ॥

याही क्षेत्र विदेह मझार, पोडश गिरि वक्षार सुसार। ऊपरि तितने ही जिनगेह, ते सब जजों मान बहु नेह ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पश्चिम दिशाया विदेह क्षेत्र सबधि पोडश वक्षार गिरि ऊपरि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम ॥ ४८ ॥

याही क्षेत्र विदेह सुसार, है वक्षार गिरि पोडश धार। तिन में उत्पति छेदक सोय, सिद्ध नमों सब ही मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशाया विदेह क्षेत्र सबधि पोडश वक्षार गिरिगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ४९ ॥

पश्चिम अर्ध पुष्कर के मांहि, क्षेत्र विदेह खगाचल माहिं। तिन सब पै जिन मंदिर थान, तेहों जजों अर्घ कर आन ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पश्चिम दिशाया विदेह क्षेत्र सबधि द्वात्रिंशत विजयार्ध स्थित द्वात्रिंशत-जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घं ॥ ५० ॥

इन ही विजयारध के मांहि, हो मनुष्य तिर्यंच सुठांहि। तिनकी उत्पति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशाया विदेह क्षेत्र सबंधि विजयार्द्धस्य मनुष्य पशु गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ५१ ॥

इनही क्षेत्र विदेह मझार, नंदी नाम विभंगा सार। तिनकी उत्पति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशाया विदेह क्षेत्र सबंधि विभगा नदीगतच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५२ ॥

इन ही क्षेत्र विदेह मझार, वृषभाचल बत्तीस सु धार। तिनकी उत्पति छेदक सोय, ते सिध पूजों सब मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशाया विदेह क्षेत्र सबंधि द्वात्रिंशत् वृषभाचल गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घं ॥ ५३ ॥

इन ही विदेह सुभग मझार, उप सागर बहु जल की धार। तिनकी उत्पति छेदक सोय, ते सिध पूजों मन वच होय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशाया विदेह क्षेत्र सबंधि उपसागर गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५४ ॥

इस ही क्षेत्र विदेह मझार, जम्बूशाल्मली तरु सार। तिन ऊपरि जिनवर के थान, ते हों जजों अर्घ शुभ आन ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशाया विदेह क्षेत्र सबंधि जम्बूशाल्मली वृक्षयो. जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५५ ॥

इन ही जम्बूशाल्मली मांहि, देव वसै शाखा के ठांहि। तिन की उत्पति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशाया विदेह क्षेत्र संबंधि जम्बूशाल्मली स्थित देव गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५६ ॥

इन ही क्षेत्र विदेह मझार, भोग भूमि उत्कृष्टी सार। तिन में उत्पति छेदक सोय, ते सिध पूजों सब मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशायां उत्कृष्ट भोग भूमिगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५७ ॥

इस ही क्षेत्र विदेह मझार, मेरु नाम गिरि मधि थल सार। ता ऊपरि जिनवरथल सोय, ते सिध जजों हर्ष युत होय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशाया मेरु सबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ५८ ॥

इस ही मेरु सुवन मन लाय, भद्रशाल तिस नाम कहाय। ता में जिन मंदिर चव सोय, ते हूं जजों सकल मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशाया भद्रशाल वन सबंधि चतुर्जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम ॥ ५९ ॥

नन्दनवन इस मेरु मझार, ता मधि चार सुभग थल सार। जिन मंदिर शोभे अवहरा, ते हों जजो अर्घ तै खरा ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशाया मेरु सबंधी नन्दनवन चतुर्जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम ॥ ६० ॥

याही मेरु सोमवन माहिं, चारों दिशा सुभग मन लाहि। चव जिन मंदिर तीरथ सोय, ते हों जजों सकल मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशाया मेरु सबंधि सौमनस वन सबंधि चतुर्जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम ॥ ६१ ॥

पांडुक वन इस मेरु मझार, ताकी चव दिशा में सार । चार जिन मंदिर तीरथ सोय, ते हों जजों सकल मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशाया मेरु पाडुक वन सबधि चतुर्जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६२ ॥

याही मेरु चार वन सार, तामें नाना भेद अपार । ताकी उत्पति छेदक सोय, ते हों जजों अर्घ जुत होय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशाया मेरु सबधि चतुर्वनगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६३ ॥

याही मेरु वनों के मांहि, देव रहें नाना सुख पांहि । ताकी उत्पति छेदक सोय, तेहूं जजों सकल मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशाया मेरु निवासी दे गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६४ ॥

याही मेरु चवदिश चव वना, पांडुक नाम सकल दुख हना । तहँ चव शिला जिनवर नहवाय, ता में गति हर जजों सुभाय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पश्चिम दिशाया मेरु सबधि जिनेन्द्रस्य चतुर्हं वन पाडुकशिलागतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६५ ॥

याही पुष्कर अर्ध मझार, पश्चिम मेरु सकल सुख सार । ताकी उत्पति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशाया मेरु सबधि उत्पत्ति छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ६६ ॥

छंद—अडिल्ल—

पश्चिम दिश की अर्ध द्वीप पुष्कर मही, नील कुलाचल नाम तास ऊपरि सही ।
है जिनवर को गेह अकिरतम सारजी, ते हों पूजों अर्घ थकी थुति धारजी ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशायां मेरु सबंधि नील कुलाचले जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ६७ ॥

चौपई—याही मेरु कुलाचल मांहि, ऊपरि कूट कहे हित दाहि । ताकी उत्पति छेदक सोय, ते सिद्ध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशायां नील कुलाचल सबधि कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ६८ ॥

इन ही कूटन पै शुभ मान, देव रहे नाना सुख खान । तिनकी उत्पति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशायां नील कुलाचल संबधि कूटवासी देव गतिच्छेदक जिनेभ्या अर्घं ॥ ६९ ॥

याही नील कुलाचल शीश, कुण्ड कह्यो बहु जल को ईश । ता में उत्पति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशाया नील कुलाचल सबधि ह्रद गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घ ॥ ७० ॥

याही कुण्ड विषै पहिचान, कमल कहे नाना मणि खान । तिनकी उत्पति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशाया नील कुलाचल सबधि ह्रद कमल गतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७१ ॥

इन ही कमलन के अधि सोय, देवी देव रहे सुख होय । तिन में उत्पति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्कराद्धं पश्चिम दिशाया नील कुलाचल सबधि ह्रद-कमलवासी देवी देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ७२ ॥

याही नील कुलाचल मांहि, नंदी दोय चली अधिकांहि । तिन में उत्पति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशायां नील कुलाचल संबंधि नंदी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७३ ॥

इसही नील कुलाचल माहिं, नाना रचना जुत भू पाहि । तिन में उत्पति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशाया नील कुलाचल संबंधि गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७४ ॥

पश्चिम पुष्करार्द्ध दिशसार, रम्यक नाम क्षेत्र शुभ सार । ताकी उत्पति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशायां रम्यक नाम क्षेत्र गतिच्छेक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ७५ ॥

याही रम्यक क्षेत्र सु मांहि, नाभि नाम गिरि अति शोभांहि । ताकी उत्पति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशायां रम्यक क्षेत्र मध्ये नाभिनामा पर्वत गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७६ ॥

याही रम्यक क्षेत्र सु मांहि, मनुष्य पशु उपजैं अधिकांहि । तिन में उत्पति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशाया रम्यक क्षेत्र सबंधि भोगभूमिस्थित मनुष्यपशुगतिछेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ७७ ॥

छन्द अडिल्ल— पुष्कर पश्चिम अर्ध भाग में जानिये, रुक्मी नाम कुलाचल सुखदा मानिये ।
ता ऊपर जिन गेह अकृत्रिम मणि मई, सो हम पूजैं सुखदायक पुनि की सही ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशायां रुक्मिनाम कुलाचल सबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम ॥ ७८ ॥

चौपई—याही रुक्मी गिरि पै जान, कूट कहे अति ऊंचे मान । तिन में उत्पति छेदक सोय, ते सिध पूजों सब मद खोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पचिश्म दिशायां रुक्मिनाम कुलाचल संबंधि कूट गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ७९ ॥

या रुकमी गिरि कूटन मांहि, देव बसै नाना गुण पांहि । तिनकी उत्पति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशायां रुक्मिनाम कुलाचल सबंधि कूटवासी देव गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ८० ॥

याही रुक्मी पर्वत शीश, कुण्ड कह्यो बहु जल तहँ दीश । तिनकी उत्पति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशायां रुक्मिनाम कुलाचल संबंधि ह्रद गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८१ ॥

याही कुण्ड विषै शुभ जान, कमल कहे मणिमय शुभ खान । ताकी उत्पति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशाया रुक्मिनाम कुलाचल संबंधि कुण्ड स्थित कमल उत्पत्ति जिनेभ्यो अर्घं ॥ ८२ ॥

इन ही कमल ऊपरैं सही, देवी देव बसैं अधिकही । तिन की उत्पति छेदक सोय, ते सिध पूजो अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशाया रुक्मि नाम कुलाचल सबंधि ह्रद कमल वासी देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ८३ ॥

याही रुक्मी गिरि सो जान, नंदी शिखा चली जल खान। याकी उत्पति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पश्चिम दिशायां रुक्मिनाम कुलाचल सबधि नदी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ८४ ॥

दोहा—पुष्कराद्ध पश्चिम दिशा रुक्मी पर्वत सोय। तिन गति हरि शिव को गये, ते सिध पूजों मद खोय ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पश्चिम दिशाया रुक्मि नाम कुलाचल संबधि उत्पतिच्छेक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ८५ ॥

चौपई—पुष्कराद्ध पश्चिम दिश मांहि, हैरणवत खेतर शुभ पांहि। तामें उत्पति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पश्चिम दिशायां हैरण्यवत क्षेत्र सबधि उत्पत्तिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ८६ ॥

यां हिरण्यवत खेतर मान, मनुष्य पशू उपजै अधिकान। तिनकी उत्पति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पश्चिम दिशायां हैरण्यवत क्षेत्र सबधि मनुष्य पशुगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ८७ ॥

याही हिरण्यवत खेतर मांहि, नाभि नाम पर्वत तहां पांहि। ताकी उत्पति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पश्चिम दिशायां हैरण्यवत क्षेत्र संबधि, नाभि गिरिपर्वतगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ८८ ॥

पश्चिम पुष्कराद्ध के मांहि, शिखरीनाम कुलाचल पाहि। ता ऊपर जिनवर के धाम, सो मैं जजों स्वर्ग शिव काम ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पश्चिम दिशायां शिखरी नाम कुलाचल संबधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम ॥ ८९ ॥

वेसरी छन्द—

याही शिखरी गिरि पै जानो, कूट वडो सुन्दर सब थ नो। तिन में उत्पति छेदक सोये, ते सिध पूजों अर्घ संजोये ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पश्चिम दिशाया शिखरी कुलाचल सबधि कूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९० ॥

इन ही कूटन ऊपरि जानों, देव रहे धर हर्ष अमानों। तिन की उत्पति छेदक सोये, ते सिध पूजों अर्घ संजोये।
ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पश्चिम दिशायां शिखरी कुलाचल सबधि कूटवासी देवगतिच्छेक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ९१ ॥

याही शिखरी पर्वत जोवे, ऊपरि कुण्ड कह्यो दुख खोवे। याकी उत्पति छेदक सोये, ते सिध पूजों अर्घ संजोये ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पश्चिम दिशाया शिखरी कुलाचल सबधि द्रह गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९२ ॥

याही कुण्ड माहि मनलाया कमल, कहे शोभा अधिकाया। ताकी उत्पति छेदक सोये, ते सिध पूजों अर्घ संजोये ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पश्चिम दिशाया शिखरी कुलाचल कुण्ड सबधि कमल गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९३ ॥

इन ही कमलन पे मन लाये, देवी देव वसै सुखदाये। तिनकी उत्पति छेदक सोये, ते सिध पूजों अर्घ संजोये ॥
ॐ ह्रीं पुष्कराद्ध पश्चिम दिशायां शिखरी कुलाचल सबधि कमल वासी देव गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ ९४ ॥

याही शिखरी गिरि पै जाने, नदी तीन चली जल खाने । तिनकी उत्पति छेदक सोवे, ते सिध पूजों अर्घ संजोवे ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशायां शिखरी नाम कुलाचल सबंधि त्रय नदी गतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९५ ॥

पश्चिम पुष्कर अर्ध सु मांही, शिखरी नाम कुलाचल पांही । तामें उत्पति छेदक सोये, ते सिध पूजों अर्घ संजोये ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशा शिखरी नाम कुलाचल सबंधि उत्पत्तिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९६ ॥

छंद अडिल्ल—

पश्चिम पुष्करार्धं द्वीप के जानिये, ऐरावत शुभ क्षेत्र महा सुखदानिये ।
तामें जिन के थान तीर्थ उज्ज्वल सही, ते सब अर्घ बनाय जजों पुरकी मही ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशाया ऐरावत क्षेत्र सबंधि जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ ९७ ॥

चौपई—याही ऐरावत थल मांहि, सिद्ध क्षेत्र सुर कर थुति लांहि । तिन शुभ ठाम सु अर्घ चढाय, पूजों मन वच काय लगाय ।

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशायां ऐरावत क्षेत्र सबंधि सिद्ध क्षेत्रेभ्यो अर्घम् ॥ ९८ ॥

याही ऐरावत के मांहि, जिन चौवीस अतीत कहांहि । होवे इस ही थल में देव, तिन पद अर्घ जजों करि सेव ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशायां ऐरावत क्षेत्र संबंधि अतीत चतुर्विंशति जिनेभ्यो अर्घं ॥ ९९ ॥

इस ही ऐरावत की ठौर, वर्तमान जिनवर सिर मोर । बीस चार तीरथ जग नाथ, तिन पद अर्घ जजों कर चाव ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशायां ऐरावत क्षेत्र सबंधि वर्तमान चतुर्विंशति जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १०० ॥

ऐरावत इस ही में जान, जिन चौवीस होयंगे मान । आगम काल विषैं सो देव, तिन पद अर्घ जजों करि सेव ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशायां ऐरावत क्षेत्र सबंधि अनागत चतुर्विंशति जिनेभ्यो अर्घं ॥ १०१ ॥

इस ही ऐरावत की धरा, तीन काल वरती जिनवरा । सत्तर दोय होय भगवान, तिन पद अर्घ जजों शुभ जान ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशाया ऐरावत क्षेत्र त्रिकाल सबंधि भूत भविष्यत वर्तमान चतुर्विंशति जिनेभ्यो अर्घम ॥ १०२ ॥

याही ऐरावत के मांहि, विजयारध पै जिन थल पांहि । तिनमें बिंब जिनेश अकार, ते हौं जजों अर्घ धरि सार ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशायां ऐरावत क्षेत्र सबंधि विजयार्द्धस्य जिन चैत्यालयस्थ जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १०३ ॥

याही खगगिरि ऊपरि जान, कूट कहै दीरघ शुभ खान । ताकी उत्पति हर शिव गये, ते हौं जजों अर्घ कर लये ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशायां ऐरावत क्षेत्र सबंधि विजयार्द्ध कूटगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम् ॥ १०४ ॥

इन ही कूटन ऊपर सार, देव बसै सुन्दर आकार । तिनकी उत्पति छेदक सोय, ते सिध पूजों अर्घ संजोय ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध पश्चिम दिशाया ऐरावत क्षेत्र सबंधि विजयार्द्ध कटवासी देवगतिच्छेदक जिनेभ्यो अर्घम ॥ १०५ ॥

